**ताबे से सोना बने, वह रसाण मत झीख।**
**नर से नारायण बने, वही रसायन सीख।।**

आजकल ताबे से सोना बनाने वाले अनेक ठग देखे–सुने जाते है। इन ठगो के चमत्कार से बहुतेरे पढे–लिखे लोग भी प्रभावित हो जाते हैं। सुना है, एक बडा जागीरदार भी ठग के चमत्कार के चक्कर मे फस गया था। ठग ने जागीरदार से कहा कि तुम्हारे घर मे जितना सोना हो वह सब मेरे पास लाओ तो मै उसका दुगुना बना दूगा। इस प्रकार प्रलोभन मे फसाकर ठग जागीरदार को जगल मे ले गया। ठग ने वहा जागीरदार से कहा– अब तुम्हारे पास जो अच्छी से अच्छी घोडी हो ले आओ। इस सोने के चारो ओर घोडी की प्रदक्षिणा करना आवश्यक है। जागीरदार ने घोडी मगवाई। ठग घोडी पर सवार होकर कुछ देर तो उसे घुमाता रहा, फिर मौका देखकर और सोना उठाकर ऐसा भागा कि जागीरदार और उसके आदमी आखे फाडकर देखते रह गये।

इस प्रकार ताबे से सोना बनाने की ठगविद्या से अनेक लोग ठगे गये है। परन्तु आत्मा को परमात्मा बनाने का रसायन इतना उत्तम है कि उससे विपत्ति भी सम्पत्ति बन जाती है। यह रसायन अनेक महापुरुषो द्वारा अनुभूत है। इस अनुभूत रसायन के द्वारा ठगे जाने का अणुमात्र भी अदेशा नही। इस रसायन के सेवन से आत्मा परमात्मा अथवा नर नारायण बन जाता है। ताबे से सोना बनाना तो ठगविद्या है। परन्तु आत्मा से परमात्मा प्रकटाना सच्ची सद्‌विद्या है। यही सद्‌विद्या मुक्ति का साधन है। इस साधन द्वारा आत्मा का कल्याण करो। इसी मे मानव–जीवन की सिद्धि है।



# पैंतीसवां बोल

## आहार प्रत्याख्यान

वस्तुत आत्मा और परमात्मा एक है। आत्मा मे ज्ञान की किसी प्रकार की कमी नही है, परन्तु उसके ज्ञान पर आवरण आया हुआ है। वह ज्ञानावरण क्रिया के बिना दूर नही हो सकता। इसीलिए शास्त्र मे उसे क्रिया द्वारा नष्ट करने का उपदेश दिया गया है।

चौतीसवे बोल मे उपधि के त्याग के विषय मे कहा जा चुका है। जो व्यक्ति उपधि या उपाधि का त्याग करता है, वह अपनी शक्ति के अनुसार आहार का त्याग करता है। अत गौतम स्वामी अब भगवान् महावीर से यह प्रश्न करते है कि आहार का त्याग करने से जीव को क्या लाभ होता है ?

**मूलपाठ**

**प्रश्न– आहार पच्चक्खाणेणं भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– आहारपच्चक्खाणेण जीवियाससप्पओगं वोच्छिन्दइ, जीवियाससप्पओग वोच्छिन्दित्ता जीवे आहारमंवरेणं न सकिलिस्सइ।।35।।**

**शब्दार्थ**

**प्रश्न–** भगवान्! आहार का प्रत्याख्यान करने से जीव को क्या लाभ होता है ?

**उत्तर–** आहार का त्याग करने से आत्मा जीवन की लालसा नष्ट [illegible] के कारण आहार के अभाव मे खेद नही पाता।

**व्याख्यान**

यह सूत्रपाठ बहुत सारपूर्ण है। इस मे महत्त्वपूर्ण बोधपाठ मौजूद है। [illegible] प्रत्येक वाक्य अर्थसूचक है। यहा लाभ पर विचार करना है कि [illegible] त्याग करने से जीव को क्या लाभ होता है?

यह शरीर आहार पर ही टिका हुआ है। यह सही हे कि शरीर को टिकाये रखने के लिए ओर वस्तुए भी सहायक हैं, परन्तु उनमे प्रधानता आहार की ही है। मकान या वस्त्रो के अभाव मे जीवन कायम रह सकता है। अफ्रीका के एक प्रदेश के विषय मे सुना जाता है कि वहा के निवासी वस्त्र नही पहनते, नग्न ही रहते हैं। जब वस्त्र ही नही पहने जाते तो आभूषण पहनने का प्रश्न ही उपस्थित नहीं होता। यह बात सभी समझते हैं कि मनुष्य मकान ओर कपडो के बिना भी जीवित रह सकता हे। मगर तुमने कभी सुना है कि आहार के बिना भी कोई प्राणी जीवित रह सकता हे? वास्तव मे जीवन कायम रखने के लिए आहार की अनिवार्य आवश्यकता है, और इसी कारण प्राण की व्याख्या करते हुए अन्नमयप्राण कहा गया हे।

जब शरीर आत्मा से भिन्न है, इस प्रकार का भेदज्ञान होता हे और जब वैराग्य की उत्पत्ति होती हे, तब शारीरिक परतन्त्रता दूर करने के लिए और आत्मा को शरीर–बन्धन से मुक्त करने के लिए धर्मात्मा पुरुष आहार का त्याग करते हैं। आहार के इस त्याग से जीव को क्या लाभ होता हे, यही प्रश्न गौतम स्वामी ने भगवान् महावीर स्वामी से किया हे।

आहार का त्याग करना सरल नही हे। शरीर–आत्मा का भेदज्ञान, स्व–पर की पहिचान तथा उत्कृष्ट वेराग्य जब उत्पन्न होता हे, तभी आहार का त्याग किया जा सकता हे। इस प्रकार आहार का त्याग करने वाला जीवन की आशा ही त्याग देता हे।

जीवन की आशा त्याग देने से होने वाला लाभ, शास्त्र मे आये हुए एक कथन का उल्लेख करके समझाता हू। भृगु पुरोहित के दोना पुत्रा ने अपन पिता को जीव की स्थिति बतलाते हुए कहा था –

**इमं च मे अत्थि इम च नत्थि, इमं च मे किच्चमिम अकिच्च।**
**तं एवमेव लालप्पमाण, हारा हरति इति कह पमाए।।**

यह मेरा हे, यह मेरा नही हे, यह काम मुझे करना हे, यह काम मुझे नही करना हे, इस प्रकार की घटना ससार मे दिन–रात चलती रहती है। जीवन छोटा ओर काम बहुत हैं। ऐसी स्थिति मे कोई भी पुरुष अपनी इच्छा के अनुसार अपना काम पूरा नही कर सकता। आज दिन तक ऐसा नही हुआ कि किसी ने ससार के सब काम पूरे कर दिये हो ओर वह कृतकृत्य हो गया हो। ऐसा हो भी नहीं सकता। प्रत्येक जीव को यही तृष्णा लगी रहती है कि

मैने अमुक–अमुक काम तो कर लिया है, मगर अब अमुक काम करना शेष है। इस तृष्णा की पूर्ति कभी होती ही नही उदाहरणार्थ – कठ के आभूषण तैयार हुए कि हाथ के आभूषणो की बात चलने लगती है और हाथ के आभूषण भी कदाचित् तैयार हो गए तो पैरो के गहने तैयार करने की इच्छा हो जाती है। इसी प्रकार चादी के आभूषण हो तो सोने के और सोने के हो तो हीरा–माणिक के जेवर गढवाने की लालसा बढती ही जाती है। इस तरह ससार मे तृष्णा का कही अन्त नही आता, वह तो उत्तरोत्तर बढती जाती है। परन्तु जब आत्मा मे शरीर–आत्मा का भेदविज्ञान प्रकट होता है, तब आत्मा इन सब वस्तुओ का त्याग कर देता है और तृष्णा को जीतकर सतोषामृत का पान करता है। आत्मा जब सन्तुष्ट बनता है तभी तो शाति का अनुभव होता है, अन्यथा यह आत्मा तृष्णा नदी मे बहता और गोते खाता हुआ दु ख उठाता है। पर भेदज्ञानी आत्मा ससार की बहुमूल्य समझी जाने वाली वस्तुओ को भी तुच्छ समझकर उनका त्याग कर देता है।

पुरोहित–पुत्र कहते है– पिताजी इस प्रकार ससारिक कार्य तो बहुत हैं और उन कार्यो के लिए हाय–हाय भी बहुत करनी पडती है। परन्तु जिसके आधार पर यह सब काम किये जाते है, वह आयुष्य भी प्रतिक्षण क्षीण होता जाता है। जब आयुष्य ही क्षीण हो जाता है तो सासारिक कार्य पूर्ण किस प्रकार होगे? कोई नही जानता, आयु कब पूर्ण हो जावेगी? महान् पुरुषो को भी पता नही होता कि कल क्या होने वाला है? फिर भी ससार मे प्राणी मात्र को सासारिक कार्यो की हाय–हाय लगी रहती है। कहने का आशय यह है, ससार–सम्बन्धी लालसा बढती ही चली जाती है, ओर जो बढती ही चली जाती है वह पूर्ण कैसे हो सकती है? लालसा की पूर्ति तो तभी सभव है, जब उसकी मर्यादा बाध ली जाये और उस मर्यादा के अनुसार आशा पूरी करने के लिए आयुष्य भी हो। लालसा की वृद्धि करते रहने से वह पूरी नही हो सकती। आशा की पूर्ति तो लालसा का त्याग करने से ही होती हे। आहार का त्याग करने वाला आशा–लालसा का त्याग कर देता है। वस्तुत जो व्यक्ति आशा–लालसा का त्याग करने के लिए ही आहार का त्याग करता है उसी व्यक्ति का आहार–त्याग उचित कहा जा सकता है।

इस प्रकार आशा का त्याग करने के लिए, जो व्यक्ति आहार का त्याग करता है उस आहार–त्याग करने से किस फल की प्राप्ति होती है, इस

विषय मे गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया है। गौतम स्वामी के इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा– आशालता का उच्छेद करने के लिए आहार का त्याग करने वाला सर्वप्रथम तो जीवन जीने की लालसा त्याग देता है। वह विचारता है कि शरीर और आत्मा भिन्न–भिन्न हैं। इस प्रकार भेदविज्ञान पैदा होने से वह आहार–त्याग के साथ जीवित रहने की आशा का भी त्याग कर देता है। वह अनशनव्रत स्वीकार कर लेता है।

अनशनव्रत दो प्रकार का होता है इत्वरिक अनशन, यावज्जीवन अनशन। यावज्जीवन अनशन तो कोई विरला ही करता है, परन्तु इत्वरिक अनशन का अभ्यासी पुरुष यावज्जीवन अनशन करने का साहस कर लेता है। इत्वरिक अनशन करना एक प्रकार से यावज्जीवन अनशन करने का अभ्यास करना ही है।

कुछ लोगो का कहना है– 'जैन आहार का त्याग करते है, यह भी एक प्रकार की हिसा है। आहार का त्याग करना या मरना, दोनो बाते समान हैं। आहार के बिना शरीर टिक नही सकता। कडकडाती भूख लगने पर अगर भोजन नही खाया जाता तो उस समय शरीर का रक्त–मास खाया जाता है। इस प्रकार आहार का त्याग करना आत्महत्या करने के समान है।

गीता के एक श्लोक का अर्थ करते हुए भी कुछ लोग इसी प्रकार की मान्यता प्रकट करते है। मगर ऐसा कहने वाले लोग भूल करते है। आहार–त्याग करना अथवा उपवास करना जीवन की रक्षा के लिए आवश्यक है। अनेक लोग इस समय भी उपवास का महत्त्व समझ कर उसे प्राकृतिक ओषध के रूप मे स्वीकार करते हैं। उपवास करने से शरीर का रक्त–मास नहीं खाया जाता। उपवास करने से शरीर कृश अवश्य होता है, मगर उससे शरीर को किसी प्रकार की हानि नही पहुचती। शरीर कृश होने से शारीरिक शक्ति का ह्रास नही हो जाता। आजकल वैज्ञानिक प्रयोग द्वारा दूध सुखा लिया जाता है ओर उसका ठोस पदार्थ बना लिया जाता है। उसे पानी मे मिलाने से फिर वह दूध बन जाता है। जैसे उस दूध मे शक्ति नष्ट नही होती उसी प्रकार उपवास करने से शरीर के कृश हो जाने पर भी उसकी शक्ति का नाश नही होता। इसके विपरीत यदि उपवास विधिपूर्वक किया जाये और उपवास समाप्त होने पर शीघ्र ही आहार की वृद्धि न की जाय, तो शरीर की कृशता के दूर हो जाने के साथ ही साथ शरीर के रोग भी समूल नष्ट हो जाएगे। यह बात कपोलकल्पित नहीं, अनुभूत है। जिसे इस कथन मे सदेह हो वह

अपना वजन करके कम से कम एक दिन का उपवास कर देखे और दूसरे दिन फिर वजन करे। उसे विश्वास हो जायेगा कि उपवास करने से किसी भी प्रकार शारीरिक शक्ति क्षीण नही होती।

उपवास से शरीर कृश हो जाता है और रोग से भी शरीर कृश हो जाता है। मगर दोनो प्रकार की कृशता मे बहुत अन्तर है। लोग उपवास के अभ्यासी नही, दवा के अभ्यासी है और इसी कारण उन्हे उपवास करने से शरीर के निर्बल, निस्तेज और कृश हो जाने की भ्रान्ति बनी हुई है। वास्तव मे उपवास तो शरीर को स्वस्थ बनाने की एक अमोघ प्राकृतिक औषध है। अगर इस प्राकृतिक औषध का महीने मे छह बार सेवन किया जाये तो शरीर मे किसी प्रकार का रोग ही न रहने पाए और न डाक्टर की शरण मे जाना पडे। मगर जब हम उपवास करने का उपदेश देते है तो तुम हमारे कथन की उपेक्षा करते हो और जब बीमार पडते हो और डाक्टर 6–7 दिन के लिए लघन–उपवास करने की सलाह देता है तब इच्छा या अनिच्छा से भी तुम्हे उपवास करने के लिए मजबूर होना पडता है। अगर प्रत्येक व्यक्ति प्रकृति के नियमो का बराबर पालन करे और स्वेच्छापूर्वक प्रतिमाह 4–6 उपवास करने की आदत डाले तो शरीर रोगी न बने और न डाक्टर की शरण न लेनी पडे।

सिर्फ शरीर को स्वस्थ रखने के उद्देश्य से किये जाने वाले उपवास परिपूर्ण नही कहे जा सकते। ऐसे उपवास से शारीरिक लाभ होता है, परन्तु सच्चा उपवास तो वही है जो आत्मा तथा परमात्मा का साक्षात्कार करने के लिए किया गया हो। उपवास की व्याख्या करते हुए कहा गया है – **'उप समीपे वसतीति उपवास ।'** अर्थात् आत्मा को परमात्मा के समीप पहुचाने के लिए आत्मध्यान करना और आत्मचिन्तन करने के लिए आहार का त्याग करके जीने की आशा का भी त्याग कर देना ही सच्चा उपवास है। उपवास तो परमात्मा के पास पहुचने का एक मार्ग है। इस प्रकार सच्चा उपवास करने से शरीर–स्वास्थ्य का आनुषगिक लाभ तो होगा ही, परन्तु उपवास का असली प्रयोजन – परमात्मा के निकट पहुचना भी सिद्ध होगा। जैसे पनिहारी अपने घर के लिए घडे मे पानी भर लाती है ओर इस कारण वह शकुनवती भी कहलाती है, उसी प्रकार परमात्मा की शरण मे जाने के लिए [illegible] [illegible] उपवास से आत्मिक लाभ के साथ शारीरिक लाभ भी होता है।

उपवास करने से परमात्मा की शरण मे किस प्रकार जा सकते है [illegible] परमात्मा की शरण मे जाने के लिए आत्मा को क्या करना चाहिए, इस [illegible] मे गीता मे कहा है –

**विषय विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिन-।**
**रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते।।**

अर्थात् निराहार रहने से विषयरूपी पक्षी तो ऊड जाता है, परन्तु विषयो की वासना नही मिटती। विषयो की जो वासना उपवास करने पर भी शेष रह जाती है, उस वासना का उच्छेद करने के लिए परमात्मा की शरण ग्रहण करना आवश्यक है। उपवास करने से विषय तो दूर हो जाते है, परन्तु विघ्नरूप जो वासना बाकी रह जाती है, वह परमात्मा की शरण मे जाकर दूर की जा सकती है। तपश्चरण द्वारा विषयेच्छा भी समूल नष्ट की जा सकती है और इसलिए बाह्य तथा आभ्यन्तर तपश्चरण किया जाता है। बाह्य तपश्चरण से विषय निवृत्त हो जाते हैं और आभ्यन्तर तप द्वारा अर्थात् परमात्मा की शरण ग्रहण करने से विषयो की वासना भी मिट जाती है और चित्त की शुद्धि भी हो जाती है।

आज के लोग दवा के ऐसे अभ्यासी बन गये हैं कि दवा के नाम पर वे अखाद्य और असेव्य पदार्थ भी खा जाते और सेवन करते है। इस प्रकार की भ्रष्ट दवा से बचने के लिए तथा अन्त करण को शुद्ध करने के लिए उपवास करना शारीरिक और आध्यात्मिक विकास की दृष्टि से अत्यावश्यक है। तपश्चरण करने वाला भ्रष्ट दवा के सेवन से बच सकता हे और अपने अन्त करण को भी शुद्ध कर सकता है।

कोई–कोई लोग उपवास के नाम पर खान–पान मे ही मशगूल रहते है। कल उपवास करना हे, ऐसा विचार करके कुछ लोग हलुवा आदि गरिष्ठ पदार्थो से पहले ही पेट भर लेते हे। जेन शास्त्रो का कथन हे कि उपवास की यह विधि नही हे। धारणा ओर पारणा के दिन एक ही बार भोजन करने से चतुर्थभक्त उपवास होता हे। अर्थात् धारणा के दिन एक बार का भोजन त्यागने से, पारणा के दिन एक बार का भोजन त्यागने से ओर उपवास के दिन दो बार का भोजन त्यागने से ही चतुर्थभक्त उपवास कहलाता हे। खान–पान की लालसा रोककर, विधिपूर्वक उपवास करने वाला अनेक गुना लाभ प्राप्त करता हे।

हम तुम सब लोगो को सुख का ही मार्ग बतलाते ह ओर कहते हे कि सुख कही बाहर से नही आता। सुख कहा से आता हे, इस सम्बन्ध मे शास्त्र मे कहा हे–

**सुखस्य दु खस्य न कोऽपि दाता, परो ददातीतिकुबुद्धिरेषा।।**

अर्थात् अविवेकी लोग ही कहते हैं कि दूसरे ने हमे सुख या दु ख दिया है। ज्ञानीजनो का कहना है कि दूसरा न सुख दे सकता है और न दु ख ही दे सकता है। तुम भी शायद यह समझते हो कि दूसरो ने हमे अमुक दु ख दिया है, परन्तु अगर तुम अपना मन शात और पवित्र रखो तो कदापि नही कह सकोगे कि कोई दूसरा हमे सुख–दु ख देता है। मन को शान्त और पवित्र रखने से दु ख पैदा ही नही होता। अतएव अपना मन शात और पवित्र बनाने के लिए परमात्मा तथा तपश्चरण की शरण ग्रहण करो। अपना आत्मा ही सुख–दु ख का कर्ता और हर्ता है, ऐसा मानने से दु ख भी सुख मे परिणत हो जाता है।

केतुमती ने अजना को मातृगृह भेज दिया था और मायके वालो ने भी उसे अपने घर न रखकर जगल मे भेज दिया था। परन्तु अजना ने जगल मे भी यही माना कि सास ने मुझ पर कितनी बडी कृपा की कि मुझे जगल मे भेज दिया और मुझे जगल मे महात्मा के दर्शन का लाभ हुआ। इस प्रकार अजना ने अपने दु ख को भी सुखरूप मे परिणत कर लिया। क्या तुम भी सकट के समय शान्ति धारण करते हो ? तुम अजना का नाम–स्मरण करते हो, परन्तु अजना का नाम–स्मरण किसलिए करते हो, इसका भी विचार करो और मन को शान्त तथा पवित्र रखने का प्रयत्न करो।

मोरबी के दीवान साहब कहते थे कि चार महीनो तक व्याख्यान सुनने के बाद भी हम लोग तो जैसे के तैसे ही रहेगे। क्या दीवान साहब का कथन सही है? तुम कैसे भी रहो, इस विषय मे मुझे किसी प्रकार का दुर्भाव नही लाना चाहये। मुझे यह भी विचार नही करना चाहिए कि मैने इतना उपदेश दिया, मगर परिणाम कुछ भी न आया। मुझे तो यह विचारना चाहिए कि मै जो–कुछ करता हू, अपने कर्मो की निर्जरा करने के लिए ही करता हू। दूसरा कोई सुधरे या न सुधरे, इस झझट मे मुझे नहीं पडना चाहिए। इस प्रकार विचार कर मुझे तो ऐसा ही प्रयत्न करना है कि मेरे आत्मा को सुख–शाति मिले। शास्त्र मे दो प्रकार के निमित्तकारण बतलाये हे पुष्ट और अपुष्ट। जो निमित्तकारण केवल सम्बन्ध जोडते है, वे पुष्ट कहलाते हैं और जो सम्बन्ध जोडते भी हैं और तोडते भी हैं, वे अपुष्ट निमित्तकारण कहलाते हैं। पुष्ट निमित्तकारण सबध जोडता ह तोडता नही ह। जेसे फूल तेल को फुलेल तो बना देता है मगर उसके चिकनेपन को नष्ट नही करता। अत तेल फुलेल होने

पर भी पहले की भाति जल सकता है। अपुष्ट कारण चाक को घुमाने वाले डण्डे के समान होता है। वह घडा बनाता भी हे और घडे को नष्ट भी कर सकता है।

साधू दूसरो के दिल को जोडने वाला होना चाहिए, तोडने वाला नही। अर्थात् साधू को किसी का दिल नही दुखाना चाहिए। साधू दूसरे का सुधार भले चाहे, मगर उसका दिल दुखाकर नही, त्यागधर्म का उपदेश देकर, उसे समझा–बुझाकर उसके जीवन–सुधार का प्रयत्न करना चाहिए। साधू जो–कुछ करे, कर्म की निर्जरा के लिए करे। इसी मे स्व–पर का लाभ है। त्याग एक ऐसी वस्तु है कि जिससे हानि होने का कुछ भय नही है। त्याग से कल्याण ही होता है। त्यागमार्ग कल्याण का मार्ग है।



# छत्तीसवां बोल

## कषाय–प्रत्याख्यान

शास्त्र कहता है– आत्मन्! तुझमे अनन्त सामर्थ्य विद्यमान है। तू उसका उपयोग नही करता, यह तेरी भूल है। तू अपने शक्ति–सामर्थ्य को काम मे ले। आत्मा के सामर्थ्य को विकसित करने के लिए त्याग करने की आवश्यकता रहती है। त्याग के विषय मे ही यहा विचार चल रहा है। गौतम स्वामी अब कषाय के त्याग के विषय मे प्रश्न करते है–

### मूलपाठ

**प्रश्न**– कषायपच्चक्खाणेण भते! जीवे कि जणयइ?

**उत्तर**– कसायपच्चक्खाणेण वीयराग भाव जणयइ। वीयराग भावपडिवन्ने वि यण जीवे समसुहदुक्खे भवइ।।36।।

### शब्दार्थ

**प्रश्न– भगवन्! कषाय का त्याग करने से जीव को क्या लाभ होता है?**

**उत्तर– कषाय का त्याग करने से वीतराग भाव उत्पन्न होता है और वीतरागभाव को प्राप्त जीव के लिए दु ख और सुख समान बन जाते है।**

### व्याख्यान

कषाय–त्याग के विषय मे विचार करने से पहले यह विचारणीय हे कि आहार–प्रत्याख्यान के बाद कषाय–प्रत्याख्यान के विषय मे प्रश्न क्यो किया गया है? आहार–प्रत्याख्यान के साथ कषाय–प्रत्याख्यान का क्या सम्बन्ध है? इस प्रश्न के उत्तर मे शास्त्रकार कहते हैं कि सभोग–प्रत्याख्यान, उपधि–प्रत्याख्यान और आहार–प्रत्याख्यान तभी सफल होते हे, जब कषाय

का त्याग कर दिया जाय। कषाय का त्याग किये बिना ऊपर के सभी त्याग सफल सिद्ध नही होते। सभोग, उपधि और आहार आदि का त्याग भी कषाय का त्याग करने के उद्देश्य से ही किया जाता है।

सभोग मे रहने से किसी को कुछ कहने और सुनने का प्रसग आ जाता है। इससे बचने के लिए सभोग का त्याग किया जाता है। उपधि रखने से सदैव यह भय बना रहता है कि कोई उसे ले न जाये? इस भय से मुक्त होने के लिए उपधि–त्याग किया जाता है। आहार के लिए अनेक प्रकार के क्रूर कर्म भी करने पडते है और अनेक प्रकार की उपाधिया भी बटोरनी पडती है। इनसे छुटकारा पाने के लिए आहार का त्याग किया जाता है। परन्तु जब तक कषाय का त्याग नही किया जाता, तब तक ये सब त्याग निष्फल है अथवा अल्पफलदायी ही सिद्ध होते है।

कषाय का त्याग करने पर भी अगर सभोग, उपधि और आहार आदि का त्याग सफल होता, तो कुटुम्बक्लेश के कारण घर का त्याग कर देने वाले लोग भी सभोग के त्यागी कहलाते। इसी प्रकार बहुत–से लोगो के पास किसी प्रकार की उपधि नही होती तो क्या वे उपधि के त्यागी माने जा सकते है? क्या उन्हे साधुओ की श्रेणी मे रखकर वदन–नमस्कार किया जा सकता है? नही। पशु निरुपधि होने पर भी उपधि के त्यागी नही कहलाते हे, क्योकि उन्होने ज्ञानपूर्वक उपधि का त्याग नही किया हे। इसी प्रकार दुष्काल के समय बहुत–से लोग अन्न के अभाव मे मर जाते हैं। क्या उन्हे आहार का त्यागी कहा जा सकता हे? नही। क्योकि उनके पास आहार नही हे ओर उन्हे अनिच्छापूर्वक आहार का त्याग करना पडता हे। अगर उन्हे आहार उपलब्ध होता तो, वे स्वेच्छापूर्वक उसका त्याग करने के लिए तेयार नही थे। कहने का आशय यह हे कि सभोग, उपधि ओर आहार आदि का त्याग कषाय का त्याग करने के लिए ही किया जाता हे। कषाय के त्यागी बने विना सभोग, उपधि ओर आहार आदि का त्याग सफल नही हो सकता।

कषाय का त्याग करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता हे? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने फरमाया हे कि कषाय का त्याग करने से सभोग, उपधि ओर आहार का त्याग सफल होता हे तथा जीवन मे वीतरागभावना उत्पन्न होती हे।

कषाय के त्याग से किस प्रकार वीतरागभावना उत्पन्न होती हे, इस विषय पर विचार करने से पहले यह विचार कर लेना आवश्यक हे कि कषाय क्या हे ओर किसलिए उसका त्याग किया जाता हे?

जिससे ससार की वृद्धि होती है, वह कषाय है। अर्थात् राग और द्वेष, जो कर्मबीज है और क्रोध, मान, माया, लोभ, जो ससारवृद्धि के कारण हैं, उन्हे कषाय कहते है। जिन मलिन परिणामो द्वारा नरक आदि की प्राप्ति या वृद्धि होती है, वे मलिन परिणाम भी कषाय है। सक्षेप मे, जिस चित्तवृत्ति द्वारा ससार की वृद्धि हो, वह कषाय है।

शास्त्रकारो ने कषाय का स्वरूप बतलाते हुए कहा है–

**कोहो य माणो य अनिग्गहीया,**
**माया य लोहो य पवड्ढमाणा।**
**चत्तारि एए कसिणा कसाया,**
**सियति मूलाइं पुणब्भवस्स।।**

अर्थात् पुनर्जन्म की जड को सीचने वाले क्रोध, मान, माया और लोभ, ये चार कषाय है। क्रोध और मान का निग्रह करना कठिन है और माया तथा लोभवृत्ति बढती जाने वाली है, अर्थात् माया तथा लोभ का कही अत नही है। ये हमेशा बढते ही चले जाते हैं। ये कषाय ससारवृद्धि करने वाले हैं, अत त्याज्य ही है।

कषाय की वृद्धि होने के कारण नरक आदि नीच गतियो मे तथा ससारचक्र मे परिभ्रमण करना पडता है। कषाय जीवात्मा को कर्मबन्धन से विशेष बद्ध करता है। कषाय के कारण कर्मबन्धन से छुटकारा नही मिलता। राग–द्वेष से कर्मो का बन्ध होता है और कषाय से कर्मबधन मजबूत होता है। ससारचक्र मे से छूटने के लिए, पुनर्भव के फदे से मुक्त होने के लिए तथा कर्मबधन को ढीला करने के लिए कषाय का त्याग करना आवश्यक है।

कषाय की तीव्रता के कारण ही नरक आदि नीच गतियो मे जाना पडता है। नरक कही बाहर से नही आता। वह तो अपने ही परिणामो मे है। कितने ही लोग दु ख माथे पर आ जाने के समय हाय–तोबा मचाने लगते हैं। वे यह नही सोचते कि दु ख कहा से और कैसे आया है ? दु ख न बाहर से आते है और न आये ही है, वे तो अपने ही मलिन परिणामो की उपज है। मलिन परिणामो का त्याग करना ससार पर विजय प्राप्त करने का मार्ग है। साथ ही मलिन परिणामो के अधीन होना ससार के अधीन होने के समान है। अतएव जल्दी से जल्दी कषाय का त्याग करना चाहिए। प्रत्येक व्यक्ति को अपने हृदय मे यह बात अकित कर रखनी चाहिए कि 'कषाय की बदोलत ही [illegible] स्वाधीन आत्मा पराधीनता मे पडा है। आत्मा को स्वाधीन बनाने के लिए कषायशत्रु पर विजय प्राप्त करना चाहिए।'

जो स्थान और कारण कषाय उत्पन्न करने वाला है, वही स्थान और कारण कषाय को जीतने वाला भी है। यह बात स्पष्ट करने के लिए भी उत्तराध्ययनसूत्र मे आया हुआ एक उदाहरण तुम्हे सुनाता हू।

एक बार एक क्षत्रिय ने दूसरे क्षत्रिय को जान से मार डाला। मृत क्षत्रिय की पत्नी उस समय गर्भवती थी। वह क्षत्रियपत्नी विचार करने लगी– मेरे पति मे थोडी–बहुत कायरता थी, तभी तो उनकी अकालमृत्यु हुई। वे वीर होते तो अकाल मे मृत्यु न होती। क्षत्रियपत्नी की इस वीरभावना का प्रभाव उसके गर्भस्थ पुत्र पर पडा। आगे चल कर यह पुत्र वीर क्षत्रिय बना।

माता अपने बालक को जैसा चाहे, वैसा बना सकती है। माता चाहे तो अपने पुत्र को वीर भी बना सकती है और चाहे तो कायर भी बना सकती है। साधारणतया सिह का बालक सिह ही बनता हे और सूअर का बालक सूअर ही बनता है। उनमे किसी प्रकार का परिवर्तन नही होता, परन्तु मनुष्य को इच्छानुसार वीर या कायर बनाया जा सकता है।

क्षत्रियपत्नी ने अपने बालक को वीरोचित्त शिक्षा देकर वीर क्षत्रिय बनाया। क्षत्रियपुत्र वीर होने के कारण राजा का कृपापात्र बन गया।

एक दिन राजा ने क्षत्रियपुत्र की वीरता की परीक्षा लेने का विचार किया। राजा ने सोचा– शत्रु पर विजय प्राप्त करने के लिए क्षत्रियपुत्र को भेजने से एक पथ दो काज होगे। एक तो शत्रु वश मे आ जायेगा, दूसरे क्षत्रियपुत्र की वीरता की परीक्षा भी हो जायगी।

इस प्रकार विचार कर राजा ने क्षत्रियपुत्र को शत्रु पर विजय प्राप्त करने के लिए सेना के साथ भेज दिया। क्षत्रियपुत्र वीर था। वह तेयार होकर शत्रु को जीतने के लिए रवाना हुआ। उसने शत्रु की सेना को अपनी वीरता का परिचय दिया, परास्त किया और शत्रु राजा को जीवित ही केद करके राजा के सामने उपस्थित किया। राजा क्षत्रियपुत्र का पराक्रम देख बहुत ही प्रसन्न हुआ। उसने उचित पुरस्कार देकर उसका सत्कार किया। सारे गाव मे क्षत्रियपुत्र की वीरता की प्रशसा होने लगी। जनता ने भी उसका सम्मान किया। क्षत्रियपुत्र प्रसन्न होता हुआ अपने घर जाने के लिए निकला। रास्ते मे वह विचार करने लगा – आज मेरी माता मेरी पराक्रमगाथा सुनकर अवश्य प्रसन्न होगी। घर पहुचते ही वह सीधा माता को प्रणाम करने और उसका आशीर्वाद लेने गया। पर जब वह माता के पास पहुचा तो उसने देखा– माता

रुष्ट है और पीठ देकर बैठी है। माता को रुष्ट और क्रुद्ध देखकर पुत्र विचार करने लगा कि मुझसे ऐसा कौन–सा अपराध बन गया है जिससे माता रुष्ट और क्रुद्ध हुई हैं? आजकल का पुत्र होता तो माता को मनचाहा सुना देता। परन्तु उस क्षत्रियपुत्र को तो पहले से ही वीरोचित शिक्षा दी गई थी कि –

**मातृदेवो भव। पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव।**

अर्थात् माता देवतुल्य है, पिता देवतुल्य है, और आचार्य देवतुल्य है। अतएव माता, पिता और आचार्य की आज्ञा की अवज्ञा नही करनी चाहिए।

यह सुशिक्षा मिली होने के कारण क्षत्रियपुत्र ने नम्रतापूर्वक माता से कहा– माँ, मुझसे ऐसा क्या अपराध बन गया है कि आप मुझ पर इतनी क्रुद्ध है? मेरा अपराध मुझे बतलाइए जिससे मै उसके लिए आपसे क्षमायाचना कर सकू।

माता बोली– जिसका पितृहन्ता शत्रु मौजूद है, उसने यदि दूसरे शत्रु को जीता भी तो उससे क्या हुआ?

क्षत्रियपुत्र ने चकित होकर पूछा– क्या मेरे पिता का घात करने वाला शत्रु अभी तक जीवित है?

माता– हा, वह अभी तक जीवित है?

क्षत्रियपुत्र– ऐसा है तो अभी तक मुझे बताया क्यो नही?

माता – मै तुम्हारे पराक्रम की जाच कर रही थी। अब मुझे विश्वास हो गया है कि तू वीर पुत्र है। अब तू दूसरे शत्रु को परास्त कर चुका है, तब अपने पिता का घात करने वाले शत्रु को भी अवश्य परास्त कर सकेगा। तेरा सामर्थ्य देखे बिना शत्रु के साथ भिड जाने की बात मै कैसे कहती?

क्षत्रियपुत्र माता का कथन सुन और उत्तेजित हो कहने लगा– माताजी मै अभी शत्रु को पराजित करने जाता हू। अपने पिता के वैर का बदला लिए बिना मै हरगिज नही लौटूगा। इतना कह कर वह चल दिया।

दूसरी ओर क्षत्रियपुत्र के पिता की हत्या करने वाले क्षत्रिय ने सुना– जिसे मैने मार डाला था, उसका वीर क्षत्रियपुत्र क्रुद्ध होकर अपने पिता का वैर भजाने के लिए मेरे साथ लडाई करने आ रहा है। यह जानकर उस क्षत्रिय ने विचार किया– वह बडा वीर है और उसकी शरण मे जाना ही हितकर है। इसी मे मेरा कल्याण है। इस तरह विचार करके वह क्षत्रियपुत्र के सामने गया और उसके अधीन हो गया। क्षत्रियपुत्र उस पितृघातक शत्रु को लेकर अपनी

माता के पास आया। उसने माता से कहा– इसी क्षत्रिय ने मेरे पिता की हत्या की है। इसे पकड कर तुम्हारे पास ले आया हू। अब जो तुम कहो, वही दण्ड इसे दिया जाय।

माता ने अपने पुत्र से कहा– इसी से पूछ देख कि इसके अपराध का इसे क्या दण्ड मिलना चाहिए?

पुत्र ने शत्रु से पूछा– बोलो, अपने पिता के वैर का बदला तुम से किस प्रकार लिया जाये?

शत्रु ने उत्तर दिया– तुम अपने पिता के वैर का बदला उसी प्रकार लो, जिस प्रकार शरण मे आये हुए मनुष्य से लिया जाता है।

क्षत्रियपुत्र की माता सच्ची क्षत्रियाणी थी। उसका हृदय तुच्छ नही, विशाल था। माता ने पुत्र से कहा– बेटा, अब इसे शत्रु नही, भाई समझ।

जब वह शरण मे आ गया है, तो शरणागत से बदला लेना सर्वथा अनुचित है। शरण मे आया हुआ कितना ही बडा अपराधी क्यो न हो, फिर भी भाई के समान ही है। अतएव यह तेरा शत्रु नही, भाई के समान ही हे। मैं अभी भोजन बनाती हू। तुम दोनो भाई साथ बैठ कर आनन्दपूर्वक जीमो। सगे भाइयो की तरह साथ–साथ जीमो ओर प्रेमपूर्वक रहो, मे यह देखना चाहती हू।

माता का कथन सुनकर पुत्र ने कहा– माताजी! तुम पितृघातक शत्रु को भाई बनाने को कहती हो, सो तो ठीक हे, परन्तु मेरे हृदय मे जो क्रोधाग्नि जल रही हे, उसे मे किस प्रकार शान्त करू?

माता ने उत्तर दिया – पुत्र! किसी मनुष्य पर क्रोध उतार कर क्रोध शान्त करने मे कोई वीरता नही हे। क्रोध पर ही क्रोध उतार कर क्रोध शान्त करना अथवा क्रोध पर विजय प्राप्त करना ही सच्ची वीरता हे। भगवान महावीर ने तो कहा हे, 'उवसमेण हणे कोह।' अर्थात् उपशम–शान्ति से क्रोध को जीतना चाहिए। इसी प्रकार बोद्धशास्त्र म भी कहा हे –

**न हि वेरेण वेराणि समन्तीधी कदाचन।**
**अवेरेण वेराणि ऐस धम्मो सनन्तनो।।**

अर्थात् इस ससार म वेर से वर कदापि शान्त नही होता। अपर – प्रेम से ही वेर शान्त होता हे। प्रेम से वेर शान्त करना ही सनातन धर्म है।

असली खूबी तो शान्ति– क्षमा से क्रोध को शान्त करने मे ही है। क्रोध भयकर शत्रु है। इस शत्रु को क्षमा से जीतना ही सच्ची वीरता है। नमीराज ने भी इन्द्र से कहा था –

**जो सहस्स सहस्साण सगामे दुज्जए जिणे।**
**एगे जिणेज्ज अप्पाणं, एस सो परमो जयो।।**

**– उत्तराध्ययन, 9**

तात्पर्य यह है कि जो पुरुष क्रोध को अक्रोध से जीतत्ता है, वही सच्चा वीर है। इसी प्रकार जो कषाय पर विजय प्राप्त करता है, वही सच्चा वीर है। कषायो पर विजय प्राप्त करने मे ही वीरता है।

माता का आदेश पाकर पुत्र ने प्रसन्नतापूर्वक अपने पितृहन्ता शत्रु को गले लगाया। दोनो ने सगे भाइयो की तरह साथ–साथ भोजन किया।

कहने का आशय यह है कि जो स्थान कषाय उत्पन्न करने का है, वही स्थान कषाय जीतने का भी है। वे वास्तव मे वीर पुरुष है जो अपने शत्रुओ को भी मित्र बना लेते हैं। सच्ची वीरता तो इसी मे है कि क्रोध को अक्रोध शान्ति, क्षमा से जीता जाये और शत्रुओ को भी मित्र बना लिया जाये। शत्रुता जब मित्रता के रूप मे परिणत हो जाती होगी, तब कैसा अनिर्वचनीय आनन्द आता होगा!

यह तो शास्त्र की बात हुई। इतिहास मे भी ऐसे उल्लेख देखने–जानने को मिलते है। उदयपुर के पृथ्वीराजजी और उनके काका सूरजमलजी दिन–भर एक–दूसरे के साथ युद्ध करते थे और शाम के समय दोनो एक साथ बैठ कर भोजन करते थे और फिर युद्ध मे लगे हुए एक–दूसरे के घावो पर पट्टी बाधते थे। परन्तु आजकल तो लोगो के मन इतने अधिक सकुचित तथा मलिन हो गये है कि साधारण–सी बात मे भी क्लेश करने लगते हैं।

कषाय को जीतने का सरल मार्ग यह है कि बैरी को भी अपना हितैषी समझ लिया जाए। शत्रु भी मित्र की भाति हमारा उपकार करता हे, ऐसा समझ कर उसके प्रति सद्भाव प्रकट करना चाहिए। पेर मे चुभे हुए काटे को निकालने के लिए सुई चुभोनी पडती है या डाक्टर ऑपरेशन करता हे तो क्या उन पर नाराजगी प्रकट करनी चाहिए? नही। लोग यही मानते हैं कि डाक्टर हमारा हित करता ह। जिस प्रकार डाक्टर पीडा पहुचाने पर भी हितेषी माना जाता है उसी प्रकार तुम्हारा वैरी भी तुम्हारा हित करता हे – ऐसा मानो

और उसके प्रति वैरभाव न रखो तो तुम अवश्य ही कषाय को जीत सकोगे। कषाय को जीतने से आत्मकल्याण होगा।

कषाय को जीतने से क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने स्पष्ट ही कहा है– कषाय को जीतने से जीवात्मा वीतरागभाव प्राप्त करता है। अतएव जो जितने अश मे कषाय को जीतत्ता है, वह उतने ही अश मे वीतरागभाव उत्पन्न करता है। हा, यह स्मरण रखना चाहिए कि विवेकपूर्वक कषाय को जीतने से ही फल की प्राप्ति होती हैं। कषाय जीतने के बहाने जीवन मे कायरता न आ जाए, इस बात का सदैव ध्यान रखना चाहिए। कायर कषाय को जीत नही सकता। 'कमजोर, गुस्सा बहुत' लोकोक्ति तो प्रसिद्ध ही है। शक्ति होने पर भी क्षमा धारण करने मे ही वीरता है। शक्तिहीन क्षमा कायरता का रूप धारण कर लेती है। इसीलिए कहा गया है– 'दाण दरिद्दस्स खमा पभुस्स।' अर्थात् दरिद्रावस्था मे दिया गया दान और प्रभुता होने पर की गई क्षमा विशेष महत्त्वपूर्ण है। अशक्ति के कारण क्रोध को दबा रखना और मन ही मन दुर्भाव रखना तथा खोटे सकल्प–विकल्प करना, कषाय जीतने का सच्चा मार्ग नही है।

कितने ही लोग कषाय को न जीतने पर भी कह देते हे कि हमने कषाय को जीत लिया है ओर हमारे मे वीतरागभाव विद्यमान हे। ऐसा कहने वालो की परीक्षा करने की शास्त्र मे एक युक्ति बतलाई हे। वह युक्ति यह हे कि जिन्होने कषाय पर विजय प्राप्त कर ली होती हे, उनके लिए सुख ओर दु ख एक–सरीखे हो जाते हैं। कषायविजयी का धर्म बतलाते हुये मृगामाता ने मृगापुत्र से कहा था –

**लाभालाभे सुहे दुक्खे जीविए मरणे तहा।**
**समो निंदा पससासु, तहा माणावमाणओ।।**

अर्थात् लाभ–अलाभ, सुख–दु ख, जीवन–मरण, निन्दा–प्रशसा तथा मान–अपमान वगेरह मे जो समानभाव रखता हे, वही सच्चा कषाय–विजयी मुनि हे।

जिस प्रकार साधुओं को समानभाव रखने का उपदश दिया गया है उसी प्रकार श्रमणोपासकों को भी यह उपदेश जीवन म उतारना है।

कहने का आशय यह हे कि श्रमणोपासका को भी श्रमणा क समान सुख ओर दु ख मे, लाभ ओर अलाभ मे तथा निन्दा आर प्रशसा म समभाव – समानवृत्ति रखने का अभ्यास करना चाहिए। समानवृति कषाय–विजय का चावी ह। सामायिक आदि छह आवश्यक भी कषाय पर विजय प्राप्त करने

और उसके प्रति वैरभाव न रखो तो तुम अवश्य ही कषाय को जीत सको
कषाय को जीतने से आत्मकल्याण होगा।

कषाय को जीतने से क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्त
भगवान् ने स्पष्ट ही कहा है– कषाय को जीतने से जीवात्मा वीतराग
प्राप्त करता है। अतएव जो जितने अश मे कषाय को जीतत्ता है, वह उ
ही अश मे वीतरागभाव उत्पन्न करता है। हा, यह स्मरण रखना चाहिए
विवेकपूर्वक कषाय को जीतने से ही फल की प्राप्ति होती हैं। कषाय जी
के बहाने जीवन मे कायरता न आ जाए, इस बात का सदैव ध्यान रर
चाहिए। कायर कषाय को जीत नही सकता। 'कमजोर, गुस्सा बहुत' लोके
तो प्रसिद्ध ही है। शक्ति होने पर भी क्षमा धारण करने मे ही वीरता
शक्तिहीन क्षमा कायरता का रूप धारण कर लेती है। इसीलिए कहा गया
'दाण दरिद्दस्स खमा पभुस्स।' अर्थात् दरिद्रावस्था मे दिया गया दान
प्रभुता होने पर की गई क्षमा विशेष महत्त्वपूर्ण हैं। अशक्ति के कारण क्रोध
दबा रखना और मन ही मन दुर्भाव रखना तथा खोटे सकल्प–विकल्प कर
कषाय जीतने का सच्चा मार्ग नही है।

कितने ही लोग कषाय को न जीतने पर भी कह देते है कि ह
कषाय को जीत लिया है और हमारे मे वीतरागभाव विद्यमान है। ऐसा क
वालो की परीक्षा करने की शास्त्र मे एक युक्ति बतलाई है। वह युक्ति यह
कि जिन्होने कषाय पर विजय प्राप्त कर ली होती है, उनके लिए सुख
दु ख एक–सरीखे हो जाते हैं। कषायविजयी का धर्म बतलाते हुये मृगाम
ने मृगापुत्र से कहा था –

**लाभालाभे सुहे दुक्खे जीविए मरणे तहा।**
**समो निदा पससासु, तहा माणावमाणओ।।**

अर्थात् लाभ–अलाभ, सुख–दु ख, जीवन–मरण, निन्दा–प्रशसा त
मान–अपमान वगैरह मे जो समानभाव रखता है, वही सच्चा कषाय–वि
मुनि है।

जिस प्रकार साधुओ को समानभाव रखने का उपदेश दिया गया
उसी प्रकार श्रमणोपासको को भी यह उपदेश जीवन मे उतारना है।

के लिए ही प्रतिदिन किये जाते है। तुम श्रमणोपासक हो, अर्थात् समभाव के उपासक हो। अतएव समानभाव का अभ्यास करो और कषाय जीतने का प्रयत्न करो, इसी मे तुम्हारा कल्याण है।

कषाय को जीतने से वीतरागभाव प्रकट होता है। वीतरागमार्ग जिन– भगवान् का मार्ग है। जैन का अर्थ भी विजेता होता है। राग–द्वेष और कषाय पर विजय पाप्त करने वाला ही सच्चा जैन है और वही वीतराग के मार्ग पर चलने वाला है। जो नाम से जैन है, उसे काम से भी बनना चाहिए। जिस मनुष्य के जीवन मे सच्चा जैनत्व प्रकट होता है, वह अपने कषाययुक्त जीवन को निष्कषाय बना लेता है और अन्त मे सिद्ध, बुद्ध तथा मुक्त होता है। कषायो पर विजय प्राप्त करने मे सच्चा जैनत्व छिपा है। यह जैनत्व ही जैन–जीवन है और जैन–जीवन जीने मे ही कल्याण है।



# सैंतीसवां बोल

## योग–प्रत्याख्यान

जीवात्मा के गुणो का विकास क्रमपूर्वक होता है, शास्त्र का वर्णन भी क्रमपूर्वक है। जब आत्मा अपने गुणो का विकास करके तेरहवे गुणस्थान तक पहुच जाता है तब आत्मा मे कषाय नहीं रहता, किन्तु योग बना रहता है। ईर्यापथिकी की क्रिया तेरहवे गुणस्थान मे होती है, यद्यपि वह सूक्ष्म होता है। जो योग तेरहवे गुणस्थान मे भी रहता है, वह क्या है? और उस योग का त्याग करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस सबध मे गौतम स्वामी भगवान् महावीर से प्रश्न करते है –

### मूलपाठ

**प्रश्न– जोगपच्चक्खाणेण भते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– जोगपच्चक्खाणेणं अजोगत्त जणयइ। अजोगी ण जीवे नव कम्मं न बधइ, पुव्वबद्ध च निज्जरेइ।। 37।।**

### शब्दार्थ

**प्रश्न** – भगवान्! योग का त्याग करने से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर** – योग (मन, वचन और काय के व्यापार) का त्याग करने मे जीव अयोगी (मन, वचन, काय के व्यापार से रहित) होता है और ऐसा अयोगी जीव नवीन कर्मो का बन्ध नही करता और पहले बाधे हुए कर्मो को सर्वथा दूर कर देता है।

### व्याख्यान

इस सारगर्भित सूत्र पर विचार करने से पहले यह विचार कर लेना आवश्यक है कि जीव और कर्म का आपस मे क्या सबध है? और इस सबध

का विच्छेद करके जीव किस प्रकार निष्कर्म बन सकता है ? योग कर्मबन्ध का प्रधान कारण है, अत यह विचार कर लेना आवश्यक है।

कुछ लोगो का कहना है कि जब जीव और कर्म का प्रबध अनादिकाल से है तो फिर जीव कर्मबन्ध से किस प्रकार विमुक्त हो सकता है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि कर्म अनादिकाल से नही है। कर्म बदलते रहते है, अत कर्मो का धारावाहिक प्रवाह ही अनादिकाल से चला आ रहा है। जैसे नदी का धाराप्रवाह चल रहा है। इस जलधारा मे पानी बद्ध होकर नही रहता, बदलता रहता है। फिर भीतर–ऊपर पानी आता–जाता रहने के कारण धाराप्रवाह भग नही होता। इसी प्रकार कर्म भी जाते–आते रहते है, फिर भी कर्म का पवाह भग नही होता, और इसी कारण कर्म अनादिकालीन कहलाते हैं। परन्तु वास्तव मे कोई भी एक कर्म अनादिकालीन नही होता। कर्मो के इस चलते हुए पवाह को अगर रोक दिया जाये तो कर्मो का आगमन रुक जाता है। जैसे ऊपर से आने वाले नदी के पानी को रोक दिया जाए तो नदी का धाराप्रवाह बन्द हो जाता है। उसी प्रकार यदि आते हुए कर्मो को रोक दिया जाए तो कर्मो का धारावाहिक प्रवाह भी बन्द हो जाता है और कर्म क्षीण भी हो जाते हैं। इस प्रकार कर्मो के आस्रव को बन्द करने से कर्मो का धाराप्रवाह भी बन्द हो जाता है और कर्मो का अन्त हो जाने से जीवात्मा कर्मरहित बन जाता है।

शास्त्र कहते हैं– आते कर्मप्रवाह को रोक लेने से जीव कर्मरहित बन जाता है। जीवात्मा को कर्मरहित बनने के लिए पहले सम्यक्त्व द्वारा मिथ्यात्व को रोकने की आवश्यकता है, अव्रत को व्रत–प्रत्याख्यान द्वारा रोकने की आवश्यकता है। इसी प्रकार प्रमाद को अप्रमाद से तथा कषायो को क्षमा आदि से रोक देना आवश्यक है। कषायो को रोक दिया जाये तो सिर्फ योग ही शेष रह जाता है। इस योग का निरोध करने से जीव कर्मरहित बन जाता है।

आज तात्त्विक ज्ञान की बहुत ही कमी दिखाई देती है। मगर जीवन मे तात्त्विक ज्ञान की खास आवश्यकता है। आज बहुत–से लोगो को तो चौदह गुणस्थानो के नाम तक नही आते। किन्तु जीव और कर्म का सबध जानने के लिए तत्त्वज्ञान की और उस तत्त्वज्ञान को जीवन मे सक्रिय रूप देने की अत्यन्त आवश्यकता है।

जीव को कर्मरहित बनाने के लिए कषाय का सर्वथा क्षय करना आवश्यक है। परन्तु कषाय का सर्वथा क्षय तो बारहवे गुणस्थान मे होता है और उसके बाद जीवात्मा तेरहवे गुणस्थान मे जाता है। बारहवे गुणस्थान की

स्थिति अन्तर्मुहूर्त की है और तेरहवे गुणस्थान की स्थिति जघन्य अन्तर्महूर्त की और उत्कृष्ट कुछ कम करोड पूर्व की है। इस तेरहवे गुणस्थान मे पहुचने पर भी योग बाकी रह जाता है। अतएव गोतम स्वामी ने भगवान् से यह प्रश्न पूछा कि योग का प्रत्याख्यान करने से जीव को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा– जो जीव योग का त्याग करता है वह अयोगी होता है। जीव अयोगी हुए बाद नवीन कर्म नही बाधता और पुराने कर्मों का नाश करता है।

योग के त्याग पर विचार करे, इससे पहले यह विचार कर लेना आवश्यक है कि योग क्या है और योग का त्याग किसलिए आवश्यक हे ?

शास्त्रीय भाषा मे योग का लक्षण कहा है–

**कायवाङ्मन कर्म योग ।**

अर्थात् मन, वचन ओर काय के व्यापार को योग कहते हैं।

योग शब्द युजि योगे धातु से निष्पन्न हुआ है। ग्रथो मे योग के पाच भेद बतलाए गये हैं – 1 क्षिप्तवृत्ति, 2 मूढवृत्ति, 3 विक्षिप्तवृत्ति, 4 एकाग्रवृत्ति और 5 निरोधवृत्ति।

जिसमे राग–द्वेष के कारण चचलता रहती है और जिसमे रजोगुण की प्रधानता रहती है, उसमे क्षिप्तवृत्ति रहती है।

जो ऊपर से शात मालूम होती है, पर वास्तव मे शात नही हे, उसे मूढ कहते है। इस प्रकार जिसमे आलस्य, निद्रा आदि की तथा तमोगुण की प्रधानता रहती है उसमे मूढवृत्ति होती हे।

जिस अवस्था मे सतोगुण का प्रकाश तो हो, परन्तु उस प्रकाश पर रजोगुण और तमोगुण की छाया बार–बार पडती रहती हो, वह विक्षिप्त अवस्था कहलाती है।

इस प्रकार क्षिप्तवृत्ति, मूढवृत्ति ओर विक्षिप्तवृत्ति द्वारा आत्मा का विकास नही होता। आत्मा का विकास करने के लिए आत्मा को एकाग्रवृत्ति और निरोधवृत्ति का अभ्यास करने की आवश्यकता हे।

एकाग्रवृत्ति कैसी होती है, इसे समझने के लिए दीपक का उदाहरण दिया गया है। निश्चल दीपक की शिखा स्थिर होने के कारण डगमगाती नजर नही आती। परन्तु वह शिखा प्रकाश की अपेक्षा स्थिर दिखाई देने पर भी पुद्गल की दृष्टि से तो अस्थिर ही हे। उस शिखा के परमाणु निरन्तर

बदलते रहते है। दीपक का तेल समाप्त हो जाता है, यही शिखा के बदलते रहने का प्रमाण है। ज्ञानीजनो का कथन है कि एकाग्रावस्था मे शिखा की भाति स्थिरता जान पडती है। तथापि उस अवस्था मे भी थोडी चचलता रहती ही है। एकाग्रावस्था मे थोडी–बहुत जो चचलता रहती है, वह निरोधवृत्ति से दूर हो सकती है। निरोधवृत्ति मे समाधिभाव रहता है। इस प्रकार एकाग्रवृत्ति और निरोधवृत्ति आत्मा को निश्चल बनाती हैं और दो वृत्तियो द्वारा मन, वचन तथा काय का व्यापार बन्द किया जाता है, तभी आत्मा समाधिभाव प्राप्त कर सकता है।

तेरहवे गुणस्थान तक एकाग्रवृत्ति रहती है। पाचवी निरुद्धावस्था या निरोधवृत्ति चौदहवे गुणस्थान मे पहुचने के बाद आती है। यह वृत्ति थोडे समय तक ही रहती है। श्री भगवतीसूत्र और ऊववाईसूत्र मे धर्मध्यान तथा शुक्लयान के नाम से गम्भीर विचार किया गया है।

कहने का आशय यह है कि जब आत्मा अपने गुणो का विकास करके तेरहवे गुणस्थान से चौदहवे गुणस्थान मे पहुचता है तब उस अवस्था मे आत्मा यदि मन, वचन, काय के योग का त्याग कर दे तो आत्मा को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने फरमाया– योग का त्याग करने से आत्मा अयोगी बनता है और अयोगी होने के बाद वह पुराने कर्मो का नाश करता है तथा नवीन कर्मो का बन्ध नही करता। इस प्रकार आत्मा जब अयोगी बनता है तब ईर्यापथिक क्रिया द्वारा लगने वाले कर्म भी बन्द हो जाते है और भावोपग्राही चार कर्म, अर्थात् आयुकर्म, नामकर्म, गोत्रकर्म और वेदनीयकर्म भी नष्ट हो जाते है। इन चार कर्मो के नष्ट होते ही आत्मा सिद्ध, बुद्ध तथा मुक्त हो जाता है।

यह तो योगनिरोध अथवा योग का त्याग करने से होने वाले लाभ की बात हुई। मगर यह विचार करना आवश्यक है कि हमे करना क्या चाहिए? योग का निरोध करने की शक्ति न हो तो क्षिप्तवृत्ति, मूढवृत्ति तथा विक्षिप्तवृत्ति दूर करने का क्रमश प्रयत्न करना ही चाहिए।

कई लोग विक्षिप्तावस्था मे आनद मानते हैं और नाटक, सिनेमा देखकर अपने जीवन को धन्य मानते हैं। परन्तु ज्ञानीजन कहते हैं कि नाटक, सिनेमा आदि मे वास्तविक आनद नही है। यह तो विक्षिप्त अवस्था है। कितने

ही पढे–लिखे लोग भी विक्षिप्तावस्था मे लीन रहते हैं। धन आदि के उपार्जन मे धर्म–कर्म को भी भूल जाते हैं। अगर शिक्षित लोग भी आत्मधर्म को न समझे, तो उनका शिक्षण किस काम का? सच्ची विद्या तो वही है जिसके द्वारा मनुष्य वचन से मुक्त हो जाये। शिक्षा का सच्चा फल तो आत्मा को उन्नत बनाने मे तथा एकाग्रता और निरुद्धावस्था पाप्त करना ही है। चचल चित्त का निरोध करने मे शिक्षा का सदुपयोग किया जाये तो ठीक है, वरना शिक्षा से कोई प्रयोजन सिद्ध नही होता।

मनुष्य और पशु का अन्तर तो स्पष्ट दिखाई देता है, परन्तु कई बार मनुष्य पशु से भी अधिक पतित बन जाता है। जो मनुष्य सिर्फ खान–पान मे ही रचा–पचा रहता है और जरा भी धर्म–कर्म नही करता, वह मनुष्य पशु से भी अधिक पतित कहा जा सकता है।

कुछ लोग कहते हैं कि हम मिष्ट तथा विशिष्ट भोजन करने के कारण मनुष्य हैं। इस कथन के उत्तर मे यही कहा जा सकता है कि भोजन तो पशु भी करता है, पर उसमे सार–असार का विवेक नहीं होता। मनुष्य–समाज विवेक–ज्ञान के कारण ही पशुओ और पक्षियो से ऊचा है। मनुष्य मिष्ट और विशिष्ट भोजन करके फूला नही समाता, परन्तु वह जो भोजन करता है, उस भोजन के निर्माण का विज्ञान उसमे नही है। मधुमखियो मे मधु उत्पन्न करने का जो विज्ञान है, वह मनुष्यो मे कहा है? मधुमक्खिया फूलो से रस लेकर जैसा मधु तैयार करती हैं, वैसा मधु क्या मनुष्य तैयार कर सकता है? मधुमक्खिया मधु पैदा करना भी जानती और मधु का सग्रह करना भी जानती हैं। सर्वप्रथम मधुमक्खिया छत्ता बनाती हैं और उसमे बराबर के खाने बनाकर थोडा–सा मोम लगाती हैं और फिर उसमे मधु भरती है। मधुमक्खियो की यह कला मनुष्य के विज्ञान को भी लज्जित कर देती है। मधुमक्खिया छत्ता बनाने मे कुशल कारीगर के समान कला का उपयोग करती है और अपनी कुशल कारीगरी का परिचय देती हैं। इसके अतिरिक्त वे मिल–जुल कर काम करती हैं। उनकी कार्यव्यवस्था बडी सुन्दर होती है। मधुमक्खियो की एकता, सुदृढता, कार्यव्यवस्था और तन्मयता आदि गुण मनुष्य–समाज को सीखने योग्य है।

कहने का आशय यह है कि मनुष्य को प्रत्येक काम विवेकपूर्ण करना चाहिए। जो मनुष्य विवेक–ज्ञान का उपयोग न करके सिर्फ खाने–पीने मे,

नाटक, सिनेमा देखने मे तथा सासारिक सुख भोगने मे ही अपने जीवन की इतिश्री समझ बैठता है, उसमे और पशु मे कुछ अन्तर नहीं। मनुष्यो और पशुओ मे धर्म तथा विवेक–ज्ञान का ही अन्तर है। अगर मनुष्यो मे विवेक–ज्ञान न हो और धर्मबुद्धि न हो तो उनमे और पशुओ मे कुछ अन्तर नही। विवेकहीन मनुष्य की अपेक्षा तो मधुमक्खिया चतुर हैं। कहना चाहिए कि विवेकहीन पुरुष से उद्यमशील मधुमक्खिया अनेकगुणी अच्छी है। इन मक्खियो के उद्योगमय जीवन से एक शिक्षा तो अवश्य ग्रहण करने योग्य है। यह शिक्षा जीवन को उद्यमशील बनाने की है। कहा भी है–

**माखी होए मधु कीधु, न खाधुं न दान दीधुं।**
**लूटनारे लूटी लीधु, रे पामर प्राणी चेते तो चेतावुं तोने रे।।**

मधुमक्खिया मेहनत करके मधु तैयार करती हैं और उसका सग्रह करती है। वे न स्वय मधु खाती हैं और न किसी को देती हैं। फिर क्या उनका बनाया मधु पडा रहता है? नही। लुटेरे लोग आते हैं और उनके परिश्रमपूर्वक तैयार किये मधु को लूट ले जाते हैं।

बहुत–से लोग प्रसन्नता के साथ मधु खाते हैं, परन्तु उन्हे यह पता नही होता कि मधु आता कहा से है? वे तो मधुमक्खियो के परिश्रम से सगृहीत मधु लूट कर अपने शरीर को हृष्ट–पुष्ट बनाते हैं। किन्तु जिस प्रकार वे दूसरो की चीज लूटकर खाते है उसी प्रकार दूसरे लोग उन्हे नही लूट ले जाएगे, इसका क्या विश्वास है? कहा भी है–

**काल वैताल की धाक तिहुं लोक मे,**
**देव दानव घरे रोल घले।**

अर्थात् कराल काल सब के मस्तक पर घूम रहा है। इस भयकर काल के पजे मे से कोई छूट नही सकता। इस प्रकार जब सभी लोग काल के जाल मे फसे हैं तो फिर अभिमान किस बात का करते हैं? अभिमान करने से आखिर पश्चात्ताप करने का ही अवसर आता है, यह बात ध्यान मे रखकर अभिमान का त्याग करना चाहिए ओर मानव–शरीर का सदुपयोग करना चाहिए।

मानव जीवन अस्थिर है। आयु जल की हिलोर के समान चचल है। [illegible] ने ठीक कहा है कि–

**विद्युत लक्ष्मी प्रभुता पतग आयुष्य ए तो जलना तरग।**
**पुरन्दरी चाप अनग रंग, शुं राचीए त्यां क्षणिक प्रसंग।।**

जीवन की ऐसी अस्थिरता मे मनुष्य का अभिमान करना मूर्खता ही है। मनुष्य अभिमान करके बहुत बार अपनी मूर्खता का प्रदर्शन करता है। मानलो किसी मेढक को साप ने पकड लिया है। मेढक का आधा मुख साप के मुख मे है और आधा बाहर है। फिर भी वह मेढक अपना मुह फाडकर मक्खियो को पकडना चाहता है। अगर तुम मेढक को ऐसा करते देखो तो उसे मूर्ख की पदवी देते देर नही करोगे। लेकिन तुम स्वय कराल सर्प के मुह मे फसे हो, फिर भी अभिमान करते हो! यह मूर्खता नही तो क्या है? मनुष्य को विवेक–ज्ञान मिला है। वह सार–असार, हित–अहित का विचार कर सकता है। अतएव तुम अपने विवेक का सदुपयोग करो। इसी मे कल्याण है।



# अड़तीसवां बोल

## शरीर–प्रत्याख्यान

योग का प्रत्याख्यान करने से होने वाले लाभ का विचार किया जा चुका है। यहा शरीर–प्रत्याख्यान के विषय मे विचार करना है। गौतम स्वामी शरीर–पत्याख्यान के विषय मे भगवान् महावीर से प्रश्न करते है।

**मूलपाठ**

**प्रश्न– सरीरपच्चक्खाणेणं भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– सरीरपच्चक्खाणेणं सिद्धातिसयगुणकित्तण निव्वत्तेइ, सिद्धातिसयगुणसंपन्ने य णं जीवे लोगग्गमुवगए परमसुही भवइ।।**

**शब्दार्थ**

**प्रश्न–** भगवन्! शरीर के प्रत्याख्यान से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

**उत्तर–** शरीर के प्रत्याख्यान (त्याग) से जीव सिद्ध के अतिशय (उच्च) गुणभाव को प्राप्त करता है और सिद्ध के अतिशय गुण से सम्पन्न होकर वह जीवलोक के अग्रभाग मे जाकर परम सुख प्राप्त करता है। अर्थात् सिद्ध (समस्त कर्मो से मुक्त) हो जाता है।

**व्याख्यान**

यहा एक प्रश्न उपस्थित हो सकता है। वह यह है कि जब योग के त्याग के विषय मे विचार किया जा चुका है और वहा स्पष्ट कर दिया गया है कि योग मे मन वचन और काय– इन तीनो का समावेश होता है, तो फिर यहा शरीर के प्रत्याख्यान के सबध मे अलग प्रश्न किस उद्देश्य से किया गया है? इस विचारणीय प्रश्न का स्पष्ट उत्तर तो कोई महापुरुष ही दे सकता है, मै अपनी अल्पबुद्धि के अनुसार इस प्रश्न का उत्तर देने का प्रत्यन करता हू।

मेरी समझ मे, जान पडता है ज्ञानीजनो ने शरीर और काययोग मे अन्तर देखा है। इस बात का प्रमाण यह है कि शास्त्र मे जहा दस प्राणो का उल्लेख किया गया है, वहा इन्द्रियवल को प्राण तथा कायबल को भी प्राण माना गया है। परन्तु जव कायबल को प्राण कह दिया गया तो फिर इन्द्रियबल को अलग प्राण मानने की क्या आवश्यकता थी? कायबल और इन्द्रियबल की गणना अलग–अलग की गई है, इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि ज्ञानीजनो ने इन्द्रियबल मे और कायबल मे अवश्य ही कोई अन्तर देखा तथा जाना है।

इन्द्रिया दो प्रकार की होती हैं– द्रव्येन्द्रिय और भावेन्द्रिय। द्रव्येन्द्रिय होने पर भी अगर भावेन्द्रिय न हो तो द्रव्येन्द्रिय निरर्थक होती है। इस प्रकार ज्ञानीजनो ने इन्द्रियो मे तथा काय मे भिन्नता देखी है और इसी कारण योग–प्रत्याख्यान के साथ ही शरीर–प्रत्याख्यान के विषय मे अलग प्रश्न किया गया है।

अब यह देखना है कि ज्ञानीजन इन्द्रियदमन करने का जो कथन करते है, सो उसका अर्थ क्या है? इन्द्रियदमन करना, अर्थात् क्या इन्द्रियो को नष्ट कर देना? इन्द्रियदमन करो का अर्थ इन्द्रियो को नष्ट कर दो, ऐसा नही है। इन्द्रिय को दुष्प्रवृत्ति मे से पृथक् करके सत्प्रवृत्ति मे नियोजित करना, इन्द्रियदमन का अर्थ है। जैसे घोडे को दमन करने के लिए कहा जाता है। मगर इसका अर्थ यह नही है कि घोडे के पैर काट दिये जाए। इसका अर्थ यह होता है कि घोडे को यह सिखाया जाये कि वह खराब चाल न चले। इसी प्रकार इन्द्रियो के दमन का अर्थ इन्द्रियो का नाश कर देना नही, वरन् इन्द्रियो को खराब मार्ग पर जाने से रोककर सत्प्रवृत्ति मे नियोजित करना है।

कहने का आशय यह है कि शरीर और काययोग मे ज्ञानियो ने थोडा अन्तर देखा है और इस कारण योग–प्रत्याख्यान के प्रश्न के बाद शरीर–प्रत्याख्यान के विषय मे प्रश्न किया गया है।

शरीर की व्याख्या करते हुए कहा गया है– शीर्यते इति शरीरम्। अर्थात् जो प्रतिक्षण शीर्ण होता जाये, वह शरीर है। प्रतिक्षण पलटते रहना शरीर का स्वभाव है। आज वैज्ञानिको का भी कहना है कि बारह वर्ष मे शरीर के समस्त परमाणु पलट जाते हैं। आज के वैज्ञानिक तो बारह वर्ष मे शरीर के परमाणुओ का पलट जाना कहते हैं मगर ज्ञानीजन तो कहते हैं कि शरीर के परमाणु प्रतिक्षण पलटते रहते हैं। शरीर का यह परिवर्तन दो प्रकार से होता है – अनुकूल और प्रतिकूल। उदाहरणार्थ, एक ही प्रकार का भोजन कभी

अनुकूल गुण पैदा करता है और कभी–कभी प्रतिकूल गुण उत्पन्न करता है। अगर भोजन करने मे सावधानी रखी जाय तो भोजन शरीर को अनुकूल गुण देता है– लाभ पहुचाता है, अन्यथा वही भोजन शरीर को हानिकारक हो जाता है। एक अनुभवी का कथन है कि भूख के कारण लोग इतने नही मरते, जितने अतिभोजन, अनिष्ट भोजन तथा अभक्ष्य भोजन के कारण मरते है। कितने ही लोग तप–उपवास तो कर लेते है, परन्तु बाद मे भोजन के विषय मे विवेक तथा सयम रखने वाले तथा रस, स्वाद सबधी लोलुपता को जीतने वाले विरले ही दिखाई देते है। कुछ लोग ऐसे भी देखे जाते है जो तप करने के बाद भोजन करने मे सावधानी नही रखते और जब परिणाम अच्छा नही आता तो कहते है कि तपश्चर्या से हानि हुई है। किन्तु यह बात हमेशा हृदय मे जमा रखनी चाहिए कि तपश्चर्या से त्रिकाल मे भी हानि नही हो सकती। शरीर को हानि होती है, वह तपश्चर्या से नही, भोजन सबधी असावधानी के कारण होती है।

शरीर और काय मे अन्तर है और इसी कारण इन दोनो के विषय मे अलग–अलग प्रश्न किया गया है। काय शक्तिविशेष को कहते हैं और इन्द्रिया तथा मन जिसमे रहता है अथवा जिसका व्यवहार इन्द्रियो और मन द्वारा चलता है, वह शरीर है। कितने ही लोग शरीर को क्षेत्र भी कहते है। क्षानीजन कहते है– जब आत्मा शरीरहीन हो जाता है तब शरीर के साथ रहने वाले विकार भी नष्ट हो जाते हैं।

ज्ञानीजन शरीर का प्रत्याख्यान करने के लिए कहते हैं। परन्तु यह विचार करना आवश्यक है कि शरीर का त्याग किस प्रकार करना चाहिए ? शरीर–त्याग करने का अभिप्राय यहा यह नही है कि फासी लगाकर शरीर त्याग दिया जाए। ऐसा करने से तो आत्महत्या हो जाएगी। फासी लगाकर मर जाना शरीर–प्रत्याख्यान करना नही है। प्रत्याख्यान शब्द प्रति आ उपसर्ग लगाकर ख्या धातु से बना है। इस शब्द का अर्थ यह है कि किसी वस्तु का इस प्रकार त्याग करना कि त्यागी हुई वस्तु के प्रति फिर ममता ही न रह जाए। उदाहरणार्थ, धन का त्याग दो प्रकार से होता है। एक तो दान देने से धन का त्याग होता है दूसरे किसी को उधार देने से भी त्याग होता है। दोनो प्रकार के इस त्याग मे बहुत अन्तर है। दान मे धन का जो त्याग किया है, उसमे धन के प्रति ममत्व नही रहता, मगर उधार दिये धन के प्रति ममता बनी रहती है। दान आदि सत्कार्य मे व्यय किये हुए धन के प्रति ममत्व न रहने के कारण धन का वह सच्चा त्याग है। उधार दिये हुए धन के पीछे और

अधिक धन पाने की ममत्वबुद्धि रहती है। अत वह सच्चा त्याग नहीं है। यह तो स्पष्टत धनमोह है। जहा मोह–ममत्व होता है वहा त्याग या प्रत्याख्यान नही हो सकता। अत शरीर सबधी मोह–ममता का त्याग करना ही शरीर–प्रत्याख्यान कहलाता है। आखिरकार सभी को शरीर का त्याग करना पडता है। शरीर अस्थिर है। वह हमेशा टिका नहीं रहता। परन्तु जो आत्मा शरीर की अस्थिरता समझकर शरीर पर से मोह–ममता उतार देता है, शरीर का त्याग कर देता है वह निर्मोही, शरीरत्यागी आत्मा विदेही बनकर सिद्धत्व के गुण प्राप्त करता है और सिद्ध भगवान् की कोटि मे पहुच जाता हे। निर्मोही बनकर शरीर का त्याग करने से सिद्धि प्राप्त होती है। शरीरत्याग से जीव मुक्ति प्राप्त करने का अपूर्व लाभ पा लेता है।

जब शरीर के त्याग के विषय मे प्रश्न चल रहा है तो यह विचार कर लेना भी आवश्यक है कि शरीर क्या है? और उसके कितने प्रकार है ?

जिसका स्वभाव ही जीर्णशीर्ण होने का है, वह शरीर है, शरीर के पाच प्रकार हैं – 1 औदारिक शरीर, 2 वैक्रिय शरीर, 3 आहारक शरीर, 4 तैजस शरीर, 5 कार्मण शरीर। सक्षेप मे शरीर दो प्रकार का है – सूक्ष्म शरीर और स्थूल शरीर। सूक्ष्म मे अर्थात् कार्मण शरीर मे सभी सस्कार विद्यमान रहते हैं। जैसे एक सजीव बीज मे सारा वृक्ष विद्यमान रहता है। बीज तो वृक्ष से पृथक् होकर नीचे गिर जाता है, फिर भी उस बीज मे वृक्ष के सब सस्कार रहते ही हैं। वह बीज पृथ्वी, पानी आदि का सयोग मिलते ही विकसित हो जाता है, और छोटा–सा बीज ही क्रमश वृक्ष का रूप धारण करता है। इसी प्रकार ममतापूर्वक शरीर का त्याग करने पर भी सूक्ष्म कार्मण शरीर आत्मा के साथ रहता है और उसमे जीव के सभी सस्कार विद्यमान रहते हैं। ओर सयोग मिलते ही वह सस्कार शारीरिक रूप धारण कर लेते है। जैसे वटवृक्ष का बीज प्रमाण मे तो बहुत ही छोटा होता है, परन्तु उस छोटे–से बीज मे विशालकाय वटवृक्ष के समस्त सस्कार विद्यमान रहते हैं। बाह्य दृष्टि से तो बीज मे वटवृक्ष का स्वरूप दिखाई नही देता, परन्तु पृथ्वी, पानी आदि का सयोग प्राप्त होते ही वह छोटा–सा बीज वृक्ष का रूप धारण कर लेता है। इसी प्रकार कार्मण शरीर मे भी जीव के सब सस्कार मौजूद रहते है।

अगर कोई पूछे कि कार्मण शरीर कहा है ओर उसमे जीव के सब सस्कार कहा रहते है? ऐसा पूछने वाले को यही उत्तर दिया जा सकता हे कि जब अष्टस्पर्शी बड के बीज मे रहे हुए वृक्ष के सस्कार दिखाई नहीं देते तो फिर चतुस्पर्शी कार्मण शरीर मे जीव के सस्कार कैसे देखे जा सकते हें?

अतएव कार्मण शरीर को प्रत्यक्ष देखने का दुराग्रह अनुचित है। इसके सिवाय, अपनी स्थूल दृष्टि से सूक्ष्म कार्मण शरीर तो दिखाई भी नही दे सकता।

कहा जा सकता है कि जब पुरातन कर्म–सस्कार हमारे साथ ही है, तो फिर उन कर्म–सस्कारो को नष्ट करने का पुरुषार्थ करने का क्या लाभ? इसका उत्तर यह है कि सक्रमण हो सकता है। जैसे वृक्ष मे सुधार हो सकता है उसी प्रकार कर्म–सस्कार भी बदले जा सकते है। पाप–पुण्य कर्म मे भी सक्रमण हो सकता है। कर्म के रस और प्रकृति आदि का भी घात हो सकता है। बीज मे अच्छी शक्ति मौजूद होने पर भी असावधानी रखने के कारण वह शक्ति नष्ट हो जाती है अथवा खराब हो जाती है, और इसके विपरीत बीज मे अच्छी शक्ति न होने पर भी सावधानी के कारण तथा प्रयत्न करने से बीज मे अच्छी उत्पादन शक्ति आ जाती है। उसी प्रकार अच्छे कर्म भी प्रमाद तथा असावधानी के कारण खराब कर्म बन जाते है और सावधानी तथा सतर्कता के कारण खराब कर्म भी अच्छे कर्म बन जाते हैं। विज्ञान द्वारा वृक्षो का सुधार किस प्रकार हो सकता है, इस विषय मे तुमने शायद सुना होगा। सुना है, गोभी का शाक पहले कटुक होता था, परन्तु वैज्ञानिक रीति से उसमे सशोधन किया गया। तब कडुवा शाक भी मीठा बन गया। आम भी आजकल हरएक मौसम मे मिलता है। इसका क्या कारण है? इसका कारण भी वैज्ञानिक सुधार ही है। शास्त्र मे स्पष्ट रूप से कहा गया है कि प्रत्येक वस्तु का उपक्रम होता है। वह उपक्रम दो प्रकार का है परिक्रम अर्थात् सुधार और दूसरा वस्तुविनाश। यह दोनो प्रकार का उपक्रम द्विपद, चतुष्पद तथा अपद, इन तीनो का होता है। वृक्ष अपद है, अत उसका भी उपक्रम होता है।

भारतवर्ष मे आज वस्तु–विनाश की ओर जितना लक्ष्य दिया जाता है उतना परिक्रम–सुधार की ओर नही। इसके विपरीत विदेशी विद्वान विज्ञान द्वारा वस्तु का परिक्रम करते ही रहते है। सुना है, अमेरिका मे ले जाई गई भारतीय गाय प्रतिदिन 160 रतल दूध देती है। मगर भारत मे, भारत ही की गाय इतना दूध क्यो नही देती? इसका प्रधान कारण है कि भारतीय लोगो का ध्यान वस्तु के परिक्रम की ओर गया ही नही। आज विदेशियो ने जो वैज्ञानिक उन्नति की है उसका मुख्य कारण यह है कि परिक्रम की ओर उनका लक्ष्य है। भारतीय अगर वैज्ञानिक ढग से वस्तु का परिक्रम करे तो भारत भी उन्नत बन सकता है।

कहने का आशय यह है कि अन्य वस्तुओ की तरह कर्म का भी उपक्रम हो सकता है। अगर कर्म का उपक्रम न होता तो कोई मोक्ष मे ही नही

पहुच सकता। कर्म नष्ट किये जा सकते हैं और इसीलिए भगवान् ने कहा है, चौदहवे गुणस्थान मे पहुच कर आत्मा अशरीर बन कर सिद्ध, बुद्ध और मुक्त हो जाता है।

कुछ लोगो को कहना है कि सिद्ध होने के बाद आत्मा शून्यरूप हो जाता है। अर्थात् सिद्ध होने के पश्चात् आत्मा सिद्धगति मे शून्य–सरीखा हो जाता है। परन्तु यह बात भ्रमपूर्ण है। सिद्ध होने पर आत्मा पूर्णज्ञानी बन जाता है, और इन्द्रिय तथा शरीर न होने पर भी वह सिद्ध होकर रहता है। सिद्ध का स्वरूप कैसा होता है, वह बात श्री आचारागसूत्र मे कही है –

**से न दीहे, न हिस्से, न वट्टे, न तंसे, न चउरसे, न परिमंडले, न कण्हे, न नीले, न लोहिए, न हलिद्दे, न सुक्किले, न सुरभिगंधे, न दुरभिगंधे, न तित्ते, न कडुए, न कसाए, न अंबिले, न महुरे, न कक्खडे, न मउए, न गरुए, न लहुए, न सीए, न उण्हे, न लुच्खे, न काऊ, न रुहे, न संगे, न इत्थे, न पुरिसे व अन्नहा, परिन्ने सन्ने। उवमा न विज्जइ। अरूवी सत्ता अपयस्य पयं नत्थि।।**

अर्थात्– आत्मा लम्बा नही, छोटा नही, गोल नही, तिकोना नही, चौकोर नही, मडलाकार नही, काला नही, नीला नही, लाल नही, पीला नही, सफेद नही, सुगन्धित नही, दुर्गन्धित नही, तिक्त नही, कटुक नही, कसैला नही, खट्टा नही, मीठा नही, कठोर नहीं, कोमल नही, भारी नहीं, हलका नही, ठण्डा नही, गर्म नही, रूखा नही, चुपडा नही, रूक्ष नही, चिकना नहीं, स्त्री नही, पुरुष नही, नपुसक नही। वह ज्ञाता है, विज्ञाता है। उसकी कोई उपमा नही है। वह अरूपी सत्ता है। वह अनिर्वचनीय है, शब्दातीत है।

भावार्थ यह है कि जिसमे वर्ण, रस गन्ध और स्पर्श की पर्याय नही होती, वह सिद्ध है। इससे स्पष्ट विदित हो जाता हे कि वर्ण, रस, गन्ध तथा स्पर्श का सबध शरीर के ही साथ है। अशरीर हो जाने के बाद वर्ण आदि का सबध नही रहता।

यहा यह प्रश्न किया जा सकता है कि सिद्धात्मा मे अगर वर्ण आदि कुछ भी नही हैं तो वह किस प्रकार के है? इस प्रश्नकर्ता से यह प्रश्न करना चाहिए कि जिस वस्तु मे वर्ण, रस, गन्ध तथा स्पर्श नही होते, वह वस्तु कैसी होती है? इस प्रश्न का जो उत्तर हो, वही उत्तर प्रश्नकर्ता के प्रश्न का समझना चाहिए।

उदयपुर मे एक वकील के साथ मेरा वार्त्तालाप हुआ था। वकील आत्मा को प्रत्यक्ष बताने के लिए कहते थे। मैंने उनसे कहा– आप अग्रेजी पढे

हैं? उन्होने उत्तर दिया– हा, मै अग्रेजी पढा हू। तब मैने उन से कहा– आप अपने मस्तिष्क मे से अग्रेजी निकाल कर नही बता सकते तो फिर अरूपी आत्मा किस पकार बतलाया जा सकता है? शास्त्र मे आत्मा के विषय मे कहा है–

**तक्का जत्थ न विज्जइ, मई तथ्थ न गाहिया।**

अर्थात् आत्मा की सिद्धि के लिए तर्क काम नही आते और बुद्धि की भी आत्मा तक पहुच नही है।

आत्मा बुद्धिगम्य नही है, इसी कारण उसके विषय मे 'नेति नेति' कहा गया है। असल मे पूर्ण वस्तु का वर्णन हो ही नही सकता। आज आत्मा का जो वर्णन मिलता है, वह अपूर्ण है। तिजोरी बडी होती है और चाबी छोटी–सी। फिर भी इस छोटी–सी चाबी से तिजोरी खोली जा सकती है और उसमे रक्खा हुआ माल लिया जा सकता है। इसी प्रकार शास्त्र मे आत्मा रूपी तिजोरी की चाबी रूप जो भी थोडा–सा वर्णन मिलता है वह उस वर्णन रूपी चाबी से आत्म रुपी तिजौरी को खोलो तो मालूम होगा कि आत्मा कैसा है? और उसमे कैसी कैसी शक्तिया छिपी हुई है?

कहने का आशय यह है कि शरीर परवस्तु है और इसलिए उसका पत्याख्यान किया जाता है। शरीर और आत्मा भिन्न–भिन्न है। यह भेदज्ञान हो जाए तो तुम भी राजा प्रदेशी की तरह अपना कल्याण कर सकते हो। पदेशी राजा भी आत्मा का स्वरूप नही जानता था। वह शरीर को आत्मा मान दैठा था और शरीर–सुख को ही वास्तविक सुख समझता था। इस विपरीत मान्यता के कारण वह उन्मार्गगामी हो गया था। परन्तु चित्त प्रधान प्रदेशी राजा का मार्गदर्शक बना और उसे सन्मार्ग पर लाया। राजा प्रदेशी जब सन्मार्ग पर आरूढ हुआ अथवा यो कहो कि जब उसे आत्मा और शरीर की भिन्नता का ज्ञान हुआ। तब उसने नरक को भी स्वर्ग बना लिया। मिथ्याभमान के कारण अनेक जीव ससार–सागर मे गोते खा रहे है। मगर जब धर्मनौका का आश्रय मिलता है, तब धर्मनौका की सहायता से पतित आत्मा भी ससार–सागर को पार कर जाता है। प्रदेशी राजा भी ससार–सागर मे गोते खा रहा था। परन्तु जब भगवान् केशीकुमार ने उसे धर्मनोका बताई और राजा ने उस नौका का आश्रय लिया तो वह अधर्मी कहलाने वाला राजा भी धर्मनौका का नाविक बन गया और ससार–सागर को पार करने मे समर्थ हुआ।

तुम भी ससार–सागर मे गोते खा रहे हो। अगर धर्मनाका का आश्रय लोगे तो एक दिन तुम भी ससार–सागर पार कर सकोगे।

गीता मे कुरुक्षेत्र और धर्मक्षेत्र के विषय मे उल्लेख किया गया है। गीता का रहस्य गम्भीर है। कुरुक्षेत्र का सामान्य अर्थ खराब क्षेत्र होता है। अर्थात् यह शरीर मल–मूत्र से भरा होने के कारण कुरुक्षेत्र है। इस कुरुक्षेत्र को धर्मक्षेत्र बनाना चाहिए। अर्थात् आत्मा के उद्धार मे शरीर का उपयोग करना चाहिए। कुरुक्षेत्र को धर्मक्षेत्र बनाने के लिए हमेशा युद्ध करना पडता है। जो शरीर का गुलाम नही है, ऐसा आध्यात्मिक योद्धा इस कुरुक्षेत्र मे कैसे–कैसे आत्मिक साधनो से जीवन–सग्राम मे अग्रसर होता है, इसके विषय मे श्री उत्तराध्ययन के नौवे अध्याय मे कहा है –

**सद्धं नगर किच्चा तवसवरमग्गल।**
**खती निउणपागारं तिगुत्त दुप्पसधयं।।**
**धणुं परक्कमं किच्चा जीव च इरिय सया।**
**धिइं च केयणं किच्चा सच्चणं पलिमंथए।।**
**तव नारायजुत्तेणं मित्तूण कम्मकचुयं।**
**मुणी विगयसंगामो भावाओ परिमुच्चए।।**

**उतरा. 9, 20–21–22**

नमि राजर्षि देवेन्द्र को बतला रहे हैं कि जीवन–सग्राम किस प्रकार खेलना चाहिए। श्रद्धा रूपी नगर, सवर–सयम रूपी आगल, क्षमा रूपी सुन्दर प्राकार, तीन गुप्ती रूपी दुर्जय किला, पराक्रम रूप धनुष, इर्यासमिति रूपी डोरी और धैर्य रूपी केतन बनाकर सत्य के द्वारा परिमथन करना चाहिए। क्योकि तपश्चर्यारूपी बाणो से युक्त मुनिराज कर्म रूपी बख्तर को भेदन करके सग्राम मे विजयी होते हैं और ससार के बन्धनो से मुक्त हो जाते है।

ऊपर वर्णित आध्यात्मिक शस्त्रो द्वारा अगर कर्मशत्रुओ के साथ युद्ध किया जाये तो आध्यात्मिक शस्त्रो के सामने पाशविक शस्त्र निष्फल साबित होते हैं, इसमे तनिक भी सदेह नही है। आध्यात्मिक शक्ति के समक्ष पाशविक शक्ति सदैव परास्त होती है। आध्यात्मिक शक्ति दैवी सपदा है और पाशविक शक्ति दानवी सपदा है। दैत्य हमेशा ही देवो से पराजित हुए हे, ऐसा पौराणिक कथाओ मे सुना जाता है। इसका रहस्य यही हे कि दानवी शक्ति दैविक, आध्यात्मिक शक्ति के सामने परास्त हो जाती है। तुम भी आध्यात्मिक शस्त्रो द्वारा पाशविक शस्त्रो को पराजित करो। इसी मे तुम्हारा कल्याण हे। अहिसा, क्षमा, तपश्चर्या आदि आध्यात्मिक शस्त्र हैं ओर क्रोध, मान, माया, लोभ, मोह, मत्सर आदि पाशविक शस्त्र हैं। आध्यात्मिक शस्त्र शक्ति मेया (माता) के आयुध हैं और पाशविक शस्त्र पाशविक शक्ति के आयुध हें। तुम

आध्यात्मिक शस्त्र हाथ मे लेकर जीवन–सग्राम मे कर्मशत्रुओ के साथ युद्ध खेलो और उन्हे परास्त करो। इसमे कल्याण है।

जीर्ण–शीर्ण हो जाने के कारण शरीर नाशवान् है और आत्मा अजरामर होने के कारण अविनाशी है। आत्मा देही है, शरीर देह है। आत्मा देह रूपी गृह मे निवास करता है। आत्मा शरीर का त्याग करना चाहे तो कर सकता है। शरीर मे आसक्त रहने के कारण ही आत्मा को अनेक प्रकार के दुख सहन करने पडते है। शरीर और आत्मा मे क्या अन्तर है, यह बतलाते हुए श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा था –

**वासांसि जीर्णानि यथा विहाय,**
**नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि**
**तथा शरीराणि विहाय जीर्णा–**
**न्यन्यानि संयाति नवानि देही।।**

अर्थात् हे अर्जुन! तू शरीर को ही सर्वस्व मान बैठा है, परन्तु यह शरीर तो वस्त्र के समान है। जैसे फटे–पुराने वस्त्र को उतार कर नवीन वस्त्र धारण करने मे आनद माना जाता है। उसी प्रकार आत्मा (देही) भी शरीर रूपी वस्त्र का त्याग करके नवीन शरीर–वस्त्र धारण कर लेता है।

तुम लोग शरीररूपी वस्त्र त्याग करते समय रुदन करते हो या प्रसन्न होते हो? अगर तुम्हे यह ज्ञान हो जाये कि मैं आत्मा मरता नही, वरन् शरीररूपी वस्त्र बदल रहा हू, तो शरीर–त्याग करते समय तुम्हे जरा भी दुख नही होगा। जैसे ससार की और सम्पदाए आती–जाती रहती हैं, उसी प्रकार शरीर भी बदलता रहता है। देह का नाश होता है, देही का नाश नही होता। देह का लालन–पालन चाहे जैसे किया जाये, आखिर उसका नाश अवश्य होता है। देह का नाश होता है, देही का नही यह बात ध्यान मे रख अनेक भक्तो ने तथा महात्माओ ने असह्य सकट सहन करके भी आनद का अनुभव किया था। अगर आत्मा को अपनी अजर–अमरता का भान हो जाये तो उसका कल्याण हुए बिना नही रह सकता।



# उनचालीसवां बोल

## सहाय–प्रत्याख्यान

शरीर–प्रत्याख्यान के विषय मे विचार किया जा चुका है। शरीर का त्याग करने के लिए आत्मा को परावलम्बन का त्याग करके स्वावलम्बी बनना चाहिए। अब इसी विषय मे विचार करना है। स्वावलम्बी बनने के लिये और परावलम्बन का परित्याग करने के लिए दूसरे की सहायता का त्याग करना आवश्यक है। दूसरे की सहायता का त्याग करने से आत्मा को क्या लाभ होता है? इस विषय मे गौतम स्वामी, भगवान् से प्रश्न करते हैं –

**मूलपाठ**

**प्रश्न– सहायपच्चक्खाणेण भते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– सहायपच्चक्खाणेण एगीभावं जणयइ। एगीभावभूए वि य णं जीवे एगग्ग भावेमाणे अप्पझंझे अप्पकलहे अप्पकसाए अप्पतुंतुमे संजमबहुले सवरबहुले समाहिए यावि भवइ।। 39।।**

**शब्दार्थ**

**प्रश्न–** भगवन्! सहायता का त्याग करने से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर–** सहायता का त्याग करने से जीवात्मा एकत्वभाव को प्राप्त होता है और एकत्वभाव को प्राप्त जीव अल्पकषायी, अल्पक्लेशी तथा अल्पभाषी होकर सयम, सवर तथा समाधि मे अधिक दृढ होता हे।

**व्याख्यान**

सहाय का साधारण अर्थ है – मदद। किसी आत्मा मे जब दूसरे के बल पर आश्रित न रहने की और अपने ही बल पर खडे रहने की भावना उत्पन्न होती है तब वह आत्मा दूसरे की सहायता का त्याग करके स्वाश्रयी बनता हे।

इस सूत्र मे परावलम्बन का त्याग करके स्वावलम्बी बनने की शिक्षा दी गई है। यह शिक्षा साधु और श्रावक को ही ग्रहण करने योग्य नही, वरन् आत्मकल्याण के प्रत्येक अभिलाषी के लिए यह समझने और ग्रहण करने योग्य है।

भगवान् ने साधुओ के लिए कहा है– 'साधुओ को सदैव यह भावना करनी चाहिए कि मै अपने ही बल पर आश्रित रहूगा, दूसरो की सहायता नही लूगा।' साधुओ को यह भावना ही नही करनी चाहिए, बल्कि शक्ति का सचय करके भावना को सफल बनाने का भी प्रयत्न करना चाहिए। कल्याण के इच्छुक साधु अपनी शक्ति देखकर दूसरो की सहायता का त्याग करते हैं और स्वावलम्बी बनते है।

दूसरो की सहायता का त्याग करने से और स्वावलम्बी बनने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है, इस विषय मे गौतम स्वामी ने भगवान् महावीर से प्रश्न किया है। इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने फरमाया – सहायता का त्याग करने से पहला लाभ तो एकाग्र भावना उत्पन्न होना है, अर्थात् सहायत्याग से मन सकल्प–विकल्प का त्याग करके एकाग्र बन जाता है। स्वावलम्बी बन जाने से यह सकल्प–विकल्प मन मे उत्पन्न नही होता कि कोई मुझे सहायता देगा या नही? इस प्रकार मन एकाग्र, सकल्प–विकल्पहीन बनने से सहायता का त्यागी अपने–आप को एकाकी – अकेला – अनुभव करने लगता है। तब वह दूसरो के साथ अधिक सभाषण नही करता और 'अमुक काम करना है, अमुक काम नही करना है'– इस प्रकार के झझटो से छुटकारा पा लेता है। किसी प्रकार के बाहरी झझटो मे न पडने के कारण सहायत्यागी को किसी के साथ रगडा–झगडा (क्लेश) नही करना पडता। रगडे–झगडे न होने से उसमे कषायभाव पैदा नही होता। इस प्रकार सहायता का त्याग करके स्वावलम्बी बनने से जीवात्मा एकाग्रचित्त, एकाकी, अल्पभाषी, अल्पक्लेशी तथा अल्पकषायी बनता है और सयम, सवर तथा समाधि मे अधिक दृढ होता है। इस तरह एक सहायता के त्याग से आत्मा को अनेक लाभ होते हैं।

इस मूल सूत्र पर विचार किया गया। अब यह विचार करना हे कि इस सूत्र से हमे क्या सार लेना चाहिये?

इस सूत्र का प्रधान स्वर यह है कि स्वावलम्बी बनो, परावलम्बी नही, स्वतन्त्र बनो परतन्त्र नही। आज लोग स्वतन्त्रता–स्वतन्त्रता चिल्लाते हैं, मगर स्वतन्त्र बनने के सच्चे मार्ग पर नही चलते। स्वतन्त्र बनने के लिए सर्वप्रथम

स्वावलम्बी बनना आवश्यक है। स्वावलम्बी बने बिना कोई देश या समाज स्वतन्त्र नही बन सकता। आत्मा को भी कर्मबन्धनो से मुक्त करके स्वतन्त्र बनाने के लिए पर की सहायता त्याग कर स्वावलम्बी बनना आवश्यक है। जो मनुष्य स्वावलम्बी नही होता, उसे पद–पद पर आपत्तियो का सामना करना पडता है।

आज जितने सुख–साधन बढे हैं, उतने ही परतन्त्रता के बन्धन बढ गये हैं। आज जो साधन सुख–साधन कहलाते हैं, वे वास्तव मे सुखदायी नहीं हैं। वे परतन्त्रता के बन्धन हैं। परतन्त्रता के इन बन्धनो को ढीला करने के लिए तथा कर्मबद्ध आत्मा को स्वाधीन बनाने के लिए दूसरो की सहायता का त्याग करके स्वावलम्बी बनने की आवश्यकता है। सुख–साधनो की जो जितनी सहायता लेता है, वह उतना ही परतन्त्र बनता है। उदाहरणार्थ, मान लो, किसी जगह जल्दी पहुचने के लिए रेलवे का साधन मौजूद है, तो क्या इस साधन के कारण तुम परतन्त्र नही बने हो? क्या रेल कभी तुम्हारी प्रतीक्षा करती है? इसके विपरीत तुम्हे रेल की प्रतीक्षा करनी पडती है। अतएव रेल तुम्हारे अधीन नही, वरन् तुम्ही रेल के अधीन हो। यही तो परतन्त्रता है। जो लोग रेल का त्याग कर देते हैं, वे रेल के अधीन नहीं हैं। इसी प्रकार ज्यो–ज्यो और सुख–साधन बढे है, त्यो–त्यो परतन्त्रता के बन्धन बढे हैं।

परतन्त्रता मे मानसिक स्थिति डावाडोल रहती है। स्वतन्त्र अवस्था मे ही मन एकाग्र रह सकता है। अत जो एकाग्रता के उपासक हैं, उन्हे दूसरो की सहायता का त्याग करना ही चाहिए। दूसरो की सहायता लेने वाला परतन्त्रता के कारण तथा अपनी निर्बलता के कारण सहायता लेता है। अगर अपनी निर्बलता दूर कर दी जाए तो फिर किसी की सहायता लिए बिना भी काम चल सकता है। दूसरो से जितनी सहायता ली जाएगी, उतनी ही परतन्त्रता बढेगी और एकाग्रता घटेगी। एकाग्रता भग होने से आत्मा के अनेक गुणो का नाश हो जाता है। अगर वृक्ष को बार–बार उखाड कर एक जगह से दूसरी जगह रोपा जाये तो क्या वह फल–फूल दे सकेगा? नही। इसका प्रधान कारण यह है कि उस वृक्ष मे एकाग्रता का गुण नही रह पाता। पालीयाद मे बार–बार भूकम्प के धक्के लगने से लोग भयभीत हो गये हैं और उनकी एकाग्रता भग हो गई है। जहा आधार मे ही चचलता हो, वहा आधेय मे एकाग्रता कैसे आ सकती है? जैसे वृक्ष को बार–बार एक जगह से दूसरी जगह उखाड–उखाड कर रोपने से उसके फल–फूल देने के गुण नष्ट हो जाते हैं, उसी प्रकार सकल्प–विकल्प से बार–बार मन को चचल करने से

आत्मा की गुण–शक्ति घटती जाती है। जब तक मन की चचलता दूर नही होती, तब तक आत्मा मे सद्‌गुणो की स्थिरता भी नही रह सकती।

कुछ लोगो का कहना है कि शास्त्र मे जिन चमत्कारो का वर्णन मिलता है, वे चमत्कार आज क्यो नही दिखाई देते? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि शास्त्र मे वर्णित चमत्कार तो सच्चे ही हैं, मगर अपनी मन की चचलता के कारण वे आज दिखाई नही दे सकते। आज लोगो के मन मे कैसी चचलता आ गई है, इस बात का जरा विचार तो करो। तुम (श्रोता) लोग अभी यहा बैठे हो, पर तुम मे से किसका मन कहा घूम रहा है, यह कौन कह सकता है? मन मे इतनी अधिक चचलता होने का कारण दूसरो की सहायता लेना ही है।

तुम समझते हो कि हम रेल, तार, टेलीफोन, वायुयान आदि वैज्ञानिक सुख–साधनो की सहायता मिलने के कारण सुखी हैं। मगर इन सब सुख–साधनो के कारण तुम्हारे मन मे कितनी और किस प्रकार की चचलता बढ गई है, यह विचार तो करो। इन सुख–साधनो के कारण तुम अपने को सुखी मानते हो, परन्तु जिसके पास ये साधन नही है और जिन्होने स्वेच्छापूर्वक इन साधनो की सहायता लेने का त्याग कर दिया है, वे साधु क्या दु खी हैं ? साधु सुख–साधनो की सहायता नही लेते। जो सच्चे साधु हैं और जो यह मानते है कि भगवान् ने हमारी स्वतन्त्रता की रक्षा के लिए ही हमे ऐसे साधनो की सहायता न लेने की आज्ञा दी है, वे साधु अपने–आपको सब से ज्यादा सुखी मानते है।

कदाचित् किसी साधु के मन मे यह धारणा हो कि आजकल चमत्कार को नमस्कार किया जाता है, अतएव हमारे पास किसी प्रकार की लब्धि हो तो अच्छा है। हम उस लब्धि का प्रयोग करके चमत्कार दिखा सकेंगे। इस पकार विचार करने वाले साधु को सोचना चाहिए कि जब भगवान् ने हमे दूसरो की सहायता लेने का निषेध किया है तो फिर हम लब्धि का प्रयोग करके चमत्कार दिखला ही कैसे सकते हैं? साधुओ को लब्धि का उपयोग चमत्कार दिखाने मे नही करना चाहिए। इतना ही नही, वरन् किसी दूसरे की सहायता भी नही लेनी चाहिए।

मैने एक पुस्तक मे पढा था– एक आदमी ने दूसरे से कहा, मुझे लब्धि प्राप्त हुई है और मै उससे चमत्कार दिखा सकता हू। दूसरे ने उत्तर दिया – तुम चमत्कार दिखाओ तो मालूम हो कि तुम्हे कैसी लब्धि प्राप्त हुई है। लब्धि प्राप्त मनुष्य ने रास्ता चलते एक मदोन्मत्त हाथी को योग–शक्ति द्वारा जडवत्

बना दिया। यह दृश्य देख कर दूसरा आदमी चकित रह गया। उसने एक तीसरे आदमी से यह आश्चर्यकथा कही। उसने दूसरे से कहा– बताओ तो सही, क्या आश्चर्य देखा? तब दूसरे आदमी ने कहा– अमुक आदमी ने अपनी योग–शक्ति के द्वारा रास्ता चलते मदोन्मत्त हाथी को जडवत् बना दिया। यह सुन कर तीसरे आदमी ने कहा– इसमे इतना आश्चर्य करने की कौन–सी बात है? यह काम तो एक दवा से भी हो सकता है। योगी ने योग–साधना करके भी अगर ऐसा चमत्कार दिखलाया तो योग–साधना का फल ही क्या हुआ? हाथी को जडवत् बना देना कोई योग का चमत्कार नहीं है। दवा से भी यह काम हो सकता है और ऐसी मेरे पास भी है। तुम यह दवा ले जाओ और किसी मदोन्मत्त हाथी की पूछ पर थोडी–सी लगा देना। फिर देखना, इस दवा का क्या असर होता है! दूसरे आदमी ने उस दवा का हाथी पर प्रयोग कर देखा। उसे विश्वास हो गया कि हाथी को जडवत् बना देने की क्रिया तो दवा के द्वारा भी हो सकती है।

तीसरे आदमी ने उससे कहा– दवा के प्रयोग से मदोन्मत्त हाथी भी जडवत् बन सकता है, यह विश्वास तुम्हे हो गया न? अगर यही कार्य योग–साधना द्वारा किया जाये तो योग की सिद्धि क्या रही? सच्चा योग तो मन को एकाग्र करके काबू मे कर रखना है। अगर मन काबू मे नहीं रहता तो समझना चाहिए कि वह योग ही सच्चा नही है। जो अपना मन एकाग्र करके काबू मे रखता है, उस योगी के लिए ससार मे ऐसा कोई कार्य नही, जो अशक्य हो। ऐसी कोई वस्तु नही, जो उसके अधीन न हो। सच्चा योगी वही है जो साधनो का त्याग कर देता है। साधुओ ने ससार की सहायता का त्याग करके स्वतन्त्र बनने के लिए ही ससार का त्याग किया है। मन को एकाग्र करने के लिए तथा आत्मा को त्रिविध ताप से बचाने के लिए पर की सहायता का त्याग करना आवश्यक है।

आजकल साधुओ को भी जमाने की हवा लग गई है। इसी कारण उनमे यथोचित निश्चलता और निस्पृहता नजर नही आती। चित्त की चचलता का कारण जमाना बदलना बतलाया जाता है, पर जमाना किसने बदल दिया है, इस बात का विचार नही किया जाता। दोष चाहे जमाने को दिया जाये, चाहे किसी और के सिर मढा जाये, परन्तु साधुओ के लिए श्रेयस्कर यही हे कि वे दूसरो की सहायता लेने का त्याग करे।

यह बात दूसरी है कि कभी सच्ची बात दबा दी जाती हे ओर झूठी बात को भी महत्त्व मिल जाता है, मगर सच्चाई अन्त मे सच्चाई ही सिद्ध होती

है। अत जमाने की किसी बुराई को जीवन मे स्थान न देते हुए, दूसरो की सहायता कर, मन की चचलता दूर करके, एकाग्र भावना प्रकट करना चाहिए। जब तक दूसरो की सहायता लेने की भावना रहेगी, तब तक मन की चचलता बढती ही रहेगी। इसके विपरीत, सहायता लेने का जितना त्याग किया जायेगा और जितने परिमाण मे स्वावलम्बी होने का प्रयत्न किया जायेगा, उतना और उसी परिमाण मे आत्मा स्वतन्त्र और स्वाधीन बनेगा। ज्ञानीजनो का कथन है कि साधनो का जितना त्याग किया जाएगा, त्याग उतना ही सफल होगा। सुख–साधनो का त्याग करने से बन्धन ढीले होगे और जीवन मे निस्पृहता आयेगी। इसके विपरीत सुख–साधन मे जितनी वृद्धि की जायेगी, उतने ही परिमाण मे बन्धन दृढ होगे। परिणामस्वरूप जीवन मे परतन्त्रता का प्रवेश होगा।

आज एक–दूसरे पर जो आक्षेप किये जाते हैं, उनका प्रधान कारण भी साधनो की वृद्धि है। सुख–साधनो की वृद्धि के साथ ससार मे क्लेश की वृद्धि हुई है। लोगो को समाचार–पत्र पढने का इतना चस्का है कि कुछ लोग भोजन किये बिना चाहे रह जाएगे, पर समाचार–पत्र पढे बिना नही रह सकते। समाचार–पत्र पढने से कलह बढा है या घटा है? इस प्रश्न का उत्तर स्पष्ट ही है कि समाचार–पत्रो के द्वारा कलह मे वृद्धि हुई है और चचलता भी बढ गई है।

मन की एकाग्रता अत्यावश्यक है। मन एकाग्र किये बिना शान्ति नही मिल सकती। अगर एक रात नीद न आये तो तबीयत कितनी खराब हो जाती है? निद्रा लेना मन की एकाग्रता का विकृत उदाहरण है। मगर निद्रा की कितनी आवश्यकता है, इस बात का विचार करो। जो व्यक्ति चचलता छोडकर निद्रा लेता है और इस प्रकार थोडे समय के लिए तथा विकृत रूप से भी मन को एकाग्र रखता है वह शरीर को स्वस्थ रख सकता है। जो मनुष्य कामकाज मे ही लगा रहता है और यथासमय निद्रा नही लेता, वह बीमार पड जाता है। जब विकृत रूप से भी मन को एकाग्र रखने से इतना अधिक लाभ होता है तो फिर सम्यक् प्रकार से मन को एकाग्र बनाने से कितना लाभ होता होगा।

मन की एकाग्रता से आत्मा को अपूर्व लाभ होता है। लोग यह समझते है कि आनन्द कही बाहर से आता है पर वास्तव मे आनन्द बाहर की वस्तुओ मे नही है। आत्मा मे ही अखूट आनद भरा हुआ है। आत्मा अपने मे से ही आनन्द उपलब्ध करता है। मन को एकाग्र रखने से आत्मा मे आनन्द का स्रोत बहने लगता है। किसी भी वस्तु मे जो आनन्द दिखाई देता है, वह

आनन्द इसी कारण आनन्द रूप मालूम होता है कि आत्मा मे आनन्द भरा हुआ है। दुनिया की तमाम वस्तुए आत्मा के लिए ही हैं। आत्मा न हो तो इन वस्तुओ को कोई टके सेर भी न पूछे। वस्तुओ का मूल्य आकने वाला आत्मा ही है और इसीलिए कहा गया है–

**न सर्वस्य कामाय प्रियं भवति,**
**आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति।**

उपनिषद्कार कहते हैं वस्तु को कोई वस्तु प्रिय नही है, आत्मा को ही वस्तु प्रिय लगती है। हीरा, माणिक, मोती वगैरह जो भी पदार्थ प्रिय मालूम होते हैं, सो सब आत्मा को ही प्रिय मालूम होते हैं। परन्तु आजकल तो ससार मे उत्क्रम चल रहा है। जिस आत्मा को सभी वस्तुए प्रिय लगती हैं, वही आत्मा आज भुलाया जा रहा है और आत्मा की शक्तियो के विषय मे कोई विचार ही नही किया जाता। आत्मा मे ऐसी महान् शक्ति विद्यमान है कि उसे परतन्त्र रहने की आवश्यकता ही नही है। परन्तु आज आत्मा अपने भीतर विद्यमान महान् शक्ति को भूलकर परतत्र बन रहा है।

कहा जा सकता है कि आजकल का तोतारटत ज्ञान भी आत्मा की परतत्रता का कारण है। इस ज्ञान की बदौलत आत्मा दूसरो की सहायता अधिक लेने लगा है और नतीजा यह हुआ है कि वह परतत्रता की बेडी मे बध गया है। जगल मे रहने वाले पशुओ–पक्षियो को देखो। मालूम होगा कि वे मनुष्य के समान दूसरो की सहायता नही लेते हैं। कहा जा सकता है कि अज्ञान होने के कारण वे दूसरो की सहायता नही लेते हैं। इसके उत्तर मे कहा जा सकता है कि मनुष्य–समाज मे जो ज्ञान है, वह क्या परतत्रता बढाने के लिए है? सच्चा ज्ञान तो वही है जो आत्मा को बन्धनो से मुक्त करता है। बधनो से मुक्त न करने वाला ज्ञान वास्तव मे ज्ञान ही नहीं है। ज्ञान की व्याख्या करते हुए कहा गया है–

**सा विद्या या विमुक्तये।**

सच्ची विद्या वही है जो बधनो से मुक्त करती है।

तुम लोग आज दूसरो की बहुत सहायता लेते हो, इस कारण तुम मे भिखारीपन आ गया है। भिखारी को सुख कहा? जब उसे कोई वस्तु नही मिलती तो वह दुखी होता है। शास्त्रकार भिखारी की प्रशसा नही करते। शास्त्र तो दूसरो की सहायता लेने वाले को भिखारी कहता है। सच्चा साहूकार वही है जो दूसरो से मिलने वाली सुलभ सहायता का भी परित्याग कर देता है।

स्वतन्त्रता चाहने और स्वतन्त्रता पाने मे बहुत अन्तर है। आज लोग स्वतत्रता चाहते हैं, परन्तु उसे पाने के लिए प्रयत्न नही करते। स्वतत्रता पाने के लिए स्वतत्रता के मार्ग पर चलना आवश्यक है। स्वावलम्बी बनना स्वतत्रता पाप्त करने का मुख्य मार्ग है। दूसरो की सहायता की लेशमात्र भी अपेक्षा न रखना ही स्वावलम्बन है।

प्रत्येक स्त्री या पुरुष, स्वावलम्बन के मार्ग पर चल सकता है। स्वावलम्बन का राजमार्ग सभी के लिए खुला है। राजमती स्त्री होने पर भी स्वावलम्बन के राजमार्ग पर चलकर आत्मा को स्वतत्र बना सकी थी। यही नही, वरन् रथनेमि जैसे कर्तव्यभ्रष्ट योगी को भी स्वावलम्बन की शिक्षा देकर उसने आत्मस्वतन्त्रता के पथ पर अग्रसर किया था।

स्वतन्त्र व्यक्ति ही दूसरो को स्वतन्त्रता का सदेश दे सकता है। परावलम्बी पुरुष स्वतन्त्रता का सदेश नही सुना सकता। स्वतन्त्रता देवी का प्रधान द्वार स्वावलम्बन है। स्वावलम्बी बने बिना स्वतन्त्र बनना सभव नही। इसीलिए भगवान् महावीर ने आत्मा को कर्म–बन्धनो से मुक्त कर, स्वतन्त्र बनाने के लिए स्वावलम्बन का आदर्श पाठ जगत् के समक्ष उपस्थित किया था। इस स्वावलम्बन के आदर्श का अनुसरण करने मे ही देश, समाज तथा धर्म का अभ्युत्थान तथा कल्याण है।



# चालीसवां बोल

## भक्त–प्रत्याख्यान

शास्त्र मे आत्मकल्याण के अनेक मार्ग बतलाए गये हैं। उनमे से एक मार्ग दूसरो की सहायता का त्याग करके स्वावलम्बी बनना भी है। जो स्वावलम्बी बनना चाहता है वह शरीर के अधीन भी रहना पसन्द नही करता। जब स्वावलम्बी आत्मा शरीर की अधीनता भी पसन्द नही करता, तब यह स्वाभाविक ही है कि वह शरीर को पुष्ट करने वाले भोजन का त्याग कर दे। प्राणान्त तक भोजन का त्याग करना, अर्थात् अनशन धारण करना साधारण जनता को दुष्कर प्रतीत होगा, परन्तु स्वावलम्बी आत्मा के लिए ऐसा करना दुष्कर नही, सुकर होता है। भोजन का त्याग करने से आत्मा को क्या लाभ होता है, इस विषय मे गौतम स्वामी भगवान् से प्रश्न करते हैं।

**मूलपाठ**

**प्रश्न– भत्तपच्चक्खाणेणं भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– भत्तपच्चक्खाणेण अणेगाइ भवसयाइं निरूंभइ।।40।।**

**शब्दार्थ**

**प्रश्न** – भगवन्! भोजन का प्रत्याख्यान करने से अर्थात् अनशन करके सथारा लेने से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर** – भोजन का प्रत्याख्यान करने से जीव सैकडो भवो को काट डालता है अर्थात् जीव अल्पससारी बनता है।

**व्याख्यान**

भक्त का सीधा–सादा अर्थ है– भात। 'भाथा' या 'भातु' शब्द भी इसी से बना है। भत्त या भक्त का अर्थ भोजन है। यहा भोजन के विषय मे ही प्रश्नोत्तर है। आहार के त्याग की बात सुनकर किसी को शका हो सकती हे

कि जैन धर्म तो दयाधर्म कहलाता है, फिर इस दयाधर्म मे भोजन के त्याग की बात कहना कहा तक उचित है? आहार का त्याग करना तो प्राणो का त्याग करना है। आहारत्याग द्वारा प्राणत्याग के लिए कहना अनुचित ही है। इस प्रश्न के उत्तर मे शास्त्रकार का कथन है कि दूसरे की सहायता का त्याग करने वाला ही आहार का त्याग कर सकता है। जो पुरुष आत्मा और शरीर को भिन्न-भिन्न समझता है और इस भेदज्ञान के कारण जिसने शरीर की सहायता का भी त्याग कर दिया है, वही भोजन का त्याग कर सकता है। शास्त्र मे कहा है– अपच्छिममरण, अर्थात् जब मरण समीप आजाए तब सथारा, अर्थात् अनशनव्रत धारण किया जा सकता है।

मरण दो प्रकार से होता है– आयु के क्षय से और उपसर्ग से। मृत्यु किसी भी प्रकार से हो, मगर कुत्ते की मौत मरना उचित नही। वीरतापूर्वक मृत्यु का आलिगन करना चाहिए। वीरतापूर्वक मृत्यु का आलिगन करने वाला भोजन के प्रत्याख्यान द्वारा मृत्यु पर विजय प्राप्त करता है। भोजन का त्याग करके जो मृत्यु को जीतता है, उसी का अपच्छिम मरण होता है।

यहा भक्त-प्रत्याख्यान का अर्थ सम्पूर्ण अनशन करना है। भगवान् ने कहा कि भोजन का त्याग करने वाला ससार का छेद करता है। शास्त्र मे भोजन के प्रत्याख्यान के विषय मे जो-कुछ कहा गया है, वह निर्दयता का व्यवहार करने के लिए नही, वरन् आत्मा के कल्याण के लिए ही कहा गया है। जो व्यक्ति परकीय सहायता का त्याग करता है, वही भोजन का त्याग कर सकता है। इस प्रकार आहार का त्याग न करना और आहार-पानी न मिलने के कारण विलाप करते-करते मरना, बारह प्रकार के बालमरणो मे से एक बालमरण है। इस प्रकार का मरण, भोजनपान के त्याग से होने वाला पण्डितमरण नही कहा जा सकता। हा, असमय मे भोजन का त्याग नही किया जा सकता। यह तो सब काम कर चुकने के बाद किया जाने वाला काम है। अतएव यह विचार रखना अत्यावश्यक है कि सथारा कब करना और कराना चाहिए।

सथारा करने का प्रयोजन क्या है? इस विषय मे शास्त्र मे बहुत विचार किया गया है। शास्त्र मे यह प्रश्न किया गया है कि हे भगवन्! मरते समय क्या भूखा रहना उचित है? इस प्रश्न से उत्तर मे भगवान् ने कहा है– यह स्थूलदृष्टि का कथन है। सूक्ष्म दृष्टि से तो मरते समय अनशन करना ही मान्य है। इस प्रकार कहकर भगवान् ने सथारा क्यो और कब लिया जाता

है, यह बात स्पष्ट करने के लिए मडूक चोर का उदाहरण दिया है। वह इस प्रकार है–

शखपुर मे एक चालाक चोर रहता था। वह इस चालाकी से लोगो के घर चोरी करता था कि यह पता लगाना तक कठिन हो जाता था कि चोरी कब, किस प्रकार हुई है? चोरी के कारण प्रजा परेशान हो गई। प्रजा ने बहुत प्रयत्न किया, मगर चोर का पता नहीं लगा। किसी के घर का ताला टूटा नहीं, दीवार मे सेध लगी नही, फिर भी घर मे चोरी हो गई। इस चतुर चोर की चालाकी से प्रजा थक गई। आखिरकार प्रजा इकट्ठी होकर राजा के पास पहुची। शखपुर की प्रजा छोटी–छोटी बातो के लिए राजा के पास नही पहुचती थी। अतएव राजा समझ गया कि आज प्रजा पर कोई बडी मुसीबत आई दिखाई देती है। इसी कारण लोग मेरे पास आये हैं।

राजा ने प्रजाजनो से पूछा– तुम्हे क्या कष्ट है, स्पष्ट कहो।

प्रजा ने चोर द्वारा चारो और फैलाये हुए हाहाकार का वृत्तान्त आदि से अन्त तक कह सुनाया। राजा चोर की चालाकी की बात सुनकर आश्चर्य चकित हो कहने लगा– यह चोर वास्तव मे कोई महान् चोर है। खोज करके जल्दी ही उसे पकडना चाहिए। चोर को पकडकर मैं प्रजा का दु ख दूर करने का यथासम्भव प्रयत्न करूगा। अगर मैं सच्चा राजा हू तो अपने प्राणो का होम करके भी सात ही दिन मे चोर को पकड लूगा। इस प्रकार कहकर राजा ने प्रजा को आश्वासन दिया।

आज ऐसे प्रजाप्रेमी नरेश बहुत ही कम नजर आते हैं, जो प्रजा के दु ख को अपना दु ख समझ कर उसे दूर करने का प्रयत्न करते हैं। प्रजाप्रिय राजा प्रजा की रक्षा के लिए अपने प्राण भी निछावर कर देता है।

राजा ने चोर को पकडने की प्रतिज्ञा की है, यह बात चारो ओर नगर–भर मे फैल गई। मडूक चोर ने भी राजा की प्रतिज्ञा की बात सुनी। वह विचार करने लगा– राजा ने प्राण का भोग देकर भी मुझे पकडने की प्रतिज्ञा की है। अब मेरा बचना कठिन है। फिर भी मुझे तो राजा के पजे से बचने का ही प्रयत्न करना चाहिए। वीर पुरुष का कर्तव्य है कि वह पराजित भले ही हो जाए, मगर पुरुषार्थ का त्याग न करे। मुझे सावधानी के साथ काम करना चाहिए और पुरुषार्थ नही त्यागना चाहिए। पुरुषार्थ छोडकर बैठे रहना कायरता है।

चोर का पता लगाने के लिए राजा भेष बदलकर शहर मे निकला। इधर चोर भी अपना भेष बदलकर यह देखने के लिए निकला कि देखे, राजा

क्या करता है? चोर पैर पर पट्टी बाध कर, हाथ मे लाठी लेकर, बीमार दरिद्र की तरह शहर मे घूमने निकला। राजा ने मडूक चोर को इस भेष मे देखा। मडूक चोर की आख देखते ही राजा मन मे समझ गया कि चोर यही है। परन्तु जब तक प्रमाण द्वारा अपराध साबित न हो जाये, तब तक उसे दण्ड नही दिया जा सकता। दोनो एक–दूसरे के सामने आये और आपस मे पूछने लगे– तुम कौन हो? किसी ने अपना परिचय नही दिया। अन्त मे चोर ने कहा– मै कौन हू, यह जानने की तुम्हे क्या आवश्यकता है? तुम अपना काम करो, मै अपना काम करता हू। चोर के इस कथन का आशय राजा ने यह समझा कि चोर ठीक ही कहा रहा है कि 'मै चोर हू। चोरी करने जाता हू। तुम राजा हो तो मुझे पकड लो।'

इस प्रकार विचार कर राजा वहा से चलता बना। जाते–जाते राजा ने यह भी निश्चय कर लिया कि चोर सामने के पहाड मे रहता है और इस रास्ते से शहर मे आता है।

दूसरे दिन राजा ने भिखारी का भेष बनाया। वह उसी रास्ते पर चुपचाप बैठ गया, जिस रास्ते से चोर आया–जाया करता था। चोर भी भेष बदल कर शहर मे आया। रात अधेरी थी। भिखारी के भेष मे पडे हुए राजा पर उसकी निगाह न पडी। अत चोर के पैर से राजा को ठोकर लग गई। ठोकर लगते ही वह चिल्ला उठा। चोर ने पूछा– तू कौन है?

राजा ने कहा– 'मैं गरीब भिखारी हू। रहने को कही जगह नही। इसलिए यहा पडा हू।'

चोर बडा ही चालाक था। समझ गया, यही राजा है। उसने सोचा– किसी भी उपाय से राजा को नष्ट किया जा सके तो फिर कोई आफत ही न रहे।

चोर बोला– क्या इस तरह रास्ते मे पडे रहने से तेरा दु ख दूर हो जायेगा?

राजा– इस तरह पडे रहने से दु ख दूर नही होगा। दु ख तो तुम्हारे जैसे की सगति से दूर हो सकता है।

चोर– तू मेरे साथ चल। मै तेरा दु ख दूर करूगा।

राजा ने चोर के साथ जाना कबूल किया। राजा साथ हो लिया। दोनो एक–दूसरे को मार डालने की घात मे थे, इस कारण दोनो ही सावधान थे।

चोर ने चोरी की। धन आदि की दो पेटिया भरी। फिर राजा से कहा– एक पेटी तू उठा ले। पर देखना, भाग मत जाना।

राजा– नही, मैं भागूगा क्यो?

चोर– तो ठीक है, चल। आगे चल। मैं तेरे पीछे–पीछे चलता हू।

राजा– तुम्हे कहा जाना है, सो मुझे मालूम नहीं। अतएव आगे तुम चलो। मैं पीछे–पीछे चलूगा।

चोर– ठीक है, तू पीछे ही चलना। मगर तू कहीं भाग न जाए इसलिए तुझे रस्सी से बाध लेता हू।

चोर ने राजा को रस्सी से बाध लिया। चोर आगे–आगे चलने लगा। राजा चोर नही था। फिर भी मडूक चोर ने राजा को चोर की तरह बाध लिया।

राजा को साथ लेकर चोर घर आया। मडूक चोर ने अपनी लडकी को पास बुलाकर कहा– मैं एक आदमी को साथ लाया हू। वह मेरे व्यवसाय मे विघ्न डालता है। किसी उपाय से उसे मार डालना है।

पुत्री ने कहा– आपकी आज्ञा के अनुसार सब काम हो जाएगा।

लडकी तब राजा के पास पहुची। बोली– भोजन तैयार है। जीमने चलो।

राजा ने मन ही मन मे कहा– भोजन करना तो चाहिए, मगर भोजन करते समय सावधान रहना होगा। इस समय मैं चोर के घर मे हू।

राजा ने लडकी से कहा– पहले तुम जीम लो। तुम्हारे जीमने के बाद मैं भोजन करूगा। मैं भिखारी हू, फिर भी इतनी सभ्यता जानता हू। जब तक घर वाले न जीम ले, मै कैसे जीम सकता हू?

राजा की बात सुनकर लडकी समझ गई– यह भिखारी नही है। दरअसल भिखारी होता तो ऐसा नही कहता, वरन् खाने बैठ जाता।

चोर की कन्या ने राजा से कहा– अगर तुम सभ्य हो तो भोजन से पहले स्नान करना चाहिए।

राजा– अगर यह नियम है तो इसका पालन करना मेरा कर्तव्य है।

चोर–कन्या राजा को स्नान कराने के लिए कुए पर ले गई। चोर–कन्या का यह नियम था कि वह जिसे स्नान कराने कुए पर ले जाती, उसके पैर पकड कर कुए मे फेक देती थी। राजा को कुए मे डालने के लिए उसने राजा के पैर पकडे। पर राजा के सुलक्षणयुक्त पैर देखकर वह सोचने लगी– यह तो कोई महापुरुष है। पैर के चिह्नो से मनुष्य के सम्पूर्ण शरीर का हाल मालूम हो जाता है। इस कथन के अनुसार चोर–कन्या ने राजा के

लक्षणयुक्त पैर देखकर विचार किया यह कोई महान् पुरुष है। ऐसे महान् पुरुष को पिताजी मार डालना चाहते है, उचित नही है।

चोर–कन्या कहने लगी– मेरे पिता अत्यन्त क्रूर है। वे तुम्हे मार डालना चाहते हैं। मैं तुम्हारे लक्षणयुक्त पैर देखकर समझ गई हू कि तुम राजा हो। मैं तुमसे यही कहना चाहती हू कि अगर अपने प्राण बचाना चाहते हो तो इस रास्ते से जल्दी भाग जाओ। वरना तुम्हारे प्राणो की खैर नही।

राजा ने चोर–कन्या की बात मानली। वह उसके बताये मार्ग से भाग निकला। राजा जब दूर जा पहुचा तो चोर–कन्या ने मडूक को आवाज दी। कहा– वह भिखारी तो भाग गया।

भिखारी के भागने का समाचार पाते ही मडूक की आखे लाल हो गई। कक नामक पत्थर से बनाई गई तीखी तलवार लेकर वह राजा के पीछे दौडा। तलवार इतनी तीखी थी कि जिस चीज पर उसका प्रहार हुआ, तत्काल उसके टुकडे–टुकडे हो जाते थे।

चोर ने दूर से ही राजा पर तलवार का प्रहार किया। मगर वह प्रहार पत्थर के खम्भे पर जा लगा। खम्भा टुकडे–टुकडे होकर गिर पडा। राजा बडी कठिनाई से बच सका। चोर समझ गया– राजा बच गया है और खभा टुकडे–टुकडे हो गया है।

चोर निराश होकर घर लौट आया। उसने अपनी कन्या से कहा– राजा धोखा देकर भाग गया। वह अपने घर की छिपी बाते जान गया है। अब हमे बहुत होशियारी के साथ रहना चाहिए।

चोर–कन्या ने कहा– पिताजी! जान पडता है, अब आपके पापो का घडा भर गया है।

मडूक ने क्रुद्ध होकर कहा– क्यो अपशकुन की बात मुह से निकालती है?

चोर–कन्या– पाप का अन्त होने मे बुराई क्या है, पिताजी?

लडकी की बात मडूक को बहुत बुरी लगी। फिर भी वह मौन रहा।

दूसरे दिन चोर व्यापारी बनकर शखपुर के बाजार मे क्रय–विक्रय करने आया। इधर राजा भी भेष बदल कर चोर की फिराक मे शहर मे घूमने लगा। घूमता–घूमता राजा उसी दूकान पर आ पहुचा जहा चोर व्यापारी के रूप मे क्रय–विक्रय कर रहा था। राजा चोर व्यापारी को देखते ही पहचान गया। राजा ने पूछा– 'तुम क्या बेचने आये हो? तुम्हारे पास क्या है?'

चोर– हमारे पास सभी–कुछ है। तुम्हे क्या चाहिए?

राजा— भाई, मुझे और कुछ नही चाहिए। सिर्फ तुम्हारी आवश्यकता है।

चोर— मुझसे क्या काम है?

राजा— तुम चोर हो, इसीलिए तुम्हारी जरूरत है।

चोर— मैं साहूकार हू। कौन मुझे चोर कहता है?

राजा— तुम्हारे चोर या साहूकार होने का अभी निर्णय हो जाएगा। तुम्हारे चोर होने की खातिरी मैंने तो पहले से ही कर रखी है।

आखिरकार राजा ने चोर को पकड लिया। चोर विचार करने लगा— मुझे पकडने वाला कोई मामूली आदमी नही है। राजा ने मुझे पकडा है। मुझे सख्त सजा मिलेगी।

राजा बोला— अब तुम पकडे जा चुके हो। कहो, अब तुम्हे क्या करना है?

चोर बोला — जो आप कहे, वही करने को तैयार हू।

राजा— सबसे पहले तुम अपनी कन्या का मेरे साथ विवाह कर दो।

चोर— ठीक है। यह कहकर उसने प्रसन्नतापूर्वक अपनी कन्या राजा को ब्याह दी।

राजा ने चोर—कन्या से कहा— तुमने मेरे शरीर की रक्षा की थी। अब यह शरीर मैं तुम्हारे सिपुर्द करता हू।

चोर—कन्या बोली— नाथ, आप उदार है, इसी से ऐसे कहते हे। मै तो वास्तव मे चोर की कन्या हू। मै आपके सम्मान के योग्य नही। आपने मेरा सम्मान करके मुझ पर उपकार किया है।

राजा— अब तुम्हे किसी प्रकार की चिन्ता नही करनी चाहिए। तुम्हारे पिता अब मेरे ससुर है। मै उनका भी सम्मान करूगा ओर गोरव बढाऊगा।

राजा ने मडूक चोर को प्रधान मन्त्री बना दिया। जब यह बात नगर मे फैली तो सभी लोग राजा को धिक्कारने लगे। राजा इसके लिए तेयार था। वह जानता था कि पहले—पहल लोग मेरे इस कार्य से अप्रसन्न होगे। मगर जब इस का नतीजा सुनेगे तो प्रसन्न हुए बिना नही रहेगे।

राजा चोर—प्रधान को धमकाकर या समझा—बुझा कर चोरी के रत्न निकलवाता रहता था। उसके पास अभी कितने रत्न है, यह बात राजा चोर—कन्या अर्थात् अपनी पत्नी से मालूम कर लेता ओर फिर उन्हे किसी उपाय से निकलवा लेता। इस प्रकार कभी धमकी देकर ओर कभी फुसलाकर राजा ने चोर—प्रधान के पास से सभी रत्न निकलवा लिए। जब उसके पास

कुछ भी शेष न रहा तब राजा ने नगर-जनो को बुलाया और कहा- यह प्रधान नही चोर है। चोरी के रत्न निकलवाने के उद्देश्य से ही मैंने इसे प्रधान बनाया था। अब इसके पास कुछ बाकी नही रहा। अतएव चोरी करने के अपराध मे इसे फासी की सजा दी जाती है।

चोरी गये सब रत्न राजा ने वापस कर दिये। प्रजाजन राजा की बुद्धिमत्ता और चतुराई की प्रशसा करने लगे। राजा-प्रजा मे प्रेम की वृद्धि हुई। राज्य का अच्छी तरह सचालन होने लगा।

यह एक दृष्टान्त है। साधुजीवन पर यह दृष्टान्त दिया गया है। इस दृष्टान्त से क्या सार ग्रहण करना चाहिए, यह विचारणीय है।

साधु के लिए कहा गया है कि यह शरीर मडूक चोर के समान है। बुद्धि शरीररूपी चोर की कन्या है। शरीर यद्यपि चोर के समान है, फिर भी अनेक रत्न इसके कब्जे मे हैं। इस शरीर के बिना मोक्ष प्राप्त नही हो सकता। हे मुनियो ! तुम्हारे शरीर मे रहा हुआ आत्मा राजा है। शरीर चोर है और बुद्धि चोर-कन्या है। मनुष्य मे जैसी बुद्धि है, वैसी और प्राणियो मे नही है। आत्मारूपी राजा शरीररूपी चोर के घर मे आया है। आत्मारूपी राजा खान-पान के प्रलोभन मे न पडकर बुद्धिरूपी चोर-कन्या को पहले खिला कर ही आप खाता है। अर्थात् शास्त्र मे खान-पान सम्बन्धी जो विधि बतलाई गई है बुद्धि द्वारा उसका निर्णय करने के बाद ही खाता है। इस प्रकार बुद्धि द्वारा निर्णय करके जो खाता है, वही आत्मारूपी राजा है। बुद्धिरूपी चोर-कन्या आत्मा-राजा को पैर पकड कर कुए मे डाल देना चाहती है, पर आत्मा राजा के लक्षणयुक्त चरण देखते ही वह उसे महान् समझकर बचा देती है। चरण का अर्थ पैर भी है और आचरण भी है। जब बुद्धि के हाथ चरण आता है और वह उसके अच्छे लक्षण देखती है, तब कहती है- ऐसे पुण्यात्मा को कुए मे पटकना ठीक नही। इस प्रकार बुद्धिरूपी चोर-कन्या आत्मा-राजा को मुक्त होने का मार्ग बतलाती है और आत्मा-राजा उस मार्ग पर चलकर मुक्त हो जाता है। जब आत्मा-राजा ससार के पदार्थो का ममत्व तजकर भाग जाता है तो काम, क्रोध, मान, लोभरूपी चोर वासनावृत्ति की तलवार हाथ मे ले आत्मा के पीछे दौडता है। वासनावृत्ति रूपी तलवार बहुत तीखी है। यह तलवार जिस पर पडती है उसका जीवन नष्ट हो जाता है।

आत्मा-राजा सावधान होने के कारण वासनावृत्ति रूपी तलवार के प्रहार से कुशलपूर्वक बच गया और राजमहल मे आकर चोर को पकडने का उपाय सोचने लगा। गहरा विचार करने के बाद राजा चोर को भरे बाजार

मे से पकड लेता है। चोर के पास से रत्न निकलवाने के लिए वह युक्ति से काम लेता है। वह सवसे पहले बुद्धिरूपी चोर–कन्या के साथ लग्न–सम्बन्ध जोडता है और चोर को प्रधान वनाता है। तत्पश्चात् विविध उपायो द्वारा चोर के कब्जे मे जो रत्न थे, उन्हे अपने अधिकार मे करता है। राजा शरीर–चोर से रत्न निकलवाने के लिए ही उसे प्रधान वनाता है। चोर को प्रधान बनाने से प्रजा, राजा की निन्दा करने लगी थी, उसी प्रकार कुछ लोग यह कह कर साधुओ की निन्दा करते हैं कि साधु हो जाने पर भी इन्हे खाने ओर कपडा पहनने की क्या आवश्यकता है? परन्तु साधु–आत्मा लोगो की निन्दा की परवाह न करके शरीर–चोर के कब्जे मे से ज्ञान, दर्शन, चारित्र रूप रत्न लेने के लिए शरीर–चोर को आदर देता है। जब आत्मा को वुद्धि द्वारा मालूम होता है कि शरीर–चोर के पास अव एक भी रत्न शेप नहीं रहा, तब साधु–आत्मा शरीर–रूपी चोर को सथारारूपी शूली पर चढा देता है और आप स्वावलम्वी बन जाता है। स्वावलम्वी आत्मा रूपी राजा ही प्रजा को स्वावलम्बी बना सकता है। जब तक नायक स्वय स्वावलम्बी नही बन जाता, तब तक वह जनसमाज को कैसे स्वावलम्बी बना सकता है?

इस कथा का सार यह है कि महावीर भगवान् ने भत्त (भोजन) के त्याग के विषय मे जो–कुछ कहा है, वह निर्दयता से नही, वरन् आत्मा के कल्याण के लिए कहा है। पर सथारा करने और कराने मे विवेक की खास आवश्यकता रहती है। अगर सथारा करने–कराने मे विवेक से काम न लिया जाए तो जैन धर्म का उद्योत नही होता। जब ससार के पदार्थो पर ममता नही रहती और सासारिक पदार्थो की जरा भी सहायता नही ली जाती, तभी भोजन का त्याग करके सथारा लिया जा सकता है। आत्मा की पूर्व–तैयारी के बिना सथारा लिया जाए तो मृत्यु पर विजय नही प्राप्त की जा सकती। यही नही, वरन् आत्मा का घात होता है। सथारा तो मृत्यु को जीतने का एक श्रेष्ठ साधन है। मृत्यु का आह्वान करना साधारण आत्मा का काम नही। जो आत्मा ज्ञान, दर्शन तथा चारित्र का बल पाकर बलिष्ठ और निर्भय बन चुका है, वही बलवान आत्मा भोजन का त्याग करके मृत्यु का आह्वान कर सकता हे। वही मृत्यु को जीत सकता है। शरीर का प्रत्याख्यान करने के साथ ही भोजन का प्रत्याख्यान किया जा सकता है।

भगवान् ने आत्मकल्याण करने के लिए जो–कुछ कहा है, उसे नि शक होकर सत्य समझो और उसी ध्रुवसत्य के अनुसरण का प्रयत्न करो। आप कल्याण के लिए सर्वप्रथम स्थूल पाप का त्याग करो। स्थूल पाप का

थोडा–सा त्याग करने पर सूक्ष्म पाप का भी त्याग कर सकोगे। स्थूल पाप त्यागे बिना सूक्ष्म पाप का त्याग नही हो सकता। यह बात स्पष्ट होने पर भी कितने ही लोग स्थूल पाप का त्याग करने से पहले सूक्ष्म पाप को त्यागने दौडते है। उदाहरणार्थ जो पुरुष स्त्रीसग का त्याग नही कर सकता, वह पहले परस्त्री का त्याग करेगा या स्वस्त्री का? मगर आज तो उल्टी गगा बह रही है। लोग स्वस्त्री के साथ कपट करके परस्त्री को स्वीकार करते है। क्या यह विपरीत काम नही है? विपरीत काम का फल विपरीत ही होता है। अतएव पत्येक कार्य को विवेकपूर्वक करो। विवेकपूर्वक कार्य करने से ही स्व का और पर का कल्याण कर सकते हो।



# एकतालीसवां बोल

## सद्‌भाव–प्रत्याख्यान

आहार–त्याग से होने वाले लाभ के विपय मे प्रश्न करने के बाद अब गौतम स्वामी, भगवान् महावीर से सद्‌भाव अर्थात् समस्त योगो के निरोध रूप क्रिया मात्र का त्याग करने से जीव को क्या लाभ होता है, इस विषय मे प्रश्न करते हैं।

### मूलपाठ

**प्रश्न– सब्भावपच्चक्खाणेणं भते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– सब्भावपच्चक्खाणेण अनियट्टि जणयइ, अनियट्टिपडिवन्ने य अणागारे चत्तारि केवलिकम्मसे खवेइ, तजहावेयणिज्ज, आउय, नाम, गोय तओ पच्छा सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ, परिनिव्वायइ, सव्व दुक्खाणमत करइ।। 41।।**

### शब्दार्थ

**प्रश्न–** भगवन्! सद्‌भाव का अर्थात् समस्त योगो को रोकने रुप क्रिया मात्र का त्याग करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

**उत्तर–** वृत्ति मात्र का त्याग करने से जीवात्मा अनिवृत्तिकरण पाता है और अनिवृत्तिकरण को प्राप्त अनगार केवली होकर बाकी बचे हुए चार कर्माशो (वेदनीय, आयु, नाम आर गोत्र) को खपाता हे और फिर सिद्ध–बुद्ध तथा मुक्त होकर शात हो जाता है ओर सब दु खो का अत करता हे।

### व्याख्यान

इस प्रश्न पर ऊहापोह करते हुए टीकाकार कहते हे कि यह प्रत्याख्यान सभी प्रत्याख्यानो मे प्रधान है। यह प्रत्याख्यान अन्तिम अवस्था का है, चरम सीमा का है। और प्रत्याख्यान तो एक बार करने के वाद फिर

भी करने पडते है, परन्तु यह ऐसा प्रत्याख्यान है कि एक बार करने के बाद फिर कभी इसे करने की आवश्यकता ही नही होती। इसी कारण यह प्रत्याख्यान सब प्रत्याख्यानो मे प्रधान स्थान रखता है।

इस पत्याख्यान का नाम सद्भाव–प्रत्याख्यान है। सद्भाव का पचलित सामान्य अर्थ 'अच्छा भाव' होता है। परन्तु यहा यह प्रचलित अर्थ नही लिया गया है। यहा सद्भाव का अर्थ 'परमार्थभूत' किया गया है। जिस पत्याख्यान को एक बार स्वीकार कर लेने पर फिर दूसरी बार कभी कोई प्रत्याख्यान नहीं लेना पडता, उस परमार्थभूत प्रत्याख्यान को सद्भाव–प्रत्याख्यान कहा है। गौतम स्वामी ने इस सद्भाव–प्रत्याख्यान के विषय मे ही प्रश्न किया है। सद्भाव–प्रत्याख्यान से जीवात्मा को क्या लाभ होता है, इस प्रश्न के उत्तर मे महावीर भगवान् ने कहा है– सद्भाव–प्रत्याख्यान करने से जीवात्मा अनिवृत्तिभाव प्राप्त करता है। जो अनिवृत्तिभाव प्राप्त करता है अर्थात् शुक्लध्यान की चौथी श्रेणी पाता है, वह शेष कर्मांशो, अर्थात् वेदनीयकर्म, आयुकर्म, नामकर्म, तथा गौत्रकर्म का क्षय करके सिद्ध, बुद्ध, मुक्त हो तथा परिनिर्वाण को प्राप्त करके समस्त दु खो का अन्त करता है। वह अन्तकृत बन जाता है।

यह मूल प्रश्न का उत्तर है। अब इस उत्तर के विषय मे विशेष विचार करने की आवश्यकता है। यह प्रश्न चौदहवे गुणस्थान से सबध रखता है। अतएव बहुत गम्भीर है। परमार्थभूत सद्भाव–प्रत्याख्यान करने के बाद और कोई प्रत्याख्यान करना शेष नही रहता। यह अन्तिम दशा का प्रश्न है। उदाहरणार्थ कोई पुरुष पहाड पर चढने लगा। चढते–चढते वह अन्तिम शिखर तक पहुच गया। इस अतिम शिखर तक पहुच जाने वाले मनुष्य के विषय मे यही कहा जा सकता है कि उसे जहा तक चढना था वह चढ चुका है। इस प्रकार शिखर पर चढने वाला जब छोटी–छोटी टेकरियो को लाघ चुका तभी वह वहा पहुच सका है। अब वह अन्तिम शिखर तक पहुच गया है। अब उसे कुछ लाघना बाकी नही रहा। इस प्रकार सद्भाव–प्रत्याख्यान [illegible] सीमा का पत्याख्यान है। मान लो कोई मनुष्य अनाज का ढेर तोलता [illegible]–तोलते जब कुछ बाकी नही रहता सब तुल जाता है तब तोल [illegible] को चरम धारण कहते हैं। इसी प्रकार जब एक के बाद [illegible] प्रत्याख्यान करते–करते त्याग चरम सीमा पर आता है, तब सद्भाव का

प्रत्याख्यान किया जाता है। यह सद्भाव–प्रत्याख्यान करने के बाद किसी भी प्रकार का त्याग करना शेष नही रहता। बस, यही त्याग अन्तिम त्याग होता है।

भगवान् ने चौदह गुणस्थान बतलाए हैं। गुणस्थान अर्थात् आत्मिक गुणो का विकासक्रम। इन चौदह गुणस्थानो मे से पहला गुणस्थान (मिथ्यात्व) तो सभी को भोगना पडता है, अथवा सभी ने भोगा है और बहुत–से भोग रहे हैं, क्योकि यह प्राथमिक भूमिका है। जीवात्मा जब इस प्राथमिक भूमिका का अतिक्रमण करता है तभी वह ऊर्ध्वगामी बनता है।

दूसरे गुणस्थान मे जाने के विषय मे शास्त्र मे कहा गया है कि जीव पहले गुणस्थान से सीधा दूसरे गुणस्थान मे नही जाता। पहला गुणस्थान छूटते ही जीव प्राय चौथे गुणस्थान मे पहुचता है। वहा सम्यग्दृष्टि हो जाता है। फिर सम्यक्त्व से गिरते समय दूसरे गुणस्थान मे आता है। जैसे वमन होने के बाद मुह मे थोडी देर तक उस वस्तु का स्वाद रहता है, अथवा वृक्ष से गिरते समय फल थोडी देर तक बीच मे रहता है, इसी प्रकार की सास्वादन अवस्था है। (सम्यक्त्व मे भ्रष्ट होने के बाद और मिथ्यात्वदशा मे पहुचने से पहले की अवस्था को दूसरा सास्वादन गुणस्थान कहते है।)

तीसरा मिश्र गुणस्थान है। इस गुणस्थान मे आने वाला जीव भेदभाव नही मानता। वह सब को समान समझता है। यद्यपि यह गुणस्थान दूसरे गुणस्थान से नम्बर मे ऊचा है, परन्तु इस गुणस्थान मे मिश्र–सदिग्ध अवस्था रहती है। शास्त्रकार मिश्र अवस्था को भी अज्ञानावस्था ही कहते है, क्योकि तीसरे गुणस्थान वाला जीव सत्य–असत्य का विवेक नही कर सकता। जो पीला सो सोना और जो सफेद सो दूध, ऐसा मानने से कभी धोखा खाने का अवसर आ जाता है। यह सच है कि सोना पीला होता है और दूध सफेद होता है, मगर सोना पीला होने के कारण सभी पीली वस्तुए सोना नही कहला सकती। इसी प्रकार दूध सफेद होता है, एतावत सभी वस्तुए दूध नही कही जा सकती। तीसरे गुणस्थान मे जीव सब देवो, सब गुरुओ और सब धर्मो को समान समझता है, यही उसका अज्ञान है। सत्य और असत्य की परख न कर सकने का कारण उसका अज्ञान ही है। इसी अज्ञान के कारण तीसरे गुणस्थान की अवस्था अज्ञानावस्था कहलाती है।

जब आत्मा अपने गुण का थोडा–बहुत विकास करता है तब चोथे गुणस्थान मे आता है। इस गुणस्थान मे आने पर उसे हेय ओर उपादेय का

विवेक हो जाता है। जब आत्मा को यह विवेक हो जाता है कि कौनसी वस्तु हेय अर्थात् त्यागने योग्य है, कौनसी वस्तु उपादेय अर्थात् ग्रहण करने योग्य है और कौनसी वस्तु उपेक्षा करने योग्य है, तभी शास्त्रकार उसे ज्ञानी कहते हैं। इस अवस्था मे सम्यक्त्वी जीव के ज्ञानावरणीय और दर्शनावरणीय कर्म का क्षय नही हो जाता, परन्तु दर्शनमोहनीय कर्म का क्षयोपशम होने से वह वस्तुस्वरूप को यथातथ्य जानने लगता है। फिर भी चारित्रमोहनीय कर्म का उदय होने से वह अपने ज्ञान को सक्रिय रूप नही दे सकता। सम्यग्दृष्टि जीव को देव, गुरु और धर्म मे कौन सत्य है और कौन असत्य है, ऐसी विवेक–बुद्धि तो उत्पन्न हो जाती है, परन्तु चारित्रमोहनीय के उदय के कारण वह अपने ज्ञान के अनुसार आचरण नही कर सकता।

प्रश्न किया जा सकता है कि सभी बातो का निर्णय अगर बुद्धि द्वारा ही होता है तो फिर श्रद्धा की क्या आवश्यकता है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि बुद्धि को सम रखना अर्थात् विवेक–बुद्धि को प्रकट करना ही श्रद्धा है। श्री आचारागसूत्र मे भी कहा है–

**'समय ति मन्नमाना एगया समया वा असमया वा समया होति त्ति उविहाए। असमय, त्ति मन्यमाना एगया समया वा असमया वा होति त्ति उविहाए।'**

भावार्थ– किसी मनुष्य मे भले ही अधिक बुद्धि न हो, फिर भी उसकी थोडी–सी बुद्धि भी अगर निष्पक्ष अर्थात् सम हो तो उस मनुष्य के लिए सभी वस्तुए सम बन जाती है। फिर भले ही कोई वस्तु विषम हो, तो भी समबुद्धि वाले को सम वस्तु द्वारा मिलने वाला लाभ मिल ही जाता है। उदाहरणार्थ, कोई साधु–महाराज किसी के घर गोचरी के लिए गए। उन्होने अपनी बुद्धि के अनुसार आहार–पानी के विषय मे निर्णय कर लिया। साधुमहाराज सम बुद्धिपूर्वक निर्दोष आहार–पानी लेते है। परन्तु कदाचित् आहार–पानी दूषित होने पर भी साधु को समबुद्धि मे वह निर्दोष मालूम हुआ हो और निर्दोष समझ कर ही उसे ग्रहण किया हो तो भी समबुद्धि के कारण साधु को दूषित आहार लेने का दोष नही लग सकता। यह ज्ञानी पुरुषो का कथन है। इसका कारण यह है कि उस साधु मे समभाव है और अपनी समबुद्धि से वह आहार को निर्दोष समझता है। अतएव उसे निर्दोष आहार का ही फल प्राप्त होता है। छद्मस्थ साधु अपनी बुद्धि के अनुसार ही किसी बात का निर्णय कर सकता है। वह आहार अगर सदोष है तो सर्वज्ञ की दृष्टि मे है साधु की दृष्टि मे तो वह निर्दोष ही है। अतएव साधु को कोई दोष नही लग सकता।

इसके विपरीत कोई साधु गोचरी के लिए गया। उसने सोचा– यदि आहार–पानी के विषय मे पूछताछ करूगा और वह आहार–पानी दूषित ठहरेगा तो मै उसे ले नही सकूगा। परिणाम यह होगा कि मैं आहार–पानी से वचित रह जाऊगा। अतएव पूछताछ न करना ही उचित है। इस प्रकार विषम बुद्धि वाले साधु के लिए निर्दोष आहार भी दूषित होता है।

कहने का आशय यह है कि अगर अपना हृदय शुद्ध और बुद्धि सम हो तो विषम वस्तुओ का लाभ भी सम वस्तुओ जैसा और सम वस्तुओ जितना ही मिलता है। इसके विपरीत, हृदय अशुद्ध और बुद्धि विपरीत होगी तो सम वस्तुओ का परिणाम विषम वस्तुओ जैसा ही विपरीत होगा।

उपर्युक्त कथन का आशय है कि अपनी बुद्धि सम रखनी चाहिए। प्रत्येक बात का समबुद्धिपूर्वक अर्थात् विवेक के साथ विचार करने से ही आत्मा को यथेष्ट लाभ मिलता है। ज्ञानी पुरुषो का कथन है कि प्रत्येक बात तीन कारणो से की जाती है। एक, आत्मोन्नति करने के लिए, दूसरे, किसी के साथ व्यवहार करने के लिए और तीसरे, वस्तु–स्वरूप समझने के लिए। ज्ञानी पुरुष कहते हैं कि अगर वस्तु–स्वरूप समझना हो तो वह सात नयो द्वारा समझना चाहिए। सात नयो द्वारा और सप्तभगी द्वारा ही वस्तु का ठीक–ठीक स्वरूप समझा जा सकता है। सात नयो द्वारा वस्तु–स्वरूप किस प्रकार समझा जाता है, यह जानने के लिए विचार करो कि इस समय निगोद के जीव किस स्थिति मे है? जीव निगोद अवस्था मे भले हो, मगर किसी अपेक्षा से सिद्ध कहा जा सकता है और चौदहवे गुणस्थान मे स्थित आत्मा को अपेक्षाभेद से ससारी भी कहा जा सकता है। इस प्रकार प्रत्येक वस्तु का स्वरूप सात नयो द्वारा समझना चाहिए। आत्मकल्याण करने के लिए शब्दादिक नयो का अवलम्बन करना चाहिए और पारस्परिक व्यवहार के लिए शुद्ध व्यवहार से काम लेना चाहिए। साधारणतया आरोप ओर विकल्प से भी वस्तु का स्वरूप समझा जा सकता है, परन्तु वस्तु का आतरिक और बाह्य स्वरूप भलीभाति जानने के लिए सात नयो का ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक हे। सात नय, सप्तभगी निक्षेप आदि द्वारा वस्तु–स्वरूप समझने का प्रयत्न करने पर भी वस्तु–स्वरूप समझ मे न आये तो हृदय मे ऐसा विश्वास रखना चाहिए कि वीतराग जिन–भगवान् ने जो कुछ भी कहा है, वह सत्य ही हे। इस प्रकार जिन–भगवान् के वचन मे श्रद्धा रखने से भगवान् की आज्ञा का आराधक बना जा सकता है।

कहने का आशय यह है कि ...
विचार करना चाहिए कि मुझ मे अनन्त सामर्थ्य है। मगर उस सामर्थ्य पर कर्मो का आवरण आ जाने से वह प्रच्छन्न हो गई है। जब कर्म–आवरण दूर हो जाएगे तो आत्मा के लिए कोई भी कार्य असम्भव नही रह जायेगा। भक्तजन इस प्रकार विचार करके ही परमात्मा की प्रार्थना करते है कि 'हे प्रभो ! तेरे नाम मे बहुत महिमा छिपी है। एक बार भी अगर तेरे नाम का शब्दनय द्वारा उच्चारण किया जाये और तेरे नाम पर अविचल श्रद्धा हो तो मेरी सग्रहनय की शक्ति भी एवभूत बन सकती है।'

सग्रहनय की शक्ति भी एवभूत बन सकती है, परन्तु उसके लिए प्रबल पुरुषार्थ और सक्रिय प्रयत्न करने की आवश्यकता है। क्रमश प्रयत्न और पुरुषार्थ करने से आत्मा मे सग्रहनय की दृष्टि से रही हुई शक्ति भी एवभूत बन जाती है। कोई मनुष्य पहाड पर चढने के लिए छलाग मारना चाहे तो वह नीचे गिरेगा, अगर सीढी–दर–सीढी चढेगा तो पहाड के अन्तिम शिखर तक पहुच जाएगा। इसी प्रकार क्रमपूर्वक आत्मा के गुणो का विकास करने से आत्मा चौदहवे गुणस्थान पर पहुच सकता है।

शुद्ध सग्रहनय की दृष्टि से सब आत्मा एक है। यद्यपि आत्माओ मे विकसित, अविकसित और अर्धविकसित, ऐसे भेद है, परन्तु शुद्ध सग्रहनय की दृष्टि से सब आत्माए एक है। उदाहरणार्थ, मिट्टी से घडा, सुराही आदि अनेक बर्तन बनते है, परन्तु मिट्टी की दृष्टि से तो भिन्न–भिन्न प्रतीत होने वाले बर्तन भी समान ही है। इसी प्रकार आत्मतत्त्व की दृष्टि से सब आत्माए एक है। मिट्टी के भिन्न–भिन्न पदार्थ भी सग्रह की दृष्टि से मिट्टी रूप से एक है, उसी प्रकार जीवात्मा भिन्न–भिन्न होने पर भी सग्रहनय की दृष्टि से एक है। यही बात दृष्टि मे रखकर श्री स्थानागसूत्र मे कहा है, 'एगे आया।' अर्थात् आत्मा एक है। वेदान्त मे भी इसी बात की पुष्टि की गई है –

**वाचारम्भणो विकार मृत्तैकवसताम्**

अर्थात घडा सुराही आदि जो वचन बोले जाते हैं, वे मिट्टी के विकार होने के कारण ही बोले जाते है। वास्तव मे तो ये सब भिन्न–भिन्न वर्तन मिट्टी से ही बने है।

इसी प्रकार सिद्ध और ससारी आदि भेद विकार के कारण है। शुद्ध सग्रहनय की दृष्टि से तो वास्तव मे सब आत्मा समान ही है।

इस कथन के आधार पर हमे यह सोचना चाहिए कि हमे मिट्टी के समान ही रहना उचित है अथवा अपने जीवन को विशेष उन्नत बनाना चाहिए? जब तक मिट्टी से घट नही वनता तव तक वह मिट्टी मस्तक पर धारण नही की जाती। यही नही, घडा वनने से पहले मिट्टी पैरो तले रौंदी जाती है। पर जव मिट्टी से घडा वन जाता हे, तव वही मस्तक पर धारण की जाती है। इसी प्रकार आत्मा जब तक सिद्ध, वुद्ध और मुक्त नही बनता, तब तक वह ससार मे ही भटकता रहता है। परन्तु जैसे मिट्टी कुम्हार के हाथ मे पहुचकर घट का रूप धारण करती है, फिर मस्तक पर धारण करने योग्य बन जाती है, उसी प्रकार जब आत्मा परमात्मा के शरण मे जाकर एवभूत वन जाता है, अर्थात् त्याग चरम सीमा पर पहुच जाता है तथा सम्पूर्णता प्राप्त करके सिद्ध, बुद्ध और मुक्त बन जाता है, तभी वह ससार की भ्रमणाओ से छुटकारा पाता है और भवभ्रमण से मुक्त होकर कृतकृत्य बन जाता है। सिद्ध अवस्था मे पहुचने के लिए ही सद्भाव–प्रत्याख्यान किया जाता है। भगवान् ने कहा है– सद्भाव–प्रत्याख्यान करने से जीवात्मा शेष कर्माशो का नाश करके सिद्ध, बुद्ध और मुक्त होकर परिनिर्वाण प्राप्त करता है और समस्त दु खो का अन्त करके चरम सीमा पर पहुचता है।

भगवान् ने जगत् के कल्याण के लिए जो–कुछ कहा है, उसे हृदय मे स्थापित करके जीवन को सार्थक करने का प्रयत्न करना चाहिए। भगवद्वाणी को जीवन मे उतारने से ही आत्मकल्याण हो सकता है। विचार को आचार मे लाना कल्याण का मार्ग है।

सद्भाव–प्रत्याख्यान का अर्थ यथाभूत प्रत्याख्यान अर्थात् सच्चा त्याग है। सच्चा और अन्तिम त्याग तभी हो सकता है, जब ससार के समस्त बन्धनो का त्याग करके शैलेशी अवस्था अर्थात् चौदहवे गुणस्थान की भावावस्था प्राप्त कर ली जाये। सद्भाव–प्रत्याख्यान के प्रश्न को दूसरे शब्दो मे इस रूप मे रखा जा सकता है कि चौदहवे गुणस्थान को प्राप्त करने से जीव को क्या लाभ होता है? चौहदवे गुणस्थान की स्थिति पाच लघु अक्षर अर्थात् अ, इ, उ, ऋ, लृ उच्चारण करने मे जितना समय लगता है, उतने समय की है। यह अवस्था साव्यवहारिक सकर्ष नही है, अर्थात् वाणी द्वारा नही कही जा सकती। फिर भी गौतम स्वामी द्वारा इस अवस्था के विपय मे जेसा प्रश्न

किया गया है, उसी पकार अन्तिम अवस्था के विषय मे भी किया गया है। इस प्रश्न से यह बात स्पष्ट विदित हो जाती है कि मोक्ष के लिए चौदहवे गुणस्थान का भी त्याग करना पडता है। श्री दशवैकालिकसूत्र के चौथे अध्ययन मे भी भगवान् से प्रश्न किया गया है कि– हे प्रभो! जीव जब योग का निरोध करता है तब उसे क्या अवस्था प्राप्त होती है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने फरमाया है–

**जया जोगे निरुभित्ता सेलेसि पडिवज्जइ।**
**तया कम्म खवित्ताणं सिद्धि गच्छइ नीरओ।**
**जया कम्म खवित्ताण सिद्धि गच्छइ नीरओ।**
**तया लोगमत्थयत्थो सिद्धो भवइ सासओ।।**

दश 4–24–25

अर्थात् जब जीवात्मा योग का निरोध करता है, तब शैलेशी अवस्था प्राप्त करता है और उसके बाद कर्मो का क्षय करके लोक के अग्रभाग पर पहुचता तथा शाश्वत सिद्धि प्राप्त करता है। कर्मो का नाश होने पर जीवात्मा सिद्ध, बुद्ध तथा मुक्त हो जाता है।

यही बात सद्भाव–प्रत्याख्यान सबधी इस प्रश्न के विषय मे समझनी चाहिए। कुछ लोग कहते हैं कि सद्भाव का अर्थ अच्छे भाव और प्रत्याख्यान का अर्थ त्याग है। तो क्या इस प्रश्न मे अच्छे भाव का त्याग करना कहा गया है ? इस प्रश्न के उत्तर मे शास्त्रकार कहते हैं– चौदहवे गुणस्थान की शैलेशी अवस्था व्यवहार मे स्वत और निश्चय मे करने से प्राप्त होती है। प्रत्येक क्रिया कर्ता के करने से ही होती है। कर्ता द्वारा बिना किए कोई क्रिया नही हो सकती। परन्तु कुछ क्रियाए ऐसी होती है कि वे समझ मे आ जाती हैं और कुछ क्रियाए समझ नही आती। उदाहरणार्थ, पेट मे गये हुए दूध की रसभाग और खलभाग मे परिणति हो जाती है। यद्यपि यह परिणति आत्मा की शक्ति द्वारा ही होती है। परन्तु यह परिणति किस प्रकार और कब हो गई है, यह बात जल्दी समझ मे नही आती। यह तो निश्चित है कि आत्मा की शक्ति के बिना शरीर मे यह परिणमन हो ही नही सकता। अगर किसी मुर्दा शरीर मे किसी उपाय द्वारा दूध पहुचा दिया जाये तो क्या वह रसभाग और खलभाग मे परिणत हो सकेगा? नही। अतएव स्पष्ट है कि आत्मा की शक्ति के बिना शरीर मे किसी पकार की परिणमनक्रिया नही हो सकती, उसी प्रकार जीव जब तेरहवे गुणस्थान मे जाता है, तब सदभाव–प्रत्याख्यान की स्थितिरूप परिणति भी व्यवहार से स्वत ही होती है परन्तु निश्चय से तो करने से ही

होती है। यह प्रश्न भी अन्तिम अवस्था से सबध रखता है। सद्भाव का प्रत्याख्यान आत्मा के कल्याण के लिए की जाने वाली अन्तिम क्रिया है। यह क्रिया कर चुकने पर फिर कोई भी क्रिया करना शेष नही रहता। यह बात हम लोग भले ही देख या जान न सकते हो, परन्तु ज्ञानी महात्मा अवश्य देखते और जानते है।

व्याकरण की दृष्टि से यह प्रश्न कर्त्ता को भी लागू पडता है। कोई बात कर्ता के विषय मे होती है तो कोई भाव के विषय मे। व्याकरण मे कर्तृप्रयोग और भावप्रयोग मे अन्तर वतलाया गया है, मगर यह अन्तर सब को समझ मे नही आ सकता। कर्तृप्रयोग और भावप्रयोग का अन्तर वतलाने के लिए एक उदाहरण भी दिया गया। जैसे, देवदत्त भोजन पकाता है। इस उदाहरण को दो प्रकार से कह सकते है। कर्तृप्रयोग मे कहेगे– देवदत्त भोजन पकाता है। भावप्रयोग मे कहा जायगा– देवदत्त द्वारा भोजन पकाया जाता है। इस उदाहरण मे कहने का आशय तो एक ही है, किन्तु एक ही आशय दो प्रकार से कहा जा सकता है। इसी प्रकार सद्भाव–प्रत्याख्यान के प्रश्न मे भी कर्तृप्रयोग और भावप्रयोग, दोनो, का उपयोग हो सकता है। परन्तु यहा कर्तृप्रयोग का उपयोग किया गया है, अर्थात् यह क्रिया भी आत्मा के करने से ही होती है। आत्मा न करे तो क्रिया हो कैसे? यही बात बताने के लिए यह पूछा गया है कि सद्भाव–प्रत्याख्यान से जीवात्मा को क्या लाभ होता है? कर्तृप्रयोग किया गया है, परन्तु यह क्रिया व्यवहार मे स्वत ही होती है।

कोई बात तुम्हारी समझ मे न आये तो मुझ से पूछ सकते हो। मे समझाने का प्रयत्न करूगा। फिर भी अगर समझ मे न आये तो सूत्र–सिद्धान्त पर विश्वास रखकर यही मानना चाहिए कि भगवान् की प्ररूपणा सत्य ही है। हम छद्मस्थ होने के कारण अमुक सत्य बात नही समझ पाते, यह हमारा दोष है।



# बयालीसवां बोल

## प्रतिरूपता

सद्भाव–प्रत्याख्यान अन्तिम दशा का प्रश्न है। उसका विवेचन किया जा चुका है। यहा साधक–दशा के सम्बन्ध मे प्रश्न किया गया है। सभी प्रत्याख्यानो मे व्यवहार मुख्य है, अतएव अब व्यवहार के विषय मे प्रश्न किया जा रहा है। श्री गौतम स्वामी, भगवान् महावीर से प्रश्न करते है –

### मूलपाठ

**प्रश्न– पडिरूवयाए णं भंते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– पडिरूवयाए णं लाघविय जणयइ, लहुभूए ण जीवे अप्पमत्ते, पागडलिंगे, पसत्थलिंगे, विसुद्धसम्मत्ते सत्तसमिइसमत्ते, सव्वपाण–भूय–जीव– सत्तेसु विससणिज्जरूवे अप्पपिडलेहे जिइंदिए विउलतवसमिइसमन्नागए या वि भवइ।। 42।।**

### शब्दार्थ

**प्रश्न–** भगवन्! प्रतिरूपता (आदर्श जिनकल्पी की बाह्य और आन्तरिक उपाधि से रहित दशा) से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर–** जीव प्रतिरूपता से लघुता (निश्चिन्तता) पाता है और लघुशील जीव अप्रमत्त होता है। प्रशस्त तथा प्राकृतिक लिग (तथारूप का गुणयुक्त दव्यलिग) धारण करता है तथा निर्मल सम्यक्त्वी और समिति सहित बनता है और सब जीवो का विश्वासपात्र जितेन्द्रिय तथा विपुल तपश्चर्या से युक्त भी बनता है।

### व्याख्यान

इस प्रश्न पर विचार करने से पहले उसके शब्दार्थ पर विचार कर लेना उचित है। प्रतिरूपता शब्द प्रति+रूपता इस प्रकार दो शब्दो के मेल

से बना है। 'प्रति' का साधारण अर्थ अनुकरण करना होता है। यहा रूप का अनुकरण समझना चाहिए। अतएव इस प्रश्न का अर्थ यह हुआ कि स्थविरकल्पी मुनि का वेश धारण कर लेने से जीव को क्या लाभ होता है?

कल्प का अर्थ है– मर्यादा। मर्यादा भूमिका के अनुसार होती हे। अर्थात् जो जैसा अधिकारी होता हे, उसी के अनुसार उसकी मर्यादा होती हे। अगर मर्यादा बधी न हो तो कर्ता का भी नाश होता है और कार्य का भी नाश होता है। इस कारण मर्यादा भूमिका के अनुसार ही बाधी जाती हे और मर्यादा का ही दूसरा नाम कल्प है। श्रीभगवतीसूत्र नामक पाचवे अग मे साधुओं के लिए मुख्यत पाच कल्प बतलाये गये है – (1) स्थितकल्प, (2) अस्थितकल्प, (3) स्थविरकल्प, (4) जिनकल्प और (5) कल्पातीत।

इन पाच कल्पो का वर्णन अन्य अनेक सूत्रो मे तथा ग्रन्थो मे किया गया है। कल्पसूत्र कल्प बतलाने के लिए ही है। अधिक समय तक सूत्र का पाठ किया जा सके, इसलिए उस सूत्र मे दूसरी बातो का भी वर्णन किया गया है, फिर कल्पसूत्र मुख्य रूप से कल्प बताने के लिए ही है। कल्प बताकर साधुओ से कहा गया कि जैसी स्थिति और जेसी शक्ति हो, वैसे ही कल्प का पालन करो। ऐसा न हो कि शक्ति न होने पर भी कल्पातीत बन जाओ। शक्ति के अनुसार ही कल्प–मर्यादा का पालन करना चाहिए। शक्ति के अभाव मे कल्पातीत नही बना जा सकता।

भगवान् ऋषभदेव और भगवान् महावीर के साधु के लिए स्थितकल्प बतलाया गया। जेसे एक शेषकाल पूर्ण हो जाने के बाद उसी स्थान पर साधु को रुकना चाहिए या नही ? इस विषय मे कहा गया है कि भगवान् ऋषभदेव और भगवान् महावीर के शासन के साधु एक शेषकाल पूर्ण हो चुकने पर उस स्थान पर नही रुक सकते। उसी स्थान पर अधिक ठहरना उनके लिए मर्यादा–विरुद्ध है। अगर इस प्रकार की कोई मर्यादा न बाधी गई होती तो बराबर क्लेश होता और मर्यादा पालने वाले साधुओ का स्थान मर्यादा न पालने वाले साधु ले लेते। इस अव्यवस्था को हटाने के निमित्त साधुओ के लिए यह मर्यादा बतलाई गई है कि वे एक स्थान पर एक शेषकाल से अधिक न रुके। इसी प्रकार चातुर्मास के लिए भी मर्यादा बाधी गई हे। शास्त्रो मे उत्तम, मध्यम और जघन्य, इस प्रकार तीन तरह के चातुर्मास कहे गये हें। चातुर्मास कल्प के विषय मे बतलाया गया है कि साधु चातुर्मास के जितने दिन एक स्थान पर रहा हो, उसके दुगुने दिन दूसरी जगह व्यतीत करने के बाद ही उस स्थान पर आ सकता है। उससे पहले उस स्थान पर नही आ सकता।

कुछ लोगो का कहना है कि कल्पमर्यादा मे क्या धरा है ? पर ऐसा समझने वालो को समझना चाहिए की महापुरुषो ने जो कल्पमर्यादा बताई है, वह सहेतुक होने के कारण व्यर्थ नही है। मर्यादा बाधना व्यर्थ है, ऐसा कहने वाले मर्यादा का पालन न कर सकने के कारण उसे व्यर्थ कहते है। वास्तव मे मर्यादा बाधना व्यर्थ नही है। मर्यादा बाधने मे तो महान् उद्देश्य और आशय छिपा है।

जैसे शेषकाल और चातुर्मास की मर्यादा बाधी गई है, उसी प्रकार वस्त्र, पात्र, भोजन, स्थान आदि की भी मर्यादा बतलाई है। यह मर्यादा भगवान् ऋषभदेव और भगवान् महावीर के साधुओ के लिए ही है। शेष तीर्थंकरो के साधुओ के लिए ऐसी मर्यादा नही है। इस कथन पर शका हो सकती है कि ऐसा होने का क्या कारण है? यह तो एक प्रकार का पक्षपात जान पडता है। इस शका का समाधान यह है कि महापुरुषो ने किसी के साथ पक्षपात नही किया है। उन्होने अपने ज्ञान मे देखकर आवश्यकता के अनुसार ही परिवर्तन किया है। आवश्यकता के अनुसार ही मर्यादा बाधना उचित है, यह बात एक लौकिक उदाहरण द्वारा समझाता हू।

एक सेठ के दो पुत्र थे। दोनो का विवाह हो गया था। एक पुत्रवधू सोच–समझ कर काम करती और अपने काम की मर्यादा भी रखती थी, मगर दूसरी ऊटपटाग काम करती थी और किसी प्रकार की मर्यादा भी नही रखती थी। इस दूसरी पुत्रवधू की अव्यवस्थित कार्यप्रणाली देखकर सेठ ने उसके लिए ऐसी मर्यादा बाध दी कि वह अमुक रकम से अधिक खर्च नही कर सकती। पहली पुत्रवधू पहले से ही सोच–समझकर मर्यादापूर्वक काम करती थी अतएव उसे यह छूट दी गई कि वह इच्छानुसार खर्च कर सकती है। सेठ ने इस प्रकार मर्यादा बाधकर क्या कुछ अनुचित किया? सेठ को एक पुत्रवधू के लिए मर्यादा बाधना आवश्यक प्रतीत हुआ तो उसने मर्यादा बाध दी और दूसरी के लिए मर्यादा बाधना आवश्यक प्रतीत नही हुआ तो मर्यादा नही बाधी। सेठ के हृदय मे किसी के प्रति पक्षपात नही है, फिर भी अगर उसे कोई पक्षपाती कहता है तो कहने वाले की भूल है।

इसी प्रकार भगवान् महावीर ने और भगवान् पार्श्वनाथ ने एक ही [illegible] मार्ग बतलाया है परन्तु दोनो ने अपने–अपने साधुओ के लिए [illegible] कल्पमर्यादा बाधी थी। भगवान् पार्श्वनाथ के साधुओ को [illegible] कहा गया है और भगवान् महावीर के साधु स्थितकल्पी [illegible] पार्श्वनाथ ने और भगवान महावीर ने काल आदि का

विचार करके ही कल्पमर्यादा वाधी थी। मर्यादा वाधने मे पक्षपात करने का कोई कारण नहीं था।

भगवान् ने जो मर्यादा वाधी हे, उसका शक्ति के अनुसार अवश्य पालन करना चाहिए। अपने मे शक्ति हो ओर वन मे विना वस्त्र धारण किए रहा जा सकता हो, तो ऐसी अवस्था मे जिनकल्पी रहना उचित हे। अगर शक्ति न हो तो स्थविरकल्प का पालन करना चाहिए। स्थविरकल्प का सामान्य अर्थ यह है कि साधु स्वय सयम मे स्थिर रहे ओर दूसरो को भी सयम मे स्थिर रखे। स्थविरकल्पी का आचार–विचार ओर आहार–विहार ही एसा होना चाहिए कि जिसमे वह स्वय सयम मे स्थिर रह सके ओर दूसरो को भी सयम मे स्थिर रख सके।

स्थविरकल्पी ओर जिनकल्पी मे क्या अन्तर हे? यह वात एक उदाहरण द्वारा समझाने का प्रयत्न करता हू। कल्पना कीजिए, एक गाय वछडा वाली हे और दूसरी विना बछडे की हे। कदाचित् वाघ दोनो पर हमला करे तो विना वछडे की गाय तो पूछ ऊची उठाकर भाग जाती है, मगर वछडा वाली गाय को तो अपनी और अपने बछडे की रक्षा करनी पडती हे। वह गाय बाघ से अपने वछडे की रक्षा करती है और जव बाघ दूर चला जाता हे तो वछडे को मुह के आगे करके चलती है। बछडे को साथ ले चलने के कारण गाय की गति धीमी होना स्वाभाविक हे। ऐसा होने पर भी यह ससार केवल वछडा वाली या केवल बिना वछडे की गायो से ही नही चल सकता। ससार मे दोनो प्रकार की गायो की आवश्यकता हे। इसी प्रकार साधु तो जिनकल्पी भी हैं और स्थविरकल्पी भी हें, मगर दोनो प्रकार के इन साधुओ मे एक जिनकल्पी सिर्फ अपनी ही आत्मा का कल्याण करते हें ओर दूसरे स्थविरकल्पी अपने साथ दूसरो का भी कल्याण करते हैं। जिनमे शक्ति होती हे वे वन मे जाकर नग्न रह सकते हें ओर अछिद्रपाणी हो तो कर–पात्र मे किसी एक गृहस्थ के घर से आहार लेकर आहार कर सकते हें। इस प्रकार से आत्मकल्याण करने वालो के लिये मोक्ष भी समीप ही हे। परन्तु जिनम इतनी शक्ति नही होती, वे स्थविरकल्पी होकर आत्मकल्याण के साथ ससार का भी सुधार करते हुए विचरते हें। अतएव जिनकल्पी की अपेक्षा स्थविरकल्पी को मोक्ष प्राप्त करने मे विलब होना स्वाभाविक हे। जिनकल्पी ओर स्थविरकल्पी, दोनो, का ध्येय तो एक ही, मोक्षप्राप्ति होता हे, परन्तु दोनो की मोक्ष जाने की गति मे अन्तर होता हे। जिनकल्पी की अपेक्षा स्थविरकल्पी की मोक्ष जाने की गति धीमी होती हे।

शास्त्र मे स्थविरकल्पी की दस मर्यादाए बतलाई गई है। इन सब मर्यादाओ का वर्णन करने का यहा अवकाश नही है, अतएव सक्षेप मे यही कहता हू कि स्थविरकल्पी साधु दस प्रकार की मर्यादाओ का समुचित रूप से पालन करता हुआ, स्व–पर का कल्याण करता हुआ मोक्ष प्राप्त करता है।

साधु तो जिनकल्पी भी होता है और स्थविरकल्पी भी होता है, ऐसी अवस्था मे अगर कोई जिनकल्पी को ही साधु माने और स्थविरकल्पी को साधु न माने तो वह विराधक है। इसी प्रकार अगर स्थविरकल्पी को ही साधु माने और जिनकल्पी को साधु न माने तो भी विराधक है। दोनो प्रकार के साधुओ को साधु मानने की उदारता रखनी चाहिए, तुच्छता नही रखनी चाहिए। भगवान् ने जिनकल्पी और स्थविरकल्पी, दोनो, को साधु कहा है। भगवान् ने कहा है कि स्थविरकल्पी साधु के बिना सघ की सेवा नही हो सकती। स्थविरकल्पी साधु पर ही सघ–सेवा का भार है। अतएव स्थविरकल्पी साधु को ऐसा व्यवहार करना चाहिए जिससे सघ की सेवा भलीभाति हो सके। यद्यपि सघ का भार स्थविरकल्पी साधु पर है, परन्तु उस भार को वहन करने के लिए श्रावको का सहकार भी होना आवश्यक है। अगर कोई साधु उन्मार्ग पर जाता हो तो उसे सन्मार्ग बतलाना श्रावको का कर्तव्य है। अगर साधु बिगडेगा तो ससार बिगड जाएगा और यदि साधु सुधरेगा तो ससार सुधरेगा। ससार का कल्याण करने का काम साधुओ के हाथ मे है। परन्तु साधुओ का सुधार करने के लिए श्रावको को भी अपना सुधार करना पडेगा। जब तक श्रावक स्वय नही सुधरेगे तब तक साधुओ पर उनकी छाप नही पडेगी। जनसमाज का कल्याण करना सरल काम नही है। इस के लिए साधुओ को सुधरना पडेगा और साधुओ का सुधार करने के लिए सर्वप्रथम श्रावको को सुधरना होगा। सक्षेप मे जीवन–सुधार करने मे ही सब का कल्याण है। अतएव प्रत्येक व्यक्ति अपने जीवन का सुधार करके अपना और पराया कल्याण करे यही मेरी मगलकामना है।

[illegible] ने कहा है पतिरूपता से अर्थात् स्थविरकल्पी का आदर्श [illegible] करने से जीव मे हलकापन लघुता आ जाती है। आत्मा उपाधि [illegible] आप को शक्तिशाली मानता है परन्तु ज्ञानीजनो का कथन है कि [illegible] शक्तिशाली नही होता वरन भारी बनता है। जीवात्मा जब [illegible] तब उसमे लघुता आ जाती है और उसका भारीपन [illegible] ने छह खड का राज्य छोडकर [illegible] ने अपनी ऋद्धि का त्याग करके इस [illegible]

साधुवेष को अपनाया था। साधुवेश धारण करने से आत्मा मे लघुता आने के कारण ही समृद्ध लोग अपनी ऋद्धि–सिद्धि का त्याग किया करते थे।

साधुवेष मे ऐसा क्या चमत्कार है? यह बात अगर तुम लोग भलीभाति न समझ सको तो कम से कम इतना तो अवश्य मानो कि 'महाजनो येन गत स पन्था ।' अर्थात् महान् पुरुष जिस मार्ग पर चले है, उसी सन्मार्ग पर हमे भी चलना चाहिए। साधुवेष धारण करने से क्या लाभ होता है, इस विषय मे इस तरह विचार करो कि कोई मनुष्य अन्तरग मे चाहे जैसा साधु हो, लेकिन अगर उसने साधु का वेश धारण नहीं किया है तो तुम उसे साधु नही मानोगे और न वन्दना ही करोगे। यह ठीक है कि केवल साधुवेश धारण करने से ही कोई साधु नही हो जाता, परन्तु निश्चय का काम निश्चय मे होता है और व्यवहार का काम व्यवहार मे होता है। व्यवहार मे लिग का होना आवश्यक माना गया है। इसी कारण गौतम स्वामी ने भगवान् से यह प्रश्न पूछा है कि स्थविरकल्पी साधु का लिग धारण करने से आत्मा को क्या लाभ होता है ? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने साधुवेष धारण करने का एक लाभ तो यह बतलाया है कि साधुवेष धारण करने से जीवात्मा मे लघुता आती है।

साधुवेष मे कैसी शक्ति है, इस विषय मे मुझे निजी अनुभव हुआ है। जब मैंने साधुदीक्षा ली, तब शीतकाल था और जोरो की सर्दी पडती थी। दीक्षा लेने से पहले के दिन रात्रि के समय ऐसी सर्दी लगी थी कि खूब कपडे ओढने पर भी वह कम नही हुई। उस समय मेरे मौसेरे भाई ने मुझसे कहा–कल दीक्षा लेनी है और आज कडाके की सर्दी लग रही हे! तो फिर दीक्षा लेने के बाद सर्दी कैसे सहन कर सकोगे? मैंने उत्तर दिया– 'कल की बात कल देखी जाएगी। आज तो मुझे बहुत सर्दी लग रही है, मानो मेरी परीक्षा लेने आई है।'

दूसरे दिन मैंने दीक्षा ली। उस रात को नदी के किनारे बने हुए एक मन्दिर मे हमने निवास किया। मन्दिर का द्वार नदी के सम्मुख था ओर नदी की तरफ से साय–साय करता हुआ पवन आ रहा था। मेरे शरीर पर सिर्फ गाती पछेवडी थी और ओढने के लिए एक चादर था। ओढने के इतने कम साधन होने पर भी मुझे ठण्ड नही लगी और रात्रि मे ऐसी गाढी निद्रा आई कि पता ही नही चला कि रात्रि कब व्यतीत हो गई है। हालाकि इस रात्रि मे भी पहली रात्रि जितनी ही सर्दी थी। थोडे–से वस्त्रो का उपयोग करने पर भी मुझे सर्दी न लगने के कारण पर विचार करने पर मुझे यह विचार आया कि कल मैं साधुवेष मे नही था, इसी कारण बहुत–से कपडे ओढने पर भी सर्दी कम नही मालूम हुई और आज मै साधुवेष मे हू, अत इतने कम वस्त्र ओढने

पर भी सर्दी नही लगी। यह साधुवेष की ही महिमा है। जब मैने दीक्षा ली थी तब मेरी उम्र अधिक नही थी, फिर भी मुझे ऐसा प्रतीत होता था कि मेरे सिर पर का बोझा हल्का हो गया है। जब छोटी उम्र मे भी साधुवेष धारण करने से लघुता का अनुभव हुआ तो फिर छह खण्ड की ऋद्धि का परित्याग करके दीक्षा लेने वालो को कैसी लघुता का अनुभव होता होगा ! इस प्रकार साधुवेष धारण न करने से जीव पर ससार का बोझा लदा रहता है, परन्तु साधुवेष धारण कर लेने पर वह हलका – लघु बन जाता है।

साधुवेष धारण करने से मनुष्य हलका हो जाता है, इस बात का पमाण बतलाते हुए भगवान् कहते है– जब आत्मा हलका होता है तब वह प्रमादरहित बन जाता है। यद्यपि प्रमत्त अवस्था षष्ठ गुणस्थान तक बनी रहती है, परन्तु वहा जो प्रमादरहित होने का कथन किया गया है, उसका अर्थ यह है कि आत्मा साधुलिग धारण करते ही मद, विषय, कषाय आदि प्रमादो से पृथक् हो जाता है। साधुलिग धारण करने से जीवात्मा प्रमाद का सेवन करते हिचकता है और कदाचित् प्रमाद का सेवन करता भी है तो साधुवेष का ध्यान आते ही वह उसका त्याग कर देता है। उदाहरणार्थ, प्रसन्नचन्द्र ऋषि ने सातवे नरक मे जाने योग्य सकल्प किया था, परन्तु जब उन्होने अपने मस्तक पर हाथ फेरा तब 'मैं साधु हू' ऐसा खयाल आते ही वे अपनी मूल स्थिति पर आ गए। वह राजर्षि भी आखिर सुविहित वेष के ही प्रभाव से मूल स्थिति पर आ सके। साधुवेष ने ही उन्हे नरक मे जाने से बचाया। इस प्रकार साधुवेष धारण करने से आत्मा लघुता प्राप्त करता है। यदि साधु का वेष धारण करके भी अपने परिणामो को पवित्र नही रखता, तो उसकी मति के अनुसार ही गति होती है, परन्तु साधुवेष बहुत बार आत्मा को स्थिर करने मे सहायक बनता है और इसी कारण यह कहा गया है कि साधुवेष धारण करने से आत्मा को लघुता प्राप्त होती है और लघुताशील जीव अप्रमादी बनता है। यद्यपि साधुवेष धारण करते ही पमाद सर्वथा नही छूट जाता, परन्तु वेष प्रमाद से मुक्त होने के मार्ग पर ले जाता है और किसी अवसर पर तो आत्मा को पतित होने से भी बचा लेता है। साधुवेष प्रमादरूपी शस्त्र–अस्त्र के आघातो से बचने के लिए बख्तर का काम देता है।

कुछ लोग आध्यात्मिकता के नाम पर साधुवेष आदि की उपेक्षा करते है, परन्तु यह उनकी भूल है। भगवान् ने अपने कल्याण के लिए ही साधुवेष धारण करने का उपदेश दिया है। साधुवेष धारण करने से होने वाले लाभ तो

साधुवेष को अपनाया था। साधुवेश धारण करने से आत्मा मे लघुता आने के कारण ही समृद्ध लोग अपनी ऋद्धि-सिद्धि का त्याग किया करते थे।

साधुवेष मे ऐसा क्या चमत्कार है? यह बात अगर तुम लोग भलीभाति न समझ सको तो कम से कम इतना तो अवश्य मानो कि 'महाजनो येन गत स पन्था ।' अर्थात् महान् पुरुष जिस मार्ग पर चले है, उसी सन्मार्ग पर हमे भी चलना चाहिए। साधुवेष धारण करने से क्या लाभ होता है, इस विषय मे इस तरह विचार करो कि कोई मनुष्य अन्तरग मे चाहे जैसा साधु हो, लेकिन अगर उसने साधु का वेश धारण नहीं किया है तो तुम उसे साधु नहीं मानोगे और न वन्दना ही करोगे। यह ठीक है कि केवल साधुवेश धारण करने से ही कोई साधु नही हो जाता, परन्तु निश्चय का काम निश्चय मे होता है और व्यवहार का काम व्यवहार मे होता है। व्यवहार मे लिग का होना आवश्यक माना गया है। इसी कारण गोतम स्वामी ने भगवान् से यह प्रश्न पूछा है कि स्थविरकल्पी साधु का लिग धारण करने से आत्मा को क्या लाभ होता है ? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने साधुवेष धारण करने का एक लाभ तो यह बतलाया है कि साधुवेष धारण करने से जीवात्मा मे लघुता आती है।

साधुवेष मे कैसी शक्ति हे, इस विषय मे मुझे निजी अनुभव हुआ हे। जब मैंने साधुदीक्षा ली, तब शीतकाल था और जोरो की सर्दी पडती थी। दीक्षा लेने से पहले के दिन रात्रि के समय ऐसी सर्दी लगी थी कि खूब कपडे ओढने पर भी वह कम नही हुई। उस समय मेरे मोसेरे भाई ने मुझसे कहा-कल दीक्षा लेनी है ओर आज कडाके की सर्दी लग रही हे। तो फिर दीक्षा लेने के बाद सर्दी कैसे सहन कर सकोगे? मेंने उत्तर दिया- 'कल की बात कल देखी जाएगी। आज तो मुझे बहुत सर्दी लग रही हे, मानो मेरी परीक्षा लेने आई हे।'

दूसरे दिन मेंने दीक्षा ली। उस रात को नदी के किनारे बने हुए एक मन्दिर मे हमने निवास किया। मन्दिर का द्वार नदी के सम्मुख था ओर नदी की तरफ से साय-साय करता हुआ पवन आ रहा था। मेरे शरीर पर सिर्फ गाती पछेवडी थी ओर ओढने के लिए एक चादर था। ओढने के इतन कम साधन होने पर भी मुझे ठण्ड नही लगी ओर रात्रि मे ऐसी गाढी निद्रा आई कि पता ही नही चला कि रात्रि कब व्यतीत हो गई हे। हालाकि इस रात्रि मे भी पहली रात्रि जितनी ही सर्दी थी। थोडे-से वस्त्रो का उपयोग करने पर भी मुझे सर्दी न लगने के कारण पर विचार करने पर मुझ यह विचार आया कि कल म साधुवेष मे नहीं था इसी कारण बहुत-स कपडे ओढन पर भी सर्दी कम नही मालूम हुई ओर आज म साधुवेष म हू, अत इतने कम वस्त्र ओढन

पर भी सर्दी नही लगी। यह साधुवेष की ही महिमा है। जब मैने दीक्षा ली थी तब मेरी उम्र अधिक नही थी, फिर भी मुझे ऐसा प्रतीत होता था कि मेरे सिर पर का बोझा हल्का हो गया है। जब छोटी उम्र मे भी साधुवेष धारण करने से लघुता का अनुभव हुआ तो फिर छह खण्ड की ऋद्धि का परित्याग करके दीक्षा लेने वालो को कैसी लघुता का अनुभव होता होगा ! इस प्रकार साधुवेष धारण न करने से जीव पर ससार का बोझा लदा रहता है, परन्तु साधुवेष धारण कर लेने पर वह हलका – लघु बन जाता है।

साधुवेष धारण करने से मनुष्य हलका हो जाता है, इस बात का प्रमाण बतलाते हुए भगवान् कहते है– जब आत्मा हलका होता है तब वह प्रमादरहित बन जाता है। यद्यपि प्रमत्त अवस्था षष्ठ गुणस्थान तक बनी रहती है, परन्तु वहा जो प्रमादरहित होने का कथन किया गया है, उसका अर्थ यह है कि आत्मा साधुलिग धारण करते ही मद, विषय, कषाय आदि प्रमादो से पृथक् हो जाता है। साधुलिग धारण करने से जीवात्मा प्रमाद का सेवन करते हिचकता है और कदाचित् पमाद का सेवन करता भी है तो साधुवेष का ध्यान आते ही वह उसका त्याग कर देता है। उदाहरणार्थ, प्रसन्नचन्द्र ऋषि ने सातवे नरक मे जाने योग्य सकल्प किया था, परन्तु जब उन्होने अपने मस्तक पर हाथ फेरा तब 'मै साधु हू' ऐसा खयाल आते ही वे अपनी मूल स्थिति पर आ गए। वह राजर्षि भी आखिर सुविहित वेष के ही प्रभाव से मूल स्थिति पर आ सके। साधुवेष ने ही उन्हे नरक मे जाने से बचाया। इस प्रकार साधुवेष धारण करने से आत्मा लघुता प्राप्त करता है। यदि साधु का वेष धारण करके भी अपने परिणामो को पवित्र नही रखता, तो उसकी मति के अनुसार ही गति होती है परन्तु साधुवेष बहुत बार आत्मा को स्थिर करने मे सहायक बनता है और इसी कारण यह कहा गया है कि साधुवेष धारण करने से आत्मा को लघुता प्राप्त होती है और लघुताशील जीव अप्रमादी बनता है। यद्यपि साधुवेष धारण करते ही प्रमाद सर्वथा नही छूट जाता, परन्तु वेष प्रमाद से मुक्त होने के मार्ग पर ले जाता है और किसी अवसर पर तो आत्मा को पतित होने से भी बचा लेता है। साधुवेष प्रमादरूपी शस्त्र–अस्त्र के आघातो से बचने के लिए बख्तर का काम देता है।

कुछ लोग आध्यात्मिकता के नाम पर साधुवेष आदि की उपेक्षा करते है परन्तु यह उनकी भूल है। भगवान् ने अपने कल्याण के लिए ही साधुवेष धारण करने का उपदेश दिया है। साधुवेष धारण करने से होने वाले लाभ तो

अनुभवगम्य हैं, बुद्धिगम्य नहीं हैं, इसलिए भगवान् ने कहा है कि साधुवेष धारण करने से ही आत्मा को लघुता का अनुभव होता है।

कहने का आशय यह है कि साधुवेष धारण करने से जीवात्मा द्रव्य से और भाव से हलका बन जाता है। द्रव्य से तो उपकरण आदि के भार से हलका हो जाता है और भाव से प्रमादभार से हलका हो जाता है। शास्त्र मे साधु के लिए जितने भडोपकरण आदि रखने का विधान किया गया है, उससे अधिक भडोपकरण आदि साधु अपने पास नही रख सकता और इसी कारण साधु द्रव्य से, उपकरण आदि के भार से हलका बन जाता है। साधु के पास ऐसी कोई वस्तु नही होनी चाहिए, जिसके विषय मे पूछने पर साधु उत्तर न दे सके। साधु के पास जो भी कोई वस्तु हो, वह सयम मे सहायक और उपयोगी होनी चाहिए। कोई भी निरुपयोगी वस्तु साधु के पास नही होनी चाहिए। जिस वस्तु द्वारा इन्द्रियो के विपयो का पोषण हो और साधुता का ह्रास हो, ऐसी वस्तु साधु नही रख सकता। साधु तो सयम मे सहायक और साधुता की पोषक वस्तु ही रख सकता है ओर वह भी शास्त्रविहित परिमाण मे ही। इस प्रकार साधु द्रव्य से अनेक उपकरणो की उपाधि से मुक्त होकर हलका हो जाता है और भाव से क्रोध आदि कषायो का परित्याग करके हलका हो जाता है। साधुलिग को धारण करने वाला कोई व्यक्ति कदाचित् क्रोध करने लगे तो श्रावक, साधु से कह सकता हे कि, महाराज! साधु होकर क्रोध करना आपके लिए उचित नही हे। हम गृहस्थ हैं, मगर आप तो क्रोध आदि जीतने वाले साधु हैं। आप क्रोध करे, यह उचित नही कहा जा सकता। इसी प्रकार श्रावको के कथन मात्र से क्रोध करने वाला साधु भी कपाय रा बच जाता हे ओर साधुवेष होने के कारण क्रोध, विपय, कषाय, निद्रा आदि प्रमादो से बच सकता हे। सुविहित साधुवेप के कारण जीवात्मा पाप रो बचता है ओर कर्मगुरुता के भार से हलका वन जाता हे।

प्रमाद को जीतने के लिए साधुवेप धारण किया जाता हे, प्रमाद का बढाने के लिए नहीं। सरकार सिपाहियो को शस्त्र देती हे सो वेरियो को जीतने के लिए देती ह, पर पराजित होने के लिए नही। इसी प्रकार सुविहित वेष भी प्रमाद को जीतने के लिए पहना जाता ह। इसके अतिरिक्त साधुवेष साधुता का चिह्न ह, इसलिए भी धारण किया जाता ह। साधुवेष न धारण करने वाले व्यवहार मे साधु नही कहलाते। प्रकट व्यवहार मे साधु का लिग धारण करने वाले ही साधु कहलाते हैं। उदाहरणार्थ कोई मनुष्य पुलिस का सिपाही हो परन्तु अगर उसने पुलिस की नियत पोशाक नहीं पहनी है तो उसे कोई पुलिस

का आदमी नही मानेगा और न उसकी आज्ञा मानेगा। भले ही उसे खुफिया पुलिस कोई समझ ले, परन्तु पुलिस की पोशाक के बिना उसे प्रकट रूप मे पुलिस नही माना जा सकता। इसी प्रकार कोई अन्दर से भले ही साधुता के गुणो से युक्त हो, किन्तु जब तक वह साधु का लिग धारण नही करेगा, तब तक उसे प्रकट रूप से साधु नही माना जा सकता। इसी कारण श्री उत्तराध्ययनसूत्र मे कहा गया है--

**लोगे लिंगपयोयणं।**

अर्थात् लोको मे लिग का प्रयोजन है।

लिग से प्रथम तो सुविहित साधु माना जाता है, दूसरे ज्ञान, दर्शन और चारित्र की भी रक्षा होती है। रजोहरण और मुखवस्त्रिका जीवो की रक्षा के लिये ही रखी जाती हैं। इस प्रकार साधुलिग प्रशस्त है। साधुओ के पास जो भी वस्तु हो, वह ज्ञान, दर्शन और चारित्र की रक्षा के लिए ही होनी चाहिए। जो चीज ज्ञान, दर्शन और चारित्र की घातक हो, ऐसी एक भी वस्तु साधु अपने पास नही रख सकता और न उसे रखनी ही चाहिए।

सुना है, बीकानेर के महाराजा साहब एक बार अपने समाज के नागजी स्वामी के पास आये। उन्होने पूछा-- महाराजश्री! आपके पास क्या--क्या उपकरण है?

नागजी स्वामी ने अपने सब उपकरण बतला दिये। स्वामीजी के उपकरण देखकर महाराज बहुत प्रसन्न हुए, और कहने लगे -- 'साधु के पास जितनी चीजे होनी चाहिए, उतनी ही आपके पास हैं।'

कहने का आशय यह है कि साधुलिग प्रशस्त है। अतएव साधु के पास गुण उत्पन्न करने वाली चीजे ही रह सकती हैं, अवगुण उत्पन्न करने वाली नही। साधु के पास ऐसी ही वस्तुए रह सकती हैं कि कोई भी और कभी भी उन्हे देखना चाहे तो साधु को दिखलाने मे सकोच न हो। उदाहरणार्थ, अगर किसी साधु के पास दर्पण या कघा हो तो उसे दिखलाने मे साधु को सकोच होगा और ऐसी चीज देखकर लोग साधु का उपहास करेगे। दर्पण या कघा रखना साधु के लिए वर्ज्य है। इसके विपरीत अगर साधु के पास शास्त्र [illegible] दिखलाने मे साधु को सकोच नही होगा। शास्त्र तो साधुता का [illegible] है। पूज्यश्री श्रीलालजी महाराज कहते थे कि शास्त्र तो जैन [illegible] है।

[illegible] आत्मा मे विशुद्धता आती है और वह [illegible] है। प्रशस्त साधुलिग से सम्यक्त्व आदि गुणो की वृद्धि

होती है और इन गुणो मे आत्मा स्थिर होता है। सुविहित वेष वही साधु धारण कर सकता है, जिसमे सम्यक्त्व आदि गुण होते हैं। साधुवेष से इन गुणो की रक्षा और वृद्धि होती है।

स्थविरकल्पी का वेष धारण करने से दूसरा लाभ क्या होता है, यह बतलाते हुए भगवान् ने कहा कि आपत्तिकाल मे साधुवेष अध्यवसाय को निश्चल रखता है। आपत्तिकाल मे साधुवेष से अध्यवसाय मे किस प्रकार निश्चलता रहती है, इस विषय पर विचार करते हुए मेरा स्वानुभव यहा स्मरण मे आ जाता है –

घोडनदी मे एक श्राविका सामायिक मे बैठी थी। सामायिक के समय उसे बिच्छू ने डक मार दिया। बिच्छू के डक मारने पर वह श्राविका तब तक चुपचाप बैठी रही जब तक सामायिक पूर्ण न हो गई। सामायिक पूर्ण होते ही वह चीख मार कर रोने लगी। लोगो ने रोने का कारण पूछा तो श्राविका ने कहा – 'मुझे बिच्छू ने काट लिया है, और उसकी अब असह्य पीडा के कारण रोये बिना नही रहा जाता।'

यह सुनकर लोगो ने कहा– 'जब बिच्छू ने डक मारा तब तुम चुप कैसे बैठी रही?'

श्राविका बोली– 'उस समय मैं सामायिक मे थी। सामायिक मे कैसे रो सकती हू!'

इस प्रकार वह श्राविका विच्छू के काटने पर भी सामायिक के समय मन को मजबूत करके बेठी रही और अपना अध्यवसाय दृढ रख सकी। इसी प्रकार वेष आपत्तिकाल मे अध्यवसाय को दृढ रखता हे।

आज सामायिक निरुपयोगी मानी जाती हे और कुछ लोग सामायिक क्रिया के विरुद्ध भी बोलते हैं, मगर सामायिक के विरुद्ध बोलने वाले लोग भूल करते हैं। किसी आपत्ति के समय सामायिक द्वारा अध्यवसाय निश्चल रहते हैं। कुछ लोगो को सामायिक क्रिया मामूली–सी मालूम होती हे, परन्तु वास्तव मे सामायिक किस प्रकार जीवन–साधक हे, यह तो समय आने पर ही पता चलता है। जो लोग नियमित रूप से वरावर सामायिक करत हैं, वही सामायिक का प्रभाव समझ सकते हैं। चोर तो हमेशा नही आते, लकिन तिजोरी मे ताला हमेशा लगाया जाता हे। चोर के आने पर तिजोरी मे ताला लगा होने पर धन की रक्षा हो जाती हे। इसी प्रकार वेप से भी आपत्तिकाल मे अध्यवसायो की रक्षा हो जाती है। इतना ही नही, वरन् साधुवेश की महत्ता प्रकट करते हुए आगे कहा गया हे कि साधुवेश धारण करने वाला साधु प्राणी

भूत, जीव, सत्त्व आदि समस्त पाणियो का विश्वासपात्र बन जाता है। साधुवेष धारण करने वाला साधु निषिद्ध घर मे भी नि सकोच होकर जा सकता है। आज साधुवेषधारी लोगो पर जो अविश्वास पैदा हुआ दिखाई देता है, उसका कारण कुछ और होगा, परन्तु साधुवेष तो विश्वास उत्पन्न करने का ही साधन है।

सुविहित साधुवेष उपधि को अल्प करने मे साधनभूत बनता है और इससे सब पकार की झझट दूर हो जाती है। वेषधारी अल्प ही उपधि रख सकता है और इस पकार वह अधिक सामान सभालने से बच जाता है। साधुवेष जीव को जितेन्दिय बनने का मूक सदेश सुनाता है। इस प्रकार साधुवेष विपुल तप, सयम आदि सद्‌गुणो की प्राप्ति कराता है तथा सद्‌गुणो का सरक्षण करने मे भी साधक बनता है।

सुविहित साधुवेष से उत्पन्न होने वाले अनेक गुणो मे से प्रत्येक गुण पर विचार करने के लिए बहुत समय की आवश्यकता है। अतएव समुच्चय रूप मे यहा इतना ही कह देना पर्याप्त है कि सुविहित साधुवेष धारण करके जो उसकी प्रतिष्ठा बढाते तथा रक्षा करते हैं, वे अपना और पर का कल्याण करते है।

स्थविर वेष धारण करना तो परमात्मा के दरबार मे बैठक प्राप्त करने का पयत्न करने के समान है। दरबार मे बैठने वाले लोगो को भी वेष के विषय मे सावधानी रखनी पडती है, तो फिर क्या परमात्मा के दरबार मे बैठने के लिए वेष की सावधानी नही रखनी चाहिए? आवश्य रखनी चाहिए।

साधुवेष स्वीकार करके प्रत्येक साधु को इस बात का विचार करना चाहिए कि महान् चक्रवर्ती अपनी ऋद्धि–सम्पदा का त्याग करके जिस वेष को धारण करते है वही वेष मुझे भी प्राप्त हुआ है। अतएव मुझे इस वेष के विरुद्ध या इसे कलक लगाने वाला कोई काम नही करना चाहिए। साधुवेष की पतिष्ठा को सुरक्षित रखने का भार हमारे ऊपर भी है और तुम्हारे ऊपर भी है क्योकि तुम (श्रावक) भी चतुर्विध तीर्थ मे एक हो। शास्त्र मे कहा है–

**चउविहे समणसंघे पण्णत्ते, तंजहाए–समणाए, समणीते, सावयाए, सावियाए य।**

अर्थात साधु साध्वी, श्रावक और श्राविका, यह चतुर्विध सघ है। अतएव तुम्हे भी कोई काम ऐसा नही करना चाहिए, जिसके कारण सघ या शासन की प्रतिष्ठा को कलक लगे। तुम्हे ऐसे ही सुकार्य करने चाहिए जिनसे सघ और शासन की प्रतिष्ठा और कीर्ति बढे।

जिन्होने साधुवेष धारण किया है उन्हे ऐसा नहीं सोचना चाहिये कि अब हमे कुछ करना शेष नही रह गया है। उन्हे विचारना चाहिए कि दूसरे लोग भले ही कर्तव्य से भ्रष्ट हो जाए, पर मैं अपने कर्तव्य का परित्याग नही करूगा।

शास्त्रकारो ने जनसमाज को कल्याण का यह मार्ग बतलाया है। इस कल्याणमार्ग पर चल कर अनेक साधुओ ने स्व–पर का कल्याण–साधन किया है और अनेक साधक कल्याण साध रहे हैं। कल्याण के मार्ग पर आरूढ होकर सभी लोग स्व–पर का कल्याण–साधन करे, बस, यही हृदयगत भावना है।



# तेतालीसवां बोल

## सेवा

जो साधु, साधुवेष धारण करके कर्तव्यपालन मे तत्पर रहता है, वह आत्मकल्याण की साधना करता है। साधुवेष की शोभा वास्तव मे सेवा से है। नीतिकारो ने सेवा को परमधर्म माना है। सेवा भी तपोमार्ग है। अतएव वैयावृत्य (सेवा) के विषय मे गौतम स्वामी, भगवान महावीर से प्रश्न करते हैं –

### मूलपाठ

**प्रश्न– वेयावच्चेणं भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– वेयावच्चेण तित्थयरनामगोत्त कम्मं निबंधई।**

### शब्दार्थ

**प्रश्न–** भगवन्! वैयावृत्य अर्थात् सेवा से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर–** वैयावृत्य से तीर्थकर नाम गोत्र का कर्मबध होता है।

### व्याख्यान

वेयावच्च अथवा वैयावृत्य को व्यावहारिक भाषा मे सेवा कहते है। कितनेक लोग सेवा करने को हलका काम मानते हैं। परन्तु ज्ञानीजनो का कथन है कि सेवा को हलका काम समझने वाला स्वय ही हलका बना रहता है। अर्थात वह उच्च अवस्था प्राप्त नही कर सकता। वास्तव मे सेवा छोटा काम नही है। यह तो महान् कर्तव्य ह। सेवा करने वाले को यह मानना चाहिए कि मै जो सेवा कर रहा हू वह परमात्मा की ही सेवा कर रहा हू। ऐसा मानकर जो साधु स्वयसेवक की भाति सेवा करते हैं उनके लिए भगवान् ने कहा ही है कि वैयावृत्य – सेवा करने वाला तीर्थंकर नाम गोत्र बाधता ह। जब दूसरे

की सेवा करते समय यह समझा जाता है कि मैं परमात्मा की सेवा कर रहा हू, तब वह सेवा अनोखी – अनुपम होती है।

कुछ लोग सेवा के नाम पर सेवा का ऊपरी ढोग करते हैं, परन्तु भीतर से सच्ची सेवा नही करते। एसे लोगो के विषय मे ज्ञानीजनो का कथन है कि वे झूठ–कपट का सेवन करने वाले लोग वास्तव मे परमात्मा की सेवा नही करते, वरन् गुलामी की सेवा करते हैं। सच्ची सेवा मे कभी झूठ–कपट का व्यवहार किया ही नही जा सकता। स्थानागसूत्र मे दस प्रकार की सेवा बतलाते हुए कहा है –

(1) आयरियवेयावच्च (2) उवज्झायवेयावच्च (3) थेरवेयावच्च (4) तवसीवेयावच्च (5) सेक्खवेयावच्च (6) गिलाणवेयावच्च (7) गणवेयावच्च (8) कुलवेयावच्च (9) सघवेयावच्च (10) साहम्मियवेयावच्च।

अर्थात् सेवा दस प्रकार की है–(1) आचार्य की सेवा, (2) उपाध्याय की सेवा, (3) स्थविर की सेवा, (4) तपस्वी की सेवा, (5) शिष्य की सेवा, (6) ग्लान – रोगी की सेवा, (7) गण की सेवा, (8) कुल की सेवा, (9) सघ की सेवा और (10) सहधर्मी की सेवा।

यह दस प्रकार की सेवा बतलाई गई है। इन मे से आचार्य की सेवा करने से क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे कहा गया है कि आचार्य की सेवा करने से प्रतिक्षण अनन्त कर्मो का क्षय होता है और अन्त मे मोक्ष प्राप्त होता है। इसी प्रकार प्रत्येक सेवा के विषय मे प्रश्नोत्तर किये गये हे। यहा गौतम स्वामी ने समुच्चय रूप मे वेयावृत्य अर्थात् सेवा के फल के विषय मे प्रश्न किया हे। इस प्रश्न के उत्तर मे फरमाया हे कि सेवा करने वाला तीर्थकर गोत्र का उपार्जन करता हे।

जेन शास्त्रो मे तीर्थंकर पद से बडा अन्य कोई पद नही माना गया है। यह पद किसी अन्य पुण्य के फलस्वरूप प्राप्त हो सकता हे, ऐसा कथन इन 73 बोलो मे कही भी मेरे देखने मे नही आया। वह महान् फल वेयावृत्य–सेवा करने से प्राप्त होता है, ऐसा बतलाया गया हे। भगवान् ने सेवा का फल इतना उत्तम और महान् बतलाया हे। जिस सेवा से ऐसा महान् फल प्राप्त होता है, वही सेवा करने मे झूठ–कपट का व्यवहार करना कितनी मूर्खता हे। सेवा मे जो छल–कपट करता हे, वह गुलामी की सेवा करता हे, एसा समझना चाहिए। जो पुरुष किसी भी प्रकार की सेवा को परमात्मा की सेवा मानकर करता ह वह सेवा करने मे छल–कपट का व्यवहार कर ही नहीं सकता।

सेवा अनेक पकार से होती है। ग्रन्थो मे कहा है कि भरतजी तथा बाहुबलीजी पूर्वजन्म मे पाच सौ मुनियो की सेवा करते थे। उन मुनियो की बहिरग सेवा भरतजी करते थे और अन्तरग सेवा बाहुबलीजी करते थे। इस सेवा के फलस्वरूप बाहुबलीजी को शारीरिक बल की प्राप्ति हुई और भरतजी को ऋद्धि–सम्पदा का बल प्राप्त हुआ। सेवा का यह फल बहिरग है। सेवा द्वारा दूसरा जो फल मिलता है वह तो अत्यन्त ही महान् है और उसके विषय मे भगवान् ने कहा है कि सेवा करने वाला तीर्थकर गोत्र का उपार्जन करता है। भगवान् ऋषभदेव के विषय मे भी कहा जाता है कि उन्होने जीवानन्द वैद्य के भव मे एक मुनि की खूब ही सेवा की थी और उस सेवा का महान् फल मिला था।

शास्त्र मे जब मुनियो के लिए भी सेवा करने का विधान किया गया है तब तुम्हे कितना अधिक सेवाकार्य करना चाहिए, इस बात का विचार तुम स्वय ही कर सकते हो। कितनेक लोगो को सामायिक, पौषध आदि धार्मिक क्रिया करने का तो खूब चाव होता है। परन्तु सेवा कार्य करने मे अरुचि होती है। और अगर किसी रोगी की सेवा करने का अवसर आ जाता है तो उन्हे बडी कठिनाई मालूम होती है। रोगी कपडे मे ही कै, दस्त कर देता है और कभी–कभी रास्ते मे ही चक्कर खाकर गिर पडता है। ऐसे रोगी की सेवा करना कितना कठिन है! फिर भी जो सेवाभावी लोग रोगी की सेवा को परमात्मा की सेवा मान कर करते है, उनकी भावना कितनी ऊची होगी।

वास्तव मे यह अखिल ससार सेवा के कारण ही टिक रहा है। जब ससार मे सेवाभावना की कमी हो जाती है तभी उत्पात मचने लगता है। और जब सेवाभाव की वृद्धि होती है तब यह ससार स्वर्ग के समान बन जाता है। अतएव सेवा कार्य करने मे तनिक भी उपेक्षा नही करनी चाहिये और न छल–कपट ही करना चाहिए। जो मनुष्य माता–पिता अथवा अन्य किसी भी मनुष्य की सेवा करने मे छल–कपट करता हुआ भी अपने को सेवाभावी कहलाता है वह वास्तव मे सेवाभावी नही, वरन् ढोगी है। सच्चा सेवक तो वही है जो सेवा करने मे झूठ–कपट का आश्रय नही लेता और सेवाकार्य के प्रति घृणाभाव भी प्रदर्शित नही करता। जहा घृणा है वहा सच्ची सेवा नही हो सकती।

मुनि के लिए किस सीमा तक सेवा करने का विधान किया गया है, यह बताने के लिए एक जैन उदाहरण देकर समझाने का प्रयत्न करता है –

नदिसेन नामक एक मुनि बहुत ही सेवाभावी थे। उनकी सेवा की प्रशसा इन्द्रलोक तक जा पहुची। इन्द्र ने देवसभा मे नदिसेन मुनि की सेवा की प्रशसा करते हुए कहा–

राजकुमार होने पर भी नदिसेन मुनि ऐसी सेवा करते हैं कि उन जैसी सेवा करना दूसरो के लिए बडा कठिन है।

इन्द्र के ये प्रशसात्मक वचन सुनकर एक देव ने विचार किया – इन्द्र महाराज देवो के सामने एक मनुष्य की इतनी प्रशसा क्यो करते हैं? अच्छा, उस सेवाभावी मुनि की परीक्षा क्यो न की जाय! आखिर नदिसेन मुनि मनुष्य है। मनुष्य की नाक मे दुर्गंध जाती है, अतएव दुर्गन्ध द्वारा उन्हे घबरा देना स्वाभाविक और सरल है। इस प्रकार विचार करके उस देव ने नदिसेन मुनि की परीक्षा लेने का दृढ निश्चय कर लिया।

वह देव साधु का स्वाग बना कर, जहा नदिसेन मुनि ठहरे थे, वहा पास के एक जगल मे जाकर पडा रहा। उस देव ने अपने शरीर को ऐसा रुग्ण बना लिया कि शरीर के छिद्रो मे से रक्त और मवाद बहने लगा। उस रक्त और पीव मे से असह्य दुर्गन्ध निकल रही थी। इस प्रकार रोगी साधु का भेष धारण करके उस देव ने नदिसेन मुनि के पास समाचार भेजा कि पास के जगल मे एक साधु बहुत बीमार हालत मे पडे हैं। उनकी सेवा करने वाला कोई नही है, अत उन्हे बहुत अधिक कष्ट हो रहा है।

नदिसेन मुनि को जैसे ही ये समाचार मिले कि वे तुरन्त उन रोगी साधु की सेवा करने के लिए चल पडे। मुनि मन ही मन विचारने लगे – 'मेरा सौभाग्य है कि मुझे साधु–सेवा का ऐसा सुअवसर हाथ आया है।'

इस प्रकार विचार कर नदिसेन मुनि रोगी साधु की सेवा करने के लिए जगल मे पहुचे। मुनि उस कपटी वेषधारी रोगी साधु की ओर ज्यो–ज्यो आगे जाने लगे त्यो–त्यो उन्हे अधिकाधिक दुर्गन्ध आने लगी। परन्तु नदिसेन मुनि उस असह्य दुर्गन्ध से न घवरा कर रोगी साधु के समीप पहुच गये। नदिसेन मुनि को आते देखकर वह साधुवेषधारी देव क्रुद्ध होकर कहने लगा– 'तुम क्यो इतनी देरी करके आये? मुझे कितना कष्ट हो रहा हे, इसका तुम्हे खयाल ही नही हे? सेवाभावी कहलाते हो और सेवा करने के समय इतना विलम्ब करते हो!' साधुरूपधारी देव इस प्रकार कहकर नदिसेन को उपालम्भ देने लगा।

यद्यपि देव ने अपना शरीर घृणोत्पादक बनाया था और उसके शरीर से दुस्सह दुर्गंध फूट रही थी, फिर भी नदिसेन मुनि दुर्गन्ध से न घबरा कर

उसकी सेवा करने के लिए उसके पास गये। मगर पास पहुचते ही वह देव नाराज होकर उपालम्भ देने लगा। उपालम्भ सुनकर नदिसेन मुनि तनिक भी नाराज न हुए। उलटे विलम्ब के लिए क्षमायाचना करने लगे। उन्होने सेवा की आज्ञा देने की भी माग की।

नदिसेन की बात सुनकर देव ने कहा— देखते नही, मेरा शरीर कितना कृश, दुर्बल और अस्वस्थ बन गया है। शरीर की सेवा करने के सिवाय और क्या आज्ञा तुम चाहते हो?

मुनि ने विचार किया— अगर मैं नगर मे दवा लेने जाऊगा तो देर बहुत लगेगी। ऐसा विचार कर उन्होने देव से कहा— अगर आप नगर मे चले तो?

देव— मेरे पैरो मे चलने की शक्ति होती तो तुम्हारी सहायता की आवश्यकता ही क्या थी?

मुनि— मेरे पैर भी तो आपके ही हैं। आप मेरे कधे पर बैठ जाइए। मै उठा कर नगर तक ले चलूगा।

देव— मेरे हाथो मे भी तो शक्ति नही है। तुम्हारे कधे पर चढू तो कैसे चढू ?

मुनि— तो क्या हानि है? मै खुद ही अपने कधे पर बिठा लूगा।

सच्चा सेवक अपनी शक्ति को दूसरो की ही शक्ति मानता है और अपना तन मन पर की सेवा के लिए समर्पित कर देता है। सेवा का यह आदेश अगर जनसमाज के हृदय मे अकित हो जाये तो यह ससार स्वर्ग बन जाये।

नदिसेन मुनि ने उस देव को अपने कधे पर चढा लिया। देव ने नदिसेन मुनि को सेवा की प्रतिज्ञा से विचलित करने के लिए अपने शरीर मे से रक्त और पीव की धारा बहाई, मगर नदिसेन मुनि अपनी सेवाभावना को स्थिर और दृढ करते हुए देव के दुर्गन्धमय शरीर को उठाकर नगर मे ले गये। देव के शरीर से निकलती दुर्गन्ध के कारण तथा देव की प्रेरणा से प्रेरित होकर नागरजन मुनि से कहने लगे— 'आप ऐसे रोगी मनुष्य को नगर मे नही ले जा सकते। एक रोगी के पीछे अनेक को रोगी नही बनना चाहिए।'

नागरिकजनो का विरोध देखकर मुनि की स्थिति कितनी बेढगी हो गई होगी? ऐसी विषम स्थिति मे मुनि के मन मे अनेक प्रकार के तर्क–वितर्कों का उत्पन्न होना स्वाभाविक है। परन्तु उन्होने खोटा तर्क–वितर्क नही किया। वे समभावपूर्वक नागरिक लोगो की बात सुनते रहे। मुनि ने मन ही मन विचार किया— मै नागरजनो को भी दुखी नही कर सकता और इस रोगी साधु की

सेवा का भी परित्याग नही कर सकता। हे प्रभो! ऐसी विकट स्थिति मे क्या करू?'

नदिसेन मुनि इस प्रकार विचार कर रहे थे। इतने मे साधुवेषधारी देव ने भी विचार किया – ऐसी विषम परिस्थिति उत्पन्न होने पर भी इन मुनि के हृदय मे सेवा के प्रति उतना ही दृढ विश्वास है। वास्तव मे इन मुनि की सेवाभावना अत्यन्त उच्च कोटि की है। इन्द्र महाराज ने इनकी सेवाभावना की जितनी प्रशसा की थी, वास्तव मे मुनि का सेवाभाव वैसा ही प्रशसा का पात्र है।' इस प्रकार विचार करके साधुवेषधारी देव, साधुवेष का त्याग करके, अपने स्वाभाविक रूप मे नीचे उतरा और मुनि के पैर पर गिरकर कहने लगा– हे मुनिपुगव! आपकी सेवाभावना की जैसी प्रशसा इन्द्र महाराज ने की थी, आप वैसे ही सेवा–मूर्ति हैं। आपने सेवा द्वारा देवो को भी जीत लिया है। सेवा करने वाला देवो को भी जीत लेता है। शास्त्र मे भी कहा है –

**देवा वि तं नमसति जस्स धम्मे सया मणो।**

अर्थात् जिनका मन धर्म मे सदा अनुरक्त रहता है, उन्हे देवता भी नमस्कार करते हैं।

वैयावृत्य करने वाले व्यक्ति के आगे देव भी नतमस्तक हो जाते है तो साधारण लोग अगर सेवाभावी को नमस्कार करे तो इसमे आश्चर्य ही क्या है? सेवाभावी व्यक्ति को मन मे किसी प्रकार का छल–कपट नही रखना चाहिए। जिसके मन मे विकारभाव नही होता, देव भी उनकी सेवा करते है। अतएव मन को पवित्र रखो।

नन्दिसेन मुनि के मन मे कपटभाव नही था ओर न घृणाभाव ही था। इसी कारण उनकी सेवावृत्ति सफल हुई।

तीर्थंकर बनना तो सभी को रुचता हे, मगर तीर्थंकर पद प्राप्त करने के लिए सेवा करना रुचता हे या नही, यह देखो। सेवाकार्य कितना कठिन है, इस सम्बन्ध मे कहा है –

**मौनान्मूक प्रवचनपटुर्वातुलो जल्पको वा,**
**धृष्ट. पार्श्वे नियत दूरतश्चाप्रगल्भ ।**
**क्षान्त्या भीरुर्यदि न सहते प्रायशो नाभिजात,**
**सेवाधर्म परमगहनो योगिनामप्यगम्य ।।**

इस श्लोक का सार यह कि सेवाधर्म बडे–बडे योगी महात्माओ के लिए भी अगम्य होता हे। इस बात को स्पष्ट करत हुए कवि कहता है – सेवक जब चुप रहता हे तो स्वामी उसे गूगा कहता है। स्वामी का यह कथन

सुनकर सेवक मन मे विचार करता है कि मेरे मुख से कोई अनुचित शब्द न निकल जाए, यह सोचकर मैं चुप रहता था, परन्तु चुप रहने से स्वामी मुझे गूगा कहते हैं, तो फिर मुझे बोलना चाहिए। इस प्रकार विचार कर सेवक अगर बोलने लगता है तो स्वामी कहता है– यह सेवक तो बहुत ही बकवाद करता है। चुप रहना जानता ही नही। इस प्रकार सेवक चुप रहता है तो गूगा कहलाता है और अगर बोलता है तो बकवादी कहलाता है। अगर सेवक, स्वामी के पास खडा रहता है तो स्वामी उसे निर्लज्ज कहता है। अगर दूर रहता है तो उसे कामचोर की पदवी से विभूषित किया जाता है। इस प्रकार स्वामी के पास खडा रहने पर भी उसे उपालभ मिलता है और पास न खडा रहने पर भी उपालभ मिलता है। इसके अतिरिक्त सेवक अगर स्वामी की कोई बात शान्तिपूर्वक सहन कर लेता है तो वह डरपोक कहलाता है। अगर स्वामी की बात सुनकर उत्तर देता है तो स्वामी उसे कुलहीन कह देता है। इस प्रकार सेवक की, स्वामी की बात सुन लेने पर भी मुसीबत है और न सुनने पर भी आफत है। इन सब बातो के कारण ही यह कहा गया है कि सेवाधर्म योगियो के लिए भी अगम्य है। सेवाकार्य करना बहुत कठिन है। महान् कार्य का फल महान् ही होता है। सच्ची सेवा करने से तीर्थकर पद की प्राप्ति होती है। तीर्थकर पद प्राप्त होना ही सेवा का महान् से महान् फल है।

जिस व्यक्ति पर सेवा का जितना भार है, वह अपनी शक्ति के अनुसार जितनी ज्यादा सेवा करता है, वह उतने ही परिमाण मे बडा सेवक है। राजा–महाराजा भी एक प्रकार से प्रजा के सेवक ही हैं, क्योकि उनके ऊपर प्रजा की सेवा करने का भार है। प्रजा की सेवा करना राजा–महाराजा का धर्म है कर्तव्य है। जो राजा या महाराजा कुशलतापूर्वक प्रजा की सेवा करता है वह प्रजा का महान् सेवक है। लोग उन्ही की प्रशसा करते हैं जो अधिक से अधिक सेवा बजाते है। जिस प्रकार प्रजा की सेवा करना राजा का कर्तव्य है उसी प्रकार राजा की सेवा करना प्रजा का कर्तव्य है। राज्य के नीति–नियमो का भलीभाति पालन करना ही राजा की सेवा करना है। तुम लोग जब न्याय–नीति का बराबर पालन करो, पर–धन को धूल समान और परस्त्री को माता के समान मानो तभी यह कहा जा सकता है कि तुम राजा की सेवा करते हो। परधन को धूल समान और परस्त्री को माता समान मानने की नीति अगर अपने जीवन मे अमल मे लाओगे तो जन–समाज की और अपनी खुद की भी सेवा कर सकोगे और साथ ही साथ आत्मकल्याण भी साध सकोगे। अगर तुमने परधन को लूटने की और परस्त्री पर कुदृष्टि डालने की

भावना न हो तो देव भी तुम्हे सेवाधर्म से विचलित नही कर सकता। क्योकि उस समय तुम्हारे अन्तर मे सच्ची सेवाभावना जाग्रत हुई होगी और जिसमे सच्ची सेवाभावना जाग्रत हो जाती है उसे कोई भी देव चलायमान नही कर सकता, जैसे नदिसेन मुनि को देव चलायमान नही कर सका था।

सेवा करना भी तप है। वैयावृत्य– सेवा की गणना आभ्यन्तर तप मे की गई है। बाह्य तप की अपेक्षा आभ्यन्तर तप से आत्मा की अधिक शुद्धि होती है। महावीर भगवान ने तप की खूब महिमा बतलाई। तपश्चरण द्वारा अवश्य ही आत्मकल्याण होता है। आत्मा के कल्याण का तप अमोल साधन है। जो पुरुष तपोमार्ग को अपनाकर अपनी और जगत् की सेवा करता है, वह स्व–पर का कल्याण–साधन करता है। सेवा आत्मा और परमात्मा के बीच सबध स्थापित करने वाली सॉकल है। इस सॉकल के द्वारा आत्मा और परमात्मा के बीच सबध जोडोगे तो कल्याण होगा।



# चौवालीसवां बोल

## सर्वगुणसम्पन्नता

सच्ची सेवा करने वाले को तीर्थंकर की पदवी प्राप्त होती है और परिणामस्वरूप वह सर्वगुणसम्पन्न हो जाता है। अतएव गौतम स्वामी सर्वगुणसम्पन्नता के विषय मे भगवान् महावीर से प्रश्न करते हैं –

### मूलपाठ

**प्रश्न– सव्वगुणसम्पण्णयाए ण भंते ! जीवे कि जणयई?**

**उत्तर– सव्वगुणसम्पण्णयाए णं अपुणराविर्त्तिं जणयइ, अपुणराविर्त्ति पत्तएयण जीवे सारीराणं माणसाणं दुक्खाणं णो भागी भवइ।।44।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! सर्वगुण प्राप्त करने से जीव को क्या लाभ होता है ?

उत्तर– ज्ञान आदि सर्वगुणो की प्राप्ति होने से ससार मे फिर नही आना पडता और फिर न आने से जीव शारीरिक और मानसिक दुखो से मुक्त हो जाता है।

### व्याख्यान

[illegible] गुणो का भिन्न–भिन्न वर्णन करना कठिन है, अतएव सग्रहनय [illegible] समुच्चय रूप से यहा यह प्रश्न पूछा गया है कि सर्वगुणसम्पन्नता [illegible] होता है? जैसे किसी वस्तु की बानगी द्वारा हजारो–लाखो [illegible] सकता है इसी प्रकार समस्त गुणो का ज्ञान दर्शन और [illegible] कर लिया गया है और कहा गया है कि ज्ञान [illegible] मे सभी गुणो का समावेश हो जाता है।

जो वस्तु जैसी है, उसे वैसी ही जानना ज्ञानगुण है। वस्तु का सिर्फ ज्ञान प्राप्त कर लेने मात्र से काम नही चल सकता, अतएव दूसरा गुण दर्शन कहा गया है। जो वस्तु जैसी है, उसे उसी रूप मे श्रद्धान करना अर्थात् मानना दर्शनगुण या सम्यक्त्वगुण है। लेकिन वस्तु का ज्ञान और श्रद्धान कर लेने से भी काम नही चल सकता, अतएव तीसरा गुण चारित्र कहा गया है। जिस वस्तु को जिस रूप मे जाने और माने, उसी रूप मे उसका व्यवहार करना चारित्रगुण है।

शास्त्र मे ज्ञान, दर्शन और चारित्र के भी भेद बतलाए गए हैं। ज्ञानगुण के मुख्य रूप से पॉच भेद कहे गए हैं। यह आशका हो सकती है कि जब किसी वस्तु को जानना ज्ञान है तो फिर ज्ञान मे भेद किस अभिप्राय से किये गये हैं? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि वास्तव मे तो ज्ञान एक ही है, परन्तु कर्मो के क्षयोपशम और क्षय की भिन्नता के कारण ज्ञान मे भी भेद किये गये हैं। ज्ञान के मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मन पर्यायज्ञान और केवलज्ञान, ये पॉच भेद किये गये हैं। इनमे से पहले के चार ज्ञान क्षायोपशम्कि हैं और पाचवा ज्ञान क्षायिक है। ये पाचो ज्ञान प्रत्यक्ष और परोक्ष, इन दो ागो मे विभक्त किये गये हें। मतिज्ञान ओर श्रुतज्ञान परोक्ष हैं और बाकी के तीन ज्ञान प्रत्यक्ष हें। प्रत्यक्ष ज्ञान के भी दो भेद हैं – एक विकल पारमार्थिक प्रत्यक्ष ओर दूसरा सकल पारमार्थिक प्रत्यक्ष। अवधिज्ञान ओर मन पर्यायज्ञान विकल पारमार्थिक प्रत्यक्ष हें ओर केवलज्ञान सकल पारमार्थिक प्रत्यक्ष हे।

मतिपूर्वक होने के कारण मतिज्ञान, मतिज्ञान कहलाता हे। उसका दूसरा नाम आभिनिबोधिकज्ञान भी हे। मतिज्ञान इन्द्रिय ओर मन की सहायता से उत्पन्न होता हे। यह ज्ञान एकेन्द्रिय से लेकर पचेन्द्रिय पर्यन्त सभी जीवा को होता हे। यह ज्ञान जब मिथ्यात्व से युक्त होता हे तो मिथ्याज्ञान कहलाता है। ओर सम्यक्त्व–युक्त होने पर सम्यग्ज्ञान कहलाता हे। यह ज्ञान अज्ञान (मिथ्याज्ञान) के रूप मे तब परिणत होता हे, जब ज्ञानावरण कर्म के क्षयोपशम के साथ मिथ्यात्व का उदय होता हे। ज्ञानावरण का उदय होने के कारण यह ज्ञान अज्ञान नहीं कहलाता, वरन् मिथ्यात्व के उदय से ही यह अज्ञान कहलाता हे। ज्ञानावरण का क्षयोपशम होने से ज्ञान तो होता है, मगर मिथ्यात्व के उदय के कारण पदार्थो का ज्ञान विपरीत होता है। मिथ्यात्व के उदय से सीधी वस्तु भी उलटी मालूम होती है। उदाहरणार्थ काच सफेद और स्वच्छ होने पर भी अगर काच के सामने दूसरे रग की कोई चीज रख दी जाए तो काच भी उसी रग का दिखाई देने लगता है। सफेद काच अगर दूसरे रग

का दिखाई देता है तो इसमे काच का कोई दोष नही है, दोष तो दूसरी चीज की उपाधि का है। इसी प्रकार ज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशम होने पर भी मिथ्यात्व के उदय के कारण सुलटी वस्तु भी उलटी जान पडती है और इसी कारण वह ज्ञान भी मिथ्याज्ञान कहलाता है।

श्रुतज्ञान मे सुनने की शक्ति है और मतिज्ञान मे मनन करने की शक्ति है। इसी कथन पर यह प्रश्न किया जा सकता है कि शास्त्र मे सभी ससारी जीवो को मतिज्ञान और श्रुतज्ञान का होना कहा है, किन्तु जिन जीवो के श्रोत्रेन्द्रिय नही है, वे किस प्रकार सुन सकते है? इस कथन का उत्तर यह है कि शास्त्र मे दो प्रकार की इन्द्रिया कही गई है– (1) द्रव्येन्दिय और (2) भावेन्दिय। ये दोनो प्रकार की इन्द्रिया सभी जीवो को होती है। ससार मे एक भी ऐसा जीव नही है जिसे द्रव्येन्द्रिय और भावेन्द्रिय सर्वथा न हो। अतएव इन्दियजन्य ज्ञान के विषय मे जो कथन किया गया है वह भावेन्द्रिय–जनित ज्ञान समझना चाहिए।

केवलज्ञान स्थापना रूप है और श्रुतज्ञान साव्यवहारिक है। हम लोगो को श्रुतज्ञान से ही लाभ होता है। केवलज्ञानी सभी कुछ जान–देख लेते है, परन्तु वे जो–कुछ देखते हैं, वह उपदेश मे तो श्रुतज्ञान के रूप मे ही परिणत होता है और ऐसा होने के कारण ही केवलज्ञानी का दर्शन और ज्ञान दूसरो के लिए लाभकारी हो सकता है। इस प्रकार शेष चार ज्ञान श्रुतज्ञान के आश्रित है अत हमे श्रुतज्ञान प्राप्त करना चाहिए।

यहा एक पश्न चर्चा का उत्पन्न होता है। वह यह है कि ज्ञान तो उत्तरोत्तर बढता जाता है और बुद्धि विकसित होती जाती है, अतएव ज्ञान बढने से पहले जो कुछ भी देखने–जानने मे आया था, वह क्या मिथ्या था ? इस कथन का उत्तर यह है कि पहले हृदय सरल हो और वस्तु का स्वरूप निष्कपटभाव से जाना हो, तो फिर ज्ञान मे वृद्धि होने पर भी पहले का ज्ञान मिथ्या नही है। अर्थात् ज्ञान की वृद्धि होने से पहले भी अगर समभाव मौजूद है तो ज्ञान अल्प होने पर भी मिथ्या नही वरन् सम्यग्ज्ञान ही है। पहले का जानना भी ज्ञान था और बाद मे जानना भी ज्ञान ही है, क्योकि समभाव तो [illegible] है [illegible]–पहले था। सम्यक्त्व द्वीन्द्रिय जीव मे भी होता है, अतएव ऐसा नही समझना चाहिए कि अब ज्ञान बढ जाने से हम कुछ और ही देखने लगे [illegible] यह अज्ञान था। बुद्धि के क्षयोपशम से आज जो

वस्तु जिस रूप मे दिखाई देती है वह वस्तु बुद्धि का अधिक क्षयोपशम होने पर दूसरे रूप मे दिखाई देती है, परन्तु समभाव तो वही का वही है। अतएव पहले का जानना–देखना भी ज्ञान मे ही है, अज्ञान मे नही। हृदय सम और सत्यमय होने के कारण जो–कुछ देखा–जाना जाता है, वह अज्ञान नहीं, ज्ञान ही है। सम्यक्त्व और मिथ्यात्व के बीच का अन्तर जानने के लिए शास्त्र मे कहा गया है –

**माई मिच्छादिट्ठी, अमाई सम्मदिट्ठी।**

अर्थात् कपटभाव न रखना ही समभाव है और कपट रखना मिथ्यात्व है। अतएव किसी प्रकार मिथ्या विचार मन मे न रखते हुए ज्ञान प्राप्त करने के लिए अग्रसर रहना चाहिए।

कहने का आशय यह है कि श्रुतज्ञान और मतिज्ञान, दोनो परोक्ष है किन्तु उपकारी श्रुतज्ञान ही है। सभी ज्ञान श्रुतज्ञान के आश्रित है। इस प्रकार ज्ञान, दर्शन ओर चारित्र मे सभी गुणो का समावेश हो जाता है। आत्मा जब सर्वगुणसम्पन्न बन जाता है तब उसके लिये कुछ भी करना अवशेष नही रहता। जब आत्मा सब गुणो को प्राप्त करता है, तब जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस विषय मे गौतम स्वामी द्वारा महावीर भगवान् से पूछे गये प्रश्न के उत्तर मे भगवान् कहते है कि जीवात्मा सर्वगुणसम्पन्न होने के कारण अपुनरावृत्त गति अर्थात् मोक्ष प्राप्त करता है। पूर्णता का फल पूर्ण ही मिलता है। कहा भी है –

**पूर्णात् पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।**

अपुनरावृत्ति हो जाने, अर्थात् पुनर्जन्म का अभाव हो जाने पर शारीरिक अथवा मानसिक, किसी भी प्रकार के दुःख उत्पन्न नहीं होते। जो अपुनरावृत्त गति अर्थात् मोक्ष को प्राप्त कर लेता है वह शरीर और मन से उत्पन्न होने वाले सभी प्रकार के दुःखो से मुक्त हो जाता है। क्योकि दुःखो का कारण शरीर और मन ही है और अपुनरावृत्त गति मे न शरीर रह जाता है और न मन ही, अतएव मुक्तात्मा को शारीरिक और मानसिक दुःख भी नहीं सहन करने पडते।

उपर्युक्त कथन से कोई यह न समझ बैठे कि एकेन्द्रिय जीव मनरहित है अतएव उसे दुःख नहीं होता। एकेन्द्रिय जीव के द्रव्यमन नहीं होता तो क्या हुआ अध्यवसायरूप भावमन तो होता ही है। अतएव मन के सद्भाव होने से

कारण पैदा होने वाला दुख एकेन्दिय जीव मे भी होता है। दुख मन मे सकल्प के कारण ही उत्पन्न होता है।

कुछ लोगो का कहना है– हमे अमुक प्रकार के दुख सहने पडते हैं, परन्तु वे दुख आये कहा से है? मन मे सकल्प होने से ही तो वे उत्पन्न हुए हैं। अतएव मन मे खराब सकल्पो को स्थान नही देना चाहिए। मन मे से असत् सकल्पो को दूर करके मन को परमात्मा के ध्यान मे पिरो देना चाहिए। ऐसा करने से दुख के सस्कार ही समूल नष्ट हो जाएगे। जब सस्कार ही समूल नष्ट हो जाएगे तो फिर दुख कहा से उत्पन्न होगा? बीज के जल जाने पर वृक्ष किस प्रकार पैदा हो सकता है?

इस प्रकार सेवा का फल परम्परा से मिलता है। जो समस्त दुखो से मुक्त होना चाहता होगा, वही वैयावृत्य– सेवा करेगा। सेवाधर्म स्वीकार करने से शाश्वत सुख की उपलब्धि होती है। सेवाधर्म का महत्त्व समझकर अपना जीवन सेवामय बनाओ और सर्वगुणो को प्राप्त करो। इसी मे स्व–पर कल्याण है।



# पैंतालीसवां बोल

## वीतरागता

सर्वगुणसम्पन्नता शब्द आज सस्ता हो गया जान पडता है। आज चाहे जिस साधारण मनुष्य के लिए भी 'आप सर्वगुणसम्पन्न हैं', ऐसा कहा जाता है, परन्तु इस शब्द की महत्ता को देखते हुए मालूम होता है कि यह शब्द चाहे जिसके लिए प्रयोग करने योग्य नही है। जो वास्तव मे 'सर्वगुणसम्पन्न' बन जाता है, उस मनुष्य के लिए फिर कुछ भी करना शेष नही रह जाता। जो वास्तव मे सर्वगुणसम्पन्न बन जाता है, वह वीतराग बन जाता है। और इसी कारण सर्वगुणसम्पन्नता के अनन्तर गोतम स्वामी ने भगवान् महावीर से वीतरागता के विषय मे प्रश्न किया है।

### मूलपाठ

**प्रश्न– वीयरागयाए ण भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– वीयरागयाए ण नेहाणुबंधणाणि य, तण्हाणुबंधणाणि य, वोच्छिंदिय मणुण्णामणुण्णेसु सद्द–फरिस–रूव–रस–गंधेसु चेव विरज्जइ।**

### शब्दार्थ

**प्रश्न–** भगवन्! वीतरागता से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर–** वीतरागता स्नेह तथा तृष्णा के बन्धन छेद डालता है तथा मनोज्ञ और अमनोज्ञ शब्द रूप गन्ध रस स्पर्श आदि विषयो से वैराग्य पाता है।

### व्याख्यान

वीतरागता सभी [illegible] श्रेष्ठ है। यह बात [illegible] फिर भी यहा वीतरागता के फल के विषय मे क्या प्रश्न किया गया, [illegible] वीतरागता के फल [illegible]

आवश्यक है। इस प्रश्न का समाधान यह है कि क्रिया का फल अवश्य मिलता है। यही बतलाने के लिए यह प्रश्न पूछा गया है। प्रत्येक क्रिया फलवती होती है। कोई भी क्रिया निष्फल नही जाती, मानो यही बात स्पष्ट करने के लिए यह प्रश्न किया गया है।

जब सर्वगुणसम्पन्नता प्राप्त होती है तब वीतरागता आती ही है। और जब वीतरागता प्रकट होती है तो सर्वगुणसम्पन्नता भी होनी ही चाहिए। राग–द्वेष की मौजूदगी मे सर्वगुणसम्पन्नता का प्राप्त होना जैन शास्त्र को मान्य नही है। सभव है, यह बात भी बतलाने के लिए गौतम स्वामी ने भगवान् से यह प्रश्न पूछा हो।

गौतम स्वामी के प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा है– हे गौतम ! जब आत्मा राग–द्वेष से रहित होकर वीतरागभाव मे आता है, तब स्नेह और तृष्णा के कारण बधने वाले कर्मबधनो का विच्छेद हो जाता है। राग का और तृष्णा का पूर्ण रूप से विच्छेद वीतरागभाव उत्पन्न होने के बाद ही हो सकता है। वीतराग बनने का मार्ग राग और तृष्णा का विच्छेद करने से ही सरल बनता है। तृष्णा और स्नेह का जितना–जितना विच्छेद होता जाएगा, आत्मा उतना ही उतना उन्नत बनता जायेगा और जब तृष्णा तथा राग पूर्ण रूप से नष्ट हो जायेगा तो आत्मा वीतराग अवस्था प्राप्त कर लेगा।

वीतरागता प्राप्त हो गई है, इस बात का पता केवल आध्यात्मिक भावरूप मे ही नही चलता, वरन् व्यावहारिक रूप मे भी चल जाता है। जब इन्द्रियो के शब्द, रूप, रस, गध और स्पर्श, इन पाचो विषयो को पूर्ण रूप से जीत लिया जाये, तभी समझना चाहिए कि वीतरागता प्रकट हुई है। जब तक कोई वस्तु मनोज्ञ (पसन्द) या अमनोज्ञ (नापसन्द) मालूम होती है, तब तक आत्मा मे राग–द्वेष की विद्यमानता समझनी चाहिए। जब न कोई वस्तु मनोज्ञ प्रतीत हो न अमोनज्ञ प्रतीत हो, सब वस्तुओ मे पूर्ण समभाव हो, तभी आत्मा मे वीतरागता प्रकट हुई समझना चाहिए।

आत्मा मे वीतरागता प्रकट हुई है या नही? इस बात की जाच करने के लिये शास्त्रकारो ने यह उपाय बतलाया है जब इन्द्रियो के विषय मनोज्ञ या अमनोज्ञ जान पडे, तब समझ लेना चाहिए कि आत्मा मे अभी तक वीतरागता प्रकट नही हुई है और जब इन्द्रियो के विषय मनोज्ञ और अमनोज्ञ न मालूम हो, विषम नही, किन्तु सम प्रतीत हो, तो समझना चाहिए कि आत्मा मे वीतरागता प्रकट हो गई है। वीतरागता प्रकट हुई या नहीं? यह बात जानने के लिए शास्त्रकारो ने यह थर्मामीटर बतलाया है।

इन्द्रियो के जो पाच विषय हैं, उनके सचित्त, अचित्त और सचित्ताचित्त ऐसे तीन भेद किये गये हैं। ये तीन भेद कहकर यह बतलाया है कि शब्द रूप रस आदि विषयो मे से कोई भी विषय मनोज्ञ या अमनोज्ञ प्रतीत न हो तो समझना चाहिए कि आत्मा मे वीतरागता प्रकट हुई है।

यह प्रश्न हो सकता है कि शब्द आदि से सचित्त, अचित्त तथा सचित्ताचित्त का भेद किस प्रकार होता है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि जीव शब्द का अर्थ कहा जाये तो वह शब्द सचित्त है। अजीव शब्द कहा जाये तो वह अचित्त शब्द है और वशी शब्द कहा जाये तो वह सचित्ताचित्त शब्द है। इस प्रकार रूप, रस, गध और स्पर्श आदि के भी तीन–तीन भेद हैं। इन तीनो भेदो के साथ, वस्तु मनोज्ञ है या अमनोज्ञ है, इस प्रकार की मान्यता से निवृत्ति होना वीतरागता है।

इस सम्बन्ध मे अन्य प्रकार का तर्क भी दिया जा सकता है। परन्तु आत्महितैपियो को किसी प्रकार के तर्क–वितर्क मे न पडकर ऐसा मानना चाहिए –

**महाजनो येन गत स पन्था ।**

अर्थात् जिस मार्ग पर महापुरुष चले हैं, उसी मार्ग पर हम चलना चाहिए और उसी पर चलने से हमारा कल्याण है।

महापुरुषो द्वारा बतलाया मार्ग कोन–सा हे? इस विपय म एक बार बालगगाधर तिलक तथा भाण्डारकर के वीच वाद–विवाद हुआ था। भाण्डारकर का कहना था कि जिस मार्ग पर महाजन–समुदाय चलता हो, वही महाजन का मार्ग ह। इसके विरुद्ध तिलक का कहना था कि जनसमुदाय म अधिकाश लोग असत्य वोलत ह चोरी करत हे और अप्रामाणिक व्यवहार करते हैं। तो क्या असत्य भाषण करना चोरी करना और अप्रामाणिक रहना ही महाजनो का मार्ग होना चाहिए? इसी प्रकार अधिकाश लोग भोगी हैं त्यागी नहीं तो क्या भोगी बनना ही महाजनो का मार्ग है?

महाजन कोन है? इस बात का निर्णय करने के लिए अगर ब्रह्म [illegible] मे ब्रह्मा का चरित्र देखा जाय तो उसमे यही ही भयकरता दिखाई [illegible] ब्रह्मा अपनी ही पुत्री पर मुग्ध हो गया था यह भी [illegible] अगर विष्णु का [illegible] के लिए विष्णुपुराण देखा जाय [illegible] की लीला का [illegible] [illegible] महाजनो का मार्ग [illegible]

अधिक पतित हो जायेगा। शिवचरित पर दृष्टिपात किया जाय तो शिवपुराण मे शिव को श्मशानवासी कहा है। तो क्या शिव का अनुकरण करके सभी लोग श्मशानवासी बन जाए? क्या यह सम्भव है? महाजन का मार्ग तो ऐसा सुगम होना चाहिए कि इसे सभी लोग सरलतापूर्वक अपना सके। अतएव यहा यह प्श्न उपस्थित होता है कि किस व्यक्ति द्वारा निर्दिष्ट मार्ग को महाजन का मार्ग समझा जाय? इस प्रश्न का निश्चयात्मक उत्तर यही हो सकता है कि जिस मार्ग पर चलने से बहुजनसमाज का सच्चा कल्याण होता हो, वही महाजन का मार्ग है। असत्य या अन्याय को अनेक लोगो ने भले ही अपनाया हो, परन्तु वह मार्ग जनसमुदाय के लिए कल्याणकारी नही हो सकता। इसलिए जिस मार्ग पर चलने से जनता का कल्याण होता हो, वही महाजन का निर्दिष्ट मार्ग है।

यह तो तिलक और भाण्डारकर के वाद–विवाद की बात हुई। परन्तु मेरी दृष्टि से अठारह दोषो से रहित वीतराग का मार्ग ही महाजन का मार्ग है। हम लोग ऐसे वीतराग महापुरुष को ही महाजन और उनके द्वारा निर्दिष्ट मार्ग को ही महाजन का मार्ग कहते है। वीतराग के मार्ग पर चलने वाले का सदा कल्याण ही हुआ है। कभी अकल्याण नही हुआ।

शास्त्रकारो का कथन है कि इन्द्रियो के विषय – शब्द, रूप, रस, गध, स्पर्श – चाहे भले हो या बुरे हो, उनके प्रति समभाव रहना चाहिए, विषम भाव नही। ऐसा होने पर समझना चाहिए कि वीतराग भाव आ गया है। समभाव का अर्थ यह नही है कि अमृत को विष और विष को अमृत मानना चाहिए और ऐसा मानकर उन्हे खा जाना चाहिए। परन्तु समभाव का अर्थ यह हे कि चाहे अमृत हो, चाहे विष हो, पर दोनो के प्रति समभाव रखना चाहिए। समभाव रखने से विष भी अमृत और आग भी शीतल हो जाती है। सीता मे समभाव होने के कारण ही अग्नि उसके लिए शीतल बन गई थी। मीरा के समभाव ने विष को भी अमृत के रूप मे परिणत कर लिया था। इसी प्रकार तुम समभाव रखो और भक्तो की भाति परमात्मा से प्रार्थना करो –

**परुष वचन अति कठिन श्रवण सुनि, तेहि पावक न दहोगो,**
**विगत मान सम शीतल मन पर, गुण अवगुण न गहोगो।**

अर्थात् चाहे जैसे कठोर और कर्णकटुक शब्द सुनाई दे, परन्तु अगर तुम मे समभाव होगा तो ज्ञानीजन कहते है कि तुम उन कठोर शब्दो को भी कर्णप्रिय बना सकोगे। अतएव समभाव रखो तो कल्याण ही होगा।

वीतरागधर्म समभाव का विधान करता है। समभाव के द्वारा वीतरागभाव प्रकट होता है। अतएव हृदय मे समभाव रख कर वीतरागभाव प्रकट करोगे तो स्व–पर कल्याण–साधन कर सकोगे।

राग और द्वेष, दोनो कर्म के बीज हैं। इन कर्म–बीजो को ससार का बीज भी समझना चाहिए, क्योकि जब तक राग और द्वेष के बीज मौजूद हैं, तब तक कर्म के अकुर फूटते ही रहते है और जब तक कर्म के अकुर फूटते रहते हैं तब तक ससार–वृक्ष फलता–फूलता रहता है। ससार के बधनो से मुक्त होने के लिए सर्वप्रथम राग–द्वेष के बन्धनो से मुक्त होना आवश्यक है। वीतराग और वीतद्वेष हुए बिना कोई मोक्ष नही प्राप्त कर सकता। जीवन को रागरहित बनाने के लिए शास्त्रकारो ने अनेक उपाय बतलाये है। सम्यक्त्व–पराक्रम अध्ययन मे बतलाये हुए 73 बोल वीतराग और वीतद्वेष बनाने के ही उपाय हैं। कषाय का त्याग करने से जीवन मे वीतरागता प्रकट होती है, यह बात शास्त्र मे स्पष्ट रूप से कही गई है। फिर भी इस पैंतालीसवे बोल मे यह प्रश्न किया गया हे कि वीतरागता प्रकट होने से जीव को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न का समाधान करते हुए टीकाकार कहते हैं– शास्त्र का यह ध्येय है कि शब्द बढ जाए तो भले ही बढ जाए, इसमे कोई हानि नही। पर शास्त्र की बात सब को समझ मे आ जानी चाहिए। यह बात दृष्टि मे रखकर ही शास्त्र मे एक ही बात को विशेष स्पष्ट करने के लिए दो–तीन बार कह देते हैं। ऐसा करने से पुनरुक्ति होती हे, परन्तु जनसमुदाय के लाभ के लिए की जाने वाली पुनरुक्ति दोष–पात्र नही गिनी जाती।

इस के अतिरिक्त कषाय का प्रश्न द्वेष–आश्रित हे और वीतरागता का प्रश्न राग–आश्रित ह। इस दृष्टि से विचार करने पर यहा पुनरुक्ति भी नही है।

शास्त्रकार का कथन हे कि राग का त्याग करना जितना कठिन है उतना कठिन द्वेष का त्याग करना नही है। इसी कारण मुक्तात्मा वीतराग कहलाते ह वीतद्वेष नही। क्योकि द्वेष की अपेक्षा राग का त्याग कठिन है और राग का त्याग तभी हो सकता है जब द्वेष का त्याग कर दिया जाए। सोने का त्याग करना जितना कठिन है लोहे का त्याग करना उतना कठिन नही है। इसी प्रकार द्वेष की अपेक्षा राग का त्याग करना कठिन है। जिस प्रकार समभाव उत्पन्न होने से सोना और लोहा समान मालूम होता है उसी प्रकार जीवन मे समभाव प्रकट होने के बाद राग और द्वेष दोनो का त्याग [illegible] कठिन नही रह जाता। यद्यपि [illegible]

आत्मा मुक्त होना चाहता है, वह न तो पुण्योपार्जन करना चाहता है और न पापोपार्जन करना चाहता है। वह तो पाप और पुण्य, दोनो को कर्म मान कर छोडना चाहता है। मोक्षाभिलाषी आत्मा को न किसी वस्तु पर राग करने की आवश्यकता है और न किसी पर द्वेष करने की आवश्यकता है। उदाहरणार्थ, मनुष्य जब गृहस्थावस्था मे होता है तब वह लोहे का त्याग करके भले ही सोने का सग्रह करे, परन्तु जो साधु होना चाहता है, उसके लिए दोनो ही, सोना भी और लोहा भी, त्याज्य है। इसी प्रकार जो मुक्त होना चाहता है वह मोक्षाभिलाषी आत्मा तो राग और द्वेष, दोनो का ही त्याग करता है। जिस प्रकार सोने का त्याग करना मुश्किल है और इसी कारण साधु–महात्मा कचन–कामिनी के त्यागी कहलाते हैं, उसी प्रकार राग का त्याग करना भी मुश्किल है और कारण राग–द्वेष के त्यागी को वीतराग कहते है।



# छयालीसवां बोल

## क्षमा

पंतालीसवे बोल मे वीतरागता के फल के विपय मे प्रश्न पूछा गया ह। वह प्रश्न राग को दृष्टि मे रखकर ही किया गया है क्योकि कपाय का सम्बन्ध राग–द्वेष के साथ है। जब तक जीवन मे वीतरागभाव नही आता तब तक इप्ट गध, इप्ट रस आदि से रागभाव नही छूटता। रागभाव का त्याग करने से जीवात्मा क्षमाशील बन जाता है। जीवन मे जब वीतरागभाव प्रकट होता ह, तब क्षमा का गुण भी प्रकट होता है। अतएव छयालीसवे बोल मे गौतम स्वामी क्षान्ति (क्षमा) के विपय मे प्रश्न पूछते हे।

### मूलपाठ

**प्रश्न– खतीए ण भते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– खतीए ण परीसाहे जिणेइ।।46।।**

### शब्दार्थ

**प्रश्न–** भगवन! क्षमा धारण करने से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर–** क्षमा द्वारा जीव परीपहो पर विजय प्राप्त करता है।

### व्याख्यान

क्षान्ति का अर्थ है क्षमा। क्षमा धारण करने से जीव को [illegible] होता है यह प्रश्न गौतम स्वामी ने पूछा है। इस प्रश्न के उत्तर में [illegible] फरमाया है कि परीपहो पर विजय पाना क्षमा का फल है।

क्षमा धारण करने [illegible] परीषहों को [illegible]

[illegible]

परीषह [illegible]

[illegible]

[illegible]

तो क्षमा के सामान्य अर्थ पर विचार किया गया। परन्तु यहा विचारणीय यह है कि क्षमा को साधु के दस प्रकार के धर्मो मे प्रथम स्थान किस कारण से दिया गया है? भगवान् ने क्षमा को इतना महत्त्व क्यो दिया है?

राग और द्वेष जीत लिये गये है या नही, इसकी जाच करने की कसौटी क्षमा है। जब मनुष्य राग–द्वेष को जीत लेता है तभी वह साधुपन पालने योग्य होता है। राग–द्वेष को जीते बिना साधुता की प्रवृत्ति तो जीवात्मा ने चिरकाल तक की होगी, परन्तु यह प्रवृत्ति लाभदायक तभी हो सकती है, जब राग और द्वेष पर विजय प्राप्त कर ली जाये।

क्षमा के द्वारा ही राग–द्वेष जीते जा सकते है। सब गुणो मे क्षमागुण प्रधान है। जब तक राग–द्वेष को जीतकर क्षमागुण न धारण किया जाये तब तक दूसरे कोई सद्गुण नही आ सकते। जीवन मे क्षमागुण प्रकट होने के बाद ही अन्य गुण प्रकट होते है। इसी कारण गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया है कि क्षमागुण से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

यहा एक शका यह उपस्थित होती है कि गौतम स्वामी ने क्षमा के विषय मे किस उद्देश्य से प्रश्न पूछा है? इस शका का समाधान यह है कि फल को जाने बिना मूर्ख भी किसी कार्य मे प्रवृत्ति नही करता। न्याय का सिद्धान्त भी यही है। जब मूर्ख भी बिना फल को जाने किसी कार्य मे प्रवृत्त नही होता, तो बुद्धिमान् पुरुष फल को बिना जाने कैसे प्रवृत्त होगा? इसी से गौतम स्वामी ने क्षमा के फल के विषय मे भगवान् से प्रश्न पूछा था। यह नही समझना चाहिए कि गौतम स्वामी क्षमा से होने वाले लाभ को जानते नही थे, और इसी कारण उन्होने यह प्रश्न किया है। गौतम स्वामी विशिष्ट ज्ञानी थे और क्षमा के फल को भलीभाति जानते थे। फिर भी उन्होने भगवान् से प्रश्न इसलिए किया था कि ऐसा प्रश्न करने से 'मैं भी कुछ जानता हू', ऐसा ज्ञानाभिमान गल जाये।

इस प्रकार गौतम स्वामी स्वय जानते हुए भी भगवान् से प्रश्न पूछ कर किसी प्रकार का बदला लिये बिना ही जगत् के जीवो की ओर से वकालत करते थे। किसी भी प्रकार का बदला लिये बिना, पराये काम को अपना ही काम समझ कर करना, बिना आत्मबल के सम्भव नही है। अतएव इसी बात से गौतम स्वामी के आत्मबल का पता लग जाता है। वे चार ज्ञान के धनी और घोर तपस्वी थे। यह असभव है कि वे क्षमागुण से होने वाले लाभ को जानते न हो। ऐसी सब बाते जानते हुए भी सिर्फ जगत् के जीवो के हित के लिए ही उन्होने क्षमा से होने वाले लाभ के विषय मे भगवान् से प्रश्न पूछा

# छयालीसवां बोल

## क्षमा

पैतालीसवे बोल मे वीतरागता के फल के विषय मे प्रश्न पूछा गया है। वह प्रश्न राग को दृष्टि मे रखकर ही किया गया है, क्योकि कषाय का सम्बन्ध राग–द्वेष के साथ है। जब तक जीवन मे वीतरागभाव नही आता, तब तक इष्ट गध, इष्ट रस आदि से रागभाव नही छूटता। रागभाव का त्याग करने से जीवात्मा क्षमाशील बन जाता है। जीवन मे जब वीतरागभाव प्रकट होता है, तब क्षमा का गुण भी प्रकट होता है। अतएव छयालीसवे बोल मे गौतम स्वामी क्षान्ति (क्षमा) के विषय मे प्रश्न पूछते है।

**मूलपाठ**

**प्रश्न– खतीए ण भते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– खतीए ण परीसहे जिणेइ।।46।।**

**शब्दार्थ**

**प्रश्न–** भगवन्! क्षमा धारण करने से जीव को क्या लाभ होता है ?

**उत्तर–** क्षमा द्वारा जीव परीषहो पर विजय प्राप्त करता है।

**व्याख्यान**

क्षान्ति का अर्थ हे क्षमा। क्षमा धारण करने से जीव को क्या लाभ होता हे, यह प्रश्न गोतम स्वामी ने पूछा है। इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने फरमाया हे कि परीषहो पर विजय पाना क्षमा कहलाता हे।

क्षमा धारण करना ओर परीपहो को जीतना, इन दोनो का वाच्यार्थ भिन्न–भिन्न होने पर भी दोनो का लक्ष्यार्थ एक ही है। क्षमा अर्थात् समतापूर्वक परीषहो को जीतना ओर परीषहो को समभाव से सहन करना, अर्थात् क्षमा रखना। इस प्रकार क्षमा आर परीषहजय का अविनाभावनी सम्बन्ध हे। यह

तो क्षमा के सामान्य अर्थ पर विचार किया गया। परन्तु यहा विचारणीय यह है कि क्षमा को साधु के दस पकार के धर्मो मे पथम स्थान किस कारण से दिया गया है? भगवान् ने क्षमा को इतना महत्त्व क्यो दिया है?

राग और द्वेष जीत लिये गये है या नही, इसकी जाच करने की कसौटी क्षमा है। जब मनुष्य राग–द्वेष को जीत लेता है तभी वह साधुपन पालने योग्य होता है। राग–द्वेष को जीते बिना साधुता की प्रवृत्ति तो जीवात्मा ने चिरकाल तक की होगी, परन्तु यह प्रवृत्ति लाभदायक तभी हो सकती है, जब राग और द्वेष पर विजय प्राप्त कर ली जाये।

क्षमा के द्वारा ही राग–द्वेष जीते जा सकते है। सब गुणो मे क्षमागुण पधान है। जब तक राग–द्वेष को जीतकर क्षमागुण न धारण किया जाये तब तक दूसरे कोई सद्गुण नही आ सकते। जीवन मे क्षमागुण प्रकट होने के बाद ही अन्य गुण प्रकट होते है। इसी कारण गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया है कि क्षमागुण से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

यहा एक शका यह उपस्थित होती है कि गौतम स्वामी ने क्षमा के विषय मे किस उद्देश्य से प्रश्न पूछा है? इस शका का समाधान यह है कि फल को जाने बिना मूर्ख भी किसी कार्य मे प्रवृत्ति नही करता। न्याय का सिद्धान्त भी यही है। जब मूर्ख भी बिना फल को जाने किसी कार्य मे प्रवृत्त नही होता, तो बुद्धिमान् पुरुष फल को बिना जाने कैसे प्रवृत्त होगा? इसी से गौतम स्वामी ने क्षमा के फल के विषय मे भगवान् से प्रश्न पूछा था। यह नही समझना चाहिए कि गौतम स्वामी क्षमा से होने वाले लाभ को जानते नही थे, और इसी कारण उन्होने यह प्रश्न किया है। गौतम स्वामी विशिष्ट ज्ञानी थे और क्षमा के फल को भलीभाति जानते थे। फिर भी उन्होने भगवान् से प्रश्न इसलिए किया था कि ऐसा प्रश्न करने से 'मैं भी कुछ जानता हू', ऐसा ज्ञानाभिमान गल जाये।

इस प्रकार गौतम स्वामी स्वय जानते हुए भी भगवान् से प्रश्न पूछ कर किसी प्रकार का बदला लिये बिना ही जगत् के जीवो की ओर से वकालत करते थे। किसी भी प्रकार का बदला लिये बिना, पराये काम को अपना ही काम समझ कर करना, बिना आत्मबल के सम्भव नही है। अतएव इसी बात से गौतम स्वामी के आत्मबल का पता लग जाता है। वे चार ज्ञान के धनी और घोर तपस्वी थे। यह असभव है कि वे क्षमागुण से होने वाले लाभ को जानते न हो। ऐसी सब बाते जानते हुए भी सिर्फ जगत् के जीवो के हित के लिए ही उन्होने क्षमा से होने वाले लाभ के विषय मे भगवान् से प्रश्न पूछा

था। गौतम स्वामी और भगवान् महावीर के बीच के प्रश्नोत्तर को अगर तुम एकाग्रचित्त होकर सुनोगे तो इनमे रहे हुए रहस्य को समझ सकोगे। तुम जब अविक्षिप्त चित्त से शास्त्र की बात सुनोगे तो ही तुम्हे शास्त्र–श्रवण का यथार्थ लाभ प्राप्त हो सकेगा।

क्षमागुण मे महान शक्ति विद्यमान है। परन्तु इस शक्ति को प्राप्त करने के लिए पात्र बनने की आवश्यकता है। पात्र बने बिना कोई भी वस्तु ग्रहण नही की जा सकती। गुणो को धारण करने के लिए पात्रता प्राप्त करनी चाहिए। आत्मा क्षमा द्वारा गुणो को ग्रहण करने का और गुणो को धारण करने का पात्र बनता है। इसीलिए श्री दशवैकालिक सूत्र मे कहा है –

**पुढवीसमा मुणी हवेज्जा।**

अर्थात् हे मुनि! तुम पृथ्वी के समान बनो।

मुनियो को पृथ्वी के समान बनने के लिए क्यो कहा गया है? इसलिए कि पृथ्वी सब को आधार देती है। ससार मे एक भी वस्तु ऐसी नही, जो पृथ्वी का आधार लिए बिना टिक सकती हो। पृथ्वी प्रत्येक वस्तु को आधार देती है। इसी प्रकार क्षमा भी प्रत्येक छोटे–बडे गुण को आधार देती है। क्षमा के बिना आत्मा मे कोई भी गुण नही टिक सकता। मोक्ष के मार्ग पर चलने मे क्षमा पाथेय के समान तो है ही, परन्तु ससार–व्यवहार मे भी क्षमा की अत्यन्त आवश्यकता है। जो मनुष्य सहनशील–क्षमाशील नही होता, उस मे व्यावहारिक गुण भी नही टिक सकते। तुम अहमदाबाद मे पैसा कमाने आये हो, अत इस उद्देश्य की सिद्धि करने के लिए तुम्हे क्षमाशील और सहनशील रहना ही पडता है। जब व्यवहार मे भी इस प्रकार की क्षमा और सहनशीलता की आवश्यकता रहती हे तो फिर आध्यात्मिक गुणो को टिकाये रखने के लिए क्षमा की आवश्यकता रहना स्वाभाविक ही हे। अतएव सद्गुणो को अपने आत्मा मे स्थान देने के लिए प्रत्येक आत्महितेषी को सहनशील और क्षमावान् बनना चाहिए।

आजकल 'क्षमा' शब्द हास्यास्पद बन गया हे। कितनेक लोग क्षमा को निर्बलो का शस्त्र मानते हें तो कुछ लोग उसे कायरता का चिह्न समझते हैं। परन्तु वास्तव मे 'क्षमा' निर्बलो का नही वरन् सबलो का अमोघ शस्त्र हे ओर वीर पुरुषो का भूषण हे। कायर पुरुषो ने अपनी कायरता के कारण क्षमा को लजाया हे परन्तु सच्चे वीर पुरुषो ने क्षमा को अपनी मुकुटमणि बना कर सुशोभित किया ह। क्षमा सबलो का शस्त्र हे। कायर लोग क्षमावल का

उपयोग कर ही नही सकते। इसी कारण कहा गया है, 'खमा पहुस्स' अर्थात् समर्थ पुरुष ही क्षमा धारण कर सकते है।

क्षमा आध्यात्मिक शब्द है। जहा गौतम स्वामी जैसे प्रश्नकर्ता और भगवान् महावीर सरीखे उत्तरदाता हो, वहा आध्यात्मिक बात के सिवाय दूसरी बात हो ही नही सकती। ऐसे जगदुद्धारक महापुरुषो के प्रश्नोत्तर आध्यात्मिक ही हो सकते है। जैसे कोई भोला बालक सादी भाषा मे प्रश्न पूछता है, उसी प्रकार गौतम स्वामी, भगवान् से सीधी–सादी भाषा मे पूछ रहे हैं, क्षमा का फल क्या है? गौतम स्वामी के इस सरल प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने सरल भाषा मे उत्तर दिया– क्षमा धारण करने से जीव परीषहो को जीत सकता है।

भगवान् ने परीषहो की बात कही है। मगर हमे सर्वप्रथम यह जान लेना चाहिए कि परीषहो का क्या अर्थ है? परीषहो की व्याख्या करते हुए कहा गया है– 'परिसमन्तात् सहति इति परीषह ।' अर्थात् सम्यक् प्रकार से कष्टो को सहन करना परीषह है। अज्ञानपूर्वक तो बहुत–से लोग कष्ट सहन करते है परन्तु उसकी गणना परीषह मे नही की जाती। परीषह मे उन्ही कष्टो की गणना की जाती है जो ज्ञानपूर्वक सहन किये जाते हैं। ज्ञानपूर्वक कष्ट सहन तभी हो सकता है जब क्षमा विद्यमान हो। क्षमा धारण किये बिना सम्यक् प्रकार से कष्ट सहन नही हो सकता। श्री उत्तराध्ययन के द्वितीय अध्याय मे परीषह के बाईस भेद बतलाये गये है और उनके विषय मे सुन्दर विवेचन किया गया है। परीषह के बाईस प्रकार इस तरह है – (1) क्षुधा का परीषह (2) पिपासा (प्यास) का परीषह (3) शीत का परीषह (4) ताप का परीषह (5) डोस–मच्छर का परीषह (6) अवस्त्र का परीषह (7) अरति (अप्रीति) का परीषह (8) स्त्री का परीषह (9) चर्या–गमन का परीषह (10) बैठक का परीषह (11) आक्रोश–वचन का परीषह (12) वध का परीषह (13) शैया का परीषह (14) याचना का परीषह (15) अलाभ परीषह (16) रोग का परीषह (17) तृणस्पर्श का परीषह (18) जलमल का परीषह (19) सत्कार–पुरस्कार अर्थात् मानापमान का परीषह (20) प्रज्ञा–बुद्धि का परीषह (21) अज्ञान का परीषह (22) अदर्शन का परीषह।

उपर्युक्त परीषहो मे क्षुधा का परीषह सब से पहला है। भूख के दु ख को सम्यक् प्रकार से सहन करना क्षुधा–परीषह है। ससार मे भूख के दु ख से व्याकुल होकर लोग ऐसी चीज भी खा लेते हैं, जिसके देखने मात्र से दूसरो को घृणा उत्पन्न होती है। क्षुधा का दु ख न सह सकने के कारण ही लोग अपने प्राणप्रिय बालक को भी मारकर खा जाते हैं, ऐसा सुना जाता है। इस प्रकार

क्षुधा का परीषह सबसे विकट है। महान् तपस्वी तथा क्षमाशील पुरुष ही क्षुधा–परीषह को समतापूर्वक सहन कर सकते हैं। क्षुधा–परीषह को जीतने के लिए शास्त्रकार खाने की मनाही नहीं करते। खाने की मनाही करने का फलितार्थ होगा मरने के लिए कहना। क्योंकि जो भोजन करता ही नहीं अथवा जिसने भोजन का त्याग किया है, वह भूखा कितने दिन रहेगा ? किसी अवधि के बाद तो उसे मरण–शरण होना ही पडेगा। इसलिए शास्त्रकार यह नही कहते कि 'तुम खाओ ही नही' अथवा 'भोजन का सर्वथा त्याग कर दो।' शास्त्रकार यह कहते हैं कि क्षुधा को जीतो और क्षमा द्वारा क्षुधा–परीषह पर विजय प्राप्त करो और यह समझो कि 'मैं जो कुछ खाता हू सो इस शरीर रूपी गाडी को चलाने के लिए ही खाता हू।' जैसे गाडी को चलाने के लिए पहिये के चक्र मे तेल लगाया जाता है, उसी प्रकार मैं इस शरीर रूपी गाडी को चलाने के लिए उदर रूपी चक्र मे भोजन रूपी तेल लगाता हू। ऐसा विचार करके इतना ही, परिमित भोजन करना चाहिए जिससे शरीर–चक्र बराबर काम देता रहे।

मुनिजन किस उद्देश्य से भोजन करते हैं, यह बात बताने के लिये शास्त्र मे एक छोटा–सा दृष्टान्त दिया गया है। जिस प्रकार गृहस्थ अपने घर के पास के गड्ढे को सुखपूर्वक आवागमन करने के उद्देश्य से पूरा भर देता हे, उसी प्रकार मुनिजन उदर रूपी गड्ढे को सयम रूपी गाडी चलाने के लिये ही भरते हैं। इस तरह जो मुनि सयम के निर्वाह के लिए ही भोजन करता हे, वह क्षमा द्वारा क्षुधा–परीषह को सहन कर सकता हे। मुनियो मे केसी क्षमा होती ह, यह तो उनके आचार–विचार से ही जाना जा सकता हे। जब मुनि भिक्षाचर्या के लिए जाते हें तव कितनेक लोग कर्णकटु शब्द कहते हे, लेकिन क्षमाशील मुनि उन कर्णकठोर शब्दो को समताभाव के साथ सहन कर लेते हैं। सच्चे साधु को न भोजन देने वाले पर राग होता हे ओर न कटु शब्द कहने वाले पर द्वेष ही होता हे। चक्रवर्ती राजा भी छह खण्ड के वेभव का त्याग करके साधुता अगीकार करता हे ओर घर–घर भिक्षा के लिये जाता हे। तव उस मुनि को भी कोई कहता हे– 'राज्य भोगते–भोगते भिक्षा मागने की मन मे आई ह! साधुपना निकम्मा ह।' इत्यादि। इससे विपरीत कोई साधुवृत्ति की प्रशसा करके उसके परा मे गिरता ह। तव शास्त्र कहता हे– 'हे मुनि! तुम किसी के प्रति राग–द्वेष मत करो। कटुक शब्द कहने वाले या निदा करने वाले पर द्वेष न करना आर प्रशसा करने वाले पर राग न करना ही साधु का लक्षण

है।' इस पकार निदा–पशसा के शब्द सुनने पर भी राग–द्वेष मन मे न आने देना क्षमा का ही पताप है।

अब पश्न यह उपस्थित होता है कि क्षमा के द्वारा परीषह जीत लेने से आत्मा की कैसी अवस्था होती है? इस पश्न का उत्तर यह है कि लौकिक विजय पाप्त करने से जैसी पसन्नता होती है और जिस प्रकार के आनन्द का अनुभव होता है वैसी ही पसन्नता और वैसा ही आनन्दानुभव क्षमा द्वारा परीषह को जीत लेने पर होता है। लौकिक विजय की अपेक्षा यह लोकोत्तर विजय महान् है। अतएव लौकिक विजय के आनन्द की अपेक्षा लोकोत्तर विजय का आनन्द अधिक होता है। यह बात स्पष्ट करने के लिए एक उदाहरण दिया जाता है।

मान लीजिये, एक योद्धा शत्रु पर विजय प्राप्त करके किसी महात्मा के पास गया। वह योद्धा महात्मा को ध्यान मे मग्न देखकर कहने लगा – महात्मन्! आप तो घर मे ही घुसे रहकर ध्यान मे मग्न रहते हो और कोई पराक्रम नही दिखलाते, मगर हम तो शत्रुओ के मध्य मे जाकर उनके शस्त्र–अस्त्र के प्रहार और आघात सहन करते है और शत्रुओ को परास्त करके उन पर विजय पाप्त करते है। अब आप ही बतलाइये कि ऐसी स्थिति मे वास्तव मे महान् कौन है? हम बडे या आप?

तुम्हे इस पश्न का उत्तर देने के लिए कहा जाये तो तुम किसे महान् कहोगे? महात्मा को महान् कहोगे या विजयी योद्धा को महान् कहोगे ? इस विषय पर शास्त्र तो स्पष्ट रूप से कहता है–

**जो सहस्स सहस्साण, सगामे दुज्जए जिणे।**
**एग जिणिज्ज अप्पाण, एस से परमो जओ।।**

**उत्तराध्ययन, 9 अ.**

अर्थात् दस लाख सुभटो को दुर्जय सग्राम मे जीतने की अपेक्षा एक मात्र आत्मा को जीतना अधिक उत्तम है और यही श्रेष्ठ विजय है। यही बात अधिक स्पष्ट करने के लिए शास्त्रकार आगे कहते है –

**अप्पाणमेव जुज्झाहि कि ते जुज्झेण वज्झओ।**
**अप्पणामेवमप्पाण, जइत्ता सुहमेहए।।**

**उत्त अ 9, गा 35**

अर्थात आत्मा के साथ युद्ध करो। बाहरी युद्ध मे क्या रखा है! शुद्ध [illegible] द्वारा दुष्ट प्रकृति वाली आत्मा को जीतकर ही सुख पाप्त किया जा

सकता है। दुर्जय आत्मा को किस प्रकार जीत सकते हैं, यह बतलाते हुए शास्त्रकार कहते हैं –

**पंचिंदियाणि कोहं माणं मायं तहेव लोहं च।**
**दुज्जयं चेव अप्पाणं, सव्वं अप्पे जिए जियं।।**

**उत्त अ. 9, गा 36**

अर्थात् पाच इन्द्रिया, क्रोध, मान, माया और लोभ तथा दुर्जय आत्मा को जीतना ही उत्तम है। क्योकि आत्मा को जीत लिया तो सभी को जीत लिया।

मुमुक्षु आत्मा बाह्य युद्ध की अपेक्षा कर्मशत्रुओ को परास्त करने के लिए आन्तरिक युद्ध करना ही पसद करते हैं। क्योकि बाह्य युद्धो की विजय क्षणिक होती है और परिणाम मे परिताप ही उपजाती है। इस विजय से बाह्य युद्धो की परम्परा का जन्म होता है और कभी युद्ध से विराम नही मिलता। साथ ही इस वासना के कारण ही अनेक जन्म लेने पडते हैं। अतएव बाह्य शत्रुओ को उत्पन्न करने वाले हृदय मे घुसे हुए भीतरी शत्रुओ का नाश करने के लिए प्रयास करना ही मुमुक्षु का कर्तव्य है।

सच्चा जैन निरन्तर जीवनसग्राम मे सलग्न रहता है। वह कायर बन कर घर मे नही बैठा रहता। वह हाथ मे क्षमा रूपी खड्ग लेकर कर्मशत्रुओ पर विजय प्राप्त करके अपना जैनत्व चमकाता है। जैन होकर भी कायर बन कर बैठ जाने से ओर आन्तरिक शत्रुओ को परास्त करने का प्रयत्न न करने से जेनत्व की शोभा घटती हे। प्राचीनकाल के जेन जेनत्व की रक्षा के लिए प्राण भी अर्पण कर देते थे, मगर जैनत्व को तनिक भी फीका नही पडने देते थे। आजकल कायरता के कारण जेनो का जैनत्व फीका पड गया हे। इसी कारण वीरोचित अहिसा, क्षमा आदि को भी निर्बलता का चिह्न समझा जाता हे। वास्तव मे अहिसा या क्षमा निर्बलो के शस्त्र नही हैं। ये तो वीर पुरुषो के शस्त्र हैं। तलवार चाहे जितनी तीखी धार वाली क्यो न हो, अगर वह कायर के हाथ मे जाती हे तो निकम्मी हो जाती हे। वही तलवार जब किसी वीर पुरुष के हाथ मे आती हे तो अपने जोहर दिखलाती हे। इसी प्रकार अहिसा और क्षमा के शस्त्र कायरो के हाथ पडकर निष्फल साबित होते हैं और वीर पुरुषो के हाथ लग कर अमोघ शस्त्र सिद्ध होते हैं। यह सच्चाई आज प्रत्यक्ष अनुभव की जाती हे। जेन लोग अगर अपनी प्रतिष्ठा की रक्षा करना चाहते हो तो उन्हे अपने जेनत्व का तेज प्रकट करना चाहिए। जेनो का जेनत्व, क्षत्रियो के क्षत्रियत्व से जरा भी हलका नही हे। बल्कि जेनत्व मे अहिसक

क्षात्रत्व होने के कारण वह अधिक तेजस्वी है। जैन अर्थात् विजेता। सच्चा विजेता वही है जो कर्मशत्रुओ के साथ सदैव जीवनसग्राम लडता है। वह किन–किन शस्त्रो द्वारा अहिसक युद्ध लडता है, यह बतलाते हुए शास्त्रकार कहते है –

**सद्धं नगर किच्चा तवसंवरमग्गलं।**
**खति निउणपागारं तिगुत्तं दुप्पधसय।।**
**घणुं परक्कमं किच्चा जीवं च इरियं सया।**
**धिइ च केयण किच्चा सच्चेण पलिमथए।।**
**तव–नारायजुत्तेणं भित्तूण कम्मकचुयं।**
**मुणी विगयसंगामो भवाओ परिमुच्चई।।**

**उत्तरा. अ. 9, गा 20–21–22।**

अर्थात् श्रद्धा (सत्य पर अडिग विश्वास) रूपी नगर, तप–सवर रूपी आगल क्षमा रूपी सुन्दर गढ, तीन गुप्ति (मन, वचन, काय का नियमन) रूपी दु प्रधर्ष (दुर्जय शतघ्नी – शस्त्रविशेष), पराक्रम रूपी धनुष, ईर्या (यतनापूर्वक गमन) रूपी डोरी और धैर्य रूपी बाण यानी तीर बना कर सत्य–चिन्तन करना चाहिए। क्योकि तपश्चर्या रूपी बाणो से युक्त मुनि कर्म को भेद कर सग्राम मे विजय पाप्त करता है और ससार से मुक्त हो जाता है।

ऊपर की गाथाओ मे शास्त्रकार ने यह बतलाया है कि सत्याग्रह–सग्राम अहिसक होने पर कितना विनयशील होता है। आजकल होने वाले हिसात्मक युद्धो मे लाखो–करोडो मनुष्यो का सहार होता है और युद्धभूमि रक्तरजित हो जाती है फिर भी नही कहा जा सकता कि विजय किसे प्राप्त होगी ? भौतिक युद्ध मे हिसा होती है, राग–द्वेष बढते हैं और फलस्वरूप जगत् मे अशान्ति का साम्राज्य फैल जाता है। परन्तु इस अहिसक सग्राम मे किसी का एक बूद भी रक्त नही गिरता, सुख–शान्ति का प्रसार होता है, क्लेश नही बढता और जीवन शान्तिपूर्वक व्यतीत होता है। यह सब अहिसादेवी और क्षमामाता का ही पताप है। आज भी अगर थोडी–बहुत सुख–शान्ति का अनुभव होता है तो उसका अधिकाश श्रेय अहिसा तथा क्षमादेवी के ही हिस्से मे जाता है। जगत् मे अहिसा और क्षमा का अस्तित्व न रहे तो जगत् की शान्ति सर्वथा अदृश्य हो जाये। आजकल भी अहिसा, क्षमा आदि आध्यात्मिक गुणो के कारण ही शान्ति का अनुभव होता है।

हिसा के पयोग से अथवा हिसक अस्त्र–शस्त्रो से प्राप्त की जाने वाली विजय सदा के लिए स्थायी नही रहती। प्रेम और अहिसा द्वारा हृदय

मे परिवर्तन करके जनसमाज के हृदय पर जो प्रभुत्व स्थापित किया जाता है, वही सच्ची और स्थायी विजय है। कहा भी है –

**न हि वैरेण वैराणि समन्तीघ कदाचन।**

अर्थात् वैर का बदला वैर से लेने पर जगत् मे कभी वैर घट नहीं सकता, उलटा वैर बढता है। वैर की शान्ति तो अवैर से होती है। प्रेम के द्वारा ही दूसरो के हृदय पर प्रभुत्व स्थापित किया जा सकता है। यह सच्ची और स्थायी विजय है। और ऐसी सच्ची एवम् स्थायी विजय प्राप्त करना ही जैन धर्म या सनातन धर्म है।

लाखो सुभटो को जीतने की अपेक्षा एक दुर्जय आत्मा को जीतना अधिक कठिन है। आत्मा वास्तव मे दुर्दम है। जो महापुरुष आत्मा को जीतकर जितेन्द्रिय और जीवात्मा बन जाता है, वह वदनीय हो जाता है। अत आत्महितैषी को चाहिए कि वह अपनी आत्मा को अपने अधीन बनाने का प्रयत्न करे। शास्त्र मे कहा भी है –

**अप्पा चेव दमेयव्वो अप्पा हु खलु दुद्दमो।**<br>**अप्पा दंतो सुही होइ, अस्सिं लोए परत्थ य।।**

अर्थात् आत्मा ही वास्तव मे दमन करने योग्य है, क्योकि आत्मा दुर्दम है। जो दुर्दम आत्मा का दमन करते है, वे इस लोक मे भी सुखी होते है और परलोक मे भी।

इस प्रकार शास्त्रकारो ने जितात्मा बनने और आत्मविजय प्राप्त करने की ही प्रशसा की हे। आत्मविजय मे ही समस्त विजयो का समावेश हो जाता हे। आत्मविजयी जितात्मा लाखो योद्धाओ को जीतने वाले योद्धा की अपेक्षा अधिक विजयी गिना जाता हे। जितात्मा की ही सर्वत्र पूजा होती हे ओर इसी कारण सम्राट् की अपेक्षा परिव्राट् की पदवी ऊची मानी गई हे।

सुभट की अपेक्षा साधु ओर सम्राट् की अपेक्षा परिव्राट् इसीलिए वदनीय ओर पूजनीय हें कि एक तो क्षेत्र पर विजय प्राप्त करता हे ओर दूसरा क्षेत्री पर जयलाभ करता हे। क्षेत्र या शरीर पर प्रभुत्व जमा लेना कोई वडी वात नही ह, परन्तु क्षेत्री अर्थात् आत्मा पर विजय पा लेना अत्यन्त ही कठिन ह।

इस प्रकार सुभटो पर विजय पाना सरल हे मगर काम–क्रोध आदि को जीतना वडा कठिन कार्य हे। कहा जाता हे कि लक्ष्मण ने रावण को पराजित किया था परन्तु वास्तव मे रावण किससे पराजित हुआ? रावण लक्ष्मण से नहीं वरन काम से पराजित हुआ था। रावण ने सब को जीत लिया

था, मगर काम को वह नही जीत सका था और इसी कारण उसकी पराजय हुई। इस प्रकार सुभटो को जीतना बहुत कठिन नही है, किन्तु काम को जीतना अत्यन्त कठिन है। जिस काम ने रावण जैसे बलिष्ठ पृथ्वीपति को पराजित कर दिया, उस काम को जीत लेना हसी–खेल नही है। वास्तव मे जो मनुष्य काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मत्सर आदि विकारो पर विजय पा लेता है, वह महात्मा–महापुरुष है।

हमने क्रोध को जीता है या नही, यह बात कैसे मालूम हो? कितने ही लोग ऊपर से तो शान्त तथा क्षमाशील प्रतीत होते हैं, किन्तु ऊपर से शान्त रहने मात्र से ही यह नही कहा जा सकता कि उन्होने क्रोध को जीत लिया है। जब आत्मा का स्वरूप समझ मे आ जाए, तभी मानना चाहिए कि क्रोध काबू मे आ गया है। क्रोध को जीत लेने के बाद आत्मा शान्त तथा शीतल बन जाता है। क्रोध किस प्रकार जीता जा सकता है, यह बात महाभारत की एक कथा द्वारा समझाने का प्रयत्न किया जाता है –

सौ कौरव और पाच पाडव एक ही जगह और एक आचार्य से अभ्यास करते थे। सब राजकुमारो मे युधिष्ठिर पढने मे मन्द गिने जाते थे। शिक्षक युधिष्ठिर पर बहुत नाराज भी होते रहते थे और उपालम्भ देते थे – तू सब राजकुमारो मे बडा है, भविष्य मे राज्याधिकारी होने वाला है, फिर पढने मे दत्तचित्त न होना क्या तुम्हे शोभा देता है? गुरु का यह उपालम्भ युधिष्ठिर नम्रतापूर्वक सहन कर लेते थे और शिष्टतापूर्वक उत्तर देते थे कि आपकी तो मुझ पर कृपा है परन्तु मेरी बुद्धि मन्द है। अतएव मुझे याद नही रहता। गुरु ने कहा– अगर तुम बराबर अभ्यास नही करोगे तो मुझे उपालम्भ मिलेगा। मुझे उपालम्भ से बचाने के लिए अभ्यास करो तो अच्छा है। युधिष्ठिर बोले – आप उपालम्भ के पात्र नही बनेगे। मै पढता नही हू तो इसमे आपका क्या दोष है? दोष तो मेरी मन्दबुद्धि का है और इसके लिए स्वय मैं ही उपालम्भ का पात्र हू।

एक दिन सब राजकुमारो के अभ्यास की परीक्षा लेने के लिए पाडु राजा ने एक परीक्षक भेजा। परीक्षा ली जाती है तो होशियार छात्रो को आगे और मन्द छात्रो को पीछे रखा जाता है। इस पद्धति के अनुसार युधिष्ठिर सब राजकुमारो मे बडे और राज्य के उत्तराधिकारी होने पर भी, पढने मे कमजोर होने के कारण सबसे पीछे खडे किये गये। इस पर युधिष्ठिर को क्रोध आना स्वाभाविक था परन्तु उन्हे क्रोध नही आया। उन्होने सोचा – में पढने मे मन्द हू और इस कारण पीछे रखना ही ठीक हैं।

परीक्षक परीक्षा लेने आया। सब राजकुमारो को देखने के वाद परीक्षक ने शिक्षक से कहा– युधिष्ठिर सब से बडा है, फिर भी उसे सबसे पीछे क्यो रखा है?

शिक्षक ने कहा– युधिष्ठिर अभ्यास करने मे बहुत मन्द है और इसी कारण उसे पीछे रखा है।

परीक्षक ने युधिष्ठिर की परीक्षा लेते हुए प्रश्न किया – तुमने क्या सीखा है?

युधिष्ठिर– अभी सयुक्त अक्षर सीख रहा हू और वाक्य बनाने का अभ्यास करता हू।

यह सुनकर परीक्षक ने कहा– इतने बडे हो गये हो और इतने वर्ष पढते–पढते हो गये हैं फिर भी अब तक वाक्य बनाना नही आता। ठीक बताओ कि तुम क्या सीखे हो?

पहले भारतवर्ष मे सस्कृत भाषा प्रचलित थी। लोग सस्कृत भाषा सीखते थे। आज तो सस्कृत भाषा का स्थान अग्रेजी भाषा ने ले लिया है और सस्कृत भाषा को लोग Dead Language अर्थात् मृतभाषा कहते है। अग्रेजी भाषा जानने वाले को अच्छी नौकरी मिलेगी, ऐसा–कुछ लोग मानते हैं और कुछ लोग उसे सस्कृत भाषा की अपेक्षा अच्छी और समृद्ध भी मानते हैं, किन्तु यह मान्यता भ्रमपूर्ण है। अपनी मातृभाषा की बेकद्री करना और विदेशी भाषा की कद्र करना भूल है। तुम्हारे हृदय मे अपनी माता का स्थान ऊचा है या दासी का? अगर तुम्हारे हृदय मे माता के लिए उच्च स्थान है तो मातृभाषा के लिए भी ऊचा स्थान होना चाहिए। मातृभाषा माता के स्थान पर है और विदेशी भाषा दासी के स्थान पर। दासी कितनी ही सुरूपवती और सुदृढ क्यो न हो, माता का स्थान कदापि नही ले सकती।

प्राचीन समय मे इस देश मे सस्कृत भाषा प्रचलित थी और इसी भाषा मे शिक्षा दी जाती थी। आज की तरह उस समय विदेशी भाषा का महत्त्व या प्रभुत्व नही था। अतएव युधिष्ठिर ने सस्कृत भाषा मे, अपनी पट्टी पर 'कोप मा कुरु' अर्थात् क्रोध मत करो, ऐसा लिखा था।

युधिष्ठिर की पाटी पर लिखा हुआ यह वाक्य पढकर परीक्षक ने कहा– 'बस इतना ही आता है?'

युधिष्ठिर– अभी तो इतना भी ठीक तरह नही आता।

परीक्षक– (क्रुद्ध होकर) इतना भी अभी याद नही हुआ?

युधिष्ठिर– बाहर से तो इतना लेख याद हो गया है परन्तु अन्दर से नही हुआ।

यह सुनकर परीक्षक और अधिक कुपित हो गया, उसने क्रोध मे आकर युधिष्ठिर को मारना आरम्भ किया। यद्यपि युधिष्ठिर राजपुत्र था और चाहता तो परीक्षक को उचित दण्ड दिला सकता था, परन्तु उसने क्रोध का उत्तर क्रोध से नही, वरन् शान्ति से दिया, अर्थात् युधिष्ठिर पूर्ववत् प्रसन्नचित्त ही बना रहा। युधिष्ठिर को मार खाने के बाद भी प्रसन्नचित्त बैठे देखकर परीक्षक ने शिक्षक से कहा– 'कैसा है यह कि मारने पर भी प्रसन्न दिखाई देता है! शिक्षक ने कहा– 'युधिष्ठिर की ऐसी प्रकृति है। ऐसी प्रकृति वाले को पढाया भी कैसे जाये!' परीक्षक ने युधिष्ठिर से पूछा– 'तुम्हे इतना पीटा गया, फिर भी तुमने कोध नही किया। इससे तो यह जान पडता है कि तुम पाटी पर लिखे वाक्य को अमल मे ला रहे हो।' इस कथन के उत्तर मे युधिष्ठिर ने बतलाया– 'अभी मैं इस वाक्य को सिद्ध नही कर सका हू। मैं ऊपर से तो क्रोध नही कर रहा था मगर भीतर ही भीतर मुझे क्रोध आ रहा था। मैं मन मे यह सोच रहा था कि मुझे मारने वाला यह होता कौन है? अर्जुन और भीम सरीखे बलवान् मेरे भाई हैं और भविष्य मे मैं राज्याधिकारी होने वाला हू, फिर मुझे पीटने वाला यह होता कौन है? इस प्रकार मेरे हृदय मे क्रोध की अग्नि भडकी थी। अतएव अभी मैं 'कोप मा कुरु' इस वाक्य को सिद्ध नही कर सका हू। आप मुझे आशीर्वाद दीजिये कि मैं इसे सिद्ध कर सकू।'

युधिष्ठिर के ये नम्र वचन सुनकर परीक्षक गद्गद हो गया और कहने लगा – 'युधिष्ठिर! वास्तव मे तुमने सच्ची शिक्षा ग्रहण की है। तुमने सक्रिय ज्ञान प्राप्त किया है। लोग वाक्यो को कण्ठस्थ तो कर लेते हैं, मगर हृदय मे नही उतारते। तुमने अपना ज्ञान हृदय तक पहुचा कर क्रिया मे परिणत किया है। अतएव तुम्हारा थोडा–सा भी ज्ञान, सक्रिय होने के कारण, सच्चा ज्ञान है।

आज जगत् मे ऐसे सक्रिय ज्ञान की ही आवश्यकता है। तोतारटत ज्ञान से इष्टसिद्धि नही हो सकती। इष्टसिद्धि तो सक्रिय ज्ञान से ही हो सकती है अतएव सक्रिय ज्ञान ही वास्तविक ज्ञान है।

परीक्षक युधिष्ठिर की सहिष्णुता तथा सत्यवादिता से अत्यन्त प्रसन्न होकर कहने लगा– हे युधिष्ठिर! तू क्रोध–विजेता और सत्यभाषी है, अतएव ससार को भी जीत सकेगा। युधिष्ठिर इस प्रकार सहनशील तथा सत्यभाषी होने के कारण ही आगे चलकर धर्मराज के रूप मे प्रसिद्ध हुए।

शास्त्रकारो ने क्रोध, मान, माया और लोभ को ससार का मूल प्रकट किया है। इन चार कषायो से ही पापो की वृद्धि होती है। शास्त्र मे कहा भी है –

**कोहं माण च माय च लोहं च पाववड्ढणं।।**
**वमे चत्तारि दोसे उ, इच्छतो हियमप्पणो।।**

—दश 8, 37

अर्थात् क्रोध, मान, माया तथा लोभ, ये चार दोष पापवर्धक तथा ससारवर्धक हैं। अतएव आत्मा का हित चाहने वाले को इन चार दोषो का सर्वथा त्याग करना चाहिए। क्योकि—

**कोहो पीइ पणासेई, माणो विणयणासणो।**
**माया मित्ताणि नासेई, लोहो सव्वविणासणो।।**

—दश 8, 38

अर्थात् क्रोध प्रीति का नाश करता है, मान विनय का नाश करता है, माया मित्रो की मित्रता का नाश करती है और लोभ तो सर्वविनाशक है। अतएव—

**उवसमेण हणे कोहं, माणं मद्दवया जिणे।**
**मायामज्जवभावेण, लोहं सतोसओ जिणे।।**

—दश 8, 39

अर्थात् उपशम – क्षमा द्वारा क्रोध को दूर करना चाहिए, नम्रता द्वारा अभिमान को हटाना चाहिए, सरलता द्वारा माया को जीतना चाहिए और सतोष द्वारा लोभ को जीतना चाहिए।

क्रोध, मान, माया तथा लोभ— ये चार कषाय भवचक्र मे भ्रमण कराते हैं। अगर हम भवचक्र मे भ्रमण नही करना चाहते ओर आत्मा को शान्ति देना चाहते हें तो क्षमा आदि साधनो द्वारा क्रोध आदि कषायो को दूर करने का प्रयत्न करना चाहिए। क्षमा द्वारा क्रोध किस प्रकार जीता जा सकता हे, यह वात युधिष्ठिर के जीवन से समझी जा सकती हे। युधिष्ठिर की भाति 'कोप मा कुरु', इस धर्मशिक्षा को अगर तुम अपने हृदय मे उतार कर सक्रिय रूप दोगे तो तुम धर्मात्मा वनकर आत्मकल्याण साध सकोगे।

क्रोध आदि को जीतने का मार्ग तो वतलाया, परन्तु क्रोध आदि के उत्पन्न होने पर किस प्रकार सहनशीलता ओर क्षमा धारण करनी चाहिए, यह वात खधक मुनि के उदाहरण द्वारा समझाता हू। सहनशीलता सीखने के लिए

खधक मुनि की सहनशीलता अपने लिए आदर्श है। इस आदर्श का अनुसरण करने मे ही अपना कल्याण है।

खधक मुनि गृहस्थावस्था मे राजकुमार थे। वे राजकाज करने मे निपुण थे। उनके राज्य–सचालन से प्रजा सतुष्ट और सुखी थी। एक बार उन्हे किसी विद्वान् मुनि का उपदेश सुनने का अवसर मिल गया। मुनिवर के उपदेश का प्रभाव उनके जीवन पर पडा। उन्होने विचार किया – मै अपनी धीरता और वीरता का उपयोग केवल दूसरो के ही लिए करता हू। यह योग्य नही है। मुझे अपने इन गुणो का उपयोग अपनी आत्मा के लिए भी करना चाहिए। इस पकार विचार कर उन्होने अपने माता–पिता से अनुरोध किया – 'मै आत्मा का श्रेयस् करना चाहता हू, अतएव ऐसा करने की आज्ञा दीजिए।' माता–पिता ने कहा– 'पुत्र! तू आत्मा का श्रेयस् करना चाहता है, यह अच्छी बात है। प्रसन्नतापूर्वक ऐसा कर।' खधकजी बोले– 'ससार मे रहकर आत्मश्रेयस् साधना मुझे कठिन प्रतीत होता है, अतएव मै ससार का त्याग करके आत्मकल्याण करने की इच्छा करता हू।' पुत्र का यह कथन सुनकर उनके माता–पिता दुखित होकर कहने लगे– 'बेटा! ससार का त्याग थोडे ही हो सकता है।' खधकजी बोले– 'ऐसा है तो आप यह कहिए कि आत्मकल्याण न साध अथवा यह कहिए कि ससार का त्याग करके आत्मकल्याण नही किया जा सकता।' खधकजी का यह कथन सुनकर माता–पिता उनका निश्चय और सदाशय समझ गए और उन्होने ससार त्याग करके आत्मकल्याण करने की आज्ञा दे दी। साथ ही यह कहा– 'बेटा! तू क्षत्रियपुत्र है। अतएव सिह की भाति ससार का त्याग करना और सिह की भाति ही सयम का पालन करना।' खधकजी ने माता–पिता की शिक्षा शिरोधार्य करते हुए कहा– आपका कथन समुचित है। मैं आपके आदेशानुसार सयम–पालन मे सिहवृत्ति धारण करने का अभ्यास करूगा और प्राणपण से सयम का पालन करूगा।,

खधकजी ने उत्साह और वैराग्य के साथ सयम स्वीकार किया। पिता ने विचार किया– 'खधक ने आज तक किसी प्रकार का कष्ट सहन नही किया है। अतएव मुझे ऐसी व्यवस्था कर देनी चाहिए कि उसे किसी प्रकार का उपद्रव न सताये।' इस प्रकार विचार करके पिता ने पुत्रमोह से प्रेरित होकर पाच सौ सैनिको की व्यवस्था कर दी। ऐसा प्रबन्ध किया गया कि खधकजी को इस बात का पता न लगे, मगर उनकी बराबर रक्षा होती रहे। सैनिक गुप्त रूप से खधक मुनि के साथ रहने लगे। खधक मुनि को इन रक्षक सैनिको का पता नही था वह तो यही मानते थे कि मेरी रक्षा करने वाला मेरा

आत्मा ही है, दूसरा कोई नही। इस प्रकार खधक मुनि तपश्चरण करके आत्मकल्याण करने लगे और आत्मा को भावित करते हुए ग्रामानुग्राम विचरने लगे।

विहार करते–करते वे अपनी ससारावस्था की बहन के राज्य मे पधारे। उनके पीछे गुप्त रूप से चले आने वाले सैनिक विचारने लगे– अब खधकजी अपनी बहन के राज्य मे आ पहुचे हैं। अब किसी प्रकार के उपद्रव की सम्भावना नही है। इस प्रकार निश्चिन्त होकर सैनिक अपनी–अपनी इच्छा के अनुसार दूसरे कार्यो मे लग गए। इधर खधक मुनि आत्मा और शरीर का भेदविज्ञान हो जाने के कारण तपश्चरण द्वारा शरीर को सुखा कर आत्मा को बलवान बनाने मे लगे है।

एक बार खधक मुनि भिक्षाचरी करने के लिए राजमहल के पास से निकले। उस समय राजा और रानी राजमहल की अटारी पर बैठकर नगर–निरीक्षण करने के साथ ही साथ मनोविनोद कर रहे थे। रानी की दृष्टि अकस्मात् मुनि के ऊपर पड गई। मुनि को देखते ही रानी विचारने लगी – मेरा भाई भी इन्ही मुनि की तरह भ्रमण करता होगा। इस तरह विचारमग्न होने के कारण रानी क्षणभर के लिए मनोविनोद और वाणीविलास को भूल गई। राजा ने देखा, साधु को देखकर रानी मुझे भूल गई और दूसरे ही विचारो मे डूब गई है। यह साधु शरीर से तो कृश है पर ललाट इसका तेजस्वी है। इस मुण्डित साधु के प्रति रानी का प्रेमभाव तो नही होगा? इस विषय मे दूसरो की सलाह लेना भी अनुचित है। अतएव किसी और से पूछने की अपेक्षा साधु को समाप्त कर देना ही ठीक है। इस प्रकार विचार कर राजा ने नोकर (चाण्डाल) को बुलाकर आज्ञा दी– उस साधु को वधभूमि पर ले जाओ और मार कर उसकी खाल उतार लाओ।

राजा की यह कठोर आज्ञा सुनकर चाण्डाल काप उठा। वह मन ही मन विचार करने लगा– आज मुझे कितना जघन्य काम सोंपा गया हे। मे चाकर हू अतएव यह काम किये बिना छुटकारा नही। अगर में राजा की आज्ञा का उल्लघन करता हू तो मैं उनका कोप–भाजन बनूगा और शायद मुझे प्राणदण्ड दिया जायेगा। इस प्रकार विचार कर वह खधक मुनि के पास आया आंर उन्हे पकडने लगा। मुनि ने पूछा – मुझे किस कारण पकडा जा रहा हे? चाण्डाल ने कहा –'राजा ने पकडने की आज्ञा दी है। अतएव चुपचाप मेरे पीछे चले आओ।' मुनि ने पूछा – चलना कहा हे?

चाण्डाल – श्मशान भूमि मे।

मुनि – किसलिए?

चाण्डाल– राजा की आज्ञा के अनुसार वहा तुम्हारा वध किया जाएगा और तुम्हारे शरीर की खाल उतारी जायगी।

यह हृदयविदारक वचन सुनकर मुनि को आघात पहुचना स्वाभाविक है। परन्तु खधक मुनि को शरीर और आत्मा का भेदविज्ञान था। अतएव वह विचारने लगे– यह शरीर नश्वर है। किसी–न–किसी दिन जीर्ण–शीर्ण हो जायेगा, ऐसी स्थिति मे अगर आज ही यह नष्ट होता है तो इस मे दु ख मानने की क्या आवश्यकता है? मेरा आत्मा तो अजर–अमर है। उसे कोई नष्ट नही कर सकता। इस प्रकार विचार करके और धैर्य धारण करके खधक मुनि चुपचाप नौकर के पीछे–पीछे चलने लगे। जब दोनो वधस्थल पर पहुचे तो मुनि ने चाण्डाल से कहा– 'भाई! मेरे शरीर मे रक्त नही है, इस कारण चमडी हाडो के साथ चिपट गई है तो खाल उधेडने के लिए कोई साधन साथ मे लाये हो या नही? अगर कोई साधन नही लाये हो तो तुम्हे बहुत कष्ट होगा।' मुनि का यह मार्मिक कथन सुनकर वह लज्जित हो गया। वह मन मे विचार करने लगा– 'कितना पापी हू मैं! मुझे इन पापी हाथो से एक महात्मा के शरीर की खाल उतारनी पडेगी!, वह नम्र भाव से मुनि से कहने लगा– आप महात्मा है। आपके हृदय मे मुझ जैसे पापात्मा के प्रति भी करुणा है। परन्तु इस समय मै निरुपाय हू। मुझे अनिच्छा से और दुखित मन से भी आपके वध का पाप करना पडेगा।

वधस्थल पर ले जाकर चाण्डाल ने दु खी हृदय से मुनि का वध किया और उनके शरीर की खाल उतार ली। परन्तु वह शान्तमूर्ति मुनिराज परमात्मा के ध्यान से तनिक भी विचलित नही हुए। शरीरनाश के समय उन्होने अपनी आत्मा का परमात्मा के साथ ऐसा अनुसधान किया कि परमात्मा का ध्यान करते हुए उन्हे मृत्यु का दु ख मालूम ही नही हुआ। मुनि के मन मे किसी के प्रति न क्रोध जाग्रत हुआ और न वैरभाव ही उत्पन्न हुआ। उस समय खधक मुनि क्षमा की साक्षात् मूर्ति बन गये। क्षमाशीलता का इससे ऊचा आदर्श और क्या हो सकता है? क्षमाशील रहना तो साधु का धर्म है। समर्थ साधु ही ऐसा वध–परीषह सह सकते है। क्षमाशील साधु कैसे होते हैं, इस सम्बन्ध मे शास्त्र मे कहा है –

**हओ न सजले भिक्खू, मणं पि न पओसए।**
**तितिक्ख परम नच्चा, भिक्खू धम्मं समायरे।।**

अर्थात् कोई प्राणो का हरण करे तो भी भिक्षु उस पर क्रोध न करे, यहा तक कि मन मे भी द्वेष न लावे। बल्कि तितिक्षा (सहनशीलता – क्षमा) को उत्तम गुण समझकर क्षमाशील साधु क्षमाधर्म का ही पालन करे।

खधकजी मुनि ने दस प्रकार के साधुधर्मो मे प्रथम और प्रधान क्षमाधर्म को सर्वोत्कृष्ट समझकर प्राण अर्पण कर दिये और जगत् के समक्ष क्षमा का अनूठा आदर्श उपस्थित करने के साथ अपने जीवन को धन्य बना लिया। खधकजी मुनि ने प्राण त्याग करते समय ऐसी उच्च भावना भायी थी कि –

**चाहत जीव सर्व जग जीवन, देह समान नही कछु प्यारो।**
**संयमवंत मुनीश्वर को, उपसर्ग हुए तन नाशन हारो।।**
**तो चितवे हम आतमराम, अखंड अबाधित ज्ञान मण्डारो।**
**देह विनाशिक सो हम तो नहि, शुद्ध चिदानन्द रूप हमारो।।**

खधक मुनि ने इस प्रकार की उच्च भावना भाते हुए केवलज्ञान प्राप्त किया। जिस उद्देश्य के लिए उन्होने ससार का त्याग किया था, वह आत्मश्रेयसाधन का उद्देश्य सिद्ध करके मोक्ष प्राप्त किया। इस प्रकार खधक मुनि सिद्ध, बुद्ध और मुक्त हो गए।

वह नौकर, जिसने मुनि का वध किया था, मुनि की खाल लेकर राजा के सामने उपस्थित हुआ। राजा ने मुनि की खाल उतार लाने की आज्ञा तो अवश्य दी थी, परन्तु जब मुनि के शरीर की खाल उसकी दृष्टि के सामने आई तो उसे देखकर वह एक बार काप उठा। कहने लगा– हाय! मैने यह कैसा कुकृत्य किया कि एक महात्मा के शरीर की खाल उतरवाली! नौकर ने महात्मा की धीरता, वीरता और क्षमा की बात कही। नौकर की बाते सुनकर राजा पश्चात्ताप करने लगा। उसे इतना सताप हुआ कि आखो से आसुओ की धारा बहने लगी। जब रानी को विदित हुआ कि किसी मनुष्य की खाल उतरवाई गई है और रानी ने उसे आकर प्रत्यक्ष देखा तो वह भी रुदन करने लगी।

इसी बीच एक चील राजा के महल पर उडती–उडती आई। उसने रक्त से रजित मुनि की मुखवस्त्रिका या दूसरा कोई वस्त्र उठा लिया था। मगर उस चीज मे उसे कोई स्वाद नही आया। अतएव उसने वह वस्त्र राजा के महल पर ही छोड दिया और वह उड गई। खून से लथपथ वह वस्त्र रानी को नजर आ गया। रानी ने उसी समय वह वस्त्र मगवा कर देखा तो जान पडा कि वह वस्त्र किसी मुनि का मालूम होता हे। रानी, राजा के पास गई ओर कहने लगी – महाराज! आपके राज्य मे किसी मुनि का घात हुआ हे।

यह वस्त्र उन्ही मुनि का मालूम होता है। रानी ने यह भी कहा– उन मुनि ने ऐसा क्या अपराध किया था कि आपने उन्हे प्राणदण्ड दिया? रानी के प्रश्न के उत्तर मे राजा ने अथ से इति तक सारा वृत्तान्त कह सुनाया। राजा का कथन सुनकर रानी के दुख का पार न रहा।

रानी ने कहा– मुनि को पाणदण्ड देने से पहले जॉच तो कर लेते कि मैंने मुनि की ओर किसलिए देखा? आपने यह कुकृत्य करके घोर अनर्थ किया है। मुनि को देखकर मेरे मन मे विचार आया कि मेरा भाई भी इन मुनि की तरह घर–घर भिक्षा के लिए भटकता होगा। आपने मेरी दृष्टि मे विकार देखा, मगर वास्तव मे मेरी दृष्टि मे अथवा मुनि की दृष्टि मे किसी प्रकार का विकार नही था।

राजा ने खोज कराई तो मालूम हुआ कि वह मुनि रानी के ससारावस्था के भाई ही थे। यह जानकर राजा को भी बहुत पश्चात्ताप हुआ।

रानी ने कहा– अब पश्चात्ताप करने से मुनि फिर जीवित होने के नही। अतएव पश्चात्ताप करना छोडो और इन मुनि के मार्ग का अनुसरण करो। इसी मे अपना कल्याण है। आखिर राजा–रानी दोनो ने सयम मार्ग ग्रहण करके आत्मकल्याण किया।

कहने का आशय यह है कि मुनि के मन मे जो क्षमा होती है, उसका प्रभाव दूसरो पर भी पडता है। राजा कितना कठोरहृदय था कि मुनि का किसी प्रकार का अपराध न होने पर भी उसने मुनि के शरीर की चमडी उधेड लेने की आज्ञा दे दी। परन्तु मुनि की अनुपम क्षमा का वृत्तान्त सुनकर उस कठोरहृदयी राजा का हृदय भी परिवर्तित हो गया। इस प्रकार खधक मुनि ने क्षमा का आदर्श उपस्थित करके स्व–पर–कल्याण साधन किया। इस प्रकार की क्षमा धारण करने वाले ही वास्तव मे महान् हैं। क्षमा इस लोक का भी बल है और परलोक का भी बल है। ससार मे उन्ही पुरुषो का जीवन धन्य बनता है जो स्वय क्षमाशील बनकर दूसरो को भी क्षमाशील बनाते हैं।

तुम क्षमाशील बनकर आत्मा का कल्याण साधो। इसी मे तुम्हारा कल्याण है।



# सैंतालीसवां बोल

## अलोभवृत्ति

पिछले बोल मे क्षमा के विषय मे विचार किया गया है। निर्लोभ व्यक्ति ही क्षमा धारण कर सकता है। अतएव अब निर्लोभता अर्थात् मुत्ति (मुक्ति) के विषय मे गौतम स्वामी भगवान् महावीर से प्रश्न करते हैं –

**मूलपाठ**

**प्रश्न– मुत्तीए णं भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– मुतीए ण अकिंचणं जणयइ। अकिंचणे य जीवे अत्थलोलाण अपत्थणिज्जे हवइ।।47।।**

**शब्दार्थ**

**प्रश्न–** भगवान्! मुक्ति अर्थात् निर्लोभता से जीव को क्या लाभ होता हे?

**उत्तर–** निर्लोभता से जीव अकिचन–अपरिग्रही बनता है ओर धनलोलुप पुरुपो का अप्रार्थनीय बनता है।

**व्याख्यान**

गोतम स्वामी ने यह प्रश्न पूछ कर हम लोगो पर महान् उपकार किया हे। इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने जो, कुछ कहा हे, उस पर हमे शान्त चित्त से विचार करना चाहिए। भगवान् का कथन हे कि क्षमा के बिना निर्लोभता उत्पन्न नही होती ओर निर्लोभता के बिना क्षमा नही आ सकती। ये दोनो गुण एक–दूसरे के सहारे टिके ह। अकेली क्षमा टिक नही सकती। क्षमागुण को स्थिर रखने के लिए अन्य सद्गुणो की भी आवश्यकता होती हे। जसे मूल होने पर शाखा–प्रशाखाए होती ह, उसी प्रकार क्षमा रूपी मूल के

होने पर शाखा–प्रशाखा के रूप मे अन्य गुण होते है। क्षमागुण अगर मूल है तो निर्लोभता आदि गुणो को शाखा–प्रशाखा के रूप मे समझना चाहिए।

जिस व्यक्ति मे लोभ होता है अथवा जिस व्यक्ति को किसी वस्तु के पति ममत्व होता है, उसकी प्रिय वस्तु को अगर कोई हानि करता है तो हानि करने वाले पर उसे क्रोध आना स्वाभाविक है। किन्तु जो व्यक्ति निर्लोभ होता है, जो यह मानता है कि सब वस्तुए मेरे आत्मा के सयोग से ही है और एक–न–एक दिन वे सब नष्ट होने वाली ही है, मेरा शाश्वत सम्बन्ध किसी भी सासारिक वस्तु के साथ नही है, ऐसे व्यक्ति को किसी पर क्रोध आने का कोई कारण ही नही। जिस व्यक्ति के लिए किसी पर क्रोध करने का कारण ही नही होता, वही व्यक्ति क्षमा रख सकता है। इस प्रकार निर्लोभता के कारण ही क्षमाभाव टिक सकता है। अतएव लोभ को जीत कर क्षमाशील बनने का प्रयत्न करो।

निर्लोभता से जीव को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् फरमाते है– जिसमे लोभ नही होता, जो निर्लोभ होता है, वह अकिचन अर्थात् निर्धन बन जाता है और इस कारण निर्लोभ व्यक्ति अर्थलोलुप लोगो के लिए अप्रार्थनीय बनता है।

इस प्रश्न का उत्तर सुनकर कोई कह सकता है कि निर्लोभता का यह तो उलटा फल निकला! ससार–व्यवहार मे तो यह देखा जाता है कि धन होने से ही धर्म होता है और धनवान् को ही धर्मात्मा माना जाता है। परन्तु भगवान कहते है कि निर्लोभता से निर्धनता आती है। इस प्रकार के कथन के सम्बन्ध मे शास्त्रकार कहते हैं कि अगर तुम भगवान् के कथन पर गहरा विचार करोगे तो भगवद्–वाणी का रहस्य तुम्हारी समझ मे आयेगा और तुम्हे अपनी भूल मालूम हुए बिना नही रहेगी। यह तो तुम भलीभाति जानते कि पदार्थो के पति चाहे जितनी ममता क्यो न रखो, आखिर वे पदार्थ नष्ट हो जाएगे और तब ममता त्यागनी ही पडेगी। ऐसी स्थिति मे जो पदार्थ नष्ट हो जाने वाले है उन्हे अपनी ओर से त्याग देना ही निर्लोभता है। अब तुम स्वय ही विचार करो कि जो वस्तु अन्त मे छूटने वाली ही है और नष्ट–भ्रष्ट होने वाली है, उस नश्वर वस्तु के पति ममत्व रखने से लाभ है या उसका स्वेच्छा से त्याग करने मे लाभ है? तुम स्वय कहोगे कि नश्वर वस्तु के प्रति ममत्व न रखने तथा निर्लोभता धारण करने मे ही लाभ है।

कोई कह सकता है कि निर्धन हो जाना या दरिद्रता प्राप्त होना निर्लोभता का सुन्दर परिणाम नही कहा जा सकता। दरिद्रता के कारण तो पूरे

अन्न–वस्त्र भी प्राप्त नही होते। ऐसी स्थिति मे यह कैसे कहा जा सकता है कि निर्लोभता अच्छी वस्तु है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् कहते हैं, जिसमे निर्लोभता होती है, उसे अर्थलोलुप लोग छोड देते हैं। निर्लोभ व्यक्ति अर्थलोभी लोगो का अप्रार्थनीय बन जाता हे। धन के लोभी भलीभाति जानते हैं कि जिनके पास कुछ भी नही है अथवा जो निर्लोभ हैं, उनसे कुछ मिलने की आशा नही! अतएव वे निर्लोभ व्यक्ति का पिण्ड छोड देते हैं।

ससार मे प्राय धनिको को ही सताया जाता है। राजा इच्छुकार की पत्नी कमलावती ने अपने पति से कहा था–

**सामिस कुलल दिस्स वज्झमाण णिरामिस।**
**आमिस सव्वं मुज्झित्ता विहरिस्सामि निरामिसा।।**

**श्री उ 14, अ 46 गा 1,**

अर्थात् जब किसी पक्षी के पास मास होता है तब दूसरे पक्षी, जिनके पास मास नही होता, वे उस पर टूट पडते है। मास के कारण ही उस पक्षी पर दूसरे पक्षी टूट पडते है। अगर मास वाला पक्षी मास का त्याग कर दे तो दूसरे पक्षी उसे सताएगे नही।

इसी प्रकार जो पुरुष स्वय धन–सम्पदा का त्याग कर देता है, उसे राजा, चोर आदि अर्थलोलुप लोग नही सताते। जब लुटेरा किसी मनुष्य को लूटता है या मारता हे तो यह कहा जाता हे कि लुटेरा या चोर लोगो को दु ख देता हे। मगर इस बात का विचार करो कि वास्तव मे दु ख कौन देता है? चोर या लुटेरा दु ख देता हे अथवा धन की ममता दु ख देती हे? धन की ममता के कारण ही दु खो का उद्भव होता हे। धन की ममता का त्याग कर देने पर दु ख की उत्पत्ति नही होती, बल्कि सुख ओर शान्ति की प्राप्ति होती हे।

कहने का आशय यह हे कि जो लोग निर्लोभता – अकिचनता को स्वीकार करते हे, उन्हे अर्थलोभी लोग भी छोड देते हे। निर्लोभ मनुष्य ही आखिर देवो ओर मनुष्यो द्वारा पूजनीय वनता हे। वही सुख ओर शान्ति प्राप्त करता ह। इससे विपरीत, जिन्होने धन का लोभ नही त्यागा, वे इस लोक मे ही हाय–हाय करते हें और परलोक मे भी दु ख पाते हे।

शास्त्र मे यह वात यद्यपि साधुओ को लक्ष्य करके कही गई हे, पर गृहस्थो को भी इस बात पर विचार करना चाहिए कि धन के लोभ से कितना दु ख होता हे? यह तो सभी जानते हें कि लोभ से धन की प्राप्ति नही होती। ऐसी रिथति मे धन की आवश्यकता होने पर भी लोभ करन से क्या लाभ हे? लाभ का कहीं अन्त नहीं ओर जहॉ लोभ हे वहा पाप का पोपण होता हे।

गहरा विचार करने से तुम्हे भी विदित हुए बिना नही रहेगा कि दु ख का मूल कारण धन है। कुछ लोग धनिको को सुखी मानते है, पर धनिको से पूछो कि वे सुखी है या दु खी? वास्तव मे धनवानो को सुखी समझना भ्रम मात्र है। प्राय देखा जाता है कि जिनके पास धन है, वही लोग अधिक हाय–हाय करते है। जहा जितना ज्यादा ममत्व है, वहा उतना ही ज्यादा दु ख है।

कहा जा सकता है कि हम तो धनिको को आनन्द मनाते हुए देखते हैं, परन्तु इस सम्बन्ध मे ज्ञानीजनो का कथन है कि धन वास्तव मे सुख का कारण नही है। सुखी असल मे वही है, जिसने ममता पर विजय प्राप्त करली है। जो लोग ममत्व मे फसे है, वे दिन–रात हाय–हाय करते रहते है। इसी कारण शास्त्रकार सासारिक पदार्थो के प्रति ममता का भाव न रखने का उपदेश देते हुए कहते हैं कि सासारिक पदार्थो का जितने अश मे त्याग किया जायेगा, उतने ही अशो मे अधिक आनन्द प्राप्त होगा। वस्तुए तो आखिर नष्ट होने वाली है ही, फिर इन विनाशशील वस्तुओ पर ममत्व रखकर क्यो दु खी होना चाहिए? विनश्वर वस्तुओ का स्वेच्छापूर्वक त्याग कर दिया जाये तो दु ख से बचाव हो जायेगा और आत्मसुख भी प्राप्त हो सकेगा। ज्ञानीजन अपना अनुभव प्रकट करते हुए कहते हैं कि सासारिक पदार्थ अन्त मे एक–न–एक दिन अवश्य ही नष्ट होने वाले हैं, अतएव इन नश्वर पदार्थो का अगर वैराग्यपूर्वक त्याग कर दिया जाये तो अपूर्व आनन्द प्राप्त हो सकेगा।

कोई प्रश्न कर सकता है कि कितनेक लोगो के पास सोना, चादी आदि धन होने पर भी वे त्यागी जैसे मालूम होते हैं और कुछ लोग धन न होने पर भी त्यागी सरीखे मालूम नही होते। इसका क्या कारण है?

इस प्रश्न का उत्तर यह है कि अमुक ने वस्तु सम्बन्धी ममत्व का त्याग किया है या नही, यह निश्चय की बात है। इसे हम लोग जान नही सकते। परन्तु जिस व्यक्ति मे जिस वस्तु के प्रति ममत्वभाव न होगा, वह व्यक्ति अपने पास वह वस्तु रखेगा ही क्यो? मुख्य बात तो यह है कि जिसने अन्त करण मे ममता का त्याग कर दिया होगा, वह दु खरहित बन जाएगा। जिसने ऊपर से केवल बाह्य दृष्टि मे त्याग होने का दिखावा किया होगा, भीतर से ममताभाव का त्याग नही किया होगा, वह बाहर से भले ही त्यागी जैसा दिखलाई दे मगर वह दु खो से मुक्त नही हो सकता। जहा ममत्व है वहा दु ख होता ही है। अतएव सासारिक पदार्थो से जितना दूर रहा जाये, उतना ही अच्छा है। सासारिक पदार्थो के प्रति निस्पृह रहने से सासारिक पदार्थ अधिकाधिक समीप आते है और उन पर ममत्व रखने से वे दूर भागते

है। सूर्य की तरफ पीठ करके छाया को पकडने के लिए दौडने से छाया आगे–आगे भागती जाती है। इसी प्रकार ममता के कारण सासारिक पदार्थ दूर से दूर होते जाते हैं। अगर सूर्य की ओर मुख और छाया की तरफ पीठ की जाये तो छाया पीछे–पीछे चली आती है। इसी पकार सासारिक पदार्थो के प्रति निस्पृहता धारण की जाये और उदारतापूर्वक उनका त्याग करने की भावना रखी जाये तो सासारिक पदार्थ तुम्हारे पीछे–पीछे दौडेगे। अतएव सासारिक पदार्थो के प्रति ममताभाव नही रखना चाहिए।

ससार मे जनसमाज का कल्याण वही व्यक्ति कर सकता है, जिसने ममता का त्याग कर दिया हो। अर्थलोभी व्यक्ति प्राय ससार का अहित करने मे प्रवृत्त रहता है। कोई कह सकता है कि आप धन का त्याग करने के लिए कहते है, परन्तु आज यह माना जाता है कि –

**भज कलदारं, भज कलदारं, कलदारं भज मूढमते!**

अर्थात् हे मूढ! तू धन की पूजा कर। ऐसी स्थिति मे क्या करना चाहिए?

इस कथन का उत्तर यह है कि अर्थलोभी ही ऐसा कहते हैं। ऐसे लोगो से पूछना चाहिए कि धन मे सुख ही है या दु ख भी है? इस प्रश्न के उत्तर मे अर्थलोभी भी स्वीकार किये बिना नही रह सकते कि धन मे दु ख भी है। वास्तव मे धन को परमात्मा के समान मानने वाले अर्थलोलुप लोगो की बदौलत ही यह ससार दुखी बना हुआ है और जिन्होने धन को धूल के समान मानकर उसका त्याग कर दिया है, उन निर्लोभी पुरुषो की ही बदौलत ससार सुखी हो सका है अथवा हो सकता है।

जो अर्थलोभी नही है, जो धन को धूल समझते हैं, उन्हे कही भी, किसी भी प्रकार का भय नही रहता। आज धनलोभी लोगो को ही चोर आदि का सबसे ज्यादा भय लगता हे। धन के त्यागी, धन को धूल समझने वाले मुनि को जगल मे भी किसी का भय नही लगता। दरअसल धन मे आनन्द नही हे, धन का त्याग करने मे आनन्द हे। यह वात प्रत्यक्ष प्रमाण से भी सिद्ध हे। धन का त्यागी स्वय सुखी रहता हे ओर दूसरो को भी सुखी बनाता हे।

अगर तुम सासारिक पदार्थो की वास्तविकता पर विचार करोगे तो जान पडेगा कि लोभ का कहीं अन्त ही नही हे! ज्यो–ज्यो धन वढता जाता ह त्यो–त्यो लोभ भी वढता चला जाता हे ओर जैसे–जेसे धन–लोभ वढता जाता ह वेसे–वसे पाप का पोषण भी हो जाता हे। अतएव ससार की प्रत्येक वस्तु का स्वेच्छा से ही त्याग करना उचित हे। लोभ को जीतकर निर्लोभ वनने

के लिए शास्त्र मे अनेक उपाय बतलाये गए है। श्री उत्तराध्ययनसूत्र मे कपिल मुनि का दृष्टान्त देकर बतलाया है कि वस्तु की प्राप्ति होने से किस प्रकार लोभ मे वृद्धि होती जाती है। और परिणामस्वरूप जीवन मे कितनी अशान्ति उत्पन्न हो जाती है। लोभ दु ख और अशान्ति का कारण है। निर्लोभता से सुख और शान्ति प्राप्त होती है। अतएव लोभ का त्याग करके निर्लोभ बनने मे ही कल्याण है।

कपिल ब्राह्मण को सिर्फ दो माशा सोने की ही आवश्यकता थी। राजा ने इच्छानुसार जो चाहिए सो मागने की अनुमति दी। कपिल ब्राह्मण ने बगीचे मे जाकर खूब विचार किया कि क्या मागना चाहिए? किन्तु विचारते–विचारते वह इसी निर्णय पर आये कि लोभ का कही अन्त नही है। ज्यो–ज्यो अधिक मागने की इच्छा करता हू, लोभ बढता ही जाता है। वास्तव मे जहा लाभ है वहा लोभ है। तृष्णा सर्वनाशिनी है। अगर मै तृष्णा का त्याग कर दू तो निर्भय बन जाऊ। इस प्रकार गहरा विचार करने के बाद कपिल ब्राह्मण इसी नतीजे पर पहुचे कि लोभ ही सर्वविनाशक है। अतएव लोभ का त्याग कर देना श्रेयस्कर है। ऐसा विचार कर कपिल ब्राह्मण ने लोभ का त्याग कर दिया और लोभ का पूर्ण रूप से त्याग करने के लिए ससार का त्याग करके मुनि पद स्वीकार किया और आत्मकल्याण किया।

भगवान् ने कहा है– लोभ पर विजय प्राप्त करने से आत्मकल्याण होता है। अत आत्महितैषी लोगो को लोभ पर विजय पाकर, निर्लोभ बनकर आत्मकल्याण करना चाहिए।

जीवन मे निर्लोभवृत्ति आ जाएगी तो धन आदि के लिए अर्थलोलुप लोगो से प्रार्थना भी नही करनी पडेगी। जहा निर्लोभता है वहा निर्भयता है। अतएव भयरहित बनने के लिए जीवन मे लोभ को त्याग दो। लोभ को जीतो। इसी मे स्व–पर कल्याण है।



# अड़तालीसवां बोल

## ऋजुता

सिद्धान्त–सागर मे अनेक अनमोल मोती भरे हैं। सच्चा जौहरी ही मोती की परख कर सकता है और ठीक कीमत आक सकता है। मोतियो की माला पहन कर लोग फूले नही समाते, परन्तु नश्वर मोतियो की माला से जीवन का वास्तविक कल्याण नही हो सकता। वीर–वाणी रूपी अनमोल मोतियो की माला अपने गले मे धारण करने वाले ही अपने जीवन को कल्याणमय वना सकते हैं, साथ ही पर का भी कल्याण कर सकते हैं। वास्तव मे वीर–वाणी ससार–सागर से पार उतारने वाली है और इसी कारण वीर–वाणी को जगदुद्धारिणी कहते हे।

श्री उत्तराध्ययनसूत्र महावीर की अन्तिम वाणी हे। इस अन्तिम वाणी मे श्रमणनायक महावीर भगवान् के आत्मानुभव का निचोड सगृहीत हे। उत्तराध्ययन के 29वे अध्ययन मे महावीर भगवान् ओर गोतम गणधर के बीच हुए प्रश्नोत्तर का सक्षिप्त सारगर्भित तथा सुन्दर सूत्र के रूप मे निरूपण किया गया है। इस अध्ययन मे आत्मिक गुणो का विकास करने वाले 73 सोपान वनाए गए हैं। इन 73 वोलो मे सतालीस बोलो का विस्तृत विवेचन किया जा चुका ह। सतालीसवे वोल मे मुत्ति अर्थात् निर्लोभता किस प्रकार प्राप्त की जा सकती ह ओर उससे जीवात्मा को क्या–क्या लाभ होता हे?, इस विषय पर विचार किया गया था।

आर्जव क्या ह? आर्जव गुण धारण करने से जीव को क्या लाभ होता ह? इस सम्बन्ध मे गातम स्वामी भगवान् महावीर से प्रश्न करते ह –

**मूलपाठ**

**प्रश्न– अज्जवयाए ण भते! जीवे कि जणयइ?**

उत्तर– अज्जवयाए णं काउज्जुययं भावुज्जुययं भासुज्जुययं अविसंवायण जणयइ अविसंवायणसंपण्णयाए णं जीवे धम्मस्स आराहए भवइ।।48।।

### शब्दार्थ

**प्रश्न**– भगवन्! आर्जव– ऋजुता– निष्कपटता से जीव को क्या लाभ होता है?

**उत्तर**– ऋजुता से जीवात्मा काय की सरलता, भाव की सरलता, भाषा की सरलता तथा तीनो योगो की सरलता प्राप्त करता है। आत्मा जब मन वचन, काय से सरल बनता है तब धर्म का आराधक बनता है।

### व्याख्यान

इस बोल पर विशेष विचार करने से पहले यह विचार कर लेना आवश्यक है कि जीवन मे आर्जव – सरलता कब प्रकट होती है? जीवन मे आर्जव गुण पकट करने के लिए भगवान् ने पहले ही कह दिया है कि जो व्यक्ति अक्रोधी होता है, वही क्षमागुण को धारण कर सकता है, जो क्षमाशील होता है वही निर्लोभ हो सकता है और जो निर्लोभी होता है वही निष्कपट बन सकता है। इस प्रकार जहा कपटभाव नही होता, वही आर्जव गुण प्रकट होता है। जिसमे लोभ आदि होते हैं, वह सरलता नही रख सकता और जहा लोभ है वहा कपट होता ही है।

लोभ और कपट मे अविनाभाव सम्बन्ध है। जहा तीव्र लोभ है वहा माया भी है और जहा माया है वहा लोभ अवश्य होता है। जो लोभ को जीत लेता है वह कपट को भी जीत लेता है और जो कपट को जीत लेता है वह लोभ को भी जीत लेता है। इस प्रकार निर्लोभता और निष्कपटता के बीच पारस्परिक सम्बन्ध है और इसी कारण गौतम स्वामी ने निर्लोभता के प्रश्नोत्तर के बाद निष्कपटता के विषय मे भगवान् से प्रश्न किया है।

दुनियादारी मे आमतौर पर यह कहा जाता है कि जो सरल होता है वह व्यवहार मे कच्चा होता है अतएव मनुष्य मे थोडी–बहुत वक्रता अवश्य होनी चाहिए। इस पकार ससार मे वक्रता रखने की आवश्यकता अनुभव की जाती है। परन्तु शास्त्रकार इससे विरुद्ध यह कहते हैं कि लोभ या वक्रता रखने से आत्मा का तनिक भी लाभ नही होता है। निर्लोभता और सरलता से ही आत्मा का वास्तविक लाभ होता है। भगवान् ने कहा है– हे गौतम! जिस व्यक्ति के हृदय मे सरलता होती है कपट नही होता उस व्यक्ति की काया मे सरलता आती है भावो मे सरलता आती है और भाषा मे भी सरलता आ

जाती है। इसके विपरीत हृदय मे जब कपटभाव होता है तो काया मे भी कुटिलता आ जाती है, भावो मे भी वक्रता आ जाती है और भाषा मे भी कपटीपन आ जाता है।

हृदय मे कपट का भाव आने से शरीर मे किस प्रकार वक्रता आ जाती है, यह बात नाटक के उदाहरण से स्पष्ट समझ मे आ सकती है। नाटक मे अनेक प्रकार के जो पात्र होते हैं, वे वास्तव मे कैसे होते हैं और नाटक मे शरीर का रूप कैसे बना लते हैं? उनके हृदय मे तो मलीनता होती है, मगर ऊपर से सरलता प्रकट करते है। 'हाथी के दॉत दिखाने के और तथा खाने के और'— इस लोकोक्ति के अनुसार उनके हृदय का व्यवहार तथा काया का व्यवहार जुदा–जुदा होता है।

राम या हरिश्चन्द्र का नाटक खेला जाता है। राम या हरिश्चन्द्र का अभिनय करने वाले मे उन जैसा त्यागभाव नही होता, फिर भी कपटपूर्वक राम या हरिश्चन्द्र का वेषधारण करके अभिनेता खेल दिखलाता है। इसमे कपट नही तो क्या है?

कहने का आशय यह है कि हृदय मे कपटभाव रखने से काया मे भी वक्रता आ ही जाती है और जब हृदय मे सरलता आती है तो काया मे भी सरलता आ जाती है। इसके अतिरिक्त काय की वक्रता ओर सरलता से हृदय की वक्रता और सरलता जानी जा सकती है। अगर भावो मे कपट हो तो काय मे वक्रता आए बिना नही रहेगी। अर्थात् भाव मे कपट होगा तो काय मे वक्रता आएगी और काय मे वक्रता होगी तो भावो मे भी वक्रता आएगी। इसी प्रकार भाव मे सरलता होगी तो काय मे भी सरलता होगी ओर काय मे सरलता होगी तो भावो मे भी सरलता होगी और जिनके भावो मे तथा काय मे सरलता या वक्रता होगी, उनकी भाषा मे भी वैसी ही सरलता या वक्रता आए बिना नही रहेगी।

भाव मे, भाषा मे और काय मे वक्रता किस प्रकार आती हे, इसका वर्णन शास्त्र मे भिन्न–भिन्न प्रकार से किया गया है। यद्यपि प्रधानता तो भाव की ही रहती है, तथापि भाव के साथ भाषा ओर काय का भी सम्बन्ध है। भाव की प्रधानता देहली पर रखे दीपक के समान हे। देहली पर दीपक रखने से बाहर भी प्रकाश पडता हे ओर भीतर भी प्रकाश पडता हे, उसी प्रकार भाव मे सरलता या वक्रता रखने से भाषा ओर काय मे भी सरलता तथा वक्रता आती ह।

ऋजुता अर्थात् सरलता से भाव मे, भाषा मे तथा काय मे सरलता आती है और जब इन तीनो मे सरलता आती है तब, भगवान् के कथनानुसार आत्मा मे अविसवाद प्रकट होता है। आत्मा मे अविसवाद प्रकट होने से आगामीकाल मे धर्म की आराधना की जा सकती है। वास्तव मे धर्म की आराधना अविसवाद से ही होती है।

जो रोगी होता है और जो रोग दूर करना चाहता है, वही औषध का सेवन करता है। जो अपना रोग शान्त ही नही करना चाहता, वह किसलिए औषध सेवन करेगा? इसी प्रकार अगर तुम अपनी वक्रता दूर करना चाहते हो, तो भगवान् के इस सदुपदेश को हृदय मे उतारो और अमल मे लाने का प्रयत्न करो। अगर तुम अपनी वक्रता दूर ही नही करना चाहते, तो इस दशा मे उपदेश सुनने से क्या लाभ हो सकता है? बालक के हृदय जैसी सरलता जब तुम्हारे हृदय मे आ जाए तो समझना कि तुमने भगवान् के धर्म को समझा है। जैसे बालक कपटरहित होकर माता–पिता के सामने सब बात खोलकर कह देता है, उसी प्रकार जो पुरुष अपना समस्त व्यवहार निष्कपट होकर करता है, वही वास्तव मे धर्म की आराधना कर सकता है। सच्ची सरलता प्रकट हुए बिना धर्म की यथावत् आराधना नही हो सकती।

तुम लोग माया को जीतकर सरलता प्राप्त करने के लिए हमारे पास आते हो। अतएव हमे भी विचारना चाहिए कि हम दूसरो का रोग, दूसरो की माया, तभी दूर कर सकते हैं, जब हम स्वय निरोग हो, अर्थात् मायारहित हो। अगर हम स्वय रोगी अर्थात् वक्र हुए तो दूसरो का रोग किस प्रकार मिटा सकेगे? वास्तव मे सरलता धारण किये बिना आत्मा का कल्याण भी नही हो सकता। अपने बुद्धिबल से या कपट से कोई दूसरो को पराजित भले ही कर सके, मगर उससे आत्मा का कल्याण नही साधा जा सकता। आत्मा का कल्याण तो सरलता से ही हो सकता है।

हृदय मे कपटभाव रखने वाला धर्म की आराधना नही कर सकता। धर्म की आराधना तो सरल आत्मा से ही होती है। वही अपना कल्याण कर सकता है। व्यवहार मे भी सरलता की आवश्यकता रहती है। स्वामी भी सरल सेवक पर प्रसन्न रहता है। जो सेवक कपटी होता है, उसके प्रति स्वामी प्रेम प्रदर्शित नही करता। जब व्यवहार मे भी यह बात देखी जाती है तो फिर कपट मे पडा हुआ अर्थात् वक्र मनुष्य परमात्मा का प्यारा कैसे बन सकता है? ठग लोग समझते है कि हम परमात्मा की आँखो मे धूल झोक कर उसे भी ठग लेगे, परन्तु आध्यात्मिकता के आगे ठगविद्या काम नही आती।

ठगविद्या से परमात्मा को ठग लेने की मान्यता ही भ्रामक तथा आत्म–विघातक है। अतएव परमात्मा की आराधना करने के लिए भाव, भाषा तथा काया की सरलता रखनी चाहिए।

कितनेक लोग वक्रतापूर्ण काम करके भी कहते हैं कि हमारा हृदय तो सरल ही है। हम काया द्वारा चाहे जैसे खराब काम करे, परन्तु हमारे भावो मे किसी प्रकार की वक्रता नही है। किन्तु यह कथन भी भ्रामक और मिथ्या है। शास्त्रकार तो स्पष्ट कहते हैं– जिसके भाव मे सरलता होगी उसकी भाषा मे भी सरलता होगी और काया मे भी सरलता होगी। इसके विपरीत, जिसके कार्यो मे और जिसकी भाषा मे वक्रता होगी, उसके भावो मे सरलता नही हो सकती। जो वृक्ष ऊपर से हरा–भरा दिखाई देता है, उसकी जड भी मजबूत और हरी–भरी है, ऐसा कहा जाता है, परन्तु जो वृक्ष ऊपर से सूखा हुआ नजर आता है उसकी जड हरी है, यह कैसे कहा जा सकता है? इसी प्रकार जब काया और भाषा मे वक्रता होती है, तब कैसे कहा जा सकता है कि भाव मे सरलता है? जब काया मे वक्रता होती है तो भाव मे भी वक्रता होती है, यह बात एक ऐतिहासिक उदाहरण देकर समझाता हू –

बादशाह अकबर का प्रधान हिन्दू था। यह हिन्दू प्रधान मुसलमानो को शल्य की भाति चुभता था। उनकी मान्यता थी कि मुसलमान राज्य मे हिन्दू प्रधान कदापि नही होना चाहिए। अतएव वे हिन्दू प्रधान के बदले किसी मुसलमान को प्रधान बनाने का प्रयत्न करते थे। जब उनका कोई प्रयत्न सफल न हुआ तो उन्होने बेगम को भरमा कर अपनी मनोकामना पूरी करनी चाही। कुछ मुसलमान बेगम के पास पहुचे और बोले– 'आपका भाई शेख हुसैन हर तरह से काबिल है, फिर भी उसे दीवान न बनाकर एक हिन्दू काफिर को सल्तनत का दीवान बनाया गया हे। क्या यह ठीक कहा जा सकता है?'

बेगम मुसलमानो के भ्रमजाल मे फस गई। जब बादशाह महल मे गए तो बेगम ने तिरियाचरित द्वारा उन्हे वचन मे बाध लिया। बादशाह ने बेगम से कहा– तुम चाहती क्या हो? जो चाहती हो, बताओ। में वही देने को तेयार हू। बेगम बोली– तुम मेरे भाई की कई बार तारीफ किया करते हो। अगर दरअसल वह होशियार है तो उसे दीवान न बनाकर एक हिन्दू काफिर को क्यो दीवान वनाया है? बादशाह बेगम का मतलब समझ गया। उसने मन ही मन विचार किया, बेगम को इस बात का यकीन करा देना चाहिए कि दरअसल उसका भाई कितना काबिल हे। इस प्रकार विचार कर बादशाह ने कहा– तुम्हारा कहना सही हे। मुझसे भूल हुई कि अपने ही घर मे शेख हुसेन

जैसे काबिल शख्स के होते हुए भी मैने एक हिन्दू को सल्तनत का वजीर बना दिया! मै कल शेख हुसैन को बडा वजीर बना देने का इन्तजाम करूगा।

जब बादशाह राजमहल मे से चले गये तो वे धूर्त मुसलमान फिर बेगम के पास आए। पूछने लगे– 'क्या हुआ?' बेगम ने उत्तर दिया – 'बस काम हो गया है। कल मेरा भाई शेख हुसैन प्रधान बना दिया जायेगा।' यह सुनकर वे मुसलमान पसन्न हुए और कहने लगे, चलो, हिन्दू प्रधान का एक काटा दूर हुआ।

दूसरे दिन बादशाह ने प्रधान से कहा– 'तुमने बहुत दिनो तक प्रधान पद भोगा है। अब थोडे दिनो के लिए शेख हुसैन को यह पद दे दो।'

हिन्दू वजीर ने कहा– 'जैसी जहापनाह की मर्जी।'

बादशाह ने प्रधान पद शेख हुसैन को सौपा और हिन्दू प्रधान को पृथक् कर दिया। बादशाह के इस कार्य से मुसलमान बहुत प्रसन्न हुए। मगर उन्हे पता नही था कि शेख हुसैन इस कार्य के लिए योग्य है या नही? बादशाह को भलीभाति मालूम था कि शेख हुसैन इस पद को सुशोभित नही कर सकता। उन्होने सोचा, शेख हुसैन को मैने प्रधान पद सौप तो दिया है, परन्तु वह किसी दिन राज्य को भयकर हानि पहुचाएगा। अतएव ऐसा कोई उपाय करना ठीक होगा कि वह स्वय ही प्रधान पद छोडकर भाग जाये। इस प्रकार विचार कर बादशाह ने शेख से कहा– रोम के बादशाह से कुछ काम है। तुम वहा जाओ और काम को इस प्रकार कर आओ जिससे मेरी पतिष्ठा बढे। शेख हुसैन ने बादशाह की आज्ञा शिरोधार्य की और रोम जाने की तैयारी शुरू कर दी।

शेख हुसैन रोम गया। उसने वहा ऐसा व्यवहार किया कि उसका अपमान हुआ। अपमानित होकर वह वापिस लौटा। वह अपने मन मे कहने लगा– मै इस झझट मे कहा से पड गया! पहले मैं मौज मे था। प्रधान बन कर मुसीबत गले लगा ली। इस प्रकार सोचता–विचारता वह बादशाह के सामने आया। बादशाह ने पूछा– रोम सकुशल जा आए? शेख हुसैन ने उत्तर मे कहा– आपने मुझे खूब झझट मे डाल दिया। वहा मेरा अपमान हुआ और जिस काम के लिए आपने भेजा था वह भी न हुआ। मुझसे यह वजारत न होगी। मेहरबानी करके यह पद वापिस ले लीजिए। बादशाह ने जवाब दिया– यह सब बात तुम अपनी बहिन से कहो।

बादशाह चाहते थे कि बेगम इन सब बातो से परिचित हो जाये और फिर कभी ऐसा पपच न करे। इसी कारण बादशाह ने सब बाते बेगम से कहने

के लिए कहा। शेख हुसैन अपनी बहन के पास गया और कहने लगा– 'बहिन! प्रधान पद की यह मुसीबत तुमने क्यो मेरे सिर मढी! पहले मैं मजे से रहता था, अब चिन्ता ही चिन्ता मे दिन बीतता है।'

बेगम– तुम प्रधान बनाए गए तो बुरा क्या हुआ? प्रधान का हुकम तो बादशाह से भी ऊचा समझा जाता है।

शेख– बहिन, तुम्हारा कहना सही है। प्रधान का पद बडा है, यह ठीक है, मगर उसे टिकाए रखने के लिए मुझमे काबलियत भी तो होनी चाहिए। मुझमे यह काबलियत नही है। इसलिए किसी तरह कोशिश करके मुझे इस मुसीबत से बचाओ।

बेगम – फला मुल्लाजी और फला मुसलमानो ने तुम्हे वजीर बनाने के लिए मुझ से कहा था, बल्कि जोर दिया था। उन्होने ही मुझे ऐसा करने के लिए भडकाया था। लिहाजा उन्हे बुलवाकर पूछ लेती हू।

जिन मुल्लाओ और मुसलमानो ने बेगम को भरमाया था, उन सब को बेगम ने अपने सामने बुलाकर पूछा – तुम लोग मेरे भाई को वजीर बनाने के लिए कहते थे। उसे वजीर बना भी दिया है। लेकिन वह वजीर बने रहने के लिए तैयार नही है। अब क्या करना चाहिए?

उन्होने कहा– हमारी ख्वाहिश तो यही थी कि मुसलमान सल्तनत का वजीर भी मुसलमान होना चाहिए। इसी वजह से हमने आपके भाई का नाम पेश किया था। अब अगर वह वजीर होना या रहना नही चाहे तो जाने दीजिए।

आखिर बादशाह ने फिर हिन्दू प्रधान को प्रधान के पद पर नियुक्त किया। बादशाह ने हिन्दू प्रधान से कहा– शेख हुसैन जो काम बिगाड आया है, उसे तुम सुधार आओ। बादशाह की आज्ञा शिरोधार्य करके हिन्दू प्रधान दलबल के साथ रोम गया। रोम के बादशाह को मालूम हुआ कि भारत का प्रधान आया है। रोम के बादशाह ने कहा– भारत के प्रधान का व्यक्तित्व ही क्या है! एक प्रधान तो पहले आया था। अब दूसरा आया है। मिलना तो चाहिए ही।

रोम के बादशाह ने भारत के प्रधान की परीक्षा करने के लिए एक युक्ति रची। उसने अपने ग्यारह गुलामो को भी अपनी ही जैसी पोशाक पहना दी। बारहो आदमी एक समान बैठ गये, जिससे पता न लगे कि वास्तव मे बादशाह कौन हे? भारतीय प्रधान रौबदार पोशाक पहनकर रोम की राजसभा मे गया। राजसभा पहुचकर प्रधान ने एक ही नजर मे असली बादशाह को

पहचान लिया और उसी को सलामी दी। बादशाह ने पूछा कि तुम मुझे बादशाह समझते हो तो ये दूसरे लोग कौन है? भारत के प्रधान ने उत्तर मे कहा – हमारे यहा भारत मे होली के अवसर पर ऐसे अनेक बादशाह बनाये जाते हैं। ये लोग भी ऐसे ही बादशाह है। बादशाह ने फिर पूछा– यह बात तुमने कैसे जानी कि ये लोग असली बादशाह नही हैं और मै ही असली बादशाह हू। भारत के प्रधान ने कहा– जिस समय मै राजसभा मे दाखिल हुआ, उस समय ये मेरी पोशाक की ओर वक्र दृष्टि से देखने लगे। अकेले आप ही गम्भीर होकर बैठे रहे। आपकी गम्भीरता देखकर मैं जान सका कि वास्तव मे आप ही बादशाह है। यह सुनकर बादशाह बहुत प्रसन्न हुआ। प्रधान के साथ उसने हाथ मिलाया और उसकी पीठ ठोक कर योग्यता का प्रमाण–पत्र दिया। रोम के बादशाह ने भारतीय प्रधान से शेख हुसैन के आने का जिक्र करते हुए कहा– तुम से पहले जो प्रधान आया था, वह तो बिलकुल अयोग्य था। भारतीय पधान ने रोम के बादशाह के मुख से शेख हुसैन की निन्दा सुनकर कहा – जहापनाह शेख हुसैन को तो आपकी परीक्षा करने भेजा था। वास्तव मे वह अयोग्य नही था। इस प्रकार भारतीय प्रधान ने अपनी प्रतिष्ठा बढाने के साथ शेख हुसैन की अप्रतिष्ठा भी दूर की।

पधान रोम से लौटकर बादशाह अकबर के समक्ष आया। उसने रोम का सारा वृत्तान्त कह सुनाया। बादशाह सारी बाते सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। उसने मुसलमानो को बुलाकर कहा– 'वजीर को तो ऐसा होना चाहिए।' बादशाह का कथन सुनकर मुसलमानो ने कहा – 'अब हमारी समझ मे आया कि आप जो–कुछ करते है, योग्य ही करते हैं।'

इस कथा से यह सार निकलता है कि जब भाव मे सरलता आती है तब काया मे भी सरलता आती है और जब भाव मे सरलता नही होती तो काया मे भी सरलता नही होती। भाव मे वक्रता आने से काय मे भी वक्रता आ जाती है। उपर्युक्त उदाहरण मे हम देख चुके हैं कि नकली बादशाहो ने भी पोशाक तो असली बादशाह सरीखी ही पहनी थी, परन्तु उनके भाव वक्र होने के कारण ही उनकी काया मे भी वक्रता आ गई थी। इसके विपरीत बादशाह के भाव मे वक्रता न थी, अतएव उसकी काया मे भी वक्रता न आई। भाव की वक्रता या सरलता का पता तो काया की वक्रता और सरलता से सहज ही लग जाता है। अतएव भाव मे सरलता रखने के साथ काया मे और भाषा मे भी सरलता रखना आवश्यक है। अगर कोई मनुष्य काया मे वक्रता रखकर अपने भाव सरल बतलाता है तो उसका कथन मिथ्या है।

भगवान् ने जो सरलता का फल वतलाया हे उसे दृष्टि मे रखते हुए प्रत्येक कार्य मे सरलता रखनी चाहिए। गौतम स्वामी ने सरलता के विषय मे प्रश्न पूछकर आत्मकल्याण करने का सरल मार्ग वतलाया है। सरलता रखना आत्मकल्याण साधने का सरल मार्ग है। सरल वनो, कपट मत रखो, इस सीधे–सादे वाक्य मे गहरा भाव छिपा है। कपट रखने से परमात्मा प्रसन्न नहीं होता और न आत्मकल्याण साधा जा सकता हे। भगवान् ने तो स्पष्ट कह दिया है कि सरलता धारण करने वाला ही स्व–पर का कल्याण कर सकता है और कपट करने वाला अपना तथा पराया अकल्याण करता है। धर्म की आराधना अविसवादीपन से ही होती है और अविसवादीपन सरलता से ही प्राप्त होता है। अतएव कपट का त्याग करके सरलतापूर्वक परमात्मा की प्रार्थना करोगे तो अवश्य ही अविसवाद प्रकट कर सकोगे तथा धर्म की आराधना करके आत्मकल्याण साध सकोगे। सरलतापूर्वक की गई परमात्मा की प्रार्थना किस प्रकार सार्थक तथा सफल होती है, इस विषय मे एक कवि कहता है –

**अजित जिन तारजो रे, तारजो दीनदयाल, अजित**
**जे जे कारण जेहनो रे, सामग्री संयोग**
**मिलता कारज नीपजे रे, कर्तातणे प्रयोग। अजित**
**कार्य सिद्धि करता वसु रे, लइ कारण सयोग,**
**निज पद अर्थी प्रभु मिल्या रे, होय निमितय भोग। अजित**

इस प्रार्थना मे भक्त कहते है– प्रभो! तेरे सिवाय और कोई तारक नही है। परन्तु अजित जिन भगवान् तभी तारते हैं, जब जीवन मे सरलता आती है, जीवन मे सरलता न हुई, कपट हुआ तो परमात्मा केसे तार सकेगा? जीवन को तारना या डुबाना तो अपने ही हाथ मे है। पारस और लोहे के बीच अगर कागज जितना थोडा–सा अन्तर रह जाये तो पारस उस लाहे को सोना कैसे वना सकता है? अगर किसी प्रकार का अन्तर रह जाने के कारण पारस लोहे को सोना न वना सके तो इसमे पारस का क्या दोष हे? इसी प्रकार जव तक आत्मा ओर परमात्मा के वीच कपट का अन्तर हे, तब तक आत्मा परमात्मा किस प्रकार वन सकता है? और अजितनाथ भगवान् आत्मा को केसे तार सकते हैं? मानव–जीवन हमे मुक्ति प्राप्त करने के साधन के रूप मे प्राप्त हुआ है, अगर इस दशा मे भी इस आत्मा का कल्याण नही करेगे तो फिर कव करेगे? अनन्त भवो के वाद अपने को ऐसी सामग्री मिली है जिसे पाकर हम परमात्मा के समीप पहुच सकते हैं। हमे यह मानव–शरीर इसीलिए मिला

इसी मे है कि जो वस्तु जिस कार्य के लिए उपयुक्त हो, उसका उसी मे उपयोग किया जाये। जिस कार्य का जो कारण होता है, उस कारण से वही कार्य सिद्ध हो सकता है अन्य नही। उससे अन्य कार्य सिद्ध करने का प्रयत्न करना उस कारण का दुरुपयोग करना है। घडा बनाने के लिए मिट्टी ही लेनी पडती है और कपडा बनाने के लिए सूत काम मे लेना पडता है। ऐसा न किया जाये और कपडा बनाने के लिए मिट्टी और घडा बनाने के लिए सूत काम मे लाया जाये तो कार्यसिद्धि नही हो सकती। इसी प्रकार जब आत्मा का कल्याण करने का कार्य करना हो तो आत्मकल्याण–साधक सरलता को अपनाना चाहिए और पुद्‌गलो के प्रति निस्पृह बनना चाहिए तथा कपट का त्याग करना चाहिए। इसके विपरीत अगर यह भावना रही कि मै किस प्रकार सुन्दर दिखाई दू, मैं धनिक कैसे बनू, या ऐसी कोई और सासारिक भावना रही और उस भावना को पूर्ण करने के लिए कपट का आश्रय लिया गया तो ऐसा करने वाले को पुद्‌गलानन्दी भले ही कहा जाये, मगर आत्मकल्याण–साधक नही कहा जा सकता। ऐसा अतिशय लोलुप जीव सम्यक्त्व भी प्राप्त नही कर सकता आत्मा का कल्याण किस प्रकार कर सकेगा? अतएव जिस कार्य के लिये जो कारण हो, उस कार्य के लिए वही कारण अपनाना चाहिए। आत्मकल्याण साधने के लिए जिन कारणो की आवश्यकता है, वे कारण हम लोगो को शुभक्रिया के प्रताप से, सौभाग्य से प्राप्त हैं। अतएव परमात्मा के साथ सम्बन्ध जोडने का जो साधन हमे प्राप्त है, उस साधन द्वारा आत्मकल्याण कर लेना चाहिए। आत्मकल्याण का सरल मार्ग है सरलता धारण करना, कपट का त्याग करना।



# उनचासवां बोल

## मृदुता

शास्त्रकारो ने जगत् के जीवो को ससार–सागर पार करने के लिए धर्म–नौका मे बैठने का आह्वान किया है। धर्म का अर्थ ही है– धारण करने वाला। जो पतितो का उद्धार करे, डूबने वालो को तारे, उसी को धर्म कहते है। यह धर्म दस प्रकार का है। धर्म के क्षमा आदि दस भेद है। क्षमा रखना, निर्लोभता धारण करना, सरलता रखना आदि आत्मोन्नति के मार्ग हैं। इन गुणो से क्या लाभ होता है? इस सम्बन्ध मे पहले विचार किया जा चुका है। जो आत्मा विनम्र होता है, वही वास्तव मे सरल बन सकता है। अतएव अब मृदुता–विनम्रता गुण पर विचार किया जाता है। मार्दव क्या है और उससे जीव को क्या लाभ होता है? इस विषय मे गौतम स्वामी महावीर भगवान् से प्रश्न करते है।

**प्रश्न– मद्दवयाए णं भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– मद्दवयाए ण अणुस्सियत्तं जणयइ, अणुस्सियत्तेण जीवे मिउमद्दवसंपण्णे अट्ठमयट्ठाणाइ णिट्ठावेई।।49।।**

प्रश्न– भगवन्! मृदुता– निरभिमानता से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– मृदुता से जीवात्मा अभिमान रहित होता है और निरभिमानी बनने के कारण कोमलता – मार्दव प्राप्त करके आठ प्रकार के मदस्थानो का परित्याग करता है।

### व्याख्यान

मृदुता अर्थात् विनम्रता समस्त गुणो की आधार भूमिका है। बिना आधार के आधेय टिक नही सकता। जिस प्रकार वृक्ष आदि के लिए पृथ्वी

आधारभूत है, अर्थात् पृथ्वी के सहारे के बिना वृक्ष आदि स्थिर नहीं रह सकते, उसी प्रकार समस्त गुणो की आधारभूमिका मृदुता, अर्थात् विनयशीलता है। विनयशीलता के अभाव मे कोई भी गुण नही रह सकता। इसी कारण आर्जव के साथ मार्दव गुण भी प्राप्त करना चाहिए।

मृदुता के गुण को धारण करना लाभदायक तो है ही, परन्तु मृदुता के धारण करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस बात पर विचार करना आवश्यक है।

द्रव्य और भाव से नम्रता धारण करना मार्दव अर्थात् विनयशीलता, निरभिमानता है। शरीर आदि द्रव्य मे भी नम्रता होनी चाहिए और भाव मे भी नम्रता होनी चाहिए। जहा नमनभाव है, वही सब गुण टिक सकते है। जिसमे नम्रता होती है, वही विनयशील व्यक्ति अन्य सद्गुण प्राप्त कर सकता है। कहावत है—जो नमता है, वही गमता (सुहाता) है। प्राय मधुर फल भी उसी वृक्ष मे आते है, जिस मे नम्रता होती है। जिस वृक्ष मे नम्रता नही होती, उसमे मिष्ट और सुन्दर फल भी नही लगते। आम्रवृक्ष आम लगने पर नीचे झुक जाता है और इसी कारण आम मे मिठास होता है। परन्तु एरण्ड का पेड अकडा रहता है और इसी से उनके फल भी वैसे ही आते हैं। तुम्हे भी नमनभाव पसन्द हैं। अनम्रता तुम्हे भी पसन्द नही। आम तुम बडी रुचि के साथ खा जाते हो, परन्तु एरण्ड का फल खाने के लिए दिया जाये तो उसे खाना पसन्द करोगे? जहा कोमलता होती है, वही नमनभाव होता है और जहा नमनभाव होता है, वहा विनय होता है। विनयभाव सभी गुणो को अपनी ओर खीच लाता है। विनयभाव मे सद्गुणो को अपनी ओर खीचने की शक्ति रही हुई है।

जिस व्यक्ति मे विनय भाव है, उसके विषय मे भगवान् कहते है कि विनयशील व्यक्ति मे आठ प्रकार के मदो मे से एक भी मद नही रह पाता।

मद के आठ स्थान ये हैं –(1) जातिमद (2) कुलमद (3) बलमद (4) रूपमद (5) तपमद (6) ज्ञानमद (7) लाभमद (8) ऐश्वर्यमद। इन आठ प्रकार के मदो का त्याग विनयशील व्यक्ति ही कर सकता है, क्योकि जीवन मे नम्रता आए बिना मदो का त्याग करना शक्य नही है।

प्राय देखा जाता है कि लोग मामूली बात मे भी अभिमान करने लगते हैं। नये बूट पहनकर लोग ऐसा अभिमान करते है मानो अभिमान के मारे फूले नही समाते हें ओर अगर नये बूट के साथ बहुमूल्यवान् सुन्दर तथा नवीन वस्त्र भी पहन लिये हो तब तो कहना ही क्या है? उस समय तो अभिमान की सीमा ही नही रहती। ऐसी दशा मे अगर वह व्यक्ति उच्च जाति

मे या उच्च कुल मे पैदा हुआ हो और फिर धनसत्ता, वैभव तथा प्रभुता प्राप्त हो तब तो फिर अभिमान का कहना ही क्या है। परन्तु किसी का अभिमान सदा टिक नही सकता। अभिमान से सदा–सर्वदा हानि ही होती है। जब राजा रावण का भी अभिमान न टिक सका तो साधारण आदमी का अभिमान न टिकने मे आश्चर्य ही क्या है? अभिमान एकान्तत हानिकारक है और इसी कारण उसे 'मद' कहते है। मद्य और दूध मे कितना अन्तर है? कही–कही सरकार ने मद्य का तो निषेध किया है, मगर यह नही सुना गया कि किसी सरकार ने कही दूध का भी निषेध किया है। मद्य से हानि होती है और दूध से लाभ होता है। तुम लोग शराब को ही मद्य मानते हो, परन्तु ग्रन्थकार मद्य की व्याख्या करते हुए कहते हैं–

**बुद्धिं लुम्पति यद् द्रव्यं मदकारि तदुच्यते।**

अर्थात् जिस पदार्थ के सेवन से बुद्धि विकृत होती है, वे सब पदार्थ नदकारी है। अभिमान से भी बुद्धि विकृत होती है, अतएव वह भी एक प्रकार का मद है।

लोगो को जाति या कुल का भी मद होता है। पर शास्त्रकार कहते है कि जाति, कुल वगैरह का अहकार भी एक प्रकार का मद ही कहलाता है। सुज्ञ पुरुषो का कथन है कि जो जातिसम्पन्न और कुलसम्पन्न हो, उन्हे नम्र तथा निरभिमानी होना चाहिए। उच्च जाति वाला और उच्च कुल वाला तो विनम्र ही रहेगा। वह अभिमान नही करेगा। इससे विरूद्ध जो अपनी जाति या कुल का अभिमान करता है, समझना चाहिए कि उसकी जाति या कुल मे कुछ अन्तर होगा। शास्त्र मे गौतम स्वामी को जातिसम्पन्न और कुलसम्पन्न कहा है। माता का वश जाति और पिता का वश कुल कहलाता है। जाति या कुल उच्च होना तो पुण्य का फल है, फिर इनके लिये अभिमान क्यो करना चाहिए? जातिमद, कुलमद या किसी भी प्रकार का अन्य मद करना अभिमान ही है और अभिमान पाप का कारण है। तुलसीदास ने 'पाप मूल अभिमान' कहकर अभिमान को त्याज्य गिना है।

जीवन मे मार्दव गुण प्रकट होने पर जाति या कुल आदि का भी अभिमान नही रहने पाता। आत्मा मे कोमलता प्रकट होने से अनेक गुण प्रकट होते है। आत्मा मे एक प्रकार की कोमलता तो स्वभावत उत्पन्न होती है और दूसरे प्रकार की कोमलता प्रयत्न द्वारा आती है। अगर प्रयत्न द्वारा आत्मा मे कोमलता न आती होती तो फिर शास्त्रकार दया के द्वारा आत्मा को कोमल करने का उपदेश ही क्यो देते? मार्दव गुण प्रयत्न द्वारा भी प्रकट हो सकता

है। इसी कारण गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया कि मार्दव गुण प्रकट होने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने फरमाया है कि मार्दव गुण के प्रकट होने से अहकार का नाश होता है, अर्थात् आठ प्रकार के मदो मे कोई भी मद नही रह पाता।

अहकारी या अभिमानी पुरुष दूसरो को हलका मानता है। पर वास्तव मे बडा कौन है और छोटा कौन है? इस विषय मे पूज्य श्री उदयसागरजी महाराज एक उदाहरण दिया करते थे, वह इस प्रकार है– जोधपुर मे एक छोटा पहाड है। उस पहाड पर किला बना है। उस किले पर चढकर मनुष्य जब नीचे के मनुष्यो को देखता है, तब उसे वे छोटे–छोटे नजर आते हैं। इसी प्रकार नीचे के मनुष्यो को भी ऊपर वाला मनुष्य छोटा दिखाई देता है। इस तरह जो दूसरो को छोटा या हलका समझता है। वह स्वय भी दूसरो के द्वारा हल्का समझा जाता है, जो व्यक्ति दूसरो को समान बनाना चाहता है। और यह चाहता है कि दूसरे भी उसे समान माने, तो उसे भी दूसरो के साथ समान भूमिका पर खडा होना पडेगा। कहने का आशय यह है कि जो व्यक्ति अहकार पर सवार है और अहकार के कारण दूसरो को हलका मानता है, उसको भी दूसरे हलका ही समझते हैं। वास्तव मे महान् वही है जो नम्रता से युक्त है।

श्रीकृष्ण ने एक वृद्ध पुरुष की ईंट उठाई थी, इससे वे क्या छोटे हो गए थे? क्या ईंट उठाते समय उन्होने यह अभिमान किया था कि कहा मै द्वारिकाधीश हूँ और कहा यह विपन्न बूढा। उन्होने ऐसा अभिमान नही किया तो वे महान् समझे गये या छोटे? धर्मरुचि मुनि ने कीडियो की दया के लिए अपना शरीर भी त्याग दिया। उन्होने विचार किया कि यह विषमय शाक खाकर कीडिया मरे, इसकी अपेक्षा मै स्वय इसे खाकर प्राण अर्पण कर दू तो क्या हर्ज हे? उन्होने विषमय शाक का आहार करते समय छोटे–बडे का यह भेद नही किया कि कहा मै और कहा ये क्षुद्र कीडिया? उन्होने उस समय छोटे–बडे का भेद करके अभिमान किया होता तो क्या वे जगत् के समक्ष ज्वलत जीवदया का अनुपम आदर्श उपस्थित कर सकते? इस प्रकार सच्ची जीवदया वे ही कर सकते है। जिनमे सच्चा मार्दव गुण होता है अर्थात् कोमलता या विनम्रता होती है। जिनमे कोमलता या विनम्रता नही होती, वे प्रथम तो किसी प्राणी के प्रति दयाभाव प्रदर्शित ही नही कर सकते, कदाचित् प्रदर्शित करे भी तो वह दया बनावटी ओर दिखावे के लिए ही होती हे। सच्ची भावदया तो वही व्यक्ति कर सकता हे, जिसमे सच्ची मृदुता होती हे। अतएव सच्ची दया

करने के लिए तुम भी अहकार को जीतो और यह मानो कि सब जीव मेरे ही सरीखे हैं। दूसरो का हित करने से अपना हित होता है और दूसरो का अहित करने से अपना अहित होता है। तुम्हारे अन्त करण मे ऐसी भावना दृढ होगी, तो तुम भी सच्ची दया कर सकोगे। अहकार या अभिमान को जीत कर अपनी आत्मा को सरल तथा नम्र बनाओगे तो तुम अपना कल्याण करने के साथ दूसरो का भी कल्याण कर सकोगे। आत्मा को सरल और नम्र बनाने से स्व–पर का कल्याण होता है।



# पचासवां बोल

## भावसत्य

क्षमा, निरभिमानता, ऋजुता, विनयशीलता आदि गुणो के द्वारा आत्मा सरल और शान्त बनता है। आत्मा को कर्म–मैल से शुद्ध करने के लिए ऊपर के गुण धारण करना आवश्यक है। क्षमा आदि गुण धारण करने से किस प्रकार आत्मशुद्धि होती है, यह वात पहले विचारी जा चुकी हे। अव गौतम स्वामी भगवान् महावीर से यह प्रश्न करते हैं कि अन्तकरण की शुद्धि किस प्रकार होती है? ओर उससे जीवात्मा को क्या लाभ होता हे?

### मूलपाठ

**प्रश्न– भावसच्चेण भंते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– भावसच्चेणं भाव विसोहि जणयइ, भाव विसोहीए वट्टमाणे जीवे अरिहंत पण्णत्तस्स धम्मस्स आराहणयाए आब्मुट्ठेइ, अरिहत पण्णत्तस्स धम्मस्स आराहणयाए अब्मुट्ठित्ता परलोग धम्मस्स आराहए भवइ।। 50।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भावसत्य (शुद्ध अन्तकरण) से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– भावसत्य से हृदय की विशुद्धि होती हे और विशुद्ध अन्तकरण वाला जीव ही अरिहत प्रभु द्वारा प्रतिपादित धर्म की आराधना कर सकता हे और उस धर्म की आराधना मे उद्यत होकर परलोक मे भी धर्म का आराधक बनता है।

### व्याख्यान

भावसत्य के सम्बन्ध मे विशेष विचार करने से पहले यह विचार कर लेना आवश्यक ह कि भावसत्य किसे कहते हं? सत्य के चार भेद हें। एक

सत्य तो सिर्फ ऊपरी होता है, वह सत्य वास्तव मे सत्य नही है। यह पहला सत्य ऊपर से तो सत्य मालूम होता है, पर भीतर से सत्य रूप नही होता। दूसरा सत्य ऐसा होता है कि वह ऊपर से भी सत्य मालूम होता है और भीतर से भी सत्य ही होता है। तीसरा सत्य वह है, जो भीतर से तो सत्य रूप होता है मगर ऊपर से सत्य नही होता। चौथा सत्य भीतर से भी सत्य रूप नही होता और बाहर से भी सत्य रूप नही होता, फिर भी उसे सत्य कहा जाता है। सत्य के ये चार अग है।

श्रीस्थानागसूत्र मे इस विषय मे एक उदाहरण देकर समझाया गया है। एक घडा ऐसा होता है जिसके भीतर विष भरा होता है, पर उसका ढक्कन अमृतमय होता है। दूसरा घडा ऐसा है कि उसमे विष भरा है और उसका ढक्कन भी विषमय होता है। तीसरा घडा ऐसा होता है कि उसमे अमृत भरा है किन्तु उसका ढक्कन विषमय है। चौथा घडा ऐसा है कि उसमे अमृत भरा है और ढक्कन भी उसका अमृतमय हैं। इस उदाहरण के अनुसार सत्य के भी चार प्रकार है।

भावसत्य के बिना आत्मा अर्हत् प्ररूपित धर्म की आराधना नही कर सकता। श्री उपनिषद् मे भी कहा है कि विद्यापूर्वक की जाने वाली उपासना ही सच्ची उपासना है। अज्ञानपूर्वक की जाने वाली उपासना सच्ची उपासना नही है। उपनिषद्कार जिसे विद्या कहते हैं, उसे हम लोग सम्यग्ज्ञान और दर्शन कहते है। उपनिषद्कार के कथनानुसार जब तक विद्यापूर्वक उपासना नही की जाती, तब तक मोक्ष प्राप्त नही हो सकता। जैन शास्त्र मे भी कहा है –

**णाण च दसणं चेव, चरित च तवो तहा।**
**एस मग्गोत्ति पण्णत्तो, जिणेहिं वरदसिहि।।**

**–उत्त 28, गा 2**

अर्थात्– जिनेश्वर भगवान् ने सम्यग्ज्ञान, दर्शन, चारित्र तथा तप को ही मोक्ष का मार्ग बतलाया है। तात्पर्य यह है कि ये चारो ही मोक्ष के मार्ग है।

मोक्षमार्ग का क्रम बतलाते हुए कहा गया है कि जिन्हे सम्यग्ज्ञान प्राप्त होता है उन्हे ही सम्यग्दर्शन होता है, और जिन्हे सम्यग्दर्शन प्राप्त होता है उन्हे ही सम्यक्चारित्र की प्राप्ति होती है। अज्ञानी को सम्यग्दर्शन प्राप्त नही होता और जिसे सम्यग्दर्शन ही प्राप्त नहीं है उसे सम्यक्चारित्र प्राप्त नही हो सकता। इस सम्बन्ध मे श्री उतराध्ययनसूत्र मे कहा है–

णादसणिस्स णाण, णाणेण विणा न हुन्ति चरणगुणा।
अगुणिस्स णत्थि मोक्खो, णत्थि अमोक्खस्स णिव्वाण।।

—उत्त 28, गा 30

अर्थात् जिसे सम्यग्दर्शन प्राप्त नही हुआ, उसे सम्यग्ज्ञान भी प्राप्त नही होता और सम्यग्ज्ञान के बिना सम्यक्चारित्र गुण प्राप्त नही हो सकता। सम्यक्चारित्र के अभाव मे मुक्ति नही मिलती और मुक्ति मिले बिना निर्वाण की प्राप्ति भी नही हो सकती।

इस कथन से यह प्रश्न उपस्थित होता है कि पहले सम्यग्ज्ञान उत्पन्न होता है या सम्यग्दर्शन? इस प्रश्न का उतर यह है कि निश्चय मे तो सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शन की प्राप्ति एक ही साथ होती है, परन्तु व्यवहार मे बोलने के क्रम से पहले सम्यग्ज्ञान बोला जाता है। वास्तव मे तो दोनो एक ही साथ उत्पन्न होते है। उदाहरणार्थ, सूर्योदय होने पर प्रकाश पहले होता है या प्रताप? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि यद्यपि प्रकाश और प्रताप दोनो एक साथ ही सूर्य मे से निकलते है, क्योकि जिन किरणो से प्रकाश निकलता है, उन्ही किरणो से प्रताप निकलता है। फिर भी बोलने मे पहले प्रकाश और फिर प्रताप बोला जाता है। इसी प्रकार जब ज्ञानावरणीय का क्षयोपशम होता है, और मिथ्यात्व मोहनीय का उदय होता है। तब मिथ्याज्ञान उत्पन्न होता है। परन्तु जब ज्ञानावरणीय के क्षयोपशम के साथ मिथ्यात्व मोहनीय का भी क्षयोपशम होता है, तब सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शन एक ही साथ उत्पन्न होते हैं, सिर्फ बोलने के क्रम मे पहले सम्यग्ज्ञान और फिर सम्यदर्शन बोला जाता है। इस प्रकार सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन तथा सम्यक्चारित्र प्राप्त होने से ही मोक्ष मिलता है।

कहा जा सकता है कि सम्यक्चारित्र तो सयम धारण करने से ही प्राप्त हो सकता है, परन्तु सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्र को भिन्न–भिन्न कहा है। ऐसी स्थिति मे जिन्होने सयम धारण नही किया, उन्हे सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शन प्राप्त होने पर भी मोक्ष कैसे प्राप्त हो सकता है? इस कथन का उत्तर यह है कि जिसमे सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शन होता है, वह व्यवहार मे भले ही सयम, अर्थात् चारित्र धारण न कर सका हो, फिर भी उसमे भाव से चारित्र का अश होता ही है। व्यवहार मे सयम न धारण करने पर भी जिनका आत्मा निज गुणो मे रमण करता हे, उनमे भावचारित्र होता ही है।

संयम की तरह सत्य भी दो पकार का होता है– व्यवहारिक और पारमार्थिक। पारमार्थिक सत्य ही भावसत्य कहलाता है। भावसत्य होने पर ही भावशुद्धि हो सकती है। पारमार्थिक सत्य किसे कहते है? यह बात समझाने के लिए श्री आचारागसूत्र मे कहा है–

**समियं ति मण्णमाणे समिया वा असमिया वा समिया होइ त्ति उव्हिाए।**

–आचा 5/5/169/4

अर्थात् जिसे तू सत्य मानता है, अर्थात् जिस विषय मे तेरे हृदय मे किसी पकार सदेह नही है, वह तेरे लिए सत्य रूप ही है।

इस पकार का आध्यात्मिक सत्य अपनाने से ही आत्मा का कल्याण हो सकता है। भावसत्य को अपनाये बिना नौ पूर्वों का ज्ञान प्राप्त करने वाले ज्ञानी भी आत्मकल्याण साधे बिना ही रह जाते हैं। ऐसे ज्ञानीजनो के उपदेश से धर्मोन्मुख हुए लोग तो मोक्ष पा भी लेते हैं परन्तु भावसत्य न अपनाने के कारण वे ज्ञानी जैसे के तैसे, अर्थात् कोरे ही रह जाते है। इससे भावसत्य की महिमा समझ मे आ सकती है।

भावसत्य को अपनाने से जीव को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा– भावसत्य द्वारा अन्तकरण की विशुद्धि होती है, अर्थात् चित्त की शुद्धि होती है। भावविशुद्धि द्वारा जीवात्मा अर्हन्त–प्ररूपित धर्म की आराधना कर सकता है। जो सर्वज्ञ और सर्वदर्शी हैं, वे अर्हन्त भगवान् हैं। अर्हन्त भगवान् द्वारा जिस धर्म की प्ररूपणा की गई है, वह धर्म अर्हन्त–परूपित धर्म कहलाता है। जब भावसत्य द्वारा भावशुद्धि होती है, तभी अर्हन्त परूपित धर्म की आराधना हो सकती है। चित्त की शुद्धि ही धर्माराधना का मार्ग है। श्रावक–श्राविका जो धर्मकार्य करते हैं, उसका उद्देश्य चित्त की शुद्धि करना ही है। अतएव धर्म की आराधना करने के लिए चितशुद्धि करना आवश्यक है।

जो बात हम जान या देख नही सकते, भगवान् उसे भी जानते, देखते है। अगर कपटपूर्वक सत्य बोला जाये तो भगवान् की दृष्टि मे ऐसा सत्य भी असत्य ही है। इससे विपरीत कपटरहित, सरल भाव से बोला गया लगने वाला असत्य कथन भी सरल आत्मा की दृष्टि से सत्य ही है।

कहने का आशय यह है कि जीवन मे भावसत्य को अपनाने से ही चित्त की शुद्धि होती है और चित्त की शुद्धि से ही अर्हन्त–प्ररूपित धर्म की आराधना हो सकती है। धर्म की आराधना करने से किसी भी समय कष्ट

उत्पन्न नही होता। कदाचित् कोई कष्ट उत्पन्न भी हो, तो यह नही कहा जा सकता कि वह धर्म की आराधना के कारण उत्पन्न हुआ है। शक्कर कदापि कड़ुवी नही हो सकती, परन्तु किसी कारण से अगर शक्कर कड़ुवी लगे तो यही कहा जा सकता है कि वह कड़ुआपन किसी और वस्तु का होगा, जो शक्कर मे मिल गई है। भगवान् स्पष्ट कहते है कि जिनमे भावसत्य होता है, उनके भावो मे विशुद्धता आती है। और जिनमे भावो की विशुद्धता होती है, वही धर्म की भलीभाति आराधना कर सकते हैं। इसी प्रकार जो व्यक्ति धर्म की भलीभाति आराधना करता है, वही परलोक की भी आराधना कर सकता है।

अर्हन्त भगवान् ने जो, कुछ कहा है, वही पूर्ण रूप से तभी समझ मे आता है, जब हृदय के भाव शुद्ध बनते हैं। मैने जो भी ग्रन्थ या शास्त्र देखे या समझे है, उन सब मे प्रधान रूप से चित्त को शुद्ध करने की ही बात आई है। समस्त शास्त्रकारो ने तथा नीतिकारो ने चित्तशुद्धि को प्रधानता दी है, ऐसा मैने समझा है। भगवान् महावीर ने तेरह बोलो का अभिग्रह किया था। भगवान् का अभिग्रह क्या है? यह बात साधारण लोग समझ नही सकते थे। किन्तु भगवान् का चित्त शुद्ध था, अतएव वे चन्दनबाला की आख मे, आसू न देखने से और इस प्रकार अपने अभिग्रह की पूर्ति मे एक बोल की कमी होने के कारण चन्दनबाला के द्वार पर जाकर वापिस लौट गए थे। सीताजी का चित्त शुद्ध था। इस कारण उन्होने सहर्ष कष्ट सहन करना स्वीकार किया, परन्तु राम के सिवाय अन्य पुरुष को पति के रूप मे स्वीकार नही किया। अगर सीताजी का चित्त शुद्ध न होता तो वह इस प्रकार कष्ट सहन करने के लिए तैयार न होती। इस प्रकार चित्तशुद्धि, भावशुद्धि या आत्मशुद्धि को सभी ने महत्त्व दिया है। आत्मशुद्धि का महत्त्व कितना अधिक है, यह बात केशी–गौतम के सवाद मे स्पष्ट रूप से बतलाई गई है। केशी श्रमण आत्मा की स्थिति बतलाते हुए गौतम स्वामी से पूछते हैं –

**अणेगाण सहस्साण, मज्झे चिट्ठसि गोयमा।**
**ते य ते अहिगच्छति, कह ते निज्जिया तुमे।।**

–उत्त 23/35

अर्थात् हे गौतम! हजारो दुश्मनो के बीच मे तुम निवास कर रहे हो, वे तुम्हारे सामने जूझ रहे हैं, तुम उन सबको किस प्रकार जीत सकते हो?

केशी स्वामी के इस प्रश्न के उत्तर मे गौतम स्वामी ने बतलाया–

**एगे जिए जिया पच, पच जिए जिया दस।**
**दसहा उ जिणित्ताण, सव्वसत्तू जिणामह।।**

—उत्त 23/36

अर्थात् मै सिर्फ एक 'आत्मात' को जीतने का सतत प्रयत्न करता हू, क्योकि उस एक को जीतने से पाच और पाच को जीतने से दस और दस को जीतने से समस्त शत्रुओ पर विजय प्राप्त हो जाती है।

गौतम स्वामी का उत्तर सुन कर केशी स्वामी ने फिर प्रश्न किया– हे गौतम! तुम शत्रु किसे कहते हो? और एक को जीतने से पाच, पाच को जीत लेने से दस तथा दस को जीत लेने से समस्त शत्रु जीत लिए जाते है, यह सब तुम किसके विषय मे कहते हो? इस प्रश्न के उत्तर मे गौतम स्वामी ने कहा–

**एगप्पा अजिए सत्तू कसाया इदियाणि य।**
**ते जिणित्ता जहाणायं विहरामि अहं मुणी।।**

—उत्त 23/38

अर्थात् हे मुनि! एक (मन की दुष्प्रवृत्ति के अधीन बना हुआ) जीवात्मा अगर जीता न जाये तो, वह शत्रु है (आत्मा को न जीतने से कषायो की उत्पत्ति होती है)। इस शत्रु के प्रताप से चार कषाय भी शत्रु हैं और पाच इन्द्रिया भी शत्रु हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण शत्रु–परम्परा को जैन शासन के न्याय के अनुसार जीत कर मैं शान्तिपूर्वक विहार करता रहता हू।

क्रोध, मान माया और लोभ, ये चार कषाय है। इनकी न्यूनाधिकता–तरतमता के कारण कषाय के सोलह भेद होते हैं। दुष्ट मन भी शत्रु है। पाच इन्द्रियो का असत् वेग होने से ये भी शत्रुओ जैसा काम करती है। मगर इन सबका मूल एकमात्र दुरात्मा है। अतएव दुरात्मा को जीत लिया जाये तो सरलता के साथ सब को जीता जा सकता है। जैन शास्त्रो की नीति के अनुसार–

**इमेण चेव जुज्झाहि, किं ते जुज्झेण बज्झओ**

– आचा 5/3,159

बाहर के युद्ध की अपेक्षा आत्मयुद्ध करना उत्तम है। क्षमा, दया, तपश्चर्या और त्याग आत्मयुद्ध के शस्त्र है। इन्ही शस्त्रो से कर्मशत्रु नष्ट होता है।

गौतम स्वामी ने जो–कुछ कहा है वही अनाथी मुनि ने भी राजा श्रेणिक से कहा था। अनाथी मुनि ने श्रेणिक राजा से कहा था– दु ख और

सुख, नरक और स्वर्ग तथा शत्रु और मित्र आत्मा ही है, दूसरा नही। अगर हमारी आत्मा शुद्ध है, तो समस्त वस्तुए शुद्ध स्वरूप मे दिखाई देगी। आत्मा अगर अशुद्ध हुआ तो किसी भी वस्तु का वास्तविक स्वरूप नही देखा जा सकता। कूटशाल्मली वृक्ष, वैतरणी नदी अथवा कामधेनु गाय या नन्दन वन अर्थात् समुच्चय रूप मे तमाम सुख और दु ख अथवा स्वर्ग या नरक अपना आत्मा ही है। यह तथ्य भलीभाति समझने के कारण ही ज्ञानीजन सुख के समय फूल कर कुप्पा नही हो जाते और दु ख के समय घवरा नही जाते, वे दोनो अवस्थाओ मे समभाव ही रखते है। ज्ञानीजनो का कथन है कि जब नरक या कूटशाल्मली वृक्ष के दु ख अपनी आत्मा मे से ही उत्पन्न होते हैं, तो फिर नरक या शाल्मली वृक्ष को खराब क्यो कहा जाये? अगर हम अपनी आत्मा को जीत ले तो ये दु ख हमारे पास नही फटक सकते। एक आत्मा को भलीभति जीत लेने से समस्त दु ख जीते जा सकते है। आत्मा को न जीतने की हालत मे दु खो का टूट पडना स्वाभाविक है। दु ख दूर करने के लिए आत्मा को जीतना आवश्यक है।

सूर्य और दीपक– दोनो प्रकाश देते है। सूर्य स्वतन्त्र रूप से प्रकाश देता है, परन्तु दीपक तेल देने पर ही प्रकाश दे सकता है। दीपक मे तेल न दिया जाये तो वह बुझ जाऐगा। ज्ञानीजनो का कथन है कि हमारा आत्मा सूर्य से भी अधिक स्वतन्त्र है। आत्मा जब तक परतन्त्र है, तभी तक वह दु खी है। अगर वह परतन्त्र न बने तो उसे किसी भी प्रकार का दु ख उत्पन्न नही हो सकता।

गौतम स्वामी का कथन सुनकर केशी स्वामी ने कहा– आपने मेरे प्रश्नो का जो उत्तर दिया है, वह समीचीन है। मेरे कहने का आशय भी यही था। आप वास्तव मे जितात्मा है। आपने क्रोध, मान, माया और लोभ, इन चतुर्विध कषायो को जीत कर आत्मा पर विजय प्राप्त की है। द्रव्यात्मा, कषायात्मा, योगात्मा, उपयोगात्मा, ज्ञानात्मा, दर्शनात्मा, चारित्रात्मा और वीर्यात्मा, इन आठ प्रकार की आत्माओ मे से केवल एक कषायात्मा को जीत कर आपने आत्मविजय प्राप्त की है। 'चत्तारि एए कसिणा कसाया, सिचन्ति मूलाइ पुणब्भवस्स'– वास्तव मे कषाय ही ससार है, क्योकि चार कषाय ही ससार को बढाने वाले हें। जो व्यक्ति चार कषायो को जीत लेता हे, वही आत्मविजय प्राप्त करके ससार का उच्छेद कर सकता हे।

सुना जाता है कि यूरोप मे युद्ध की तैयारिया हो रही है। पाश्चात्य लोग युद्ध की तैयारी कर रहे हें, तो तुमने भी क्रोध, मान, माया और लोभ रूपी

आन्तरिक शत्रुओ को जीतने की तैयारी की है या नही? बाह्य युद्ध की अपेक्षा आन्तरिक युद्ध करना उचित है। बाह्य युद्ध करने मे मान व हिसा, रक्तपात तथा धन–जन की हानि तो होती है, साथ ही दूसरो को लूटने की, पददलित करने की मनोवृत्ति– वैरवृत्ति भी हृदय मे उत्पन्न होती है। ज्यो–ज्यो बैरवृत्ति बढती जाएगी, त्यो–त्यो ससार मे अशाति का साम्राज्य बढता जायेगा और परिणाम यह होगा कि ससार मे सुख और शाति अदृश्य हो जाएगी। इससे विपरीत अगर वैरवृत्ति का त्याग करके क्रोध, मान, माया और लोभ को, जिनके कारण ससार मे विध्वसकारी विप्लव जागता है, उन्हे जीतने के लिए कषायात्मा के साथ दया, क्षमा आदि अहिसात्मक शस्त्रो द्वारा आन्तरिक युद्ध किया जाये तो दूसरो को लूटने की, पददलित करने की जो मलीन मनोवृत्ति है, उस पर विजय प्राप्त किया जा सकता है। वैर पर विजय प्राप्त करने से आत्मशाति तो मिलेगी ही, विश्व मे भी शाति स्थापित हो जाएगी। विश्व मे सुख–शाति स्थापित करने के लिए दया, क्षमा आदि अहिसात्मक साधनो द्वारा कषायात्मा को जीतना ही एकमात्र अमोध मार्ग है। आज 'शठ प्रति शाठयम्', अर्थात् बैर का बदला बैर से लेने की, व रक्तरजित वस्त्र को रक्त से धोने की नीति प्रयोग मे लाई जा रही है। मगर इस प्रकार के बैरयुक्त व्यवहार से ससार मे कदापि सुख–शाति की स्थापना नही हो सकी है और न हो सकती है, क्योकि शान्ति स्थापिल करने का यह मार्ग ही नही है। शाति स्थापित करने का सच्चा और अमोघ मार्ग तो 'शठ प्रत्यपि सत्यम्' अर्थात्, बैर का बदला भी क्षमा से देना है। विश्वशाति की स्थापना तो तभी हो सकती है जब थप्पड का बदला भी क्षमा से दिया जाए। शास्त्रकार तो बहुत प्राचीन समय से ही पुकार–पुकार कर ये सब बाते कह रहे हैं, परन्तु अब गाधीजी जैसे राजनीतिज्ञ भी यही कहते है। दूसरो को शाति पहुचाने से ही शान्ति प्राप्त हो सकती है। दूसरो को अशात करके स्वय शान्ति की अभिलाषा करने से शान्ति नही, मिल सकती। अशाति बढाने से शाति नही वरन् अशाति ही फैलेगी।

सन् 1914 मे अग्रेजो और जर्मनो के बीच महायुद्ध हुआ था। कहा जाता है कि इस युद्ध मे अग्रेजो ने जर्मनो को पराजित किया था और शाति स्थापित की थी। परन्तु वह शाति राख ढकी अग्नि के समान किस प्रकार उत्पात मचाने वाली थी, यह आज प्रत्यक्ष देखा या सुना जा सकता है। इस घटना से इतना सार अवश्य निकलता है कि शस्त्रबल से किसी को थोडे समय के लिए भले ही पराजित कर दिया जाए परन्तु ऐसा करने से शाति स्थापित नही हो सकती। जब तक हृदय मे से वैरवृत्ति नही निकल जाती, तब

तक अशाति नही मिट सकती। अशाति को दूर करना अवश्यक है। दूसरो को शाति पहुचाने से ही शाति उत्पन्न हो सकती है। वैर का वदला बैर से लेने से तो बैर ही बढता है। अतएव बैरवृत्ति का विनाश करने के लिए तथा विश्व मे शाति की स्थापना के लिए कषायात्मा को जीतना अनिवार्य है। जो आत्मा मैत्रीपूर्ण आचार और विवेकपूर्ण विचार द्वारा कषाय को जीतने का प्रयत्न करता है, वह कषाय को जीत सकता है और विश्व मे शाति भी स्थापित कर सकता है।

प्रश्न हो सकता है कि यह किस प्रकार जाना जा सकता है कि हमने कषाय को जीत लिया है? इस प्रश्न का सामान्य उत्तर यही दिया जा सकता है कि अपने व्यवहार से ही पता लग सकता है कि वास्तव मे हमने कषाय को जीत लिया है या नही।

आचार और विचार के एकीकरण से ही इष्ट कार्य की सिद्धि होती है। निश्चय और व्यवहार मे आचार तथा विचार एक ही होना चाहिए। महापुरुषो की मानसिक, वाचनिक और कायिक प्रवृत्ति एक ही प्रकार की होती है।

**मनस्येक वचस्येक कार्येचैकं महात्मनाम्।**

महात्माओ के मन मे, वचन मे तथा कार्यो मे एक ही सरीखी प्रवृत्ति होती है।

जो व्यक्ति क्रोध, मान और लोभ को जीत लेता है। उस व्यक्ति का व्यवहार सरल बन जाता है। निश्चय मे जो कषाय–विजयी होता है, वह व्यवहार मे भी कषायजित कहलाता है। गौतम स्वामी के व्यवहार से ही केशी स्वामी ने उन्हे जितात्मा तथा कषायविजयी कहा था। गौतम स्वामी का निश्चय व्यवहार मे न उतरा होता तो केशी स्वामी उन्हे कषायविजयी के रूप मे किस प्रकार पहचान सकते थे? गौतम स्वामी के व्यवहार ने ही प्रकट कर दिया कि उनमे क्रोध, मान, माया, लोभ नही हैं। जो निश्चय मे होता है, वही व्यवहार मे आता है। व्यवहार से ही निश्चय का पता लगता हे। जब कोई वृक्ष ऊपर से हरा–भरा दिखाई देता है, तो उसकी जड भी हरी–भरी होने का अनुमान किया जा सकता है। इसी प्रकार व्यवहार से निश्चय का अनुमान किया जा सकता। इसके अतिरिक्त निश्चय के साथ व्यवहार की भी आवश्यकता रहती है। केवल निश्चय या केवल व्यवहार, को पकड कर बैठ जाने से काम नही चल सकता। निश्चय ओर व्यवहार दोनो से ही इष्ट कार्य सिद्ध होता हे। वर्षा हो मगर बीज या अकुर न होगा तो क्या उगेगा? इसी

पकार बीज या अकुर हो, मगर वर्षा न हो तो भी अकुर कैसे बढेगा? वर्षा हो और बीज भी हो, तभी अकुर उग सकता है। इसी तरह निश्चय और व्यवहार दोनो से ही काम चल सकता है। किसी एक से नही।

ससार मे अनेक मत–मतान्तर हैं। इन मत–मतान्तरो की विपुलता के कारण लोगो की बुद्धि चक्कर मे पड गई है। पर हमे तो वही मानना चाहिए जो केशी स्वामी और गौतम स्वामी ने कहा है। हमे वही बात मान्य होनी चाहिए जो वीतराग प्रभु सर्वज्ञ सर्वदर्शी तीर्थकर देवो ने बतलाई है। अगर कोई बात हमारी समझ मे न आवे तो भी अपने हृदय मे ऐसा दृढ विश्वास होना चाहिए कि–

**तमेव सच्च निस्सकिय जं जिणेहिं पवेइयं–एवं सद्दहमाणा, एव पत्तेयमाणा एव रोयमाणा, देवाणुप्पियाणं आणाए आराहियं भवइ?**

**हता गोयमा! भवइ।**

कदाचित् कोई बात अपनी बुद्धि मे न उतरती हो तो उस पर हृदय मे ऐसा दृढ विश्वास होना चाहिए कि वीतराग जिन–भगवान् ने जो–कुछ कहा है, वह सत्य है और उसके विषय मे मुझे किसी भी प्रकार का सदेह नही है। मै उनके कथन पर श्रद्धा, प्रतीति और रुचि रखता हू। गौतम स्वामी ने भगवान् से पूछा– इस प्रकार कहकर जो आपके वचन पर श्रद्धा रखता है, वह आराधक है? भगवान् ने उत्तर दिया– हा गौतम! वह जीव आराधक है। इस प्रकार तीर्थकर भगवान् ने जो–कुछ कहा है, वह अपनी बुद्धि मे न आये तो भी उनके कथन पर श्रद्धा रखनी चाहिए। श्रद्धा आत्मा को प्रकाशित करने वाली दीपिका है– आत्मा को ज्योतिर्मय बनाने वाला दिव्य दीपक है।

कहने का आशय यह है कि चित्त की शुद्धि अथवा भावविशुद्धि का महत्व केशी महाराज तथा गौतम स्वामी ने भी बतलाया है। अतएव भावसत्य द्वारा चित्त की शुद्धि करने का प्रयत्न करना चाहिए। ससार मे सयोग तो अनेक प्रकार के प्राप्त होते है परन्तु उन सयोगो के कारण अपने भावो मे अशुद्धता नही आने देना चाहिए। विषम सयोग प्राप्त होने पर भी अजना सती की भाति चित्त को शुद्ध रखना चाहिए।

भावसत्य का फल बतलाते हुए भगवान् ने बतलाया है कि भावसत्य से हृदय की शुद्धि होती है। भावविशुद्धि से करण और योग की विशुद्धि होती है। इस प्रकार विशुद्ध अन्तकरण वाला जीवात्मा अर्हत्प्ररूपित धर्म की आराधना कर सकता है और जो अर्हत्प्ररूपित धर्म की आराधना करता है, वही परलोक मे धर्म की आराधना कर सकता है।

भगवान् ने जो उत्तर दिया है, उस पर यह प्रश्न किया जा सकता है कि अर्हत्–धर्म की आराधना और परलोक की आराधना क्या भिन्न–भिन्न हैं? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि यहा दोनो को भिन्न कहकर लक्षण द्वारा दोनो का सबध बतलाया गया है। इस लक्षण द्वारा यह स्पष्ट किया गया है कि अर्हत्–धर्म की आराधना आस्तिक ही कर सकता है। जो आस्तिक नहीं है, नास्तिक है, वह अर्हत्धर्म की आराधना नहीं कर सकता।

भगवान् महावीर के युग मे भी अनेक नास्तिक थे ओर आजकल तो इस मत की वहुत प्रवलता हो गई है। आधुनिक भोतिक विज्ञानवेत्ता भी कहते है कि पाच भूतो के सम्मिलन से जीव पैदा होता है और जब पाचो भूत विखर जाते है तो मृत्यु हो जाती है। आत्मा न परलोक मे जाता हे, न परलोक से आता है। आत्मा जब तक रहता है तभी तक जीवन है और उसी का हट जाना मृत्यु है। भृगु पुरोहित के पुत्र देवभद्र तथा यशोभद्र जब सयम धारण कर रहे थे, तब उनके पिता भृगु ने कहा था –

**जहा य अग्गी अरणी असतो, खीरे धयं तेल्ल महातिलेसु।**
**ऐमेव जाया! सरीरसि सत्ता, समुच्छई णासइ णावचिट्ठे।।**

– उत्त 14/18

अर्थात् जैसे अरणी मे अग्नि, दूध मे घी ओर तिल मे तेल प्रत्यक्ष से न दिखाई देने पर भी सयोगवल से उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार, हे बालको! पचभूतात्मक शरीर मे से जीवात्मा उत्पन्न होता है ओर शरीर के नाश के साथ ही वह नष्ट हो जाता है। शरीर के नाश होने के पश्चात् चेतन नही रहता। तो फिर धर्म किस लिए? और सयम लेने की क्या आवश्यकता है?

चार्वाक मत का कथन हे कि पाच महाभूतो से ही कोई शक्ति उत्पन्न होती हे ओर शरीर के साथ ही वह क्षीण हो जाती है। परन्तु वास्तव मे चेतना शक्ति का क्षय कभी हो ही नही सकता। अरणी मे अग्नि, दूध मे घी ओर तिल मे तेल भले ही प्रत्यक्ष दृष्टिगोचर न हो, तथापि वे अव्यक्त रूप से रहते अवश्य हैं। इसी प्रकार शरीर धारण करते समय कर्म से लिप्त चेतनातत्त्व विद्यमान होता हे ओर शरीर क्षीण होने पर दूसरे शरीर मे चला जाता हे। पिता के कथन के उत्तर मे पुत्रो ने कहा था–

**णो इदिदियग्गेज्झ अमुत्तभावा, अमुत्तभावा वि य होइणिच्चो।**
**अज्झत्थहेउ निययस्स वधो, ससारहेउ च वयति बधं।।**

–उत्तरा 14/19

पिताजी! आत्मा अमूर्त होने के कारण इन्द्रियो द्वारा ग्रहण नही किया जा सकता और अमूर्त होने से ही वह नित्य भी है। आत्मा यद्यपि नित्य है, तथापि जीवात्मा मे अज्ञान आदि दोष मौजूद होने के कारण वह कर्मो से बद्ध होता है। यह बन्धन ही ससार–परिभ्रमण का कारण है, ऐसा महापुरुषो का कथन है।

जितने अमूर्त द्रव्य है, वे सभी नित्य है। आकाश अमूर्त है तो वह नित्य है। परन्तु आकाशद्रव्य मे जीव की तरह पर–सयोग से परिणमन नही होता, जबकि जीवात्मा (कर्म–बद्ध आत्मा) कर्म के वश होकर छोटे–बडे आकारो मे परिणत होता है और उच्च–नीच गतियो मे गमन करता है।

आत्मा अमूर्त होने से इन्द्रियग्राह्य नही है। इन्द्रिया एक–एक विषय को ही ग्रहण करती है। जो विषय जिस इन्द्रिय द्वारा ग्रहण किया जाता है, उस विषय को दूसरी इन्द्रिय ग्रहण नही कर सकती। सुनने का काम कान और देखने का काम आख ही कर सकती है अगर कोई व्यक्ति सुनने के लिए कान बन्द करके आख खुली रखे अथवा देखने के समय आख बन्द करके कान खुला रखे तो वह सुन या देख नही सकता। कारण यह है कि प्रत्येक इन्द्रिय अपने–अपने विषय को ही ग्रहण कर सकती है। परन्तु आत्मा सबके विषय को ग्रहण कर लेता है और आत्मा होने के कारण ही इन्द्रिया अपने–अपने विषय को ग्रहण करने मे शक्तिमान होती हैं। आत्मा जब शरीर मे से निकल जाता है तो इन्दिया शरीर मे रहती हुई भी अपने विषय को ग्रहण करने मे असमर्थ हो जाती है। मृत व्यक्ति की इन्द्रिया मृतक शरीर मे मौजूद तो रहती है लेकिन आत्मा के अभाव मे वे काम नही कर सकती। इससे यह भलीभाति सिद्ध हो जाता है कि आत्मा की मौजूदगी मे ही इन्द्रिया अपना विषय ग्रहण कर सकती है। इस प्रकार आत्मा सूक्ष्म होने पर भी इन्द्रियो का स्वामी है।

आत्मा की विद्यमानता मे ही प्रत्येक काम हो सकता है। राजा भी तभी तक दण्ड दे सकता है जब तक शरीर मे आत्मा है। आत्मा के निकल जाने पर राजा भी शरीर को दण्ड नही देता। आत्मा–विहीन शरीर या तो भस्म कर दिया जाता है या जमीन मे गाड दिया जाता है।

भृगु पुरोहित के पुत्र कहते है– आत्मा स्थूल आखो से देखा नही जा सकता। वह अन्य इन्द्रियो द्वारा भी नही जाना जा सकता। वह आत्मा अमूर्त है, अमूर्त आत्मा मूर्त इन्द्रियो द्वारा किस प्रकार जाना जा सकता है? आत्मा यद्यपि इन्द्रियग्राह्य नही है फिर भी उसका अस्तित्व मानना पडता है। आत्मा

को माने विना काम नही चल सकता। परन्तु वहुत–से नासमझ लोग नास्तिको की कल्पित बातो मे इसलिए फस जाते हैं कि आत्मा न मानने से दान, धर्म, तप, शील आदि कुछ भी नही करना पडता और जीवन विषयभोग मे व्यतीत हो जाता है। इस प्रकार विपयानन्द मे फसकर लोग नास्तिकता स्वीकार कर लेते हैं। परन्तु जिन महापुरुषो ने विषयसुख तथा ससार–सम्प्रदाय का त्याग किया है। उन पर अविश्वास करके आत्मा को स्वीकार न करना ओर जो विषयसुख के दास बने हुए हे, उनके कथन पर विश्वास करके, विपयलोलुप बनकर जीवन को नष्ट–भ्रष्ट करना कहा तक उचित हे? इस प्रश्न पर गम्भीरतापूर्वक विचार करना आवश्यक है।

देवभद्र और यशोभद्र अपने पिता भृगुपुरोहित से कहते हैं – पिताजी! आप आत्म–तत्त्व को भूल कर ही ऐसा कह रहे हैं कि आत्मा और शरीर भिन्न–भिन्न नही हैं, किन्तु दूध मे घी की तरह शरीर मे ही जीवत्वशक्ति हे। सचाई यह है कि आत्मा और शरीर, तलवार तथा म्यान की तरह जुदा–जुदा हैं। तलवार ओर म्यान अलग–अलग हैं, फिर भी तलवार म्यान मे रहती हे। इसी प्रकार आत्मा और शरीर भिन्न–भिन्न हैं, फिर भी आत्मा शरीर मे रहता है। आत्मा अमूर्त तथा अविनाशी है। शरीर मूर्त ओर विनश्वर है। आत्मा अजर–अमर और शरीर क्षीण होने वाला हे।

प्रश्न हो सकता हे कि अगर आत्मा अमूर्त ओर अविनाशी हे तो मूर्त और विनश्वर शरीर के साथ उसका सम्बन्ध किस प्रकार हुआ? इस प्रश्न का उत्तर यह हे कि मिथ्यात्व आदि कारणो से ही आत्मा जन्म धारण करता हे ओर मरता हे। आत्मा का जैसा अध्यवसाय होता हे, वैसा ही उसका जन्म–मरण होता हे।

कुछ लोग कहते हें कि परमात्मा ही आत्मा को उत्पन्न करता ओर मारता हे, परन्तु गम्भीर विचार करने पर यह कथन किसी भी प्रकार ठीक ओर युक्तिसगत नही जान पडता। इस सम्बन्ध मे गीता मे भी स्पष्ट कहा हे –

**न कर्तृत्व न कर्माणि, लोकस्य सृजति प्रभु।**
**न कर्मफल सयोग स्वभावस्तु प्रवर्तते।।**

परमात्मा कर्ता नहीं हे, कर्म कराता नहीं हे, लोक का सर्जन करता नहीं हे ओर न किसी को दण्ड ही देता हे। यह सव स्वभाव से ही होता हे। जेसे मुह म मिर्च डालने से चरपराहट लगती हे ओर शक्कर डालने से मिठास मालूम होती हे उसी प्रकार कर्म का फल भी स्वभावत मिलता हे। परमात्मा कर्म का फल देने या जन्म–मरण कराने के झगडे मे नहीं पडता। ऐसा होने पर भी कुछ

लोग परमात्मा या काल आदि पर सारी जिम्मेदारी डाल कर कहते हैं– हम क्या करे? काल ही ऐसा आ गया है। परमात्मा ने ही यह सब किया है। परन्तु इस पकार परमात्मा या काल आदि पर बोझ डालना अज्ञान है।

शास्त्र कहता है कि तुम्ही कर्म के कर्ता हो और तुम्ही कर्म के भोक्ता हो। तुम स्वय अपना सुधार या बिगाड कर सकते हो। स्वभाव, काल आदि की सहायता तुम्हारे कार्य मे अपेक्षित अवश्य है, परन्तु कर्म के कर्ता तो तुम स्वय हो। तुम पुरुषार्थ करोगे तो तुम्हारे कार्य मे काल आदि की सहायता भी तुम्हे मिलेगी। कहावत है–

**हिम्मते मरदां मददे खुदा।**

इस कहावत का आशय यह है कि तुम हिम्मत रखोगे तो दूसरो की सहायता भी तुम्हे मिल जाएगी। हा, तुम पुरुषार्थ या प्रयत्न नही करोगे तो दूसरो की सहायता से वचित रहोगे। अतएव अपना उत्तरदायित्व दूसरो पर मत डालो। अपना काम आप ही करना होगा।

पुत्रो का युक्तिसगत कथन सुनकर भृगु पुरोहित समझ गया। भृगु पुरोहित ने तथा उसकी पत्नी ने देवभद्र और यशोभद्र को सयम ग्रहण करने की सहर्ष अनुमति दे दी। इतना ही नही, किन्तु स्वय भी सयम ग्रहण करके आत्म–कल्याण किया। शास्त्रकारो ने यह घटना शास्त्र मे सुरक्षित रखी। इस घटना से सार ग्रहण करके तुम भी आत्मसुधार करके आत्मकल्याण करो।

कहने का तात्पर्य यह है कि आस्तिक ही अर्हत्–प्ररूपित धर्म की आराधना कर सकता है और जो अर्हत् प्ररूपित धर्म की आराधना करता है, वही वास्तव मे आस्तिक है। इस प्रकार भगवान् महावीर ने भावसत्य को ही धर्म की आराधना का मूल कारण बतलाया है। अतएव धर्म की आराधना करने के लिए भावसत्य को जीवन मे स्थान दो और हृदय की शुद्धि करो, इसी मे आत्मा का कल्याण है।



# इक्यावनवां बोल

## करणसत्य

पिछले बोल मे भावसत्य का विचार किया गया है। भावसत्य से होने वाले लाभ के विषय मे भगवान् ने कहा हे– भावसत्य से जीवात्मा भावविशुद्धि प्राप्त करता है और भावविशुद्धि से करण तथा योग की भी विशुद्धि होती है। अब गौतम स्वामी भगवान् महावीर से पूछते हैं कि करण–सत्य क्या हे? ओर उससे जीवात्मा को क्या लाभ होता हे? प्रश्नोत्तर यह है–

### मूलपाठ

**प्रश्न– करण सच्चेण भते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– करण सच्चेण करणसत्ति जणयइ। करणसच्चे वट्टमाणे जीवे जाहावाई तहाकारी यावि भवइ।। 51 ।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! करणसत्य से जीव को क्या लाभ होता हे?

उत्तर– करणसत्य (सत्यप्रवृत्ति करने) से सत्यक्रिया करने की शक्ति उत्पन्न होती हे ओर सत्यप्रवृत्ति मे स्थित जीवात्मा जेसा कहता हे, वैसा करता ह।

### व्याख्यान

करण का सामान्य अर्थ हे– साधन। कर्ता जिस साधन की सहायता स क्रिया करता ह उस साधन को करण कहते ह। जेसे कुम्हार चाक की सहायता से घडा बनाता ह, अतएव चाक करण हे। इसी प्रकार इन्द्रिया भी करण ह। कर्ता इन इन्द्रियो से जसा चाहे वेसा काम ले सकता हे। आत्म

(कता) ससार की वृद्धि करने मे भी इन्द्रियो का उपयोग कर सकता है। और ससार से मुक्त होने मे भी उपयणेग कर सकता है।

आज लोग साधारण कलम के लिए भी परतन्त्र हो रहे है। प्राचीन समय मे बरू की कलम बनाई जाती थी, मगर अब तो होल्डर और फाउन्टेनपेन का पचार बढ गया है, लोग समझते है कि सुविद्या के साधन बढ जाने से हम सुखी हो गए है पर वास्तव मे इन साधनो द्वारा सुख नही बढा, परतन्त्रता ही बढी है, और खर्च भी बढ गया है। पहले बरू की कलम बनाने मे कितना कम खर्च होता था? मै जब ससारवस्था मे था तो बाजार से कुछ बरू खरीद लाया था। मै जब तक ससारावस्था मे रहा, तब तक वे बरू काम मे आते रहे और जो बचे, वे मेरी दीक्षा के बाद दूसरो के काम आए होगे। इस प्रकार पहले थोडे–से खर्च मे काम चल सकता था और परतन्त्रता भी नही भोगनी पडती थी।

जैसे लिखने के लिए कलम करण है, उसी प्रकार कलम बनाने के लिए चाकू करण है। तुम लोग मुम्बई जाते हो। जिस साधन से तुम मुम्बई जाते हो वह साधन, चाहे रेलगाडी हो, मोटर हो या हवाई जहाज हो, करण है। इसी तरह आत्मा के लिए इन्द्रिया करण है। आत्मा चाहे तो इन्द्रियो द्वारा ससारवृद्धि भी कर सकता है और चाहे तो ससार से मुक्त होने के काम भी कर सकता है।

भगवान् कहते है– करणसत्य से करण मे सत्यता आती है और जब करण मे सत्यता आती है, तो जीव जैसा कहता है वैसा ही करके दिखा देता है। अगर उससे कोई काम नही हो सकता तो वह स्पष्ट कह देता है। जैसे आनन्द आदि श्रावको ने भगवान् से कहा था कि हम मे सयम धारण करने की शक्ति नही है मगर हम जो बात स्वीकार करेगे, उसका पूर्ण रूप से पालन करेगे।

करण मे सत्यता होगी तो कार्य भी बराबर सिद्ध होगा। चाकू अच्छा होगा तो कलम भी अच्छी बन सकती है। अगर चाकू ही अच्छा न हुआ तो खराब चाकू से कलम की नोक ठीक नही निकलेगी। इसी भाति जिस व्यक्ति मे करणसत्य होगा वह जैसा बोलेगा, वैसा ही कर दिखाएगा। करण मे सत्यता आ जाने से कार्य मे सरलता आए बिना नही रहती। जब करण मे

सत्यता आ जाएगी तो हाथी के दात खाने के और तथा दिखाने के और, इस लोकोक्ति के अनुसार कहना कुछ, करना कुछ की भिन्नता नही रह सकती। फिर तो जैसा उच्चार होगा, वैसा ही आचार होगा। अर्थात् वाणी तथा व्यवहार मे भिन्नता नही रह जाएगी। आजकल के लोग प्राय उच्चार के अनुसार आचार नही करते, अर्थात् कहने के अनुसार कार्य नही करते। मानो, वे यह सोचते हैं कि उच्चार के पश्चात् आचार की आवश्यकता ही क्या है? परन्तु शास्त्र कहता है कि वाणी के अनुसार कार्य न करने का कारण करणसत्य का अभाव ही है। जिसमे करण सत्य होगा वही व्यक्ति उच्चार को आचार मे उतारेगा। जो व्यक्ति जैसा बोलता है, वैसा ही आचरण करता है। वही व्यक्ति लोक मे प्रशसा का पात्र बनता है। अरब देश के विषय मे कहा जाता है कि वहा के लोग बहुत कम झूठ बोलते हैं। यह उन लोगो के लिए प्रशसा की बात है, मगर भारतवासी कैसे बोलते हैं? इस बात पर विचार करो कि भारतीय झूठ तो नही बोलते? अगर कहा जाये कि भारत मे झूठ बोले बिना काम नही चलता, इस कारण झूठ बोलना पडता है, तो इसका उत्तर यह है कि वास्तव मे सत्य बोले बिना काम नही चल सकता। उदाहरणार्थ, किसी आदमी को खूब भूख लगी है। वह झूठ बोलता है। कहता है– "मुझे भूख नही लगी।" ऐसी दशा मे क्या उसका काम चल सकेगा? उसका भूख का दु ख दूर हो सकेगा? अगर यह कहा जाये कि ऐसी जगह झूठ बोलने से काम नही चल सकता तो इसका अर्थ यह हुआ कि भोले लोगो को ठगने के लिए झूठ बोले बिना काम नही चल सकता।

लोग समझ बैठे हैं कि हम झूठ बोल कर चाहे जिस तरह ठगे, हमे कौन देखता है? पर शास्त्रकार कहते हैं– दूसरा कोई देखे या न देखे, पर तुम्हारा खुद का आत्मा और परमात्मा तो देखता है। अगर तुम परमात्मा को और अपने आत्मा को प्रसन्न करना चाहते हो, तो जेसा कहते हो, वैसा ही आचरण करके दिखाना चाहिए। कहना कुछ ओर करना कुछ, इस पद्धति को अगीकार करने से तुम्हारा आत्मा सतुष्ट नही होता ओर परमात्मा भी प्रसन्न नही होता। कथनी और करनी मे भिन्नता रखने से जीव का व्यवहार ठीक तरह नहीं चल सकता। किसी ने कहा है– 'यह करना चाहिए– यह नही करना चाहिए'– ऐसा दूसरो से तो कहा जाता हे, परन्तु अपने कहने के अनुसार तू आप ही नही करता, यह कहा तक उचित कहा जा सकता हे।

कहना कुछ और करना कुछ, यह भेदनीति सर्वथा अनुचित है। जब गृहस्थो के लिए भी यह भेदनीति अनुचित गिनी जाती है, तो साधुओ के लिए वह अनुचित और वर्ज्य हो, यह स्वाभाविक ही है। ऐसा होने पर भी कितनेक साधु भी बोलने मे और करने मे भिन्नता रखते है। परन्तु इस प्रकार के अनुचित व्यवहार से परमात्मा पसन्न नही हो सकता। परमात्मा को प्रसन्न करने के लिए उच्चार को आचार मे लाने की अत्यन्त आवश्यकता रहती है।



# बावनवां बोल

## योगसत्य

करणसत्य अर्थात् सत्यप्रवृत्ति से जीवात्मा को क्या लाभ होगा, यह पहले बतलाया जा चुका है। अब योग सत्य अर्थात् मन, वचन और काय के सत्य व्यापार से जीवात्मा को क्या लाभ होता है, इस विषय मे गौतम स्वामी भगवान् महावीर से पूछते हैं–

**मूलपाठ**

**प्रश्न– जोग सच्चेणं भंते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– जोग सच्चेणं जोगे विसोहेई।।52।।**

**शब्दार्थ**

**प्रश्न– भगवन्! योगसत्य से जीव को क्या लाभ होता है?**

**उत्तर– योगसत्य से योगो की विशुद्धि होती है।**

**व्याख्यान**

मन, वचन और काय का व्यापार योग कहलाता है। मन, वचन ओर काय का व्यापार पन्द्रह प्रकार का हे। मूल मे योग के तीन भेद है– मनयोग, वचनयोग और काययोग। इनके पन्द्रह भेद हैं। मनयोग के चार भेद, वचनयोग के चार भेद ओर काययोग के सात भेद हैं। वचन ओर काय के साथ मन रहता है किन्तु कभी मन सत्य मे प्रवृत्त होता हे, कभी असत्य मे प्रवृत होता हे। असत्य मे मन प्रवृत्त तो होता हे, मगर योग को, सत्य मन मे ही प्रवृत करना चाहिए। सत्य मन मे योग को प्रवृत्त करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता ह यह वतलाने के लिये ही गोतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया हे। भगवान्

ने उत्तर दिया है कि सत्ययोग से योग की विशुद्धि होती है। मन मे सत्य योग को प्रवृत्त करना ही योगसत्य है और योगसत्य से योग की विशुद्धि होती है।

योग का अर्थ जोडना भी है। मन, वचन और काय को किसी के साथ जोडना भी योग कहलाता है। मन, वचन और काय को जिसके साथ जोडा जाता है, उसी को योग कहते है। पानी मे कोई वस्तु डाली जाए तो वह उस वस्तु का रग अपना लेता है, इसी प्रकार अगर योग को सत्य मे प्रवृत्त किया जाए तो वह सत्ययोग कहलायेगा और यदि असत्य मे प्रवृत किया जाए तो असत्ययोग कहा जाएगा। इसी तरह अगर सत्य असत्य दोनो मे योग मिश्रित किया जाये तो मिश्रितयोग कहलाएगा। तात्पर्य यह है कि योग को सत्य मे प्रवृत्त करना चाहिए। अब प्रश्न यह है कि सत्य किसे कहना चाहिए? इस प्रश्न का उत्तर देना कुछ कठिन है। सत्य की पूर्ण व्याख्या तो वे ही महापुरुष कर सकते हैं जिन्होने अपने जीवन मे सत्य को तानेबाने की तरह बुन लिया हो। जिन महापुरुषो ने सत्य को सागोपाग, सम्पूर्ण रूप से जीवन मे उतार लिया है, उनमे और ईश्वर मे कोई अन्तर नहीं रहता। क्योकि शास्त्र मे कहा है कि सत्य ही भगवान् है, अर्थात् भगवत्प्राप्ति का सच्चा मार्ग सत्य ही है।

सत्य की पूर्ण व्याख्या करना यद्यपि अपने लिए कठिन अवश्य है, फिर भी प्रत्येक मनुष्य अपने पुरुषार्थ द्वारा सर्वथा न सही, आशिक रूप मे भी अपने ध्येय तक पहुच ही सकता है। इस कथन के अनुसार अपनी शक्ति के अनुसार यहा यह दिग्दर्शन कराने का प्रयत्न किया जाएगा कि सत्य क्या है?

साधारणतया सभी मनुष्य सत्य का स्वरूप समझने की अभिलाषा रखते है, परन्तु वे ही लोग सत्य को ठीक तरह समझ सकते है, जिन्हे सत्य हृदय से प्रिय है। सत्य का उपासक बनने की इच्छा रखने वाला सत्य के समक्ष तीन लोक की सम्पदा को ही नही वरन् अपने प्राण को भी तुच्छ समझता है। किन्तु जो लोग किसी सम्प्रदाय, धर्म या मत के पीछे मतवाले बन जाते है और स्वार्थवश होकर सत्यासत्य का विवेक भूल जाते है, वे सत्य का स्वरूप नही समझ सकते। वे सत्य को अपने जीवन मे उतार भी नही सकते। जीवन को नीतिमय, प्रामाणिक, धार्मिक तथा उन्नत बनाने के लिए सर्वप्रथम सत्यमय बनना आवश्यक है। अतएव यहा सत्य के विषय मे कुछ विशेष विचार करने की आवश्यकता है।

जो नित्य है, अविनाशी है और विकारो से रहित है, वह सत्य कहलाता है। अविनाशीपन को प्राप्त करने के लिए जो व्यवहार किया जाता है वह भी सत्य है। श्रीस्थानागसूत्र के चोथे स्थान मे सत्य की व्याख्या करते हुए कहा है–

**चहव्विहे सच्चे पण्णत्ते तजहा काउज्जुयया भासुज्जुयया भावुज्जुयया अविसंवायणाजोगे।**

अर्थात् काय की सरलता, भाषा की सरलता ओर मन, वचन, काय के योगो की सरलता का नाम सत्य है।

जिस विचार, वाणी और कार्यप्रणाली मे त्रिकाल मे भी फेरफार न हो, जिसे आत्मा निष्पक्षभाव से ग्रहण करे, हृदय मे सम्पूर्ण रूप से जिसके स्थित हो जाने पर भय, ग्लानि, अहकार, मोह, दम्भ, ईर्ष्या, द्वेष, क्रोध, लोभ आदि कुत्सित भाव नष्ट हो जाए तथा जो भूतकाल मे था, वर्तमान मे है और भविष्य मे होगा अथवा जिसके द्वारा आत्मा की सच्ची शाति प्राप्त हो, उसे सत्य कहते हैं।

योगदर्शन के साधन–पाद के तीसरे सूत्र के भाष्य मे वेदव्यासजी ने सत्य की व्याख्या करते हुए कहा है–

**सत्य यथार्थे वाड्मनसो यथादृष्टं यथानुमित यथाश्रुतं तथा वाड्नश्चेति।**

**परत्र स्वबोधक्रान्तये वागुक्त्यायदि न वंचिता भ्रान्ता वा प्रतिपतिवंध्या वा भवेदिति।**

भाव यह है कि मनोयोगपूर्वक वाणी की यथार्थता होना सत्य कहलाता हे, अर्थात् जैसा देखा हो, समझा हो, वैसा ही दूसरो को दिखाया जाये, समझाया जाये तथा सुनाया जाये, यही सत्य है। किन्तु अगर वाक्चातुर्य से या असावधानी से उन्हीं शब्दो द्वारा दूसरो को भ्रमणा उत्पन्न हो तो उसे सत्य नहीं कहा जा सकता। सक्षेप मे वास्तविक विचार, वाणी तथा व्यवहार सत्य कहलाता है। महाभारत मे भी कहा हे –

**अविकारितम् सत्य सर्ववर्णेषु भारत।**

अर्थात्– समस्त वर्णों मे विकाररहित रहने वाले को सत्य कहते हैं।

सत्य की मूर्ति किसी पाषाण की बनी नहीं होती ओर न उसका कोई स्थान ही नियत होता हे। इस देह मे रहे हुए जीवो की भाति सत्य सर्वत्र

व्याप्त है। कोई वस्तु या कोई स्थान ऐसा नही है, जहा सत्य न हो। जिस वस्तु मे सत्य नही है, वह वस्तु ही किसी काम की नही रहती। जैसे सूर्य मे सत्य वस्तु प्रकाश है। अगर सूर्य मे से प्रकाश निकल जाये तो उसे कोई भी सूर्य नही कहेगा। दूध मे सत्य वस्तु घी है। अगर दूध मे से घी निकल जाये तो उसे वास्तव मे दूध नही कहा जा सकता। कहने का आशय यह है कि सत्य उस स्वाभाविक और वास्तविक वस्तु का नाम है, जिसके होने से किसी वस्तु, विचार, वाणी या कार्य वगैरह के नाम, रूप तथा गुणो मे परिवर्तन न हो सके। सत्य अपरिवर्तनशील और स्वाभाविक है।

सत्य एक व्यापक और सार्वभौम सिद्धान्त है। ससार मे विभिन्न मत हैं और उनके सिद्धान्त अलग–अलग हैं। कुछ मतो के बाह्य सिद्धान्तो मे तो इतनी अधिक भिन्नता होती है कि एक मतानुयायी दूसरे मत के अनुयायी से मिल भी नही सकता। यही नही, वरन् इन सिद्धान्तो को पकडे रख कर वे प्राय महायुद्ध मचा देते हैं। ऐसा होने पर भी अगर सब मतावलम्बी गम्भीरतापूर्वक निष्पक्ष दृष्टि से विचार करे तो उन्हे मालूम होगा कि धर्म का पाया सत्य पर ही टिका है और वह सत्य सबका एक है। अगर इस सत्य का सच्चा स्वरूप समझा जाए तो जो लोग धर्म के नाम पर परस्पर द्वेष रखकर कलह करते है, वे भी कलह और द्वेष का त्याग करके भाई–भाई की तरह एक–दूसरे के गले मिलेगे और प्रेमपूर्वक भेटने के लिए तैयार हो जाएगे।

प्रत्येक मनुष्य सत्य का पूजन कर सकता है। सत्य का पूजन करने मे कोई जाति या धर्म का बन्धन नही है। यही नही, वरन् जो कोई भी, चाहे वह किसी भी जाति का या किसी भी धर्म का हो, सत्य का आचरण करता है, वह सच्चा धर्मात्मा बन जाता है। सत्यपूजा की सामग्री के लिये साधारणतया एक कौडी भी नही खरचनी पडती, परन्तु कभी–कभी सत्यपूजा के लिये इतना अधिक आत्मत्याग करना पडता है कि ससार का कोई भी त्याग उसकी बराबरी नही कर सकता। पूछा जा सकता है कि इस सत्य की पूजा किस प्रकार करनी चाहिए? इस प्रश्न का निश्चित उत्तर यही दिया जा सकता है कि 'सत्य चर।' अर्थात् सत्य का आचरण करो। मन वचन और काय से सत्य का आचरण करना ही सत्य की सच्ची पूजा है।

सत्य का पूर्ण स्वरूप तो केवली भगवान् ही जानते हैं। हम लोग स्वय अपूर्ण है। हम पूर्ण सत्य का वर्णन किस प्रकार कर सकते है? केवली

भगवान् जितना जानते है उतना वे भी कह नही सकते, क्योकि योग तो समयानुसार ही प्रवर्तित होता है। ऐसी स्थिति मे वे जितना जानते हैं, उस सबका वर्णन किस प्रकार कर सकते हैं? हम लोग भी जितना देखते हैं उतना वर्णन नही कर सकते, तो फिर जो अखिल ससार को हाथ की रेखा की तरह देखते है, वे सबका कथन किस प्रकार कर सकते हैं? इस प्रकार पूर्ण सत्य तो अनिर्वचनीय, अकथनीय है। पूर्ण सत्य की परिसीमा पर पहुचने से मन और वाणी भी उसी मे समा जाते है। अतएव पूर्ण सत्य अनिर्वचनीय है। यहा जिस सत्य का कथन किया गया है, वह तो व्यावहारिक सत्य है। जो वास्तविकता से विरुद्ध नही है और जिसके विषय मे किसी प्रकार का कपट सेवन नही किया गया है, वह व्यावहारिक सत्य है। इस सत्य के साथ योग का सबध जोडना योगसत्य है। इस योगसत्य से जीवात्मा को क्या लाभ होता है, यह प्रश्न गौतम स्वामी ने भगवान् महावीर से पूछा है। इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा है– योगसत्य से योग की विशुद्धि होती है।

योगसत्य और योग–असत्य मे क्या अन्तर है? यह बात एक व्यावहारिक उदाहरण देकर समझाता हू। मान लीजिए एक सेठ के पास कोई आदमी दस रूपया उधार लेने आया। सेठ के पास तिजोरी मे रुपया है, मगर वह उस आदमी को देना नही चाहता और न यही चाहता है कि मागने वाले को बुरा लगे। अतएव सेठ मागने वाले से कहता है– मैं तुम्हे रुपया अवश्य देता, मगर अभी सिलक मे रुपया न होने के कारण असमर्थ हू। ऐसा कहने वाले सेठ ने अपना योग असत्य मे प्रवृत्त किया या नही? सेठ मिथ्या बोला लेकिन उस आदमी को सेठ के कथन पर विश्वास नही हुआ। उसने मन मे यही सोचा होगा– यह सेठ झूठ बोलता है। यह केसे माना जा सकता है कि उसके पास दस रुपया भी नही हे! सेठ तो यह सोचता है कि मेरे तिजोरी मे रुपया हे या नही, यह कोन देखता हे? मगर वह यह नही सोचता कि दूसरा कोई देखे या न देखे मेरा मन तो जानता है कि तिजोरी मे रूपया हे, फिर भी मैं मिथ्या बोला ओर रुपया न देने के लिए कपट किया। इस प्रकार योग को असत्य मे प्रवृत्त करना योग असत्य हे। अगर वह सेठ उस आदमी से यह कह देता कि मेरे पास रुपया तो हे पर इस समय म तुम्हे रुपया नही दे सकता। ऐसा कहने से सत्य की रक्षा होती। ऐसे सत्य मे योग को प्रवृत्त करना

योगसत्य है। इसी प्रकार अगर सेठ यह कहता कि मैं दस रुपया तो नही देता, पाच दे सकता हू, तो यह भी सत्ययोग ही कहलाता। हा, सेठ ने यह कहा होता कि मेरे पास दस रुपया तो नही है, पाच ही है। तुम पाच रुपया ले जा सकते हो, यह कथन भी एक प्रकार से असत्य है, पर इसे मिश्र कहा जा सकता है। क्योकि इस कथन मे सत्य और असत्य का मिश्रण है। ऐसे मिश्र मे योग को पवृत्त करना मिश्रयोग कहलाता है।

चौथा व्यवहारयोग है। वस्तु न होने पर भी विकल्प से वस्तु मानना, अथवा एक वस्तु मे दूसरी वस्तु का आरोप करके कथन करना विकल्प कहलाता है। जैसे– खाट शोर करती है। वास्तव मे खाट शोर नही करती, वरन् खाट पर बैठे आदमी शोर मचाते है। फिर भी व्यवहार मे ऐसा कहा जाता है कि खाट शोर मचाती है। कोई कहता है– गाव भाग गया। वहा यह कथन किया गया है कि गाव भागता है, परन्तु गाव मे बसने वाले लोग भागते हैं– गाव नही। फिर भी व्यवहार मे यही कहा जाता है कि सारा गाव भाग गया। वस्तु मे सत्–असत् का निर्णय न करके व्यवहार मे जैसा कहा जाता है, वैसा ही कपटरहित मन से कहना व्यवहार है। ऐसे व्यवहार मे योग को प्रवृत्त करना व्यवहार–योग कहलाता है।

वचनयोग और काययोग के भी इसी प्रकार जुदे–जुदे भेद हैं। सत्य, असत्य, मिश्र और व्यवहार, इन चारो मे से जिस योग को जिसके साथ जोडा जाएगा वह योग वैसा ही कहलाएगा। भगवान् ने सत्य मे योग जोडने का फल यह बतलाया है कि योगसत्य से योग की विशुद्धि होती है अर्थात् आत्मा क्लेशकर्म के विपाक से रहित होता है।

जैसे झाडू से घर का कचरा साफ किया जाता है, उसी प्रकार आत्मा मे मन वचन तथा काय की असत्य प्रवृत्ति रूपी जो कचरा भरा हुआ है, उसे योगसत्य रूपी झाडू से साफ किया जाता है। किसी विशिष्ट व्यक्ति को घर आने का आमन्त्रण तभी दिया जाता है जब अपना घर पहले से ही साफ कर लिया हो। घर साफ–सुथरा न हो तो महान् पुरुष को घर पर आने का निमन्त्रण नही दिया जाता। इसी प्रकार अगर अपने आत्म–मंदिर मे परमात्मा देव को पधराना हो तो हमे आत्म–मंदिर मे से असत्ययोग की प्रवृति रूपी कचरे को बाहर निकाल देना चाहिए। ऐसा करना आवश्यक है।

कितने ही लोग कहा करते हैं कि हमारा मन सामायिक मे नही लगता। पर जब तक मन असत्य योग मे प्रवृत्त हो रहा है, तब तक वह सामायिक मे कैसे लगेगा? सामायिक मे मन एकाग्र करना हो तो मन को सत्ययोग मे प्रवत्त करना चाहिए। जब मन सत्ययोग मे लग जाएगा तो मन सामायिक मे स्थिर हुए विना नही रहेगा।

अगर तुम्हारे मन, वचन और काय का व्यापार सत्ययोग मे प्रवृत होगा तो तुम्हारे योग की अवश्य विशुद्धि होगी और जव योग की विशुद्धि होगी तब तुम्हे किसी प्रकार का सकट नही सहन करना पडेगा और न दूसरे के शरण मे ही जाना पडेगा। जो लोग योग को सत्य मे प्रवृत्त करते हैं, उनके सकट टल जाते हैं।



# तिरेपनवां बोल

## मनोगुप्ति

ठीक तरह परमात्मा को पहचान कर विशुद्ध भाव से वन्दन–नमस्कार करके उसे सदा सहायक बनाने मे अनेक विघ्न–बाधाए उपस्थित होती है। इन विघ्न–बाधाओ को दूर करने के लिए तथा उनसे बचने के लिए भी साधुत्व अगीकार किया जाता है। यद्यपि साधुजन विघ्न–बाधाओ को जीतने के लिए ही सासारिक वस्तुओ का त्याग करके सयम स्वीकार करते है, फिर भी मन, वचन और काय कभी–कभी साधुता की मर्यादा से बाहर निकल जाते हैं। उन्हे मर्यादा मे ही रखने के लिए भगवान् ने मनोगुप्ति, वचनगुप्ति और कायगुप्ति का विधान किया है। मन की गुप्ति अर्थात् मन को काबू मे रखने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है, यह जानने के लिए गौतम स्वामी, भगवान् महावीर से प्रश्न करते है–

### मूलपाठ

**प्रश्न– मणगुत्तयाए ण भते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– मणगुत्तयाए ण जीवे एगग्गं जणयई एगग्ग चित्तेण जीवे मणगुत्ते सजमाराहए भवइ।। 53।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भते! मनोगुप्ति से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– मनोगुप्ति (मन के सयम) से जीवात्मा मे एकाग्रता उत्पन्न होती हे और एकाग्र–चित्त वाला जीवात्मा सयम का आराधक बनता है।

### व्याख्यान

यह प्रश्न पहले योगसत्य के सम्बन्ध मे प्रश्नोत्तर करने मे आया है। योगसत्य तभी रखा जा सकता हे जब मन, वचन और काय की गुप्ति अर्थात्

रक्षा की जाती है। इसलिए योगसत्य के अनन्तर तीन गुप्तियो के विषय मे प्रश्न किया गया हे।

मानव शरीर मे मन की प्रधानता हे। अगर मन की गुप्ति, अर्थात् रक्षा की जाये तो वचनगुप्ति तथा कायगुप्ति भी सरलतापूर्वक रखी जा सकती हे। मन, मानव–शरीर का प्रधान अग होने के कारण उसकी रक्षा करना आवश्यक है। मन वहुत चचल होता है, अतएव मन की चचलता को रोकने के लिए शास्त्रो मे तथा ग्रथो मे खूब ऊहापोह किया गया है। मन की चचलता के विषय मे गीता मे भी कहा गया है –

**चंचलं हि मन कृष्ण! प्रमाथि बलवद् दृढम्।**
**तस्याह निग्रह मन्ये, वायोरिव सुदुष्करम्।।**

**गीता 6/34**

अर्थात् हे कृष्ण! मन वहुत चचल हे। वह प्रथमन स्वभाव वाला हे, दृढ है और बलवान् है। उसे वश मे करना मुझे तो वायु को वश मे करने के समान अत्यन्त दुष्कर जान पडता है।

इस प्रकार मन की चचलता दूर करने के सम्वन्ध मे अर्जुन को भी शका हुई थी। दूसरे भक्त भी कहते हैं– हे प्रभो! मेरा मन ऐसा हे कि जिन कामो के करने से हानि सहनी पडती है, उन्ही कामो मे बार–वार प्रवृत्त होता हे। ऐसा मन किस प्रकार वश मे किया जा सकता हे?

इस तरह मन को वश मे करना कठिन माना जाता है। परन्तु ज्ञानीजनो का कथन हे कि यह कार्य जितना कठिन समझा जाता हे, उतना कठिन नही हे। यह ठीक है कि मन चचल हे, मगर ऐसी बात नही हे कि वह वश मे हो ही न सके। यदि मन वश मे किया ही न जा सकता हो तो शास्त्रकार ऐसा करने का उपदेश ही क्यो देते? जो कार्य वास्तव मे अशक्य हे, उसे करने का उपदेश कोन देता हे? तिलो से तेल निकालने का उपदेश देना तो स्वाभाविक ओर उचित हे किन्तु वालू मे से तेल निकालने का उपदेश कोई नही देता। क्योकि ऐसा होना अशक्य है। मन वश मे तो किया जा सकता है, परन्तु उसके लिए सक्रिय प्रयत्न करने की आवश्यकता हे। इसीलिए यह उपदेश दिया जाता हे कि मन को वश मे करने का प्रयत्न करो, पुरुषार्थ करो। जिन प्रयत्नो द्वारा मन वश मे किया जा सकता हे उन प्रयत्नो द्वारा उसे वश मे करके अनेक पुरुषो ने मुक्ति प्राप्त की हे करते हें ओर करेगे।

मन वचन आर काय को वश मे करने के लिए ही शास्त्रकारो ने तीन गुप्तियो का विधान किया हे। तीन गुप्तिया ओर पाच समितिया तो साधुता का प्राण ह। दूसरे शब्दो मे कहा जाये तो ये आठो प्रवचनमाता हे।

गुप्ति का अर्थ रक्षा करना होता है। मन, वचन और काय को वश मे रखना, उनकी रक्षा करना गुप्ति है। मन, वचन और काय को वश मे रखने का अर्थ उन्हे नष्ट कर देना नही है। इसका अर्थ यह है कि जैसे घोडे को लगाम आदि द्वारा वश मे रखा जाता है, उसी प्रकार मन, वचन काय को वश मे रखना गुप्ति है।

जैसे सीखा हुआ घोडा अपने सवार को निर्दिष्ट स्थान पर पहुचा देने मे समर्थ होता है, उसी पकार मन, वचन तथा काय आत्म–सिद्धि प्राप्त करने मे अगर सहायक बन जाए तो कहना चाहिए कि उनकी गुप्ति हुई है। निर्दिष्ट स्थान पर पहुच कर सवार घोडे से उतर पडता है, उसी पकार आत्म–सिद्धि होने के बाद इन्द्रियो की सहायता लेने का भी त्याग कर दिया जाता है। अलबत्ता, जब तक आत्मा का उद्देश्य सिद्ध नही हुआ है, तब तक मन, वचन, काय से विवेकपूर्ण काम लेना पडता है। मन, वचन तथा काय से विवेकपूर्वक काम लेना ही गुप्ति है। मन, वचन, काय को नष्ट कर देना गुप्ति नही है। यह तो आत्महत्या है। अतएव मन, वचन तथा काय को निवृत्ति मे प्रवृत्त करना ही गुप्ति है। किसी भी वस्तु से निवृत होने के लिए प्रवृत्ति करना आवश्यक है। प्रवृत्ति के बिना निवृत्ति नही हो सकती और निवृत्ति के बिना प्रवृत्ति नही हो सकती। अतएव मन, वचन और काय को निवृत्त करने के लिए सर्वप्रथम उन्हे आर्त्तध्यान से हटा कर धर्म–ध्यान मे प्रर्वत करना चाहिए। ऐसा न करके अगर इन्द्रियो को एकान्त निवृत्तिमय बनाया जाये तो परिणाम सुन्दर नही आ सकता। इस कारण इन्द्रियो को सर्वप्रथम आर्तध्यान से बाहर करके धर्म–ध्यान मे पवृत्त करना चाहिए।

प्रसग के अनुसार यहा आर्तध्यान पर विचार करना आवश्यक है। दु खपूर्ण ध्यान आर्तध्यान कहलाता है। शास्त्र मे भी कहा है–

**अट्टज्झाण चउविहे चउपडियारे पण्णत्ते।**

–आर्तध्यान कैसा होता है और उसका स्वरूप क्या है? यह नीचे कविता मे स्पष्ट रूप से समझाया गया है–

**इष्ट वियोग विकलता भारी, अरु अनिष्ट सयोग दुखारी।**
**तन की व्याधि मन हि मन झूरे, अग्र सोच करि वछित पूरे।**
**ये आरत के चारो पाये, महा–मोह–रस से लिपटाये।**

किसी इष्ट वस्तु का वियोग होने पर व्याकुल होना पहला आर्तध्यान है। शास्त्र कहता है कि जिस वस्तु के वियोग से तू दु खी हो रहा है, वह वस्तु अगर वास्तव मे तेरी होती तो उसका वियोग ही क्यो होता? जो वस्तु नष्ट

हो गई है, वह वास्तव मे तेरी नही है। फिर भी उस वस्तु से तू दु ख मानता है, इसका प्रधान कारण तेरा मिथ्या मोह है।

अनिष्ट वस्तु के सयोग के कारण विकल होना दूसरा आर्त्तध्यान है। व्याधि उत्पन्न होने से दु खी होना तीसरा आर्तध्यान है और भविष्य सम्वन्धी चिन्ता करके दु खी होना चौथा आर्तध्यान है। इस चौथे आर्तध्यान का रूप बतलाते हुए शास्त्रकार कहते हैं–

**इम च मे अत्थि इम च नत्थि,इम च मे किच्चमिमअकिच्च।**
**त एवमेवं लालप्पमाण,हरा हरति त्ति कह पमाओ।**

**–उत्त 14, 15**

यह मेरा है और यह मेरा नही है। यह मुझे करना है और यह नही करना है, इस प्रकार बडबडाते हुए प्राणी की रात और दिन रूपी चोर आयु को चुरा रहे है। ऐसी दशा मे प्रमाद क्यो करना चाहिए?

इस प्रकार भविष्य के विचार से जो दु ख उत्पन्न होता है, वह आर्तध्यान का चौथा भेद है।

किसी भी साधारण वस्तु के कारण किस प्रकार प्रपच खडा हो जाता है, इस विषय मे एक घटना सुनी है। एक आदमी नीलाम मे पलग खरीद लाया। वह पलग कारीगरी का अद्भुत नमूना था। अतएव उस पलग के कारण उस आदमी के घर साठ हजार का दूसरा सामान खरीदा गया। यह बात अतिशयोक्तिपूर्ण जान पडती है, परन्तु घर मे एक चीज बसाने पर कितना प्रपच और कितना खर्च करना पडता है, इस घटना से यह बात समझी जा सकती है। तुम एक सुन्दर बटनो का सेट खरीदोगे तो बटनो के अनुकूल सुन्दर सिलाई वाले धुले कपडे पहनने की भी आवश्यकता प्रतीत होगी। जव तुम सुन्दर वस्त्रो से सुसज्जित होओगे तो बढिया छतरी और सुन्दर बूट आदि की भी आवश्यकता रहेगी। अब विचार करो कि एक सामान्य बटन के कारण कितना खर्च करना पडा? इसी प्रकार तुम लोग बारीक वस्त्र पहन कर सोचते हो कि हमे कपडा सस्ता मिला, परन्तु इस बारीक वस्त्र के पीछे कितना अधिक खर्च करना पडता हे ओर परिणामस्वरूप किस प्रकार आर्तध्यान मे पडना पडता हे इस बात का विचार करोगे तो तुम्हे पता चलेगा कि जीवन मे सयम ओर सादगी रखने से ही आर्तध्यान से बचाव हो सकता हे।

कहने का तात्पर्य यह हे कि मोह के कारण यह चार प्रकार का आर्तध्यान किया जाता हे। इस प्रकार के आर्तध्यान को धर्मध्यान या शुक्लध्यान के द्वारा ही जीता जा सकता हे। शुक्लध्यान आत्मविकास की उच्च श्रेणी हे।

अतएव अगर धर्मध्यान किया जाये तो आर्तध्यान से बचाव हो सकता है और फिर धीरे-धीरे शुक्लध्यान की स्थिति तक पहुचा जा सकता है।

धर्मध्यान किसे कहते हैं और धर्मध्यान से आर्तध्यान किस प्रकार दूर हो सकता है, इस विषय मे कहा है-

**केवलिभाषित वाणी माने, कर्मनाश का उद्यम ठाने।**
**पूरबकर्म उदय पहचाने, पुरुषाकार लोकथिति जाने।**
**धर्मध्यान के चारो पाये, जे समझे ते मारग आये।**

अगर इष्टवियोग के कारण आर्तध्यान हो तो केवलिभाषित वाणी पर विश्वास करके धर्मध्यान मे प्रवृत्ति करनी चाहिये और यदि अनिष्टसंयोग के कारण आर्तध्यान हो तो कर्मो को नष्ट करने का पयत्न करना चाहिये। शास्त्रकार का कथन है कि आर्तध्यान के प्रसग पर धर्मध्यान करने से कठिन बन्ध भी शिथिल पड जाता है। शरीर मे व्याधि हो तो पूर्वकर्मों का स्मरण करके सोचना चाहिए कि -मैंने ही यह व्याधि उत्पन्न की है, तो मुझे दु ख क्यों मानना चाहिए? जब किसी की वस्तु मैंने उधार ली है, तो मुझे वापिस सौंपनी ही चाहिए।

गाधीजी जब अफ्रीका मे थे तो उन्हे ईसाई बनाने के लिए एक बाई ने बहुत प्रयत्न किया था। जब उसके सब प्रयत्न निष्फल हुए तब उसने गाधीजी से कहा- अपन पापी तो है ही और अपन से पाप होते ही रहते है, अगर हम इन पापो का फल भोगने बैठे तो कही अन्त ही नही आएगा। अतएव हमे ईसा की शरण मे जाना चाहिए। जो ईसा की शरण मे चले जाते हैं, उनके पाप का फल ईसा भोग लेते हैं और शरणागत लोग पाप के फल से बच जाते है। इस कथन के उत्तर मे गाधीजी ने कहा- "यह कैसा धर्म है। पाप से तो डरना नही और पाप के फल से डरकर ईसा की शरण मे जाना? यह सर्वथा अनुचित है। जब हमने पाप किया है तो उसका फल भी हमे ही भोगना चाहिये।"

इसी प्रकार जब रोग आवे तो सोचना चाहिए कि मेरे किये कर्म मुझे भोगने ही चाहिए। इसमे मुझे दु ख का अनुभव नही करना चाहिए। इस प्रकार विचार करके वेदना के समय दु ख न मानने से, अर्थात् आर्तध्यान न करने से और उसके बदले धर्मध्यान करने से कर्मबन्ध भी ढीला पड जाता है।

इस श्लोक को पुरुषकार मानकर लोकस्थिति के विषय मे विचार करना चाहिए यह धर्मध्यान का चौथा प्रकार है। स्वर्ग और नरक इस शरीर मे है। शरीर मे नीचे नरक, मध्य मे मनुष्यलोक और ऊपर स्वर्ग है। नवग्रैवेयक

के विषय मे कहा जाता है कि अपनी गर्दन ही नवग्रैवेयक है। इस प्रकार अपने शरीर को चौदह राजूलोक का नक्शा मानकर लोकस्थिति के विषय मे विचार किया जाये तो मन धर्मध्यान मे प्रवृत्त होता है।

कहने का आशय यह है कि धर्मध्यान की सहायता से आर्तध्यान से बचाव हो सकता है और मन को एकाग्र किया जा सकता है। धर्मध्यान करना और आर्तध्यान से बचते रहना भी मनोगुप्ति का साधन हे। मनोगुप्ति के विषय मे कहा भी है—

**विमुक्तकल्पनाजालं समत्वेषु प्रतिष्ठितम्।**
**आत्माराम मनस्तज्ज्ञैर्मनोगुप्ति सदाहृता।।**

अर्थात् कल्पना के जाल से बाहर निकलकर समभाव मे स्थिर होना, आर्तध्यान और रौद्रध्यान मे से निकलकर धर्मध्यान तथा शुक्लध्यान मे प्रवृत्त होना और मन को आत्म—विचार में ही तन्मय कर देना मनोगुप्ति है। मन जव आत्मा मे ही रमण करता है, अन्यत्र नही जाता, तभी पूर्ण मनोगुप्ति होती है।

साधारणतया तो समिति और गुप्ति का मार्ग साधुओ के लिए है, परन्तु इस मार्ग को समझकर तुम लोग भी अगर मन को एकाग्र करने का प्रयत्न करोगे तो तुम्हारे आत्मा का भी बहुत लाभ होगा। आर्तध्यान और रोद्रध्यान से निवृत्त होना ही गुप्ति है। इस प्रकार की गुप्ति का पालन गृहस्थ भी कर सकता हे। मनोगुप्ति का पालन करने से दु ख भी सुख मे परिणत हो सकता है।



# चौवनवां बोल

## वचनगुप्ति

मनोगुप्ति, वचनगुप्ति और कायगुप्ति का आपस मे घनिष्ठ सम्बन्ध है। अतएव यहा सामान्य रूप से गुप्ति के विषय मे विचार किया गया है। मानव–शरीर मे मन की प्रधानता होने से सर्वप्रथम मन की गुप्ति करना आवश्यक है। जब तक मनोगुप्ति नही की जाती, तब तक वचनगुप्ति और कायगुप्ति नही हो सकती।

वचन की गुप्ति से अर्थात् वाणी पर काबू रखने से जीव को क्या लाभ होता है, यह जानने के लिए गौतम स्वामी ने भगवान् महावीर से पूछा–

### मूलपाठ

**प्रश्न– वयगुत्तयाए णं भते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– वयगुत्तयाए णं निव्वियारत्त जणयइ, निव्वियारेण जीवे वइगुते अज्झप्पजोगसाहणजुत्ते यावि भवइ।।54।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! वचनगुप्ति से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– हे गौतम! वचनगुप्ति (वाणी के सयम) से जीवात्मा विकाररहित होता है और निर्विकार जीव आध्यात्मिक योग के साधनो से युक्त होकर विचरता है।

### व्याख्यान

प्रश्न किया जा सकता है कि अगर मन पर नियत्रण कर लिया जाये तो फिर वाणी के नियत्रण की क्या आवश्यकता है? इस प्रश्न का पूर्ण उत्तर तो कोई योगी महात्मा ही दे सकते हैं फिर भी मैं अपनी बुद्धि के अनुसार उत्तर देने का प्रयत्न करता हू।

तालाब मे जैसे पानी की आवश्यकता रहती है, उसी प्रकार पानी की रक्षा करने के लिए पाल बाधने की भी आवश्यकता होती है। पानी के अभाव मे पाल बाधने की आवश्यकता नही है और पाल बाधे बिना पानी टिक नही सकता। तालाब मे पाल बधी हो तो ही पानी टिक सकता है और पानी को टिकाए रखने के लिए पाल बाधना आवश्यक होता है। इसी प्रकार मनोगुप्ति के साथ वचनगुप्ति का होना भी आवश्यक है।

वचनगुप्ति का साधारण अर्थ वाणी पर काबू रखना है। वचन पर एकदम काबू पा लेना कठिन है। अतएव सर्वप्रथम अप्रशस्त वचन बोलना कम करके प्रशस्त वचन बोलने का अभ्यास करना चाहिए। ऐसा करने से वचनगुप्ति का सम्पूर्ण रूप से पालन हो सकेगा। श्री उत्तराध्ययन सूत्र मे वचनगुप्ति के चार भेद बताए गए हैं। उसमे कहा है–

**सच्चा तहेव मोसा य, सच्चामोसा तहेव य।**
**चउत्थी असच्चमोसा य वयगुत्ती चउव्विहा।।**

उत्त 24 / 22

वचनगुप्ति चार प्रकार की है–(1) सत्यवचनगुप्ति, (2) असत्यवचनगुप्ति, (3) सत्य असत्य वचन गुप्ति और (4) व्यवहारवचनगुप्ति। जो व्यक्ति इन चार प्रकार की वचनगुप्ति रखता है, उसके लिए भगवान् ने कहा है कि वचनगुप्ति रखने के कारण वह व्यक्ति निर्विकार दशा प्राप्त करता है।

आत्मा का निज स्वरूप मे रमण करना निर्विकारीपन है और पर–वस्तु मे रमण करना विकारीपन है। पर–वस्तु चाहे जैसी हो, उसमे रमण करना आत्मा का विकार ही है। पानी मे चाहे शक्कर डाली जाये, चाहे नमक डाला जाये, पर–वस्तु के सयोग से कारण पानी विकृत ही माना जाता है। पानी की प्रकृति तो तभी कहलाएगी, जब वह अपने स्वरूप मे स्थित होगा। इसी प्रकार आत्मा मे निर्विकारपन तभी आ सकता है, जब आत्मा वचनगुप्ति का पूरा–पूरा पालन करे। बोलने के कारण आत्मा को अपने प्रकृत स्वभाव से च्युत होना ही पडता है। लेकिन जब आत्मा मोन अवस्था मे रह ही न सकता हो, तो ऐसी स्थिति मे असत्यवचन न बोलकर सत्यवचन बोलना ही आत्मा के लिए श्रेयकर है। अर्थात् अशुभ वचन न बोलकर शुभ वचन बोलना ही लाभदायक है। यद्यपि सत्यवचन बोलना शुभ हे परन्तु आत्मा की निजदशा की दृष्टि से तो सत्यवचन भी उसी प्रकार विकृतिजनक हैं, जैसे शक्कर पानी मे विकृतिजनक

है, फिर भी जैसे पानी मे नमक मिलाने की अपेक्षा शक्कर मिलाना शुभ माना जाता है, उसी प्रकार जब तक वचनगुप्ति का पूर्ण रूप से पालन न किया जा सके, तब तक असत्य, मिश्र और अशुभ मे प्रवृत्त न करते हुये शुभ मे, अर्थात् सत्य मे ही पवृत्त करना चाहिए। इस प्रकार सत्यवचन का व्यवहार करने से भी आत्मा मे निर्विकार दशा उत्पन्न हो सकती है। विकार–रहित पानी किस प्रकार गुणकारी होता है, यह बात डाक्टर लोग भलीभाति जानते है। इसी पकार आत्मा जब निर्विकार होता है, तो उसमे क्या विशेषता आ जाती है, यह बतलाने के लिए भगवान् ने कहा है कि जब आत्मा निर्विकारी बनता है तभी वह निज–स्वरूप मे रमण करता है।

भगवान् के इस कथन से एक सूचना यह भी मिलती है कि वचनगुप्ति का पालन करके आत्मा को निज–स्वरूप मे रमण करना चाहिए। जब तक आत्मस्वरूपरमणता प्रकट नही होती है तब तक वचनगुप्ति का पालन सार्थक नही होता। साधारण रूप से तो बगुला मछलियो को पकडने के लिए चुपचाप रहता है, परन्तु उसकी वचनगुप्ति के पीछे स्वार्थवृत्ति अथवा पर–वस्तु को अपनाने की वृत्ति होने से वह वचनगुप्ति निरर्थक हो जाती है। अतएव वचनगुप्ति अगर आत्मस्वरूप रमण मे सहायक न हो तो वह सार्थक नही हो सकती। वचनगुप्ति के बिना निर्विकारीपन नही आ सकता और निर्विकारीपन प्रकट हुए बिना स्वरूप नही साधा जा सकता। अतएव वचनगुप्ति आवश्यक है। परन्तु वचनगुप्ति निज–स्वरूप साधने के लिए ही होनी चाहिए, स्वार्थपूर्ति के लिए नही।

वचनगुप्ति का जितना अधिक पालन हो सके उतना ही श्रेयस्कर है। आज घर–घर मे जो क्लेश–कलह होता देखा जाता है, उसका प्रधान कारण वचन पर अकुश न होना है। वचन पर अकुश रखा जाये तो बहुत सा कलह शात हो सकता है। क्षत्रियत्व न रहने के कारण लोग तलवार चलाना तो भूल गये है, उसके बदले वचन–बाण चलाना सीख गये है। मगर वचन–बाण तलवार से भी ज्यादा तीखे होते है, अतएव अधिक अघात पहुचाते हैं। कोणिक की रानी पद्मा ने कठोर वचनो द्वारा कोणिक को इतना उत्तेजित कर दिया था कि महायुद्ध मच गया। इस महायुद्ध मे एक करोड अस्सी लाख मनुष्य स्वाहा हो गए। लोग तलवार को तो सभाल रखते है, परन्तु जीभ को वश मे नही रखते है, इसी कारण क्लेश–कलह होता है। जीभ कैसी है और किस लिए तथा किस प्रकार उसकी सभाल रखनी चाहिए? इस सम्बन्ध मे एक लोककवि ने कहा है–

**जीभ जोग अरु भोग, जीभ ही रोग बढावे,**
**जिभ्या से यश होय, जीभ से आदर पावे।**
**जीभ नरक ले जाय, जीभ वैकुण्ठ पठावे,**
**जीभ करे फजीत, जीभ से जूता खावे।**
**अदल तराजू जीभ है, गुण–अवगुण दोउ तोलिये,**
**"वैताल" कहे विक्रम सुनो, जीभ सम्हाल कर बोलिये।।**

इस प्रकार जीभ की नोक पर गुण और अवगुण, दोनो बसे हैं। अगर हम गुण ग्रहण करना चाहते हैं, तो हमे जिह्वा से सत्य, प्रिय और पथ्य बोलना चाहिए। हमे एक भी ऐसा कटुक वचन नही बोलना, जिससे दूसरे को दु ख हो और भविष्य मे अपने को पश्चात्ताप करना पडे। अगर जीभ का सदुपयोग करना न आता हो तो मौन साध लेना ही श्रेयस्कर है। कहा भी है– 'मौन सर्वार्थसाधकम्', अर्थात् मौन सभी अर्थों को सिद्ध करने वाला है। परन्तु जब बोलना ही हो तो आगे–पीछे का विचार करके सत्य, प्रिय ओर पथ्य ही बोलना चाहिए। योगशास्त्र मे कहा है कि जो सत्यवचन बोलता है। उसके वचन मे सिद्धि बसती है', अर्थात् सत्यभाषी को प्रत्येक कार्य मे सिद्धि मिलती है। श्री प्रश्नव्याकरणसूत्र मे कहा है कि सत्य के प्रभाव से आग भी शीतल हो जाती है और तलवार भी फूल की माला बन जाती है। इस प्रकार सत्य–वचन मे सिद्धि का निवास है। जिस जीभ द्वारा सिद्धि देने वाले सत्यवचन बोले जा सकते हैं, उस जीभ को खराब कामो मे प्रवृत्त करना सर्वथा अनुचित है। जो व्यक्ति सत्य वचन बोलता है, वह कभी वचनगुप्ति का पूर्णत पालन करते हुए निर्विकार बन सकता है और अध्यात्मयोग साध सकता है। अगर कोई व्यक्ति मुख से अविवेकपूर्ण वचन निकालता रहे और अध्यात्मयोग साधने की बात करे, तो वह बकवादी व्यक्ति अध्यात्मयोग की साधना किस प्रकार कर सकता है? अध्यात्मयोग साधने के लिये वचन पर काबू रखने का प्रयत्न करो। ऐसे अनेक प्रसग आ जाते हैं, जब गृहस्थ लोग वचन पर काबू नही रख सकते परन्तु उस पर काबू रखने का अधिक से अधिक प्रयत्न करना चाहिए।

कल्पना करो, तुम्हे एक ऐसा मन्त्र बता दिया जाये कि जिससे तुम्हारे सभी काम सिद्ध होते हो, तो ऐसा मन्त्र सीखने के लिए कोन उत्सुक नही होगा? ऐसे लोग बहुत ही कम निकलेगे जो ऐसा मन्त्र सीखने के लिए तेयार न हो जाए। तो अव तुम्हे बतलाया जाता है कि तुम वचन पर काबू रखो और वचन को अशुभ से निकालकर सत्यरूप शुभ मे स्थिर करो तो तुम्हे अवश्य सिद्धि प्राप्त होगी, किन्तु यह करना तुम्हे कठिन मालूम होता हे।

वास्तव मे वचनसिद्धि प्राप्त करने के लिए वचनगुप्ति की अत्यन्त आवश्यकता है। वचनगुप्ति का पालन करने से वचनसिद्धि अवश्य पाप्त होगी। अगर तुम वचन–सत्यता को स्थिर करोगे तो समस्त सिद्धिया तम्हे खोजती आएगी। वचनगुप्ति का पालन साधु और श्रावक, दोनो के लिए उपयोगी और कल्याणकारी है। दूसरा कोई वचनगुप्ति का पालन करे या न करे, तुम अपना कर्त्तव्य समझकर वचनगुप्ति का पालन करो। इसी मे तुम्हारा कल्याण है। अपने कर्त्तव्य मे दृढ रहने वाला व्यक्ति आत्मकल्याण अवश्य करता है। सकट के समय भी कर्तव्य का पालन करना ही कल्याण का मार्ग है।



# पचपनवां बोल

## कायगुप्ति

शास्त्र का कथन है कि पाच समिति और तीन गुप्ति मे समस्त द्वादशाग वाणी का समावेश हो जाता है। इसी कारण उन्हे प्रवचनमाता भी कहते हैं। प्रवचनमाता का पूर्णरूप से गुणानुवाद करना सरल काम नही है। फिर भी प्रत्येक व्यक्ति अपनी माता का गुणानुवाद तथा भक्तिप्रदर्शन अपनी शक्ति के अनुसार करता ही है। इसी प्रकार मै प्रवचनमाता का गुणानुवाद करने के लिए उद्यत हुआ हू।

गौतम स्वामी ने मनगुप्ति, वचनगुप्ति और कायगुप्ति का पालन करने से जीव को क्या लाभ होता है? यह प्रश्न किया है। इस प्रश्न का उत्तर देते हुए भगवान् महावीर ने मनगुप्ति और वचनगुप्ति से होने वाले लाभ के सम्बन्ध मे जो-कुछ कहा है, उसका विवेचन पहले किया गया है। अब यह विचार करना है कि कायगुप्ति से जीव को क्या लाभ होता है?

### मूलपाठ

**प्रश्न– कायगुत्तयाए ण भंते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– कायगुत्तयाए णं सवर जणयइ, सवरेणं कायगुत्ते पुणो पावासव णिरोह करेइ ।। 55 ।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– कायगुप्ति से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– कायगुप्ति (कायिक सयम) से सवर (पापो का निरोध) होता हे। और फिर सवर द्वारा जीवात्मा पाप के प्रवाह का निरोध कर सकता है।

### व्याख्यान

कायगुप्ति के पालन से होने वाले लाभ का विचार करने से पहले यह विचार करना आवश्यक है कि मन और वचन के साथ काया भी रहती हे तो

फिर काय के विषय मे अलग प्रश्न क्यो किया गया है? इस प्रश्न का समाधान यह है कि जैसे काया मन के साथ रहती है, उसी प्रकार मन से पृथक् भी है। किसी भी सम्पूर्ण शरीर का वर्णन किया जाये तो उस शरीर के सब अग उसमे आ जाते हैं, परन्तु जब शरीर के प्रत्येक अग का भिन्न–भिन्न वर्णन किया जाता है, तो पत्येक को अलग मानकर ही वर्णन करना पडता है।

गौतम स्वामी के पश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा है– गौतम! कायगुप्ति से जीव को सवर की प्राप्ति होती है। और सवर के कारण जीवात्मा आने वाले पापकर्मो का निरोध करने मे समर्थ होता है।

साधारणतया कायगुप्ति का अर्थ है– काय की रक्षा करना अर्थात् काय को निश्चल कर लेना या काय का ममत्व तज देना। परन्तु काय को अप्रशस्त क्रियाओ मे से हटाकर प्रशस्त मे प्रवृत्त करना भी कायगुप्ति ही है। प्रशस्त और अप्रशस्त की व्याख्या मन कल्पित नही होनी चाहिए, वरन् शास्त्र मे इनकी जो व्याख्या की गई है, वही स्वीकार करनी चाहिए। हरेक आदमी अपनी मनमानी व्याख्या करने लगेगा तो ऐसी दशा मे प्रशस्त और अप्रशस्त के अनेक रूप हो जाएगे। अतएव प्रशस्त और अप्रशस्त की शास्त्रसम्मत व्याख्या ही स्वीकार करनी चाहिए।

शास्त्र कहते हैं– कायगुप्ति दो प्रकार की होती है। एक सामान्य और दूसरी विशेष। अप्रशस्त मे से निकालकर प्रशस्त मे काय को स्थिर करना सामान्य कायगुप्ति है और कायगुप्ति के विशेष नियमो का पालन करना विशेष कायगुप्ति। कायगुप्ति का पालन करने वाले को शयन, आसन और वस्तु–स्थापन आदि क्रियाए शास्त्रसम्मत रीति से ही करनी चाहिए। साधु के शयन के विषय मे शास्त्र मे कहा है कि साधु को बिना कारण निद्रा नही लेना चाहिए। निद्राशील साधु कायगुप्ति का पालन नही कर सकता। अगर निद्रा लिए बिना काम चल ही न सकता हो तो गीतार्थ साधु को एक पहर और अगीतार्थ साधु को दो पहर से अधिक नीद नही लेनी चाहिए। निद्रा लेने के इस विधान मे भी अपवाद है। इस अपवाद का सेवन न किया जाये तो अच्छा ही है परन्तु अपवाद सेवन के बिना काम न चल सकता हो तो शास्त्रविधि के अनुसार ही निद्रा ली जा सकती है।

वस्तु को धरने–उठाने तथा मल–मूत्र का त्याग करने आदि मे भी शास्त्रविहित नियमो का पालन करना चाहिए। इसी प्रकार कायगुप्ति पालने वाले साधु को बैठने आदि मे भी कुचेष्टा नही करनी चाहिए, किन्तु शात तथा गम्भीर होकर बैठना चाहिए। साधु के बैठने तथा गमनागमन के तरीके से साधु

की परीक्षा होती है। उत्तराध्ययन सूत्र मे कहा है कि श्रेणिक राजा ने अनाथी मुनि को शात तथा गम्भीर भाव से वेठा देखकर ही समझ लिया था कि वे मुनि हैं। कहने का भावार्थ इतना ही हे कि साधु का उठना–वेठना वगेरह शास्त्रानुकूल ही होना चाहिए।

साधुओ के लिए शास्त्र मे विशेषत कायोत्सर्ग करने का विधान किया गया है। कायोत्सर्ग तो तुम श्रावक भी 'झाणेण मोणेण अप्पाण वोसिरामि' आदि पाठ वोलकर करते हो, पर केवल पाठ वोल देने से कायोत्सर्ग नही होता। कायोत्सर्ग करना सरल नही हे। कायोत्सर्ग अर्थात् काया का त्याग करना– काया पर तनिक भी ममता न रखना। चाहे जेसा उपसर्ग आवे, काया को डिगने न देना ही सच्चा कायोत्सर्ग है। उदाहरण के लिए, किसी प्रकार का अपराध न करने पर भी सोमल व्राह्मण ने गजसुकुमार मुनि के मस्तक पर धधकती हुई आग रख दी थी। फिर भी गजसुकुमार मुनि तनिक भी विचलित न होते हुए कायोत्सर्ग मे ही स्थिर रहे। आज जो कायोत्सर्ग किया जाता है उसमे तो मच्छर के काटने पर भी स्थिर नही रहा जाता। कायोत्सर्ग करना कठिन अवश्य है, परन्तु अभ्यास करने पर वह सरल भी है। आजकल के लोग कायोत्सर्ग करने मे कितने सहनशील वने रहते हैं, इसके लिए एक सुनी हुई घटना कह सुनाता हू।

एक गरीब श्रावक था। उसने सोचा कि मेरी नीयत साफ है, फिर भी मुझे कोई उधार नही देता। ऐसी दशा मे काम चलाने के लिए कोई उपाय करना चाहिये। पडोस मे रहने वाला सेठ धार्मिक हे। जव वह सामायिक मे वेठे तो गले मे पहना हुआ उनका कण्ठा क्यो न उतार लिया जाये? ऐसा विचारकर वह श्रावक सामायिक मे बैठे हुए सेठजी के पास गया। बोला, सेठजी! आपने सामायिक ली हे। ससार की समस्त वस्तुओ से सामायिक श्रेष्ठ हे। अतएव आप अपनी सामायिक मे स्थिर रहे, विचलित न हो। इतना कहकर श्रावक ने सेठ के गले मे से कण्ठा निकाल लिया। सेठ सामायिक मे स्थिर ही वैठे रहे। वह न कुछ भी वोले ओर न उन्होने अपना चित्त ही चचल होने दिया।

सामायिक पालकर सेठ घर पहुचा। मुनीम आदि ने पूछा, आज आपके गले मे कण्ठा क्यो नजर नही आता? सेठ ने सोचा सच कह दूगा तो लोग गरीव श्रावक को हेरान करेगे ओर उसने कह दिया– पडा होगा कही। तुम कण्ठे की इतनी ज्यादा चिन्ता क्यो करते हो? इस विपय मे किसी को कुछ

भी चिन्ता करने की आवश्यकता नही। जब यह शरीर ही मेरा नही, तो कण्ठा मेरा कैसे हो सकता है?

कण्ठा ले जाने वाले श्रावक की नीयत साफ थी, उनका काम निकल गया तो वह श्रावक कण्ठा वापस ले आया। सेठ ने कहा– कण्ठा मेरा नही है। जब यह शरीर ही मेरा नही तो कण्ठा मेरा कैसे हो सकता है? उस श्रावक ने कहा– कण्ठा तुम्हारा नही तो मेरा भी नही है। मै इसे अपने पास कैसे रख सकता हू? इतना कहकर श्रावक ने सेठ के सामने कण्ठा रख दिया और वह चलता बना।

कहने का भावार्थ यह है कि उपसर्ग का आघात लगने पर भी अगर काया विचिलत न हो तो ही सच्चा कायोत्सर्ग कहा जा सकता है। तुम्हे भी कायोत्सर्ग मे दृढ रहना चाहिए और मानना चाहिए कि हमारे प्रभु ने जब सदैव के लिए कयोत्सर्ग कर लिया है तो मैं थोडी देर के लिए भी कायोत्सर्ग मे स्थिर क्यो न रहू!

इस प्रकार कायोत्सर्ग करना भी कायगुप्ति है। कायोत्सर्ग मे काया की ममता– आसक्ति तज देनी चाहिए। काया पर से थोडा–थोडा ममत्व भी उतारने का अभ्यास किया जाएगा तो भी कल्याण होगा। जब एक बार किया हुआ नमस्कार भी कल्याणकारी होता है तो हमेशा किया जाने वाला ऐसा कायोत्सर्ग लाभकारी क्यो नही होगा? मगर कायोत्सर्ग लाभकारी तभी हो सकता है जब काया की ममता छोडकर कायोत्सर्ग किया जाये। जो व्यक्ति लक्ष्य चूक कर तीर चलाता है, उसका तीर वृथा जाता है। लक्ष्य साधकर चलाया गया तीर ही इष्ट कार्य–साधक होता है। अतएव कायोत्सर्ग करने का लक्ष्य सामने रखकर कायोत्सर्ग किया जायेगा तो अवश्य कल्याण होगा।



# छप्पनवां बोल

## मन-समाधि

पिछले बोलो मे मनोगुप्ति, वचनगुप्ति और कायगुप्ति के विषय मे कहा जा चुका है। अब गुप्ति की रक्षा करने के लिए मन को सत्यमार्ग (समाधि) मे स्थापित करने की आवश्यकता है। अतएव मन को समाधि मे स्थापित करने से जीव को क्या लाभ होता है, इस विषय मे गौतम स्वामी भगवान् महावीर से प्रश्न करते हैं–

### मूलपाठ

**प्रश्न– मण समाहारणयाए णं भते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– मण समाहारणयाए ण एगग्ग जणयइ, एगग्ग जणइत्ता, णाणपज्जवे जणयइ, णाणपज्जवे जणइत्ता सम्मत्तं विसोहेइ, मिच्छत्त च णिज्जरेइ।।56।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भते! मन को समाधि मे स्थापित करने से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– मन को समाधि मे स्थापित करने से एकाग्रता उत्पन्न होती है। एकाग्रता उत्पन्न करके जीव ज्ञान की पर्याए उत्पन्न करता हे। ज्ञान की पर्याए उत्पन्न करके सम्यक्त्व की विशुद्धि करता हे ओर मिथ्यात्व का नाश करता है।

### व्याख्यान

मन का निरोध करने की बात करना जितना सरल हे, निरोध करना उतना ही कठिन है। जहा तक मन का निरोध नही किया जाता, अर्थात् मन को समाधिस्थ नही किया जाता, तब तक मन एकाग्र नही हो सकता। जव

मन मे एकाग्रता आ जाये, तभी समझना चाहिए कि मन समाधिस्थ हो गया है, अर्थात् मन का निरोध हो गया है। मन को बहिर्मुख न होने देना– अन्तर्मुख बनाना और आत्मसमाधि मे सलग्न करना ही मन का समाधारण है। जब मन मे ऐसी समाधि होती है, तब मन एकाग्र बनता है और अज्ञान–शक्ति नष्ट होकर ज्ञान की पर्याए, शक्तिया उत्पन्न होती हैं। ज्ञान शक्ति उत्पन्न होने पर सम्यक्त्व की विशुद्धि और मिथ्यात्व का नाश होता है।

सक्षेप मे मन की समाधि से एकाग्रता उत्पन्न होती है, एकाग्रता से ज्ञानशक्ति उत्पन्न होती है। ज्ञानशक्ति से मिथ्यात्व का नाश और सम्यक्त्व की विशुद्धि होती है।

इस प्रकार भगवान् महावीर ने मन की समाधि का जो फल बतलाया है। उसे दृष्टि मे रखकर मन का निरोध करने का प्रयत्न करना चाहिए और इस बात की सभाल रखनी चाहिए कि मन किसी खराब काम मे प्रवृत्त न हो।

माता–पिता अपनी सतान को गहने पहनाते है तो इस बात की सावधानी भी रखते हैं कि कोई गहने न ले जाए अथवा गहनो के लोभ से कोई सतान को खराब रास्ते पर न ले जाए या कोई उसे मार न डाले। इसी भाति यह सावधानी भी रखनी चाहिए कि मन खराब सगति मे न पड जाये। मन जब खराब कामो मे प्रवृत्त होने लगे, तब उसे वहा से रोककर सत्कर्मों मे प्रवृत्त करना ही मन के निरोध का प्रारम्भ है। इस प्रकार निरोध करने से मन एकाग्र होगा और जब मन एकाग्र होगा तभी जीवन मे ज्ञानशक्ति प्रकट होगी, ज्ञान बाहर से नही आता। वह तो आत्मा मे ही मौजूद है, मगर मन एकाग्र न होने से ज्ञान पर आवरण आ जाता है। अगर मन को एकाग्र किया जाए तो ज्ञान का आवरण हट जाए और ज्ञानशक्ति प्रकट हो जाए। जब ज्ञानशक्ति प्रकट हो जाती है तब मिथ्यात्व का नाश हो जाता है और सम्यक्त्व की विशुद्धि होती है।

वस्तु को विपरीत रूप मे जानना, समझना या मानना मिथ्यात्व है। जीव को अजीव, अजीव को जीव, धर्म को अधर्म और अधर्म को धर्म मानना मिथ्यात्व है। मिथ्यात्व अज्ञान के कारण उत्पन्न होता है। अज्ञान के कारण ही भ्रम होता है, और भ्रम का निवारण ज्ञान द्वारा ही हो सकता है। ज्ञान मन की एकाग्रता से उत्पन्न होता है और मन की एकाग्रता मन की समाधि से उत्पन्न होती है। अतएव मन को खराब कामो मे जाने से रोकने के लिए सदा सावधान रहना चाहिए। मन की समाधि मोक्षप्राप्ति का कारण है। मनोयोग मोक्ष प्राप्ति के लिए सहजयोग है और सहजयोग से आत्मा का कल्याण होता

है। रथनेमि मे पहले कितना अज्ञान था। अपने भाई अर्थात् भगवान् नेमिनाथ द्वारा त्यागी हुई राजीमती को अपनी पत्नी बनाने के लिए वह तैयार हो गया था। परन्तु राजीमती ने सदुपदेश द्वारा उसका अज्ञान दूर किया, तब वह सयम मे प्रवृत्त हो गया, क्योकि उसने ज्ञान द्वारा वस्तु का स्वरूप समझ लिया था। इस प्रकार जब वस्तु का स्वरूप समझ मे आ जाता हे तो किसी प्रकार का भ्रम नही रहने पाता। भ्रम तो अज्ञान के कारण ही उत्पन्न होता है। वस्तु के प्रति जो मोहबुद्धि पाई जाती है, वह भी अज्ञान के कारण ही होती है। ज्ञान उत्पन्न होते ही मोहबुद्धि भी नष्ट हो जाती है। मोहबुद्धि का जव नाश हो जाता है, तब जड–चेतन का विवेक– भेद विज्ञान उत्पन्न होता है। विवेक उत्पन्न हो जाने पर प्रतीत होने लगता है कि पुद्गल जड है, चल हैं और जगत् की जूठन है और चेतन अनन्त शक्तियो से सम्पन्न ज्योतिर्मय है। इस प्रकार विवेक–ज्ञान से सासारिक पदार्थो का वास्तविक स्वरूप समझ मे आ जाता है। वस्तु का वास्तविक स्वरूप मिथ्यात्व का नाश और सम्यक्त्व की विशुद्धि हुये बिना समझ मे नही आ सकता। अतएव आत्मकल्याण के लिए मन को समाधिस्थ करने की अत्यन्त आवश्यकता है। मन को सत्यमार्ग पर स्थापित किये बिना एकाग्रता नही आती और ज्ञानशक्ति उत्पन्न नही होती और ज्ञानशक्ति उत्पन्न न होने के कारण मिथ्यात्व का नाश नही होता तथा सम्यक्त्व की विशुद्धि नही होती। परिणामस्वरूप आत्मा का कल्याण भी नही हो सकता। सक्षेप मे, आत्मकल्याण के लिए मन का निरोध करना आवश्यक हे। मन का निरोध करना कठिन अवश्य है, परन्तु भगवान् कहते है कि अभ्यास करने से मन का निरोध भी किया जा सकता हे। आत्मा का कल्याण मन को समाधिस्थ करने से ही हो सकता हे। अतएव मन को सत्यमार्ग पर स्थापित करने मे ही कल्याण है।

हम सबका ध्येय आत्मा को सुखी बनाना ही हे। मगर प्रश्न यह हे कि इस ध्येय की पूर्ति किस प्रकार हो सकती है? शास्त्र मे आत्मा को सुखी वनाने के जो उपाय बतलाए गये है, उन्हे अपनाओ, आत्मकल्याण करो। आत्मकल्याण ही आत्मसुख की चाबी है। ऐकान्तिक ओर आत्यन्तिक सुख प्राप्त करने से ही आत्मा सुखी हो सकता हे। अतएव तुम अगर अपने मन को सत्यमार्ग पर स्थापित करके अर्थात् समाधिस्थ करके आत्मकल्याण की साधना का प्रयत्न करोगे तो निस्सन्देह निरावाध आत्मसुख प्राप्त कर सकोगे।



# सत्तावनवां बोल

## वचन समाधि

मन को सत्यमार्ग मे स्थापित करने से होने वाले लाभ का वर्णन किया जा चुका है। अब गौतम स्वामी प्रश्न करते है कि वचन को सत्यमार्ग मे स्थापित करने से जीव को क्या लाभ होता है?

### मूलपाठ

प्रश्न– वयसमाहारणयाए ण भते! जीवे कि जणयइ?

उत्तर– वयसमाहारणयाए ण वय समाहारणदंसण पज्जवे विसोहेइ, वयसमाहारणदसण पज्जवे विसोहित्ता सुलहबोहियत्त णिव्वत्तेइ दुल्लह बोहियत्त णिज्जरेइ।।57।।

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! वचन के समाधारण से अर्थात् वचन को सत्यमार्ग मे स्थापित करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– वचन को सत्यमार्ग मे स्थापित करने से जीवात्मा दर्शनपर्याय–सम्यक्त्वपर्याय निर्मल बनाता है और सम्यक्त्व की विशुद्धि करने से सुलभबोधिता प्राप्त करता है तथा दुर्लभबोधिता से निवृत्त होता है।

### व्याख्यान

वचन को खराब कामो से निवृत्त करके, अच्छे कामो मे प्रवृत्त करना ही वचननिरोध का प्रारम्भ है। इस प्रकार वचन का निरोध करने से आत्मा मे अद्भुत शक्ति आती है। वचन का दुरुपयोग न करते हुए, परमात्मा के गुणगान् मे उपयोग करने से स्वाध्याय होता है और स्वाध्याय से आत्मा की शक्ति बढती है।

कहा जा सकता है कि स्वाध्याय तो पाच प्रकार का बतलाया गया है। उसमे परमात्मा के गुणगान् को स्वाध्याय नही गिना। ऐसी स्थिति मे परमात्मा का गुणगान स्वाध्याय कैसे कहा जा सकता है?

इसका उत्तर यह है कि स्वाध्याय दो प्रकार से होता है– भाव से और अर्थ से। परमात्मा का गुणगान करने वाला भाव से तो स्वाध्याय ही करता है। परमात्मा का गुणगान करने मे वचन का सदुपयोग करना अथवा शास्त्र मे णमोकार मन्त्र की बडी महिमा बतलाई है, अत णमोकार मन्त्र का जाप करने मे वचन का सदुपयोग करना भाव–स्वाध्याय ही है। णमोकार मन्त्र मे मन लगाकर वचन द्वारा उसका जाप करना स्वाध्याय ही है। इस प्रकार स्वाध्याय करने से आत्मा का बहुत लाभ होता है।

जिस प्रकार वचन का सदुपयोग करने से आत्मा को एकान्त लाभ होता है, उसका दुरुपयोग करके आत्मा का अहित करना कहा तक उचित है, शास्त्र मे तो वचन का महत्त्व बतलाया ही है, उपनिषद् मे भी वचन का महत्त्व बतलाते हुए कहा गया है कि वाणी की शक्ति को नष्ट न किया जाये तो आत्मा को बहुत ही लाभ हो सकता है।

इसी अध्ययन के चौदहवे बोल मे गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया है कि स्तव–स्तुति, मगल से जीव को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा है– स्तव–स्तुति, मगल से जीव ज्ञान, दर्शन और चारित्र रूप बोधिलाभ करता है।

इस प्रकार वचन का समाधारण करने से, अर्थात् वचन का खराब कामो मे दुरुपयोग न करके अच्छे कामो मे सदुपयोग करने से सम्यक्त्व की विशुद्धि होती है। सम्यक्त्व ओर दर्शन– दोनो पर्यायवाची शब्द है। काया से अच्छे काम न हो सके तो भी अगर वचन को अच्छे कामो मे प्रयुक्त किया जाये तो भी लाभ हो सकता हे।

वचन द्वारा मनुष्य के स्वभाव की परीक्षा होती हे। वाणी के आधार पर मनुष्य के हृदय के भावो का अनुमान किया जा सकता हे। जब साधारण मनुष्य भी वाणी से, मन के भाव जान लेता हे तो क्या परमात्मा वाणी से हृदय के भाव नही जानता होगा? परमात्मा सर्वत्र होने के कारण सभी भाव हस्तामलकवत् जानता हे। अतएव अपने मन ओर वचन को खराब कामो मे प्रवृत्त न करके परमात्मा के गुणगान मे ही प्रवृत्त करो। इसमे तुम्हारी दृष्टि की भी शुद्धि होगी ओर आचरण की भी। परमात्मा के गुणगान मे ही मन ओर

वचन का उपयोग करने से आत्मा का हित किस पकार होता है? इस सम्बन्ध मे एक सुना हुआ दृष्टान्त देकर समझाता हू –

सुनते है, श्रीपति नामक एक कवि ने निश्चय किया था कि मै परमात्मा के सिवाय किसी दूसरे का गुणगान नही करूगा। वह कवि बादशाह अकबर के दरबार मे रहता था। कुछ लोगो को श्रीपति कवि की इस पतिज्ञा का पता चला। कवि अपनी प्रतिज्ञा मे कितना दृढ है, इस बात की परीक्षा करने के लिए उन्होने बादशाह से कवि की प्रतिज्ञा की बात कही। बादशाह ने कहा– अवसर देखकर कवि की प्रतिज्ञा की परीक्षा करके देखूगा।

एक दिन कवि राजदरबार मे बैठा था। बादशाह ने कवि से कहा– 'कविराज! आज एक समस्या की पूर्ति कीजिए।' श्रीपति कवि बोले– समस्या की पूर्ति करना मेरा काम है, आप समस्या दीजिये। बादशाह ने कहा–

**करो मिल आश अकब्बर की।**

इस समस्या की पूर्ति कीजिये। समस्या सुनकर कवि समझ गया कि आज मेरी प्रतिज्ञा की परीक्षा हो रही है। पर हर्ज क्या है? अगर मै सच्चा कवि हू तो समस्या की पूर्ति भी करूगा और अपनी प्रतिज्ञा का पालन भी करूगा। इस प्रकार विचार कर कवि ने इस प्रकार समस्यापूर्ति की–

**हरि को यश छाडि औरन को भजे, जिह्वा जो फटो उस लम्बर की।**
**अब की दुनिया गुनिया को रटे, सिर बांधत पोट अटंबर की।**
**श्रीपति एक गोपाल भजे, नहि मानत शक कोउ जब्बर की।**
**जिसको हरि की परतीति नही, करो मिल आश अकब्बर की।,**

अर्थात् श्रीपति कहते हैं कि जो व्यक्ति परमात्मा का भजन करने मे अपनी जीभ का सदुपयोग न करके लोभ–लालच से अथवा किसी अन्य कारण से दूसरे के गुणगान करने मे जीभ का दुरूपयोग करता है, वह दूसरे की झूठी प्रशसा करके वास्तव मे अपने मस्तक पर पाप का बोझा लादता है। ऐसे पापी की जिह्वा फटो। श्रीपति कवि कहते हैं– मै तो सिर्फ गोपाल का ही भजन कर सकता हू और उन्ही का गुणगान् कर सकता हू। जिन्हे परमात्मा पर विश्वास न हो, वे लोग भले ही अकबर की आशा करे, मगर मैं तो गोपाल के सिवाय और किसी से कोई आशा नही करता।

श्रीपति का कवित्त सुनकर बादशाह प्रसन्न हुआ। लोग समझ गये कि श्रीपति अपनी प्रतिज्ञा के पक्के है। बादशाह ने स्वीकार किया कि परमात्मा के सिवाय और कोई बडा नही है।

यह घटना वास्तव मे घटी है या नही, इससे हमारा कोई सम्बन्ध नही है। हमे तो इस घटना के वर्णन से इतना ही सार ग्रहण करना है कि जीभ का उपयोग अगर परमात्मा का भजन करने मे किया जा सकता है, तो फिर दूसरे सासारिक कार्यो मे उसका दुरुपयोग करने की क्या आवश्यकता है? परमात्मा को छोडकर अन्य कामो मे जीभ का उपयोग करना तो, कवि के कथनानुसार एक प्रकार की धृष्टता है। परमात्मा त्रिभुवननाथ हैं, अत उनका ही गुणगान करना उचित है। परमात्मा तीन भवन के नाथ हैं, अर्थात् तीनो लोको मे रहने वाले समस्त जीवो के स्वामी है। अतएव जगत् मे रहने वाले किसी भी प्राणी, भूत, जीव तथा सत्त्व की आसातना न करना परमात्मा की प्रार्थना है। जिसमे जो गुण न हो, उस गुण का उसमे आरोप करना भी उसकी आसातना है। जिसमे जो गुण है, उसके यथार्थ गुण का वर्णन करना और अगर अपने मे ऐसा करने की शक्ति न हो तो यह कहना कि 'जिन–भगवान् ने जो कुछ कहा है वह निशक है, सत्य है।' इस प्रकार कहकर आत्मा को परमात्मा के गुणगान मे नियोजित करो। ऐसा करने से समझलो कि तुम्हारा कल्याण तुम्हारे ही हाथ मे है।

भगवान् ने वचननिरोध से अनेक लाभ बतलाये है। जिस व्यक्ति को भगवान् पर भरोसा होगा, वह परमात्मा का गुणगान करने मे ही वचन का सदुपयोग करेगा। इस प्रकार वचन का सदुपयोग और निरोध करने वाला पुरुष अपने आत्मा का अवश्य कल्याण कर सकता है।



# अट्ठावनवां बोल

## कायसमाधि

मन समाधि और वचनसमाधि करने से जीवात्मा को ज्ञानविशुद्धि और दर्शनविशुद्धि का लाभ होता है, इस विषय का विस्तृत विवेचन किया जा चुका है। अब कायसमाधि अर्थात् काय का निरोध करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है, यह प्रश्न गौतम स्वामी, भगवान् महावीर से पूछते हैं –

### मूलपाठ

**प्रश्न– काय समाहारणयाए णं भते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– कायसमाहारणयाए ण चरित्त पज्जवे विसोहेई, चरित्त पज्जवे विसोहित्ता अहक्खाय चरित्त विसोहेइ। अहक्खाय चरित्तं विसोहित्ता चत्तारि केवलिकम्मसे खवेइ। तओ पच्छा सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ, परिनिव्वायइ, सव्वदुक्खाणमंतं करेइ।।58।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! कायसमाधि से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– हे गौतम! काया को सत्यभाव से सयम मे स्थापित करने से, अर्थात काया का निरोध करने से जीवात्मा चारित्र के पर्यायो को निर्मल करता है और चारित्र के पर्याय निर्मल करके अनुक्रम से यथाख्यात चारित्र की विशुद्धि करके चार केवली कर्माशो को खपाता है और तत्पश्चात् वह जीवात्मा सिद्ध, बुद्ध मुक्त तथा शान्त होकर सब दु खो का अन्त करता है।

### व्याख्यान

काया का निरोध करने से सर्वप्रथम तो चारित्र पर्याय की विशुद्धि होती है। अर्थात उदयभाव के कारण मलीन हुआ क्षायोपशमिक चारित्र निर्मल हो जाता है। उदयभाव की वृद्धि के कारण क्षायोपशमिक चारित्र दब जाता

है और ज्यो–ज्यो उदयभाव घटता जाता है, त्यो–त्यो क्षायोपशमिक भाव बढता जाता है। इस प्रकार जो उदयभाव क्षायोपशमिक भाव को दबाता हे, वह उदयभाव काया का निरोध करने से हीन हो जाता है। फलस्वरूप क्षायोपशमिक भाव की शुद्धि होती है और जीवात्मा यथाख्यात चारित्र प्राप्त करता है।

यथाख्यात चारित्र बाहर से नही आता। वह तो आत्मा के स्वभाव मे ही विद्यमान है। जैसे सूर्य पर बादल आ जाने के कारण सूर्य ढका हुआ या मलीन दिखाई देता है, उसी प्रकार कर्म के प्रभाव से यथाख्यात चारित्र भी ढका हुआ और मलीन रहता है। जब काया का निरोध किया जाता है, तो मोहकर्म के कारण यथाख्यात चारित्र पर चढा हुआ आवरण दूर हो जाता है तथा यथाख्यात चारित्र प्रकट हो जाता है। भगवान् महावीर कहते हैं कि यथाख्यात चारित्र प्रकट होने से केवली अवस्था मे विद्यमान रहने वाले चार कर्म, नाम, गोत्र वेदनीय और आयुकर्म नष्ट हो जाते हैं। ये चारो कर्म अघाति कर्म कहलाते है, क्योकि ये चारो आत्मा के गुणो का घात नही करते, वरन् मोक्ष–प्राप्ति मे बाधा उपस्थित करते है। इन चारो कर्मो का नाश होने से आत्मा सिद्ध, बुद्ध, मुक्त होता है और परिनिर्वाण को पाता है।

काया का निरोध करने से आत्मा को क्या लाभ होता है, इस विषय पर थोडा–सा विचार किया गया है। काया का निरोध करने के सम्बन्ध मे विशेष विचार करने से पहले यह विचार कर लेना आवश्यक है, कि मन और वचन का निरोध कर लेने के बाद भी काया का निरोध करने की क्या आवश्यकता है? तथा काया स्थूल है और चारित्र के पर्याय सूक्ष्म हैं। ऐसी स्थिति मे स्थूल काया का निरोध करने पर भी सूक्ष्म चारित्र पर्याय किस प्रकार विशुद्ध हो सकते हैं? इस प्रश्न का उत्तर देने के लिए भगवान् महावीर और गौतम स्वामी के बीच श्रीभगवती सूत्र मे जो प्रश्नोत्तर हुए हैं, उनका उल्लेख कर देना सहायक होगा। गोतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया– आया भते! काया वा अण्णे भते! काया अर्थात् हे भगवन्! आत्मा ओर काया एक ही है या अलग–अलग?

भगवान् ने फरमाया– 'गोयमा! आया वि काया अण्णे वि काया' अर्थात् आत्मा ओर शरीर एक भी हें ओर दोनो भिन्न–भिन्न भी हैं।

जिस प्रकार दूध ओर घी एक भी हे और जुदे–जुदे भी है, उसी प्रकार आत्मा और काया एक भी ह ओर भिन्न–भिन्न भी हे। अगर दूध और घी एक ही होता तो दूध मे से घी निकलता ही कसे? ओर निकालने की

आवश्यकता भी क्या थी? और यदि दोनो भिन्न ही हो तो पानी की तरह दूध मे से घी कैसे निकलता? इसी भाति आत्मा और काया एक भी हैं और भिन्न-भिन्न भी है। काया के नाम पर यह प्रश्न आत्मा के सम्बन्ध मे ही किया गया है, अत काया के सम्बन्ध मे किया हुआ यह जुदा प्रश्न अनुचित नही है।

कुछ लोग आत्मा को काया से सर्वथा भिन्न मानते हैं और कुछ लोग दोनो को सर्वथा एक ही मानते है। परन्तु ये दोनो एकान्तवाद सच्चे नही हैं। क्योकि आत्मा और शरीर किसी दृष्टि से एक भी है, किसी दृष्टि से अलग-अलग भी है। यद्यपि आत्मा और शरीर कदाचित् एक भी है, परन्तु दोनो मे अलग-अलग हो जाने की शक्ति है, और इस कारण वे भिन्न-भिन्न भी हैं।

प्रश्न किया जा सकता है कि जब आत्मा और शरीर किसी अपेक्षा से एक हैं तो फिर इन दोनो का सयोग कब से हुआ है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि इन दोनो का सयोग अनादि से है। कहा जा सकता है कि यदि दोनो का सयोग अनादिकाल से है तो अनादि सयोग छूट कैसे सकता है? इस शका का समाधान यह है कि दोनो का सयोग अनादि होने पर भी यह सयोग छूट सकता है। धातु और पाषाण का सयोग तथा घी और दूध का सयोग कब से है? पहले कौन था और पीछे कौन हुआ? इस प्रश्न का यही उत्तर दिया जा सकता है कि दोनो का सयोग एक ही साथ हुआ है, फिर भी उसे भिन्न किया जा सकता है। इसी प्रकार कर्म के कारण आत्मा और शरीर का सयोग हुआ है। कर्म का भी आत्मा के साथ सयोग अनादि से है। ऐसा कदापि नही हो सकता कि आत्मा कभी कर्मरहित हो गया था और फिर कर्म से युक्त हो गया हो। आत्मा एक बार कर्मरहित जो जाने के बाद फिर कर्म से लिप्त हो जाता है ऐसा मान लिया जाय तो सिद्ध भगवान् जो कर्मो से सर्वथा मुक्त हो चुके है, फिर कर्मो से लिप्त हो जाएगे। वास्तव मे कर्म और आत्मा का सयोग-सम्बन्ध अनादिकालीन होने पर भी, दूध और घी तथा धातु और पाषाण की तरह दोनो अलग-अलग हो सकते है। आत्मा और कर्म का बध है और इसी कारण आत्मा का मोक्ष होता है अर्थात् आत्मा और कर्म का सम्बन्ध टूट जाता है। साख्यमत का कथन है कि आत्मा बधरहित, अर्थात् सिद्ध बुद्ध मुक्त है। उनके मतानुसार आत्मा के साथ कर्म का बध होता ही नही है। किन्तु यदि आत्मा का किसी के साथ बध न माना जाये तो आत्मा का मोक्ष भी नही हो सकता। क्योकि जब बध ही न होगा तो मोक्ष कैसे होगा?

बध है तभी मोक्ष भी है। मोक्ष का अर्थ ही बधन का छूटना है। जहा बन्धन ही न होगा, वहा उसका छूटना किस प्रकार कहा जा सकता है!

कहने का आशय यह है कि आत्मा और कर्म का सयोग अनादिकालीन होने पर भी छूट सकता है। आत्मा कर्म के सयोग से पृथक् हो सकता है। आत्मा और कर्म का जो सयोग अनादिकालीन कहा गया है, वह प्रवाह की अपेक्षा है। जैसे नदी का बहता पानी देख कर कहा जाता है कि यह वही पानी है, जो कल था। परन्तु वास्तव मे कल जो पानी था, वह तो बह गया है, फिर भी पानी के सतत प्रवाह के कारण ऐसा जान पडता है कि आज भी वही कल वाला पानी है। इसी तरह कर्म भी प्रवाहरूप मे आते रहते हैं और इसी कारण उनका सयोग अनादिकालीन है। वास्तव मे कर्म सदा–सर्वदा सरीखे नही रहते। जिस प्रकार नदी का पानी पलटता रहता है। उसी प्रकार कर्म भी बदलते रहते हैं। कर्म प्रवाहरूप से आत्मा मे आते ही रहते हैं, इसीलिये कर्मों का सम्बन्ध आत्मा के साथ अनादिकाल का माना जाता है।

ऐसा समझकर आत्मा को शरीर से पृथक् करना चाहिए। काया को विषमता मे से बाहर निकाल कर समताभाव मे प्रवर्तित करना ही काया का समाधारण कहलाता है।

मन, वचन और काय के सम्बन्ध मे भिन्न–भिन्न रीति से और इसी क्रम के अनुसार प्रश्न करने का कारण यह भी हो सकता है कि केवली भगवान् पहले मनोयोग का निरोध करते हैं, फिर वचनयोग का निरोध करते है ओर तत्पश्चात् काययोग का निरोध करके सिद्ध, बुद्ध तथा मुक्त होकर परिनिर्वाण प्राप्त करते हैं। अतएव अपने को भी काया का निरोध करने का प्रयत्न करना चाहिए। काया के निरोध से हम लोग भी सिद्ध हो सकते हैं। कहा भी है–

**सिद्धा जैसा जीव है, जीव सोई सिद्ध होय।**
**कर्म–मैल का अन्तरा, बुझै विरला कोय।।**
**जीव–कर्म भिन्न–भिन्न करो, मनुष्य जनम को पाय।**
**ज्ञानातम वैराग्य से, धीरज धर्म लगाय।।**

जीव और शिव, अर्थात् सिद्ध मे केवल कर्म का ही अन्तर हे। जीव कर्मसहित हैं और सिद्ध कर्मरहित हे। सिद्ध पहले से ही कर्मरहित नहीं होते, वरन् जीव मे से ही सिद्ध होते हें। जो जीव कर्मरहित हो जाता हे, वही सिद्ध कहलाने लगता है। अतएव जीवात्मा को कर्मरहित होकर सिद्ध बनने का प्रयत्न करना चाहिए। यह दुर्लभ मनुष्य–जन्म सिद्धत्व प्राप्त करने के लिए ही प्राप्त हुआ हे। मनुष्य–जन्म मोक्ष का द्वार हे। मोक्ष–मन्दिर मे पहुचने के बाद वहा से फिर वापिस

नही आना पडता। वहा आत्मा अनन्त आनन्द मे रमण करता है। मोक्ष मे जाने के लिए तत्त्व का विचार करके, धर्म की सहायता लेकर जीवात्मा को मुक्त होने का प्रयत्न करना चाहिए। जीवात्मा कर्म से मुक्त होने का मार्ग जान सके, इसीलिए काय–समाधारणा का पश्न पूछा गया है। शास्त्र मे सिद्ध, बुद्ध तथा मुक्त होने का जो मार्ग बतलाया गया है, उस मार्ग पर अगर जीवात्मा प्रस्थान करे, तो वह अवश्य ही अपना कल्याण करता है।



# उनसठवां बोल

## ज्ञानसम्पन्नता

आत्मा को परमात्ममय बनाने का श्रेष्ठ साधन ज्ञान है। अतएव ज्ञान प्राप्त करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस विषय मे श्री गौतम स्वामी भगवान् महावीर से प्रश्न करते हैं

### मूलपाठ

**प्रश्न— नाण सपण्णयाए णं भंते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर— णाण सपण्णयाए णं जीवे सव्वभावाहिगम जणयइ। नाण सपण्णे ण जीवे चाउरते ससार कंतारे ण विणस्सइ जहा सुई सुत्ता, पडियावि ण विणस्सइ। तहा जीवे ससुत्ते, संसारे ण विणस्सइ। णाण विणय तव चरित्त जोगे सपाउणइ, ससमय परसमय विसारए य सधायणिज्जे भवइ।।59।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न— भगवन्! ज्ञानसम्पन्न होने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर— ज्ञानसम्पन्न होने से जीवात्मा सब पदार्थों के यथार्थ भाव को जान सकता है और चतुर्गति रूप ससारअटवी मे दु खी नही होता। जेसे सूत्र (सूत—डोरा) सहित सुई गुम नही होती, उसी प्रकार सूत्र—ज्ञान से युक्त ज्ञानी पुरुष ससार मे भूलता नही है और ज्ञान चारित्र, तप तथा विनय के योगो को प्राप्त करता हे। साथ ही अपने सिद्धान्त और दूसरो के सिद्धान्त को ठीक तरह जानने से असत्य मार्ग मे नही फसता हे, शास्त्रार्थ मे स्व सिद्धान्त को सयुक्तिक, सचोट रख सकता हे।

### व्याख्यान

मन, वचन ओर काय के निरोध के विषय मे जो प्रश्नोत्तर हुए हे, उनके विषय मे विवेचन किया जा चुका हे। इन प्रश्नोत्तरो मे ज्ञान, दर्शन ओर

चारित्र की विशुद्धि का खास तौर पर कथन किया गया है। अतएव गौतम स्वामी ने अब ज्ञान की प्राप्ति से होने वाले लाभ के विषय मे प्रश्न किया है। इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् फरमाते है– ज्ञानसम्पन्न जीवात्मा सभी भावो को अर्थात् तत्त्वो को जान सकता है और तत्त्वो का ज्ञान हो जाने के कारण वह चारगति रूप ससार मे विनष्ट नही होता। जैसे डोरा वाली सूई कदाचित् नीचे गिर जाये तो भी डोरे के कारण जल्दी मिल जाती है, उसी प्रकार जो जीवात्मा श्रुतज्ञानरूप सूत्र से युक्त है। वह भी चतुर्गतिरूप ससार मे विनष्ट नही होता। कदाचित उसे ससार मे भ्रमण करना भी पडता है, तो वह जल्दी ही ससार से बाहर निकल जाता है। इसके सिवाय वह ससूत्र जीव श्रुतज्ञान के प्रभाव से ससार मे रहते हुए भी ज्ञान, दर्शन तथा चारित्र को शीघ्र प्राप्त करके मुक्त हो जाता है और श्रुतज्ञान के प्रभाव से उस जीवात्मा को प्रत्यक्ष ज्ञान– अवधि, मन पर्यव, केवल आदि ज्ञान– भी प्राप्त होते है और विनय, तप तथा चारित्र की भी प्राप्ति होती है। इतना ही नही, वह श्रुतज्ञानी जीव स्वसमय (स्वसिद्धान्त) और परसमय (पर–सिद्धान्त) का ज्ञाता हो जाने के कारण विद्वानो के समागम मे भी आता है और उनका सशय–निवारण करने मे भी समर्थ होता है।

यहा ज्ञान के विषय के जो प्रश्न किया गया है, उसका सम्बन्ध श्रुतज्ञान के साथ है, क्योकि उद्देश्य, समुद्देश, आज्ञा और अनुज्ञा श्रुतज्ञान मे ही होते है, अर्थात् प्रारम्भ और समाप्ति श्रुतज्ञान की ही होती है। 'श्रुतज्ञान प्राप्त करो' ऐसा उपदेश श्रुतज्ञान के लिए दिया जाता है। मतिज्ञान आदि के लिये ऐसा उपदेश देने की आवश्यकता नही रहती। यहा ज्ञान का सामान्य रूप से कथन किया है। अत पाचो ज्ञानो का उसमे समावेश हो सकता है किन्तु वास्तव मे इस प्रश्नोत्तर का सम्बन्ध श्रुतज्ञान के साथ ही है।

इस बोल मे यह प्रश्न पूछा गया है कि ज्ञान प्राप्त करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस पर विशेष विचार करने से पहले यह विचार कर लेना आवश्यक है कि ज्ञान का अर्थ क्या है?

शब्दशास्त्री ज्ञान की तीन प्रकार से व्याख्या करते हैं– भावप्रधानता से, कर्तृप्रधानता से और करणप्रधानता से। 'ज्ञप्तिर्ज्ञानम्' अर्थात् वस्तु को जानना भावप्रधान ज्ञान है। 'जानातीति ज्ञानम्' अर्थात् जो वस्तु को जानता है वह कर्तृप्रधान ज्ञान है और 'ज्ञायतेऽनेन इति ज्ञानम्' अर्थात् जिसके द्वारा वस्तु जानी जाये, वह करणप्रधान ज्ञान है। इस तरह भाव, कर्ता और करण को प्रधानता देकर ज्ञान की तीन प्रकार से व्याख्या की जाती है। परन्तु

शास्त्रकार कहते हैं कि यहा जो ज्ञान शब्द का प्रयोग किया गया है, उसी मे तीनो पदार्थ गतार्थ हो जाते हैं। ज्ञान के तीनो अर्थ वस्तु–स्वरूप को समझने के लिये है, एक–दूसरे का खडन करने के लिये नही। जिस प्रकार सूत्र साहित्य मे वस्तु–स्वरूप समझने के लिए सात नयो का वर्णन किया गया है। ये सातो नय एक–दूसरे का विरोध नही करते, किन्तु वस्तु–स्वरूप समझने मे सहायता पहुचाते हैं। इसी प्रकार ज्ञान की तीनो व्याख्याए एक दूसरे का विरोध नही करतीं, किन्तु स्वरूप समझने मे सहायता देती हैं। यद्यपि सामान्यतया सातो नयो मे भेद है, परन्तु नयभेद एक नय द्वारा दूसरे नय का खडन करने के लिए नही है। इसी प्रकार ज्ञान की तीनो व्याख्याए वस्तु–स्वरूप को समझने के लिए है, आपस के खण्डन के लिए नही।

अगर एक नय दूसरे नय का खण्डन करे, तो वह दुर्नय कहलाता है। उसी प्रकार ज्ञान की व्याख्याए भी अगर एक–दूसरी का विरोध करे तो वह भी मिथ्या हो जाएगी।

कहने का तात्पर्य यह है कि वस्तु का स्वरूप सरलतापूर्वक समझने के लिए ज्ञान आदि की विभिन्न व्याख्याए की जाती है। हमे भी ज्ञान की व्याख्याओ का उपयोग वस्तु–स्वरूप समझने मे करना चाहिये। क्लेशोत्पादक वाद–विवाद करने मे ज्ञान की व्याख्याओ का दुरुपयोग नही करना चाहिये।

अब मूल प्रश्न पर विचार करे। श्रुतज्ञान प्राप्त करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा ही है कि श्रुतज्ञान द्वारा जीवात्मा सब पदार्थों के यथार्थभाव को जान सकता है। प्रत्यक्षज्ञानियो ने जो–कुछ देखा है, वह श्रुतज्ञान से ही जाना जा सकता हे। उदाहरणार्थ, हम लोगो ने मेरु पर्वत नही देखा हे, परन्तु जिनके ज्ञान का आवरण हट गया हे और जिन्हे प्रत्यक्षज्ञान प्राप्त हो गया है, उन्होने मेरु पर्वत देखा है। अतएव हम लोग श्रुतज्ञान से मेरू पर्वत जानते है। प्रत्यक्षज्ञानी पदार्थों को प्रत्यक्ष देखते हैं, परन्तु श्रुतज्ञानी, प्रत्यक्षज्ञानी द्वारा देखे हुए पदार्थो को श्रुतज्ञान से जानकर उन पर श्रद्धा रखता हे। भगवान् महावीर ने जो–कुछ देखा या जाना था, उसे हम प्रत्यक्ष रूप से नही देख सकते। भगवान् द्वारा देखी और जानी हुई वस्तु हम लोग श्रुतज्ञान से जान सकते हैं। इसी कारण श्री दशवेकालिक सूत्र के चौथे अध्ययन मे श्रुतज्ञान की महिमा बतलाते हुए कहा हे –

**सोच्चा जाणेइ कल्लाण, सोच्चा जाणेइ पावगं।**
**उभय पि जाणेइ सोच्चा, ज सेय त समायरे।।**

अर्थात्–पुण्य को भी सुनकर जान सकते है और पाप को भी सुनकर जान सकते है तथा पुण्य–पाप को भी सुनकर जान सकते हैं, अतएव श्रुतज्ञान प्राप्त करके, जो कल्याणकारी हो उसी का आचरण करो।

पुण्य–पाप सुनकर ही जाना जा सकता है, परन्तु सुनकर हमे करना क्या चाहिए? इसी सम्बन्ध मे कहा गया है–

**श्रुयतां धर्मसर्वस्व, श्रुत्वा चैवावधार्यताम्।**
**आत्मन प्रतिकूलानि, परेषा न समाचरेत्।।**

अर्थात् सक्षेप मे धर्म का सार सुनकर उसे जीवन मे उतारो। सब धर्मों का सार यही है कि जो कार्य तुम्हे अपने प्रतिकूल जान पडता हो, दूसरो के प्रति उसका आचरण मत करो। श्री सूयगडाग सूत्र मे भी ऐसा ही कहा है–

**एव खु नाणिणो सारं, जं ण हिसई किंचण।**

अर्थात्–ज्ञानीजनो के कथन का सार मात्र यही है कि तुम किसी की हिसा मत करो– किसी को मत सताओ।

श्री उतराध्ययनसूत्र के छठे अध्ययन मे सर्वभूत–समभाव रखने के लिए स्पष्ट रूप से कहा है–

**अज्झत्थं सव्वओ सव्वं, दिस्स पाणे पियायए।**
**न हणे पाणिणो पाणे, भय वेराओ उवरए।।**

उत्त–6/7

अर्थात् अपने ही आत्मा की तरह सर्वत्र, सब प्राणियो को देखकर, अर्थात् यह जानकर कि अन्य प्राणियो को भी अपने प्राण उसी प्रकार प्रिय है, जैसे मुझे है, भय और वैर से निवृत्त हुआ आत्मा किसी भी प्राणी के प्राणो का हनन न करे।

शास्त्र के इस सारगर्भित सूत्र को स्पष्ट–रूप से समझाने के लिए एक व्यावहारिक उदाहरण देता हू–

मान लो, कोई क्रूर मनुष्य हाथ मे तलवार लेकर तुम्हे मारने के लिए तैयार हुआ है। इसी समय कोई दयालु मनुष्य आता है और उसे मारने से रोकता है। अब इन दोनो मे से तुम्हे कौन–सा मनुष्य अच्छा लगेगा? इस प्रश्न का निश्चित रूप से तुम यही उतर दोगे कि हमे बचाने वाला मनुष्य ही अच्छा लगेगा। यह बात किसी के कहने से या किसी दूसरे की प्रेरणा से नही कहते। यह कथन आत्मसाक्षी का कथन है, तो जिस प्रकार तुम्हे यह पसन्द नही है कि कोई तुम्हे मारे। उसी प्रकार दूसरे प्राणियो को भी यह पसन्द नही है कि तुम उन्हे मारो। अतएव किसी को न मारना धर्म है। तुम्हारे सामने झूठ बोलकर

कोई तुम्हे ठग ले जाये अथवा तुम्हारी कोई चीज चुरा ले जाय तो क्या तुम यह पसन्द करोगे? तो क्या दूसरो को ठगना या दूसरो की कोई चीज छीन लेना तुम्हारे लिए उचित है? "आत्मन प्रतिकूलानि परेषा न समाचरेत्"– अतएव जैसा व्यवहार तुम अपने लिए पसन्द नही करते वैसा व्यवहार तुम दूसरो के साथ भी मत करो। इतना ही नही, वल्कि अगर तुम्हारी शक्ति है तो उस शक्ति का उपयोग दूसरो की सहायता के लिए करो। अपनी शक्ति का सदुपयोग करना स्व–पर का कल्याण करना है। शक्ति होने पर भी अगर दूसरो की सहायता मे उसका उपयोग नही करते, तो तुम्हारी शक्ति किस काम की है? शक्ति होने पर भी दूसरो की सहायता न करने वाला कैसा कहलाता है, इस विषय मे एक प्राचीन कथा सुनाता हू।

राजशेखर नामक एक पडित बहुत सकटमय अवस्था मे था। खाने के लिए उसे भरपूर अन्न भी नही मिलता था। ऐसी दु खद अवस्था मे भी उसने धीरज नही छोडा। उसने विचार किया– अगर मैं पुरूषार्थ करूगा तो मेरी दरिद्रता दूर हो जायेगी। इस प्रकार विचारकर वह आजीविका की पूर्ति के लिए धारानगरी मे (वर्तमान धार में) आया।

एक दिन राजशेखर पडित मिट्टी के सकोरा मे खराब अनाज साफ कर रहा था। राजा भोज ने घूमने जाते समय यह दृश्य देखा। यह देखकर राजा समझ गया कि यह कोई विद्वान पुरुष जान पडता है। उसकी विद्वत्ता की जाच करने के लिए उसे लक्ष्य करके भोज ने सस्कृत मे कहा– जो लोग अपना पेट भी नही भर सकते, वे इस ससार मे जीवित रहे तो क्या? ओर जीवित न रहे तो क्या?

राजा का कथन सुनकर राजशेखर के हृदय को बडा आघात लगा। उसने सस्कृत भाषा मे ही उत्तर दिया– जो शक्तिशाली होकर भी दूसरो की सहायता नही करते वे इस ससार मे रहे तो क्या ओर न रहे तो क्या?

राजशेखर का करारा उत्तर सुनकर भोज को विश्वास हो गया कि यह कोई विद्वान् पुरुष है। मगर इतना विद्वान् होने पर भी यह इतना गरीब क्यो हे? यह जानने के लिए भोज ने पूछा– किस कारण तुम्हारी ऐसी दशा हुई है? राजशेखर न कहा– तुम सरीखे उदार राजा सब जगह नही हे। इसी कारण मेरी यह दशा हुई हे। यह रहस्यपूर्ण उत्तर सुनकर राजा ने मन मे विचार किया– अव मुझे इस विद्वान् की पूरी–पूरी सहायता करनी ही चाहिए।

इस प्रकार विचार कर राजा हाथी से उतर पडा और हाथी राजशेखर को दे दिया। राजशेखर सोचने लगा– मुझे तो पेटभर खाना नहीं मिलता। तव

मैं इस हाथी को अपने घर कैसे बाधू! इस प्रकार विचार कर राजशेखर ने हाथी के मुख के पास अपने कान लगा दिये और अपना सिर इस तरह हिलाने लगा, मानो हाथी पडित के कान मे कुछ कह रहा हो! यह विचित्र दृश्य देखकर राजा ने पूछा– 'क्या हाथी कुछ कह रहा है?'

राजशेखर– जी हा। हाथी मुझसे कह रहा है कि मुझे लेकर तुम बाधोगे कहा? अतएव भलाई इसी मे है कि तुम राजा को फिर भेट–रूप मे मुझे सौपदो। ऐसा करने से मै भी आनन्द मे रहूगा और राजा द्वारा जो धन तुम्हे पुरस्कार मे मिलेगा, उसे पाकर तुम भी आनन्द मे रहोगे।

राजा भोज राजशेखर का आशय समझ गया। उसने राजशेखर को बहुत–सा धन देकर सुखी बना दिया।

कहने का आशय यह है कि अपने पास शक्ति हो तो प्रत्येक समर्थ व्यक्ति को दूसरो के दु ख दूर करने मे उसका व्यय करना चाहिए। दूसरो की सहायता करने वाला ही दूसरो से सहायता लेने का अधिकारी है। जो लोग ज्ञान–दर्शन–चारित्र की वृद्धि करने मे सहायक बनते हैं, वे स्व पर का कल्याण करते है।



# साठवां बोल

## दर्शनसम्पन्नता

पिछले बोल मे ज्ञानसम्पन्नता से होने वाले लाभ का विचार किया गया है। ज्ञानसम्पन्नता से जीवात्मा समस्त पदार्थों के यथार्थ भाव को जान सकता है और फलस्वरूप चतुर्गति रूप ससार–अटवी मे दु ख नही पाता। जैसे डोरा वाली सुई गुमर्त नीं, उसी प्रकार ज्ञानी जीव ससार की भूल–भुलैया मे नही पडता और ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप तथा विनय के योग प्राप्त करता हे। इसी प्रकार अपने और दूसरो के सिद्धान्त को भलीभाति जानकर असत्य मार्ग मे फसता नही है।

भगवान् महावीर ने ज्ञानप्राप्ति का यह मार्ग बतलाया है। सच्चा ज्ञान सम्यक्त्व अर्थात् सच्चे दर्शन के अभाव मे उत्पन्न नही होता। अतएव अब दर्शन के विषय मे प्रश्न किया जाता है।

ज्ञान और दर्शन का परस्पर मे सहयोग हे। जब ज्ञान होता हे, तो दर्शन भी होता हे। और जब दर्शन होता हे, तब ज्ञान भी होता है। प्रश्न किया जा सकता है कि यदि ज्ञान ओर दर्शन का सम्बन्ध इतना घनिष्ठ है तो दर्शन के विषय मे अलग प्रश्न क्यो किया गया हे? इस प्रश्न का उत्तर यह हे कि श्रुतज्ञान साव्यवहारिक हे। जबकि दर्शन व्यवहारिक नहीं हे। ज्ञान का तो आदान–प्रदान हो सकता ह, पर दर्शन का आदान–प्रदान नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त सम्यग्ज्ञान तभी उत्पन्न होता हे, जब सम्यग्दर्शन विद्यमान हो। दर्शन के विना ज्ञान की उत्पत्ति नही हो सकती। शास्त्र मे कहा हे, 'णादसणिस्स नाण'– अर्थात् जिस व्यक्ति मे दर्शन– सम्यक् श्रद्धा नही होती, उसे सम्यग्ज्ञान उत्पन्न नहीं हो सकता। उसका ज्ञान भी अज्ञान कहलाता हे। वही ज्ञान सच्चा हे जो सम्यक्त्व के साथ होता हे। ज्ञान भी क्षायोपशमिक भाव हे ओर अज्ञान

(मिथ्याज्ञान) भी क्षायोपशमिक भाव है। मगर दोनो मे सम्यक्त्व होने और न होने के कारण ही अन्तर है। अतएव गौतम स्वामी अब दर्शन के विषय मे भगवान् से प्रश्न करते हैं–

**मूलपाठ**

**प्रश्न– दंसणसंपण्णयाए णं भंते! जीवे किं जणयइ!**

**उतर– दंसणसंपण्णयाए ण भवमिच्छत्तछेयण करेइ। परं ण विज्झायइ, परं अविज्झाएमाणे अणुत्तरेणं णाण दसणेण अप्पाणं सजोएमाणे सम्मं भावेमाणे विहरइ।।60।।**

**शब्दार्थ**

प्रश्न– भगवन्! दर्शन प्राप्त करने से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– हे गौतम! दर्शनसम्पन्नसम्यग्दृष्टि जीव ससार के मूल मिथ्यात्व– अज्ञान का छेदन करता है। उसके ज्ञान का प्रकाश बुझता नही है और उस प्रकाश मे श्रेष्ठ ज्ञान तथा दर्शन से अपने आत्मा को सयोजित करके सुन्दर भावनापूर्वक विचरता है।

**व्याख्यान**

भगवान् ने दर्शनसम्पन्नता से मिथ्यात्व का नाश होना बतलाया है। परन्तु मिथ्यात्व का नाश तो क्षयोपशम सम्यक्त्व से भी होता है, फिर दर्शन–सम्पन्नता से विशेष लाभ क्या हुआ? इसका उत्तर यह है कि जैसे खुली हवा मे रखे दीप के बुझ ने का भय रहता है उसी प्रकार क्षायोपशमिक सम्यक्त्व के नष्ट होने का भ[illegible] बना रहता है। क्षायिक सम्यक्त्व के लिए भय नही रहता है। इसी का[illegible] भगवान् ने उत्तर मे 'पर' शब्द का प्रयोग करके यह सूचित किया है कि दर्शनसम्पन्नता से मिथ्यात्व का पूर्ण नाश होता है और वह क्षायिक सम्यक्त्व प्राप्त होता है जिसके नाश होने का भय ही नही रहता। दर्शनसम्पन्नता से जीव को मिथ्यात्व के नाश के साथ क्षायिक सम्यक्त्व की भी प्राप्ति होती है।

ससार–भ्रमण का प्रधान कारण मिथ्यात्व ही है। कारण के बिना कार्य नही होता। ससार–भ्रमण रूप कार्य का कारण मिथ्यात्व है। दर्शनसम्पन्नता मिथ्यात्व का नाश करती है और कारण के अभाव मे कार्य किस प्रकार हो सकता है? जो वस्तु जैसी है उससे विपरीत मानना ही मिथ्यात्व है। मिथ्यात्व का उच्छेद हो जाने से ससार–भ्रमण भी न[illegible] करना पडता।

मिथ्यात्व ससार का कारण है और सम्यक्त्व मोक्ष का कारण है। दर्शनसम्पन्न व्यक्ति मिथ्यात्व का छेदन करके क्षायिक सम्यक्त्व प्राप्त करता

है। क्षायिक सम्यक्त्व वाला पुरुष या तो उसी भव मे मोक्ष प्राप्त करता है या भवस्थिति अधिक होने पर अधिक से अधिक तीन भव मे केवलज्ञान प्राप्त करके मोक्ष प्राप्त करता है। क्षायोपशमिक सम्यग्दर्शन तो उत्पन्न होकर नष्ट भी हो जाता है, किन्तु क्षायिक सम्यग्दर्शन एक बार उत्पन्न होने के पश्चात् फिर वह नष्ट नही होता। क्षायिक सम्यक्त्व प्राप्त होने से परम ज्ञान और परम दर्शन प्राप्त करके दर्शनसम्पन्न व्यक्ति आनन्दपूर्वक क्षायिक ज्ञान–दर्शन मे रमण करता है।

सम्यक्त्व के तीन भेद हैं – (1) उपशम गुण से प्राप्त होने वाला, (2) क्षयोपशम गुण से प्राप्त होने वाला और (3) क्षायिक गुण से प्रकट होने वाला सम्यक्त्व। इन तीनो प्रकार के सम्यक्त्वो मे कितना अन्तर है? यह बात पानी का उदाहरण देकर समझाई जाती है। एक पानी ऐसा होता है, जो मलीन होता है परन्तु दवा डालने से उसका मैल नीचे जम गया है। दूसरे प्रकार का पानी ऐसा होता है कि वह ऊपर से तो स्वच्छ दिखाई देता है, परन्तु उसमे मैल साफ नजर आता है। तीसरे प्रकार का पानी वह है, जो पहले मलीन था, किन्तु उसका मैल नीचे बैठ जाने पर निर्मल पानी नितार कर अलग कर लिया गया है। इस तीसरे प्रकार के पानी के फिर मलीन होने की सम्भावना नही है। इसी प्रकार मिथ्यात्व के विपाक मे शान्त हो, किन्तु प्रदेश मे उदयाधीन रहता हो, वह क्षयोपशम से प्राप्त सम्यक्त्व कहलाता है। मिथ्यात्व का उदय जब प्रदेश और विपाक– दोनो मे शान्त हो, तब उपशम सम्यक्त्व होता है। क्षायोपशमिक सम्यक्त्व से औपशमिक सम्यक्त्व अच्छा है। तीसरा सम्यक्त्व क्षायिक है। जब मिथ्यात्व प्रदेश और उदय– दोनो से पृथक् हो, गया हो अर्थात् मिथ्यात्व किसी भी प्रदेश मे अथवा उदय मे न रहे तब क्षायिक सम्यक्त्व होता है।

एक सम्यक्त्व के होने से ही आत्मा किस प्रकार उन्नत हो सकता है। इस सम्बन्ध मे श्रेणिक का उदाहरण दिया गया है। सम्यक्त्व होने पर उसके सहायक अन्य गुण भी उत्पन्न हो जाते हैं और उस अवस्था मे आत्मा का भी अभ्युदय होता है।

राजा श्रेणिक की रानी चेलना थी। चेलना की सदैव भावना बनी रहती थी कि मेरा पति किस प्रकार धार्मिक बने? उसकी यह मान्यता थी कि अगर मैं अपने पति को धर्मभावना से ओतप्रोत करू तो ही सच्ची पतिव्रता पत्नी कहलाऊ! दूसरी तरफ श्रेणिक सोचता था– 'पत्नी को अभी से धर्म की लत क्या लगी है! इसे इस लत से किसी प्रकार छुडाना चाहिए।' इस प्रकार पति ओर पत्नी दोनो का ध्येय एक–दूसरे से विपरीत था ओर दोनो ही

अपने–अपने ध्येय के अनुसार कार्य करने मे जुटे हुए थे। रानी सोचती थी कि महाराज मुझे ठगने का प्रयत्न करते हैं और मैं राजा को शुद्ध करने का प्रयत्न करती हू। राजा सोचता था रानी को धर्म की बीमारी लग गई है और मै उसे इस बीमारी से बचाने की कोशिश कर रहा हू।

श्रेणिक राजा रानी को धर्मश्रद्धा से विचलित करने के लिए कई बार छल–कपट करता था। अतएव रानी ने सबको सूचना कर दी थी कि जो महात्मा चार ज्ञान के धारक, समर्थ तथा व्रतपालन मे दृढ हो, वे ही यहा पधारे, क्योकि यहा राजा की तरफ से, धर्मश्रद्धा से विचलित करने के लिए छल किया जाता है। यहा कोई साधारण साधु न पधारे। इस सूचना पर ध्यान न देकर अगर कोई साधारण साधु यहा पधारेगे तो वे राजा के कपट–जाल मे फस जाएगे और नतीजा यह होगा कि धर्म की अवहेलना होगी। रानी की इस सूचना के कारण श्रेणिक के राज्य मे समर्थ साधु ही आते थे। सामान्य साधुओ ने तो उनके राज्य मे जाना भी बन्द कर दिया था।

एक महात्मा ग्रामानुग्राम विचरते हुए राजगृह मे पधारे। राजा ने सुना कि रानी के गुरु राजधानी मे आये है। यह सुनकर उसने सोचा–रानी के गुरू को अपमानित करने का यह ठीक अवसर हाथ लगा है। रानी का गुरू भ्रष्ट होगा तो रानी का धर्मगौरव भी हल्का पड जायेगा।

इस प्रकार विचारकर राजा ने एक वेश्या को बुलाकर कहा– तू उस साधु के स्थान पर जा और किसी भी उपाय से उसे भ्रष्ट करके वापिस यहा आ जा। तू मेरा यह काम कर देगी तो तुझे मुह–मागा इनाम दूगा। वेश्या तो राजा का काम मुफ्त मे भी करने को तैयार थी, तिस पर राजा की सहायता और इनाम मिलने की आशा से उसने तुरन्त हा भर ली। वह सिगार सजकर और कामोत्तेजक अन्य सामान लेकर साधु के स्थान पर गई। साधु ने उसे देखते ही कहा– 'खबरदार! रात्रि के समय हमारे स्थान पर स्त्रियो का आना निषिद्ध है। यह कोई गृहस्थ का मकान नही है। यहा साधु रहते हैं।'

वेश्या बोली– महाराज! आपका कहना सही है, मगर आपका कहना वही मान सकती है, जो आपकी आज्ञा माथे चढाती हो। मैं तो दूसरे ही कारण से यहा आई हू। मै आपको किसी प्रकार का कष्ट देने नही आई। आपका मनोरजन करने और आपको सुख पहुचाने के लिए ही आई हू।

इतना कहते–कहते वेश्या, साधु के स्थान मे घुस गई। साधु समझ गये कि यह मुझे भ्रष्ट करने की बुद्धि से यहा आई है। मैं अपने शीलव्रत पर

दृढ हू, किन्तु जब यह बाहर निकलेगी और कहेगी कि मैं साधु के शीलव्रत को भग कर आई हू, तब मेरा कहा कौन सुनेगा?

महात्मा ने उस समय अपनी लब्धि द्वारा विकराल रूप धारण किया। यह देखकर वेश्या धवराई और कहने लगी— महाराज! क्षमा करो। मुझे बचाओ। मै तो राजा श्रेणिक के कहने से यहा आई हू। मैं तो अभी यहा से भाग जाती, मगर क्या करू, लाचार हू। बाहर ताला लग गया है। बाहर निकलने का कोई उपाय नही है। आप मुझ पर दया कीजिये।

उन महात्मा ने वैक्रिय लब्धि द्वारा अपना वेष ही बदल डाला था। शास्त्र मे कारणवश वेष वदल लेने का विधान है। अपवादरूप मे साधुलिग को बदलने का शास्त्र मे कथन किया गया है। चारित्र की रक्षा तो उस समय भी की जाती है, किन्तु अवसर आ जाने पर लिग बदल डालने का अपवाद मार्ग मे कथन है।

एक ओर यह घटना घट रही है। दूसरी ओर राजा रानी से कह रहा है तुम अपने गुरू की इतनी प्रशसा करती थी, अब जरा उनका हाल तो देखो! उन्होंने तो एक वेश्या घर मे घुसेड रखी है।

चेलना ने आश्चर्यपूर्ण स्वर से कहा— ऐसा? मगर जब तक मै अपनी आखो न देख लू, तब तक मान नही सकती। अगर यह बात सच होगी, तो मे उन्हे अपना गुरु नही मानूगी। अपन तो सत्य के उपासक है। आप जैसा कहते है, दिखलाइए।

राजा— मैं तो देख ही चुका हू। अब बात बढाने से क्या लाभ हे?

रानी— जव तक मै अपनी आखो से देख न लूगी, तब तक हरगिज मानने को तेयार नही। अगर मैं ऐसा देखूगी तो उसी घडी उन्हे साधु मानना छोड दूगी।

आखिर राजा चेलना रानी को साथ लेकर साधु के स्थान पर आया। दरवाजा खोला गया। दरवाजा खुलते ही वेश्या ऐसी भागी आई, मानो पीजरा खुलते ही पक्षी भागकर निकला हो? आते ही उसने कहा— आप और कोई भी काम मुझे सौंप दे, मगर साधु के पास जाने का काम मुझे न बताइएगा। आज इन महात्मा के तपस्तेज से मैं भस्म ही हो गई होती, मगर उन्ही की दया से मेरे प्राण वच गए!

वेश्या की बात सुनकर रानी ने राजा से कहा— महाराज! यह वेश्या क्या कह रही हे? इसके कहने से तो मालूम होता हे कि आपने ही इसे यहा भेजा था। भले ही आपने इसे भेजा हो मगर में पहले ही कह चुकी हू कि

मेरे गुरु को इन्द्राणी भी नही डिगा सकती। पर यह जो कह रही है, उस पर विचार कीजिए।

रानी की बात सुनकर राजा लज्जित हो गया। कहने लगा– वेश्या की बातो पर अधिक ध्यान देना ठीक नही है। अब यह बात जाने दो।

रानी ने कहा– ठीक है। यह वेश्या आत्मा की दृष्टि से मेरी बहिन के समान है, फिर भी मै इसकी बात छोड देती हू। मगर आप भी यह बात जाने दीजिए। अच्छा, जरा उन महात्मा के पास तो चले।

दोनो महात्मा के पास पहुचे। देखा, महात्मा किसी दूसरे ही वेश मे थे। यह देखकर रानी ने राजा से कहा– यह देखो, ये मेरे गुरु ही नही है! मै तो द्रव्य और भाव दोनो से जो युक्त हो उसी को अपना गुरू मानती हू। इन महात्मा का वेष मेरे गुरु का वेश नही है, जब मेरे गुरू का वेश ही नही है, तो इन्हे अपना गुरु कैसे मान लूं?

कुछ लोग कहते हैं कि रजोहरण और मुखपत्ती मे क्या धरा है! परन्तु वास्तव मे इनका अधिक महत्त्व है। चिह्न का कितना अधिक महत्त्व है! स्टीमर मोटर आदि पर जो चिन्ह रखा जाता है उनका कितना अधिक महत्व गिना जाता है? इसी प्रकार मुखवस्त्रिका भी जैन धर्म के साधुओ की निशानी है। श्री उत्तराध्ययन सूत्र मे रजोहरण मुखवस्त्रिका आदि को ऋषीश्वर की ध्वजा कहा है। इसी शास्त्र मे कहा है– 'लोगे लिग पयोयण', अर्थात् लोक मे लिग का प्रयोजन है।

कहने का आशय यह है कि धर्मी द्वारा ही धर्म की पहचान होती है। रानी ने राजा से कहा– महाराज! धर्म के प्रति इस प्रकार छल–कपट करना छोड दो। आखिर रानी की बात राजा के गले उतर गई। बाद मे अनाथी जैसे महानिर्ग्रन्थ के ससर्ग मे आने से उन्हे सम्यक्त्व की प्राप्ति भी हुई। राजा श्रेणिक सम्यवत्त्व के प्रभाव से कैसा आत्मलाभ प्राप्त कर सके, इस सम्बन्ध मे ग्रन्थो मे कहा है–

**न सेणिओ आसितया बहुस्सुओ, न यावि पन्नत्तिधरो न वायगो।**
**सो आगमिस्साइ जिणो भविस्सइ, समिक्ख पन्नाइ वरं खु दसण।।**

अर्थात्–राजा श्रेणिक एक नवकारसी भी नही कर सका था। वह बहुश्रुत भी नही था। साधुपना उसने धारण नही किया था और न वह वाचक, व्याख्याता ही था। फिर भी शुद्ध सम्यक्त्व के कारण वह भविष्य मे पद्मनाभ तीर्थंकर होगा।

श्रेणिक राजा पहले तो धर्म की आवश्यकता ही स्वीकार नही करता था। किन्तु भगवान् महावीर के तथा महानिर्ग्रन्थ अनाथी मुनि के ससर्ग मे आने के बाद उसमे वज्रलेप जैसी नि शक श्रद्धा उत्पन्न हो गई थी। धर्म के प्रति निश्चल श्रद्धा होने के कारण ही श्रेणिक आत्मकल्याण साध सके।

राजा श्रेणिक सम्यक्त्व मे बहुत दृढ थे। उनकी धर्मदृढता की प्रशसा सुनकर एक देव ने विचार किया– आखिर तो श्रेणिक एक मनुष्य है। मनुष्य को धर्म से विचलित करना कौनसी बडी बात है? एक दिन जब श्रेणिक राजा बाहर घूमने के लिए निकला, तो वह देव साधु के वेश मे शिकारी का स्वाग सजकर, शकित होता हुआ राजा के पास से निकला। राजा के कर्मचारियो ने साधु वेशधारी शिकारी देव को देखकर राजा से कहा–देखिये महाराज! ये आपके धर्मगुरु जा रहे हैं। हाथ मे मछली पकडने का जाल लिए, जाते हुए साधु वेशधारी देव को देखकर राजा ने विस्मय के साथ पूछा– यह क्या है? उसने उत्तर दिया– राजन्! मैं मछलिया पकडने जा रहा हू। मैं तुम्हारी आखो के सामने आ गया हू, इसलिए भले ही मुझे दोषी गिन लो, पर वास्तव मे महावीर भगवान् के सभी साधु मेरे समान ही हैं।

राजा के लिए यह समय सम्यक्त्व से विचलित होने का था, मगर, उसकी श्रद्धा तो वज्रलेप के समान दृढ थी। उसने उत्तर मे कहा– अपनी शिथिलता के लिए अपने आत्मा को दोष दो। सब साधुओ को झूठा कलक मत लगाओ। भगवान् महावीर के साधु तुम सरीखे शिथिलाचारी हो ही नही सकते।

राजा श्रेणिक साधु वेशधारी देव को फटकार बतलाकर थोडा ओर आगे बढे कि वहा उन्होने गर्भवती स्त्री की तरह मोटे पेट वाली साध्वी को अपनी ओर आती देखा। साध्वी कभी गर्भवती नही हो सकती, फिर भी साध्वीवेश मे उस गर्भवती को देखकर राजा ने कहा– 'यह कौन अभागिनी हे?' साध्वी वेशधारी देव ने कहा– राजन्! में आज अचानक तुम्हारी दृष्टि मे आ पडी हू। नही तो भगवान् महावीर की सभी साध्विया मुझ जेसी दुराचारिणी ही हें। राजा ने उसे उपालम्भ देते हुए कहा– 'तुम स्वय दुराचारिणी हो, इस कारण सभी साध्वियो को कलकित करना चाहती हो।'

धर्मश्रद्धा को डिगा देने वाली घटनाए देखकर भी राजा श्रेणिक की निश्चल श्रद्धा मे भगवान् महावीर के धर्म के प्रति लेशमात्र भी सन्देह उत्पन्न नहीं हुआ ह। देव राजा की धर्मश्रद्धा देखकर चकित रह गया। अन्त मे उसने

अपना मायाजाल समेट लिया। वह राजा के पास आया और कहने लगा-- महाराज! तुम्हारी धर्मपरीक्षा करने के लिए ही मैने ये स्वाग रचे थे।

कहने का आशय यह है कि व्रत-प्रत्याख्यान करने की शक्ति न होने पर भी अगर सच्ची धर्मश्रद्धा कायम रहे, अर्थात् क्षायिक सम्यक्त्व हो तो आत्मा का कल्याण अवश्य होता है। अगर तुम अपने आत्मा का कल्याण करना चाहते हो तो तुम्हे भी सम्यक्त्व मे दृढ रहना चाहिए। इस विषम पचमकाल मे श्रद्धा को विचलित करने वाली अनेक बाते सुनी और देखी जाती है, मगर हृदय मे सच्ची श्रद्धा हो तो ससार मे कोई ऐसी शक्ति नही है जो तुम्हे धर्म से डिगा सके। धर्मश्रद्धा मे दृढ रहने से ही तुम्हारा कल्याण होगा।



# एकसठवां बोल

## चारित्रसम्पन्नता

शास्त्र मे कहा है कि ज्ञान, दर्शन और चारित्र– ये रत्नत्रय ही मोक्ष का मार्ग हैं। तत्त्वार्थसूत्र मे भी कहा है– सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्राणि मोक्षमार्ग । अर्थात् सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र– तीनो मिलकर मोक्ष का मार्ग हैं। ज्ञान से वस्तु जानी जाती है, दर्शन से जानी हुई वस्तु पर श्रद्धा की जाती है और तब तदनुसार आचरण किया जाता है। गौतम स्वामी और भगवान् महावीर के बीच जो प्रश्नोत्तर हुए हैं, उन पर विस्तारपूर्वक विचार किया गया है। अब गौतम स्वामी चारित्र के विषय मे भगवान् से प्रश्न करते हैं –

**मूलपाठ**

**प्रश्न– चरित्त संपण्णयाए ण भते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– चरित्त सपन्नयाए ण सेलेसी भावं जणयइ, सेलेसि पडिवण्णे य अणगारे चत्तारि केवलिकम्मसे खवेइ, तओ पच्छा सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ, परिनिव्वायइ सव्व दुक्खाणमन्त करेइ ।।61।।**

**शब्दार्थ**

प्रश्न– भगवन्! चरित्रसम्पन्नता से जीवात्मा को क्या लाभ होता हे?

उत्तर– चारित्र–सम्पन्नता से जीव शैलेशी (मेरू पर्वत की तरह निश्चल) भाव को प्राप्त करता है। शैलेशीभाव को प्राप्त अनगार बाकी बचे हुए चार कर्मो को खपाता है ओर फिर सिद्ध बुद्ध मुक्त तथा परिनिर्वाण को प्राप्त करके समस्त दु खो का अन्त करता हे।

**व्याख्यान**

पूर्ण चारित्रसम्पन्नता से जीव शेलेशी अवस्था प्राप्त करता है। शैलेशी अवस्था अर्थात् कपन रहित अवस्था प्राप्त करना। जैसे शेल अर्थात्

पर्वत अकपन होता है, उसी प्रकार शैलेशी अवस्था को प्राप्त जीवात्मा भी निष्कप बन जाता है। शैल का अर्थ पर्वत और ईश का अर्थ प्रधान है। जैसे सुमेरु पर्वत अटल–अडोल–अचल और अकप है, उसी प्रकार पूर्ण चारित्रसम्पन्नता से जीवात्मा मन, वचन तथा काय के योगो को रोककर सुमेरु के समान निश्चलता प्राप्त करता है। चारित्रसम्पन्नता से आत्मा लेश्यारहित अवस्था पाता है, ऐसा अर्थ भी घट सकता है, क्योकि लेश्या के होने पर ही कपन होता है। जीव जब लेश्याहीन हो जाता है, तब वह अचल बन जाता है।

चारित्र का अर्थ है– पूर्ण शील अथवा पूर्ण सवर की प्राप्ति। अहिसा, सत्य आदि उत्कृष्ट सवर की प्राप्ति होना उत्कृष्ट चारित्र है। उत्कृष्ट चारित्र प्राप्त करके आत्मा तेरहवे गुणस्थान से चौदहवा गुणस्थान प्राप्त करके अडोल–अकप बन जाता है। अर्थात्– मन, वचन तथा काय के योगो का निरोध करके अयोगी बन जाता है। अयोगी होने के बाद जीवात्मा केवली सम्बन्धी चार कर्मो को नष्ट करके पाच लघु अक्षरो के उच्चारण जितनी स्थिति भोगकर सिद्ध, बुद्ध और मुक्त हो जाता है। इस प्रकार वह जीव सब प्रकार के परिग्रह से मुक्त होकर समस्त दु खो का अन्त करता है।

साधारणतया पुरुष के लिए स्त्री का और स्त्री के लिए पुरुष का त्याग करना शील समझा जाता है। मगर शास्त्र कहते है कि शील मे समस्त सवर के गुणो का समावेश हो जाता है। सवरगुण मे आना ही शील कहलाता है। सब प्रकार से पूर्ण अहिसक, सत्यवादी, अस्तेयव्रती, ब्रह्मचारी तथा निष्परिग्रही होना ही सम्पूर्ण शील है। शील के इन साधनो को कोई पूर्ण रूप से स्वीकार करते है, कोई आशिक रूप मे। श्री सूयगडागसूत्र मे कहा है– जो व्यक्ति एक देश से भी शील के साधनो को स्वीकार करता है, वह भी मोक्ष का पथिक है। शील का सम्यक् प्रकार से पालन करने वाला ही मोक्ष के मार्ग पर जा सकता है, अन्यथा नही।

शीलवान् बनने के लिए सर्वप्रथम हेय, ज्ञेय और उपादेय वस्तु का विवेक करने की आवश्यकता है। हेय, ज्ञेय तथा उपादेय वस्तु का विवेक करके शील का जितना हो सके उतना पालन निष्कपट भाव से करना चाहिये।

ससार का कोई भी बल चारित्र बल का मुकाबला नही कर सकता। लोग धन–जन आदि के बल को बल मानते है, मगर शास्त्र का कथन है कि चारित्रबल की तुलना कोई बल नही कर सकता। चारित्रबल हो तो दूसरे बल स्वत आ जाते है और चारित्रबल के अभाव मे दूसरे बल निर्बल हो जाते हैं।

राम के पास चारित्रबल को छोडकर और क्या था? लेकिन चारित्रबल की बदौलत सभी बल उनके पास आ जुटे। इसके विरुद्ध रावण के पास धनबल, सत्ताबल, सेनाबल आदि अनेक प्रकार के बल मौजूद थे, सिर्फ चारित्रबल उसके पास नही था। इसी कारण उसके सब बल निर्बल और निष्फल सिद्ध हुए। इस प्रकार चारित्रबल की मौजूदगी मे सभी बल आ जाते हैं और चारित्रबल के अभाव मे सभी बल निष्फल हो जाते हैं। अतएव सिद्ध है कि चारित्रबल सभी बलो मे महान् है। आज लोग दु खी होकर दर–दर भटकते है। इसका प्रधान कारण चारित्रबल का अभाव है। चारित्रबल से ही आत्मा का अक्षय कल्याण होता है।



 

# बासठ, त्रेसठ, चौंसठ, पैंसठ एवं छासठवां बोल

## इन्द्रियनिग्रह

ज्ञान, दर्शन और चारित्र के प्रश्नोत्तर मे भगवान् ने उत्तर देते हुए कहा कि चारित्र की उत्कृष्टता से जीवात्मा को शैलेशी अवस्था प्राप्त होती है। इसके बाद वह मुक्त हो जाता है। सवर ही चारित्र है। सवर का स्वरूप बतलाते हुए शास्त्र मे कहा है– इन्द्रियो का निग्रह करना ही सवर है। मगर इन्द्रियनिग्रह क्या है? और उससे जीवात्मा को क्या लाभ होता है? इस विषय मे अब प्रश्न किया जाता है।

प्रत्येक कार्य का फल तो मिलता ही है और फल जानने के बाद ही कार्य मे शीघ्र प्रवृत्ति होती है। फल दो प्रकार का है– लौकिक और लोकोत्तर। लौकिक फल की इच्छा करना उचित नही है। लोकोत्तर फल तो धर्म के साथ ही होता है और उसे जान लेने के बाद धर्मकार्य मे प्रवृत्ति हो सकती है।

आत्मदमन करने के लिए इन्द्रियो का निग्रह करना आवश्यक है। इन्द्रियो का निग्रह किये बिना आत्मविजय प्राप्त नही की जा सकती। आत्मा का कल्याण करने के लिए श्रोत्रेन्द्रिय आदि का निग्रह करना आवश्यक है। इसलिए श्रोत्रेन्द्रिय, चक्षु–इन्द्रिय आदि इन्द्रियो का निग्रह करने से जीव को क्या लाभ होता है? इस सम्बन्ध मे गौतम स्वामी भगवान् महावीर से प्रश्न करते है–

### मूलपाठ

प्रश्न– सोइदिय णिग्गहेण भते! जीवे कि जणयइ?

उत्तर– सोइदिय निग्गहेण मणुण्णा मणुण्णेसु सद्देसु राग–दोस णिग्गह जणयइ। तप्पच्चइय च ण कम्म ण बधइ, पुव्वबद्ध च निज्जरेइ।।62।।

प्रश्न– चक्खिन्दिय णिग्गहेणं भते! जीवे किं जणयइ?

उत्तर– चक्खिन्दिय णिग्गहेणं मणुण्णामणुण्णेसु रूवेसु रागदोस णिग्गह जणयइ। तप्पच्चइयं च णं कम्मं ण बधइ, पुव्वबद्ध च णिज्जरेइ।।63।।

प्रश्न– घाणिन्दिय णिग्गहेणं भंते! जीवे कि जणयइ?

उत्तर– घाणिन्दिय णिग्गहेण मणुण्णामणुण्णेसु गंधेसु रागदोस णिग्गहं जणयइ। तप्पच्चइय च ण कम्म ण बधइ, पुव्वबद्धं च णिज्जरेइ।।64।।

प्रश्न– जिब्भिन्दिय णिग्गहेणं भंते! जीवे कि जणयइ?

उत्तर– जिब्भिन्दिय णिग्गहेण मणुण्णामणुण्णेसु रसेसु राग दोस णिग्गह जणयइ। तप्पच्चइयं च णं कम्मं ण बधइ, पुव्वबद्धं च णिज्जरेइ।।65।।

प्रश्न– फासिन्दिय णिग्गहेणं भते! जीवे किं जणयइ?

उत्तर– फासिन्दिय णिग्गहेणं मणुण्णामणुण्णेसु फासेसु रागदोस णिग्गहं जणयइ। तप्पच्चइय च ण कम्मं ण बंधइ, पुव्वबद्ध च णिज्जरेइ।।66।।

शब्दार्थ

प्रश्न–भगवन्! श्रोत्रेन्द्रिय (कान) का निग्रह करने से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– हे गौतम! श्रोत्रेन्द्रिय का निग्रह करने से मनोज्ञ या अमनोज्ञ (सुन्दर या असुन्दर) शब्दो मे राग–द्वेषरहित प्रवृत्ति होती है और राग–द्वेष के कारण उत्पन्न होने वाले कर्मों का बध नही होता और पहले बंधे हुए कर्मो का क्षय होता है।।62।।

प्रश्न– भगवान्! चक्षु–इन्द्रिय का निग्रह करने से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– चक्षु–इन्द्रिय का निग्रह करने से सुन्दर–असुन्दर रूपो (दृश्यो) मे राग–द्वेषरहित प्रवृति होती है और राग–द्वेष के कारण उत्पन्न होने वाले कर्मो का बध नही होता और पहले बधे हुए कर्मो का क्षय होता है।।63।।

प्रश्न– भगवन्! घ्राणेन्द्रिय (नाक) का निग्रह करने से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– घ्राणेन्द्रिय का निग्रह करने से जीव सुगन्ध और दुर्गन्ध मे राग–द्वेषरहित हो जाता है और रागद्वेष के कारण उत्पन्न होने वाले कर्मो का बंध नही होता और पहले बधे हुए कर्मो का क्षय होता है।।64।।

प्रश्न– भगवन्! जीभ का निग्रह करने से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– जीभ का निग्रह करने से स्वादिष्ट–अस्वादिष्ट रसो मे जीव राग–द्वेषरहित हो जाता है और रागद्वेष के कारण उत्पन्न होने वाले कर्मो का बध नही होता और पहले बधे हुए कर्मो का क्षय करता है।

प्रश्न– भगवन्! स्पर्शन इन्द्रिय के निग्रह से जीव को क्या लाभ होता है?

उतर– स्पर्शन–इन्द्रिय के निग्रह से जीव सुन्दर–असुन्दर स्पर्शो मे राग–द्वेष से रहित हो जाता है और राग–द्वेष के कारण उत्पन्न होने वाले कर्मो का बध नही करता और पहले बधे हुए कर्मो का क्षय करता है।

**व्याख्यान**

इन्द्रियो का निग्रह करने का अर्थ यह नही है कि उन्हे नष्ट कर दिया जाये। इन्द्रियनिग्रह का अर्थ है–इन्द्रियो पर काबू पाना– उन्हे अपने वश मे रखना। स्वय इन्द्रियो के वश मे न होना इन्द्रियनिग्रह है। जैसे घुडसवार घोडे को अपने काबू मे रखता है, वह घोडे के वश मे नही हो जाता, उसी प्रकार इन्द्रियो को अपने वश मे रखना ही इन्द्रियनिग्रह है। सवार घोडे को अपने काबू मे नही रखेगा, तो नतीजा यह होगा कि वह नीचे पड जाएगा। इसी प्रकार इन्द्रियो पर काबू न पाने का परिणाम है– आत्मा का पतन। इन्द्रियो का निग्रह करने से आत्मा का उद्धार होता है और निग्रह न करने से पतन अवश्यम्भावी है।

इन्द्रियो का निग्रह करने और न करने मे क्या अन्तर है और क्या हानि–लाभ है? यह बतलाते हुये एक सस्कृत के कवि ने कहा है –

विभेषि यदि ससारान्मोक्षप्राप्ति च काक्षसि।<br>
तदेन्द्रिय जय कर्तुं स्फोरय स्फार पौरुषम्।।<br>
आपदा कथित पन्था, इन्द्रियाणामसयम ।<br>
तज्जय सम्पदा मार्गो, येनेष्ट तेन गम्यताम्।।

**इन्द्रियाण्येव तत्सर्वं यत्स्वर्ग नरकावुभौ।**
**निगृहीतानि सृष्टानि, स्वर्गाय नरकाय च।।**

अर्थात् अगर तू इस ससार से डरता हो और मोक्ष प्राप्त करना चाहता हो, तो इन्द्रियो का निग्रह करने का प्रयत्न कर। इन्द्रियो को वश मे न करना आपदा का मार्ग है और उन्हे वश मे करना सपदा का मार्ग है। इन दोनो मे से तुझे जो मार्ग रुचिकर हो, उसी पर तू चल। स्वर्ग और नरक भी इन्द्रियो मे ही है। इन्द्रियो के निग्रह से स्वर्ग मिलता है और निग्रह न करने से नरक मिलता है। इन दोनो मे तुझे जो पसन्द हो, उसे पाने का प्रयत्न कर।

इन्द्रियो का निग्रह करने के लिए तो सभी कहते हैं, विकट प्रश्न तो यह है कि इन्दियो का निग्रह किया किस प्रकार जाये? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि पदार्थों के असली स्वरूप का विचार करके उन्हे निस्सार समझना चाहिए और उन निस्सार पदार्थों से विरक्त होकर, इन्द्रियो को उनकी ओर जाने नहीं देना चाहिए। साथ ही, जिन कामो से आत्मा का कल्याण होता हो, उन्ही कामो मे आत्मा को प्रवृत्त करना चाहिए। इन्द्रियो को वश मे करने का यही उपाय है।

शास्त्र का कथन है कि कान, आख आदि इन्द्रिया स्वर्ग भी दिलाती हैं और नरक भी दिलाती हैं। चारित्र को भ्रष्ट करने वाली बाते कान से सुनना नरक–प्राप्ति का मार्ग है और आत्मकल्याण करने वाली बाते सुनना स्वर्ग–प्राप्ति का रास्ता है। सक्षेप मे, आशय यह है कि इन्द्रियो को बुरे कामो मे प्रवृत्त न करके भले कामो मे प्रवृत्त करना ही इन्द्रियनिग्रह का उपाय है।

यहा यह प्रश्न हो सकता है कि बुरा काम किसे कहना चाहिए और भला काम किसे कहना चाहिए? इस प्रश्न का उत्तर यह हे कि जिस कार्य को करने के लिए तुम्हारे अन्त करण मे विषम भाव उत्पन्न हो, वह बुरा काम हे और जिसे करने के लिए समभाव उत्पन्न हो, वह भला (प्रशस्त) काम है। अगर तुम्हारा आत्मा इन्द्रियो का दास न होगा, तो वह स्वय ही बुरे–भले काम की परीक्षा कर लेगा। अगर तुम्हारी सत्–असत् का नीर–क्षीर सम विवेक करने की शक्ति का विकास न हुआ हो, तो ज्ञानीजनो की शिक्षा के अनुसार बुरे कामो से हटकर भले कामो मे लगना चाहिए। यो करते–करते एक न एक दिन तुम्हारा आत्मा इन्द्रियो पर सम्पूर्ण विजय प्राप्त कर सकेगा।

इन्द्रियो का निग्रह करने के लिए सबसे पहले यह देखो कि चीजे महगी हें या इन्द्रिया महगी हैं? तुम्हारे कान महगे हें या मोती महगे हैं? कहने को तो कह दोगे कि मोती की वनिस्पत कान महगे हें, परन्तु मोती गुम जाने

पर उसके लिए जितनी चिन्ता करते हो, उतनी चिन्ता क्या उस वक्त भी करते हो, जब कान बुरी बाते सुनने को तैयार होता है? साधारण तौर पर कान से अच्छे और बुरे शब्द सुनाई देते है। कहने का आशय यह नही है कि कान का निग्रह करने के लिए कान को नष्ट कर डालो या कानो मे फोहा लगा लो, परन्तु खराब बातो की तरफ कान को जाने मत दो। फिर भी अगर खराब शब्द कान मे आ पडे तो उन पर ध्यान मत दो, उनसे अपने को अलग रख लो, जैसे कि माता–पिता की निन्दा के शब्दो पर ध्यान नही दिया जाता है। कान मे जो शब्द पडे, उनके कारण आत्मा मे राग–द्वेष उत्पन्न नही होने देना चाहिए। शब्दो के कारण राग–द्वेष उत्पन्न न होने देना ही श्रोत्रेन्द्रिय पर विजय प्राप्त करने का मार्ग है। इसी प्रकार प्रत्येक इन्द्रिय के मनोज्ञ (पसन्द) और अमनोज्ञ (नापसन्द) विषय प्राप्त करके, उन पर राग–द्वेष न होने देना ही इन्द्रियनिग्रह का मार्ग है। आख से माता भी देखी जाती है, बहिन भी देखी जाती है और दूसरी स्त्री भी देखी जाती है। सबको देखने वाली आख एक ही है, पर दृष्टि मे अन्तर होता है। इसी अन्तर के कारण ही राग–द्वेष की उत्पत्ति होती है। अत यह अन्तर न रखते हुए अपनी पत्नी के अतिरिक्त समस्त स्त्रियो को माता या बहिन के समान मानने से आख का निग्रह हो सकेगा। आख का निग्रह हो जाने से राग–द्वेष उत्पन्न नही होगा।

इसी प्रकार घ्राणेन्द्रिय, रसनेन्द्रिय और स्पर्शनेन्द्रिय आदि का भी निग्रह करना चाहिए। साराश यह है कि पसन्द या नापसन्द– कोई भी वस्तु सूघने मे, चखने मे या छूने मे आ जाये तो इन्द्रियो को इस प्रकार प्रवृत्त न किया जाये कि इन परिवर्तनशील पदार्थो मे राग–द्वेष उत्पन्न हो। यह विचार करना चाहिए कि वस्तु तो अच्छी से बुरी और बुरी से अच्छी होती ही रहती है। इससे मै राग–द्वेष क्यो करू? इस प्रकार विचार करने से इन्द्रिय विजय प्राप्त होती है। पदार्थ किस प्रकार परिवर्तनशील है, यह बात एक शास्त्र–प्रसिद्ध उदाहरण द्वारा समझाता हू–

जित्रशत्रु नामक एक राजा था। उसके प्रधान का नाम सुबुद्धि था। सुबुद्धि बडा विचारशील था। एक दिन सुबुद्धि राजा के साथ भोजन करने बैठा था। भोजन स्वादिष्ट था। राजा ने प्रधान से कहा– 'देखो, कितना स्वादिष्ट भोजन है? राजा के इस कथन के उत्तर मे सुबुद्धि ने कहा– इसमे क्या है? इष्ट से अनिष्ट हो जाना और अनिष्ट से इष्ट हो जाना तो वस्तुओ का स्वभाव ही है। राजा ने कहा– 'प्रधान, तुम तो नास्तिक जान पडते हो।

क्या यह भी कभी सम्भव हे कि अच्छी वस्तु वुरी और वुरी वस्तु अच्छी वन जाए?

राजा अपने दूसरे कर्मचारियो से इस सम्बन्ध मे वात करता तो वे सव राजा की ही बात का समर्थन करते थे। मगर सुबुद्धि तो यही कहता हे कि तुम लोग चाहो सो कहो। मेरे गुरु ने तो मुझे यही सिखलाया हे और मैं यही मानता हू कि इष्ट का अनिष्ट ओर अनिष्ट का इष्ट हो जाना ही पुद्गल का स्वभाव है। पुद्गल का स्वभाव नष्ट हो जाना है, अतएव वस्तु का इष्ट–अनिष्ट हो जाना स्वाभाविक है।

राजा ने प्रधान को बहुत समझाने की कोशिश की, पर प्रधान ने अपनी वात नही बदली। प्रधान को अपनी वात पर पूरा भरोसा था। उसने राजा से कहा– जिस बात को मैं सत्य मानता हू। उस सत्य को में असत्य कैसे कह सकता हू? राजा ने समझ लिया कि प्रधान इस समय हठ पकड कर बैठा है। अब इस बात को जाने दिया जाये?

एक दिन राजा नगर–निरीक्षण करने निकला। प्रधान साथ ही था। नगर के चहु ओर खाई थी। पानी भर जाने के कारण खाई मे से वदबू निकल रही थी। राजा ओर प्रधान उसी खाई के पास से निकले। खाई से निकलने वाली दुर्गंध असह्य थी। राजा ने प्रधान से कहा– प्रधान! देखो, इस खाई का पानी कितना वदवूदार है? इतना कहकर राजा ने अपनी नाक दबा ली। उस समय भी प्रधान ने यही उतर दिया– 'महाराज! इष्ट से अनिष्ट ओर अनिष्ट से इष्ट हो जाना तो वस्तु का स्वभाव ही है। प्रधान का उत्तर सुनकर राजा ने कहा– 'प्रधान तुम वहुत हठी हो। क्या सब चीजे ऐसी हो सकती हैं?' प्रधान वोला– महाराज मैं हठ नही करता, वस्तु का सच्चा स्वरूप कह रहा हू। आप कुछ भी फरमावे, मुझे तो आपके प्रति भी समभाव रखना हे ओर वस्तु के प्रति भी समभाव रखना हे।

घर पहुचकर प्रधान ने विचार किया– वस्तु–स्वरूप के सम्बन्ध मे राजा के साथ मेरा मतभेद वढता चला जा रहा हे। मुझे किसी प्रकार राजा को अपनी वात की खातिरी करा देना चाहिए कि में जो कुछ कहता हू, वह सत्य हे असत्य नही। इस प्रकार विचार कर उसने अपना एक विश्वस्त आदमी भेजकर, खाई का वदवूदार पानी एक घडा भरवाकर मगवाया। प्रधान ने उस पानी को अपने 49 प्रयोगो द्वारा परिष्कृत किया। तत्पश्चात् उसने वह पानी राजा के पानी भरने वाले को दिया ओर कहा– 'महाराज जव भोजन करने वेठे तो पीने के लिए यह पानी रख देना।'

राजा जब भोजन करने बैठा तो उस आदमी ने वही पानी पीने के लिए रख दिया। पानी पीकर राजा ने कहा— अरे, यह पानी तो बहुत मीठा है। यह कहा से भर लाया है? आदमी ने उतर दिया— 'यह पानी प्रधानजी ने भेजा है।' राजा ने प्रधान को उसी समय बुलवाकर कहा— तुम इतना मीठा पानी पीते हो और मेरे लिये आज यह भिजवाया है। प्रधान ने कहा— 'इस पानी मे ऐसा क्या है? यह तो वस्तु का स्वभाव ही है कि वह अनिष्ट से इष्ट और इष्ट से अनिष्ट हो जाती है।'

राजा ने कहा— फिर वही बात करने लगे?

प्रधान— मै जो कहता हू, ठीक कहता हू। यह पानी उसी खाई का पानी है, जिसकी बदबू के मारे आपने नाक दबा लिया था।

राजा— वह बदबू वाला पानी इतना मीठा कैसे हो सकता है?

प्रधान— महाराज! मै प्रयोग द्वारा आपके सामने भी उस पानी को ऐसा मीठा बना सकता हू।

आखिर राजा ने खाई का दुर्गन्ध वाला पानी मगवाया। प्रधान से उसे शुद्ध और सुगन्धित बनाने के लिए कहा। प्रधान ने पहले की तरह उस पानी को परिष्कृत कर दिया। इसी घटना से राजा को विश्वास हो गया कि वस्तु मे परिवर्तन हो सकता है। राजा ने प्रधान के सिद्धान्त को स्वीकार करके कहा— प्रधानजी! आप धर्मज्ञ और विचारशील हैं। अत मुझे केवली—प्ररूपित धर्म सुनाइए। सुबुद्धि प्रधान श्रावक था और धर्मतत्त्व का ज्ञाता था। उसने राजा को धर्मतत्त्व समझाया। श्रावक को धर्म समझाने का अधिकार है, मगर जब वह स्वय ज्ञाता हो, तभी दूसरो को समझा सकता है। सुबुद्धि प्रधान से धर्मतत्त्व समझकर राजा बारह व्रतधारी श्रावक बना। धीरे—धीरे उसने आत्मकल्याण किया।

कहने का आशय यह है कि धर्म का ज्ञाता व्यक्ति तो यही मानता है कि इष्ट से अनिष्ट और अनिष्ट से इष्ट होना ही वस्तु का स्वरूप है। इस प्रकार वस्तु का स्वरूप समझ लेने पर मनुष्य इष्ट वस्तु पर राग और अनिष्ट वस्तु पर द्वेष धारण नही करता वह समभाव ही रखता है। वह भलीभाति जानता है कि जो वस्तु थोडी देर के लिए इष्ट प्रतीत होती है और फिर अनिष्ट मालूम होने लगती है, उसके लिए मै अपने आत्मा मे— मन मे राग—द्वेष क्यो उत्पन्न होने दू? वस्तु आत्मा का उत्थान भी करती है और पतन भी करती है। वस्तु के निमित्त से जब आत्मा मे राग—द्वेष की उत्पत्ति होती है तो ऐसी अवस्था मे आत्मा का पतन होता है और समभाव उत्पन्न होने से आत्मा का

उत्थान होता है। जिस वस्तु के निमित्त से आत्मा का उत्थान हो सकता है, उसे आत्मपतन का कारण क्यो बनाया जाये?

इस प्रकार विचार कर इन्द्रियो का निग्रह करने वाला व्यक्ति अवश्य ही आत्मकल्याण का भागी होता है।

सभी शास्त्रकार और सभी धर्मावलम्बी इन्द्रियो के निग्रह की बात करते हैं। इस विषय मे प्राय किसी का मतभेद नही है। सभी लोगो का कथन है कि इन्द्रियो का निग्रह करने से ही आत्मा का कल्याण हो सकता है। गीता मे भी कहा है– हे अर्जुन! तुझे आत्मा का कल्याण करना हो तो सबसे पहले इन्द्रियो का निग्रह कर, इन्द्रियनिग्रह से आत्मा का उत्थान होता है और इन्द्रियो के अधीन बनने से आत्मा का पतन होता है। अतएव इन्द्रियो को वश मे रखो। उन्हे पदार्थों के प्रलोभन मे मत जाने दो। पर्वत पर से एक ही पैर फिसल जाये तो कौन कह सकता है कि कितना पतन होगा? इसी प्रकार एक भी इन्द्रिय अगर काबू से बाहर हो गई तो कौन कह सकता है कि आत्मा का कितना पतन होगा? इसलिए अगर तुम अपने आत्मा को सिद्ध, बुद्ध, मुक्त तथा शात करके दु ख–मुक्त करना चाहते हो तो सर्वप्रथम इन्द्रियो का निग्रह करो। इन्द्रियनिग्रह ही आत्मविजय का अमोध साधन है।



# सड़सठवां बोल

## क्रोधविजय

पिछले बोल मे इन्द्रियनिग्रह के सम्बन्ध मे विवेचन किया गया है। इन्द्रियो का निग्रह करने से राग और द्वेष जीते जा सकते हैं और इसी कारण लोग इन्द्रियो को जीतने के लिए अनेक प्रकार के प्रयत्न करते हैं। इन्द्रियनिग्रह से न जीते जाने वाले राग और द्वेष से क्रोध, मान, माया और लोभ उत्पन्न होता है। इसलिए अब गौतम स्वामी यह प्रश्न करते है कि क्रोध आदि कषाय किस प्रकार जीते जा सकते हैं और उनके जीतने से आत्मा को क्या लाभ होता है?

### मूलपाठ

**प्रश्न– कोह विजएण भते! जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– कोह विजएणं खति जणयइ। कोहवेयणिज्ज कम्म ण बधइ, पुव्वबद्ध च णिज्जरेइ।।67।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! क्रोध को जीतने से आत्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– गोतम! क्रोध को जीतने से जीव क्षमागुण प्राप्त करता है। क्रोध से उत्पन्न होने वाले कर्मो का बन्ध नही करता और पहले बधे हुए कर्मो का क्षय करता है।

### व्याख्यान

भगवान् ने क्रोध को जीतने से क्षमागुण का प्रकट होना कहा है। नाम से तो क्षमा को सभी लोग जानते है, मगर वास्तविक क्षमा कैसी होती है, यह बहुत कम लोगो को मालूम है। क्रोध की उत्पत्ति के कारण और क्रोध के चरितार्थ करने की शक्ति मौजूद होने पर भी क्रोध न पैदा होने देना ही असली क्षमा है।

क्षमा धारण करना तलवार की धार पर चलने के समान कठिन काम है। कभी–कभी शस्त्र का आघात सहन कर लेना सरल होता है, परन्तु वचन का आघात शस्त्र के आधात की अपेक्षा अधिक दु खदायक होता है। इसी कारण कटुक वचन सुनकर क्षमाशील रहना मुश्किल हो जाता हैं। शास्त्रकार कहते हैं– लोहे के तीखे बाण सह लेना सरल है, पर वचन–बाण सहना कठिन है। शास्त्र मे कहा है –

**मुहुत्तदुक्खा उ हवति कटया, अओमया ते वि तओ सुउद्धरा।**
**वाया दुरुताणि दुरुद्धराणि, वेराणुबंधीणि महब्भयाणि।।**

**(दश 9 3–7)**

लोहे के काटो को सह लेना, उन्हे निकाल कर बाहर फेक देना तथा उनकी पीडा से मुक्त हो जाना इतना ज्यादा कठिन नही है, मगर वचन–बाण का आघात महाभयानक, दु खदायक तथा वैर का अनुबन्ध कराने वाला होने के कारण सहन करना कठिन है।

तात्पर्य यह है कि कटुक वचन सुनकर क्रोध आना स्वाभाविक है। क्रोध आने पर क्षमा धारण करने वाले बहुत थोडे होते है। क्रोध का परिणाम कितना बुरा होता है? इस सम्बन्ध मे शास्त्र मे कहा है–

**कोहो पीइ पणासेइ, माणो विणय णासणो।**
**मायामित्ताणि णासेइ, लोहो सव्व विणासणो।।**

**दश 8,37**

इस गाथा मे शास्त्रकार ने कहा है कि जब क्रोध उत्पन्न होता है, तो प्रीति नष्ट हो जाती है ओर अनुकम्पा का भी नाश हो जाता है। इस प्रीतिनाशक क्रोध को क्षमा के द्वारा ही जीतना चाहिए। क्रोध को जीत लेने से क्षमा प्रकट होती है ओर क्षमा के होने पर क्रोध जीता जा सकता है। इस प्रकार क्रोध विजय और क्षमा मे अन्योन्य सम्बन्ध है।

जव कोई कटुक वचन कहता हे, तभी क्रोध और क्षमा की परीक्षा होती हे। कहा भी हे–

**जी जी कर बतलावता काने क्रोध न आय।**
**आडा टेढा बोलता खबर क्षमा की थाय।।**

अर्थात् जब कोई नम्रतापूर्वक बोल रहा हो, तो सामने वाले को क्रोध उत्पन्न ही कैसे होगा? यह क्रोधी हे या क्षमावान् हे, इस बात की परीक्षा तो तभी होती ह जब उससे आडे–टेढे वचन बोले जाए।

तुम लोग हमारे साथ भक्तिपूर्वक बातचीत करते हो और हमारे प्रति नम्रता का व्यवहार रखते हो। ऐसी दशा मे हमे क्रोध क्यो उत्पन्न होगा? हा, कही बाहर जाने पर हमे कटुक वचन सुनने पडे और उस वक्त भी हम क्रोध न करे, वरन् क्षमा रखे तभी कहा जा सकता है कि हमने क्रोध पर विजय प्राप्त करली है।

जब क्रोध उत्पन्न हो तब ऐसा विचार करना चाहिए कि यह कटुक वचन इस बात की कसौटी है कि हमारे अन्त करण मे क्षमा है या नही? कसौटी पर चढाने से ही खरे सोने का पता चलता है। इसी प्रकार कटुक वचन की कसौटी पर ही क्षमा की परीक्षा होती है।

क्रोध करने से कितनी अधिक हानिया होती हैं, इस विषय मे कहा है–

**कोहो अप्पीइकरो उव्वेयकरो य सुगइनिद्दलणो।**
**वेरणुबधज्जलणो जलणो वरगुणगण–वणस्स।।**
**कोहधा निहणति पुतं मित गुरु कलत्तं च।**
**जणय जणणि अप्पि पि, निग्वणा किं च न कुणति।।**
**कोहग्गी पज्जलिओ, न केवल दहइ अप्पणो देहं।**
**सत्ताविईय परविहु पहवइ परभव विणासाय।**
**ता कोह महाजलणो विज्झवियव्वो खमाजलेण सया।।**

यहा कहा गया है कि क्रोध अप्रीति उत्पन्न करता है, उद्वेग पैदा करता है और सद्गति का नाश करता है। क्रोध वैरानुबन्ध का बाप है और सद्गुणो के समूह रूपी वन को भस्म कर देता है। क्रोधाध व्यक्ति पुत्र, मित्र, गुरु पत्नी जनक और जननी आदि की भी क्या घात नही कर देता है? वह क्रोधाधीन बना क्या–क्या नही कर देता है? क्रोधाग्नि दूसरो को ही नही जलाती किन्तु क्रोधी को भी अवश्य जलाती है। क्रोध यह भव भी बिगाड देता है और पर भव भी बिगाड देता है। अत इस क्रोधाग्नि को क्षमा के जल से सदा बुझाना चाहिए।

क्रोध अग्नि से भी अधिक भयानक है। अग्नि एक ही भव का नाश करती है मगर क्रोध इह–परभव दोनो का विनाशक है। अर्थात् दोनो भवो को बिगाडता है। क्रोध की यह आग आत्मा मे ही उत्पन्न होती है। अपना आत्मा स्वत क्रोध को पैदा करता है। क्रोध से क्रोध बढता ही जाता है। इस कारण अनेक भवो का वैरानुबन्ध क्रोध से ही होता है। जब प्रीति का नाश हो तो समझना चाहिए कि मुझमे क्रोध उत्पन्न हुआ है। इसी प्रकार उद्वेग होने पर

भी यही समझना चाहिए कि मुझमे क्रोध पैदा हुआ है, क्योकि अप्रीति या उद्वेग उत्पन्न होने का कारण क्रोध ही है। क्रोध ही दुर्गति मे ले जाता है। जैसे अग्नि थोडे ही समय मे रुई के ढेर को भस्म कर डालती हैं, उसी प्रकार क्रोध भी आत्मा के समस्त शुभ कर्मों सद्गुणो को भष्म कर देता है। क्रोध उत्पन्न होने पर मनुष्य आखे होते हुए भी अन्धा बन जाता है। तब वह क्रोधाध मनुष्य अपने पुत्र, मित्र, गुरु तथा स्त्री आदि स्वजनो को भी नष्ट कर देता है। उस समय कोधाध मनुष्य मे से दयाभाव निकल जाता है।

सुना है, मेवाड के एक गाव मे किसी मनुष्य ने क्रोध के आवेश मे आकर पसेरी से अपनी स्त्री का सिर फोड डाला था। यह देखकर उसकी लडकी चिल्लाई– मेरे पिता मेरी मा को मार रहे हैं। लडकी की चिल्लाहट सुनकर वह अपनी लडकी पर भी क्रुद्ध हो गया। उसने लडकी को पत्थर पर पछाड दिया और अन्त मे आप भी अपघात करके मर गया।

क्रोध के आवेश मे ऐसे–ऐसे न जाने कितने अनर्थ होते रहते है। अतएव क्षमा द्वारा क्रोध को जीतना चाहिए। सूत्र मे भी कहा है–

**उवसमेण हणे कोह!**

अर्थात् उपशम– क्षमा से क्रोध का नाश करना चाहिए।

जब अग्नि बढती जा रही हो तो उसे बुझाने के लिए उसके विरोधी पदार्थ पानी का उपयोग किया जाता है, उसी प्रकार क्रोध को उपशान्त करने के लिए क्षमा का ही अधिक से अधिक उपयोग करना चाहिये। क्रोध करने से दूसरो को जो हानि होती है उसकी अपेक्षा स्वय क्रोध करने वाले को अधिक हानि उठानी पडती है। क्रोधी मनुष्य क्रोध करते समय समझता है कि मै दूसरे की हानि कर रहा हू, परन्तु यह मान्यता पडौसी का घर जलाने के लिए अपने घर मे आग लगाने के समान मूर्खतापूर्ण है। अपने घर मे आग लगाने से पडौसी का घर जल भी सकता है और नही भी जल सकता, किन्तु अपना घर तो जल ही जाता है। इसी प्रकार क्रोध करने से दूसरो की हानि हो या न हो, मगर क्रोध करने वाले को हानि तो हो ही जाती है।

स्व केशरीचन्दजी भडारी ने मुझे अग्रेजी की एक पुस्तक दिखाई थी। उस पुस्तक मे यह बतलाया गया था कि क्रोध उत्पन्न होने पर शरीर से बर्छी, कटार छुरी आदि शस्त्रो सरीखे पुद्गल निकलते हैं। जिस मनुष्य पर क्रोध किया जाता है, उसे अगर क्रोध न आये अर्थात् उसमे क्षमाभाव हो तो वे शस्त्र सरीखे पुद्गल शात हो जाते हें। अगर सामने वाले मे भी क्रोध उत्पन्न हुआ तो उस दशा मे दोनो के वे शस्त्र सरीखे पुद्गल आपस मे टकराते हें ओर फलस्वरूप सग्राम

मच जाता है। शास्त्र मे कहा है कि कषायसमुद्घात से भयकर सग्राम हो जाता है। क्रोध हो तो सग्राम होता ही है। इसीलिए शास्त्रकार ऊचे स्वर मे कहते हैं– क्षमा के द्वारा क्रोध को जीतो। अगर तुम्हारे भीतर क्षमाभाव होगा तो दूसरे का क्रोध आप ही शात हो जाएगा। परन्तु लोग थप्पड का जवाब घूसे और गाली का उत्तर गाली से देना चाहते हैं। नतीजा यह होता है कि रगडे–झगडे बढते चले जाते हैं। शास्त्रो मे और ग्रथो मे कहा है कि वैर से वैर बढता है और क्रोध करने से क्रोध अधिक–अधिक बढता जाता है। अतएव क्रोध का जवाब क्रोध से न देकर और गाली का बदला गाली से न देकर क्षमा द्वारा क्रोध को जीतना चाहिए। इसी मे आत्मा का कल्याण है। कहा भी है–

**दीधा गाली एक है, पलटे होय अनेक।**
**जो गाली पलटे नही, रहे एक की एक।।**

अर्थात् किसी ने किसी को गाली दी और गाली खाने वाला अगर बदले मे गाली नही देता है तो वह गाली एक की एक ही रह जायेगी और गाली देने वाला आखिर शान्त हो जाएगा। इससे विपरीत अगर गाली का बदला गाली से दिया गया तो गालियो की परम्परा बढती ही जायेगी और झगडा हुए बिना नही रहेगा। अत क्रोध उत्पन्न होने पर उसे क्षमा से जीतना उचित है। शास्त्र मे साधु के लिए तो यहा तक कहा कि हे साधु! अगर किसी के साथ तुम्हारा क्लेश हुआ है, तो जब तक तुम उसे उपशात नही कर लेते, तब तक तुम आहार–पानी लेने के लिए नही जा सकते। क्रोध को उपशात किये बिना तुम लाये हुए आहार–पानी का उपभोग नही कर सकते, विहार नही कर सकते, यहा तक कि शौच के लिए भी नही जा सकते। कदाचित् तुम कहोगे कि जिसके साथ क्लेश हुआ है, उसे क्षमा कर मैं उपशाति करता हू, लेकिन सामने वाला शात नही होता तो मै क्या करू? इस प्रश्न के उत्तर मे शास्त्र कहता है– सामने वाला उपशात हो या न हो, यह उसकी इच्छा पर निर्भर है, किन्तु तुम तो क्षमा का याचन–प्रदान करके उपशात बनो। इससे तुम आराधक ही रहोगे।

क्रोध को जीतने का सरल उपाय क्षमा ही है। दस प्रकार के यति धर्म मे भी क्षमा को ही सर्वप्रथम स्थान दिया गया है। कारण यह है कि जैसे समस्त पदार्थो के लिए पृथ्वी ही आधार है, उसी प्रकार क्षमा ही समस्त गुणो का आधार है। आधारभूत पृथ्वी ही स्थिर न रहे तो आधेय पदार्थ किस प्रकार स्थिर रह सकेंगे? इसी प्रकार सब गुणो का आधार क्षमा ही न रही तो दूसरे गुण

किस प्रकार टिक सकेगे? अतएव क्षमा की सर्वप्रथम आवश्यकता है। साधुओ का वर्णन करते हुए कहा है–

**पहलुं लक्षण साधुनु, क्षमा तणो भंडार।**
**कठिन वचन सहे जगतना, क्रोध न करे लिगार।।**

तुम लोग प्रतिक्रमण मे 'इच्छामि खमासमणो' का पाठ बोलते हो कि 'हे क्षमाश्रमण! मै तुम्हे वन्दन करता हू।' साधुओ मे क्षमा के साथ और–और गुण भी होते है, मगर क्षमागुण की प्रधानता के कारण ही उन्हे 'क्षमाश्रमण' कहते है। साधु का प्रधान गुण क्षमा ही है और इसी कारण दस प्रकार के यति–धर्म मे क्षमा को पहला स्थान दिया गया है।

जैसे साधुओ के लिए क्षमा की अनिवार्य आवश्यकता बतलाई जाती है, उसी प्रकार श्रावको के लिए भी क्षमा धारण करने की अनिवार्य आवश्यकता है। साधु को लक्ष्य करके चतुर्विध सघ को क्षमा धारण करने की बात कही गई है। अतएव जो पुरुष क्रोध के वश न होकर क्षमाशील रहेगा, वही अपना कल्याण कर सकेगा।



# अड़सठवां बोल

## मानविजय

मानव–जीवन को सफल तथा सार्थक करने के लिये शास्त्रकारो ने चार कषायो का त्याग करना आवश्यक बतलाया है। कषाय का सामान्य अर्थ है– ससार। मतलब यह है कि क्रोध, मान, माया और लोभ, ये चार कषाय ससार की वृद्धि करते हैं। ससार से मुक्त होने के लिये कषाय का त्याग करना आवश्यक है। कषायो का त्याग न करने से ससार की वृद्धि होती रहती है। शास्त्र मे कहा भी है–

**कोहो य माणो य अणिग्गहीया, माया य लोहो य पवड्ढमाणा।**
**चत्तारि एए कसिणा कसाया। सिचति मूलाइ पुणब्भवस्स।।**

**(दश 8, 40)**

अर्थात् क्रोध तथा मान का निग्रह करना कठिन है और माया तथा लोभ दिन–प्रतिदिन बढते ही जाते है। सक्षेप मे ये चारो कषाय ससार के मूल का सिचन करते रहते है।

मुमुक्षु जीवो को ससार की असारता जानकर चारो कषायो का त्याग करना चाहिये। चारो कषायो को जीतने का उपाय शास्त्रकारो ने यह बतलाया है–

**उवसमेण हणे कोह, माण मद्दवया जिणे।**
**मायमज्जव भावेण, लोह सतोसओ जिणे।।**

**(दश 8, 39)**

क्रोध को क्षमा द्वारा जीतना चाहिये, मान को मृदुता नम्रता से जीतना चाहिये माया को सरलता से जीतना चाहिये और लोभ को सतोष से जीतना चाहिये।

क्रोध को जीतने से जीवात्मा को क्षमागुण की प्राप्ति होती हे, क्रोध से उत्पन्न होने वाले नवीन कर्मो का बध नहीं होता और पूर्वकर्मों की निर्जरा होती है। क्रोध को जीतने से आत्मा को यह अपूर्व लाभ होता है। अब गौतम स्वामी यह प्रश्न करते है कि मान किस प्रकार जीता जा सकता है और उसे जीतने से जीवात्मा को क्या लाभ होता हे?

### मूलपाठ

**प्रश्न– माणविजएण भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– माणविजएणं मद्दवं जणयइ, माणवेयणिज्ज कम्म ण बधइ, पुव्वबद्ध च णिज्जरेइ।।68।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! मान जीतने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– मान को जीतने से आत्मा मे मृदुता का अपूर्व गुण प्रकट होता है, मानजन्य कर्म का बन्ध नही करता और पहले बधे कर्म का क्षय करता है।

### व्याख्यान

मृदुता एक महान गुण है। शास्त्र मे कहा है कि मान पर विजय प्राप्त करने से ही मृदुता का महान् गुण प्रकट हो सकता है। जिसमे नम्रता होती हे, वह व्यक्ति महान् समझा जाता है। धातुओ मे सोना इस कारण कीमती माना जाता है कि उसमे नम्रता होती है। सोने को जितना ज्यादा पीटा जाता है, वह उतना ही नम्र बनता जाता है और जब वह एकदम निर्मल और नम्र हो जाता है, तब वह कुन्दन कहलाता है। रत्न को ग्रहण करने की शक्ति कुन्दन मे ही होती है। इसीलिये पहले के लोग रत्न को सोने मे जडने के लिये कुन्दन का उपयोग करते थे। जिस प्रकार नम्र बनाया हुआ सोना, रत्न को पकड लेता हे, उसी प्रकार गुणरूपी रत्न को वही ग्रहण कर सकता हे, जिसमे नम्रता हो। नम्रता प्राप्त करने के लिये मान को जीतने की आवश्यकता हे। मान को जीतने से ही नम्रता आती हे और जब नम्रता आती हे तब मानजन्य नवीन कर्मो का बन्ध नही होता ओर मान के कारण पहले वधे हुए कर्मो की भी निर्जरा होती हे।

शका की जा सकती हे कि मानजन्य बधे हुए कर्म तो भोगने ही पडते हें? इसका समाधान यह हे कि अगर मान के कारण पहले वधे हुए कर्मो की निर्जरा न हो सकती तो शास्त्र मे ऐसा न कहा गया होता कि मान को जीतने से पहले वधे हुए कर्मो की निर्जरा होती हे।

यहा यह भी पूछा जा सकता है कि शास्त्र मे एक जगह ऐसा कहा है कि–

**कडाण कम्माण न मोक्ख अत्थि**

अर्थात् किये कर्मो को भोगे बिना उनसे छुटकारा नहीं मिलता। इससे विपरीत यहा यह कहा गया है कि मान को जीतने से पहले बधे हुए कर्मो की निर्जरा होती है। इन दोनो कथनो मे परस्पर विरोध जान पडता है। इसकी सगति किस प्रकार बिठलाई जा सकती है? इस प्रश्न का उत्तर इस प्रकार है।

कर्म भोगने तो पडते है, परन्तु उनके भोगने के मुख्य दो तरीके है। पहला तरीका यह है कि कर्मो को तपस्या आदि के द्वारा उदीरणा करके भोगा जाये और दूसरा तरीका यह है कि कर्म अपना अबाधाकाल समाप्त होने पर स्वाभाविक रीति से उदय मे आये और तब भोगे जाये। उदाहरणार्थ रोगी को रोग का दु ख तो सहन करना ही पडता है, परन्तु दवा का उपयोग करने से रोग की तीव्रता कम हो जाती है और साथ ही रोग जल्दी और सरलता से भोग लिया जाता है। इसी प्रकार कर्म भोगने तो पडते है, परन्तु जो कर्म स्वाभाविक रूप से उदय मे आते हैं, वे लम्बे समय तक और कष्टपूर्वक भोगे जाते है। लेकिन जिन कर्मो की तपश्चर्या आदि द्वारा उदीरणा की जाती है, वे जल्दी और सरलतापूर्वक भोगे जा सकते है। कर्मो को प्रदेश से भोगना भी भोगना है, और विपाक से भोगना भी भोगना है। दोनो प्रकार से कर्म भोगे जाते है। परन्तु ज्ञानी पुरुष क्रोध, मान, माया और लोभ आदि को जीतकर तथा तपश्चर्या द्वारा कर्मो की निर्जरा करके आत्मा को उज्जवल बनाते है। इस प्रकार धर्मक्रिया रूपी आग मे अगर कर्माकुर दग्ध न किये जाए तो उन्हे विपाक से भोगना पडता है और तब महान् कष्ट होता है। इस तरह जब कर्म सरलता पूर्वक भोगे जा सकते है तो फिर उन्हे महाकष्टपूर्वक क्यो भोगना चाहिए? इस प्रकार विचार करके ज्ञानीजन कर्म की निर्जरा करने का प्रयत्न करते है। जब थोडा–सा प्रयास करने से ही कर्मविपाक का घोर कष्ट टल सकता है तो पहले थोडा–सा कष्ट सहन न करके विपाक के समय महा दुख सहना कौनसी बुद्धिमत्ता है? कर्मविपाक के महान् कष्ट से बचाने के लिये ही भगवान् ने मान को जीतने का उपदेश दिया है। क्योकि मान को जीतने से जीवन मे नम्रता आएगी और नम्रता से कर्मो की निर्जरा होगी, इस शास्त्रीय विषय को स्पष्ट करने के लिये एक उदाहरण लीजिये–

एक रोगी को भयकर रोग हुआ। उसने वैद्य से शरीर की परीक्षा करवाई। वैद्य ने रोगी से कहा– अगर तुम्हे 'इन्जेक्शन' लगा दिया जाये तो

तुम रोग की भयकरता से बच सकते हो। तुम एक–दो इन्जेक्शन लगवा लो। यह सुनकर रोगी ने वैद्य से कहा– 'मेरा शरीर वहुत कोमल है, इन्जेक्शन कैसे ले सकता हू? कोई पीने की दवा दे दो।' वैद्य बोला– 'जैसी तुम्हारी मर्जी। मैने तो तुम्हे रोग से मुक्त होने का उपाय बताया है।' रोगी ने इन्जेक्शन नही लिया और परिणाम यह हुआ कि उसका रोग भयकर हो गया। आखिरकार रोग से परेशान होकर वह फिर वैद्य के पास पहुचा और बोला– 'इन्जेक्शन देना हो तो भले दे दीजिये, मगर इस भयकर रोग को शात कीजिये।'

वैद्य ने कहा– अब यह रोग इन्जेक्शन से भी नही मिट सकता। रोग बहुत बढ गया है। अब तो ऑपरेशन करना पडेगा। पहले इन्जेक्शन लगवा लिया होता तो मिट सकता था।

ऑपरेशन की बात सुनकर रोगी घबरा गया। वह वैद्य से कहने लगा–ऑपरेशन कराने के लिये मेरा जी नही चाहता।

वैद्य ने कहा– जैसी तुम्हारी मर्जी!

रोगी का रोग दिन–दिन बढता गया। वह बेहद परेशान हो गया। तब वह फिर वैद्य के पास पहुचा। बोला– वैद्यराज! इन्जेक्शन या आपरेशन– जो कुछ करना हो करो, मगर मुझे इस महामुसीबत से उबारो।

वैद्य ने फिर शरीर की जाच की। उसे मालूम हुआ कि रोगी का सारा शरीर सड गया है। अब सारे शरीर को चीरना पडेगा। उसने रोगी को अपना विचार बतलाया। अग की **शस्त्रक्रिया** करानी पडेगी, यह सुनकर रोगी बहुत घबराया और बोला मै अपने प्रिय शरीर पर **शस्त्रक्रिया** कैसे करा सकता हू!

वैद्य ने अन्तिम चेतावनी देते हुए कहा– अभी तो अग चीरने से ही शरीर ठीक हो सकता हे, लेकिन बाद मे अग चीरने पर भी ठीक नही होगा। यह रोग ही ऐसा भयकर है कि फिर वह प्राण लिये बिना शात नही होगा।

अब अगर रोगी को अपने प्राणो की रक्षा करनी हे, तो उसे अपने अग पर **शस्त्रक्रिया** करानी ही होगी। पहले इन्जेक्शन लेने मात्र से स्वस्थ हो सकता था, पर तब उसने वेद्य का कहना नही माना। अब शस्त्रक्रिया कराने का समय आ गया। अगर अब शस्त्रक्रिया नही कराता हे तो प्राण जाने का वक्त आजाएगा।

इसी प्रकार इस समय कर्मरूपी जो रोग लगा हे, वह धर्मक्रिया रूपी दवा का नियमित सेवन करने से शान्त हो सकता हे। अगर धर्मक्रिया रूपी दवा सेवन न की गई या सेवन करने मे देरी की गई तो कर्मरोग बढ जायेगा आर परिणामस्वरूप इतना दु ख सहन करना पडेगा कि उसका कहना भी

कठिन है। अतएव कर्मरोग को उपशात करने के विषय मे गम्भीर विचार करो। ज्ञानीजनो ने तपश्चर्या आदि आध्यात्मिक औषधो द्वारा उसे शान्त करने का जो अमोघ उपाय बतलाया है, उसे भलीभाति काम मे लाओगे तो तुम्हारा कर्म–रोग शात हो जायेगा और अधिक दु ख भी सहन नही करना पडेगा।

कुछ लोग कहते है कि धर्मक्रिया करने मे कष्ट सहन करना पडता है। परन्तु ज्ञानियो का कथन है कि कष्ट धर्म करने से नही, वरन् पूर्वकर्म से होता है। अगर धर्माराधन करते समय होने वाले कष्ट सहन कर लिये जाये तो कर्मोदय के कारण होने वाले कष्टो से सहज ही छुटकारा मिल सकता है। ऐसी दशा मे अगर थोडा कष्ट सहकर भी भविष्य मे आने वाले भयानक दु खो से बचाव हो सके तो क्या बुराई है?

कहने का आशय यह है कि अगर मानजन्य कर्मो की निर्जरा करनी हो तो मान को जीतने का प्रयत्न करो। मान बडो–बडो को पतित कर देता है। इसलिए अभिमान त्यागो। इस विषय मे एक कवि ने ठीक ही कहा है–

**मान रे मानव! मान बुरो अति, मान गुमान न मान न नीको।**
**मान मिटे सम्मान बधे परमान, करो शुभ वाक्य यति को।।**
**मान किया अपमान लहै, न विमान लहे वर देवपुरी को।**
**मानव देह समान नही कुछ, धर्म सु मान के जाति वली को।।**

इस कविता का भावार्थ यह है– हे पुरुष! मान–अभिमान करना बहुत बुरा है। अभिमानी व्यक्ति को अपमान का दु ख भोगना पडता और अभिमान का त्याग करने वाले को बदले मे सम्मान प्राप्त होता है। निरभिमानी व्यक्ति को इन्द्र भी नमस्कार करता है। यह बात सिद्ध करने के लिए शास्त्रकार ने श्री उत्तराध्ययन सूत्र मे एक ऐतिहासिक उदाहरण उद्धृत किया है–

**दसण्णरज्ज मुदिय चइत्ताण मुणी चरे।**
**दसण्णभद्दो णिखतो सक्ख सक्केण चोइओ।।**

**उत्त. 18/44**

अर्थात् शक्रेन्द्र की प्रेरणा होने से प्रसन्न और पर्याप्त दशार्ण–राज्य को त्याग कर दशार्णभद्र ने त्यागमार्ग अपनाया।

दशार्णभद्र राजा ने अभिमान त्यागकर किस प्रकार त्यागमार्ग अपनाया। इस विषय मे निम्नलिखित कथा प्रचलित है–

आजकल जिसे मन्दसौर कहते है, उसका प्राचीन नाम दशार्णपुर है। दशार्णपुर का राजा दशार्णभद्र था। राजा धर्मनिष्ठ और भावनाशील था। उसने

विचार किया— मुझे जो ऋद्धि—सिद्धि मिली है, उसका उपयोग भगवान् की ऐसी सेवा मे करना चाहिए। जैसी सेवा आज तक किसी भी राजा ने न की हो। अपनी इस शुभ भावना को कार्यरूप मे परिणत करने का भी राजा को सुयोग मिल गया। राजा ने सुना— भगवान् महावीर इस ओर पदार्पण कर रहे हैं। यह समाचार पाते ही राजा की प्रसन्नता का पार न रहा। उसने बडे उत्साह के साथ प्रजाजनो को आज्ञा दी कि भगवान् को वन्दना करने के लिए जाते समय ऐसी तैयारी की जाये, जैसी आज तक किसी ने न की हो। जब राजा मे इतना उत्साह हो तो प्रजा के और उसके नौकर—चाकर वर्ग मे भी उत्साह हो आना स्वाभाविक है। भगवान् को वन्दना करने के लिए राजा दशार्णभद्र ने अपूर्व तैयारी की और प्रस्थान किया। राजा को अपनी ऋद्धि देखकर अभिमान हुआ कि मेरे समान ऐसी तैयारी करके भगवान् को वन्दना के लिए और कौन गया होगा? लोगो को नवीन कपडा या जूता मिल जाने पर भी जब अभिमान हो जाता है, तो राजा को अपनी ऋद्धि देखकर अगर अभिमान उत्पन्न हुआ तो आश्चर्य ही क्या है? मगर लोगो को समझना चाहिए कि ऐसे राजा का अभिमान न रहा तो दूसरो की तो बात ही क्या है?

राजा दशार्णभद्र सबको दान—मान—सम्मान आदि से सन्तुष्ट करता हुआ अपनी ऋद्धि—सम्पदा के साथ भगवान् की वन्दना के लिए निकला। दूसरी तरफ शक्रेन्द्र भी भगवान् की वन्दना के लिए आये थे। इन्द्र ने राजा को ऋद्धि के साथ वन्दना करने आते देखा, पर उसने राजा के हृदय के अभिमान को भी जान लिया। ज्ञानी इन्द्र ने विचार किया— राजा का अभिमान दूर कर देना चाहिए और उसे सत्यमार्ग दिखलाना चाहिए। इस प्रकार विचार कर इन्द्र ने अपनी वैक्रिय लब्धि से एक ऐसा हाथी बनाकर उतारा कि उसके सामने राजा की सारी ऋद्धि फीकी पड गई।

राजा अभिमान के वश होकर विचारने लगा— इन्द्र ने मेरी ऋद्धि की तुच्छता दिखलाई हे ओर एक प्रकार से मुझे पराजित किया हे। ऐसी स्थिति मे मुझे क्या करना चाहिए? में इन्द्र की होड नही कर सकता, क्योकि इन्द्र अपनी वेक्रिय लब्धि से इच्छानुसार ऋद्धि बना सकता हे। तो फिर इन्द्र को जीतने के लिए क्या उपाय करना चाहिए? यह ठीक हे कि मंने अभिमान किया सो उचित नही था, मगर अव पकडी हुई टेक किस प्रकार सिद्ध की जाये? इन्द्र को जीतने का मेरे पास एक ही उपाय हे— त्याग। त्याग के अतिरिक्त आर किसी भी उपाय से वह पराजित नही हो सकता।

इस प्रकार विचार कर दशार्णभद्र राजा ने सर्वविरति सयम स्वीकार किया। अब बेचारा इन्द्र क्या करे? उसने सोचा– प्रथम तो मैं दीक्षा ही नही ले सकता– ऐसा त्याग ही नही कर सकता। कदाचित् दीक्षा ले लू तो भी मुझे इन मुनि से लघु शिष्य ही बनना पडेगा। अतएव श्रेयष्कर यही है कि इन मुनि से क्षमायाचना करके पवित्र हो जाऊ।

इस प्रकार विचार कर इन्द्र ने मुनि को नमस्कार किया और कहा– 'भगवन् की वन्दना करने के लिए आप सरीखी तैयारी वास्तव मे किसी ने नही की है और अब आपका त्याग भी अपूर्व है। आपके त्याग से मै प्रभावित हुआ हू।' इस प्रकार कहकर इन्द्र ने राजा के त्याग की प्रशसा की और मुनि से क्षमायाचना की।

त्याग करने की शक्ति मनुष्य मे ही होती है। देव मे मनुष्य जितनी त्याग–शक्ति नही होती। इसी कारण देवभव की अपेक्षा मनुष्यभव बहुमूल्य माना गया है। मनुष्य अभिमान न करे तो देवो को भी जीत सकता है। श्रीदशवैकालिकसूत्र मे भी कहा है–

**देवा वि त णमसंति जस्स धम्मे सया मणो।**

अर्थात् जिसका मन सदा धर्म मे अनुरक्त रहता है। उसे देव भी नमस्कार करते हैं।

धर्म का आचरण करने के लिए मनुष्य को जैसी सामग्री प्राप्त है, वैसी देव को भी प्राप्त नही है। अगर देवो को भी जीतना है तो मान को जीतो। मान करके दशार्णभद्र राजा इन्द्र को नही जीत सका। त्याग करके उसने इन्द्र को पराजित कर दिया। मुनिवन्दन करते समय आजकल भी उनका नामस्मरण किया जाता है –

**दर्शनभद्र राजा, वीर वद्या धरी मान,**
**पछि इन्द्र हरायो, दियो छ काया ने अभयदान।**

यह बात ध्यान मे रखकर तुम भी अभिमान को तजो। धर्म के प्रताप से ही इन्द्र एक राजा के चरणो मे नतमस्तक हुआ था। राजा ने अभिमान छोडा तो इन्द्र को भी उसके चरणो की वन्दना करनी पडी। अत अभिमान त्यागो। इसी मे आत्मा का कल्याण है। जो अभिमान का त्याग करता है, वह अपने आत्मा का उत्थान करता है और जो अभिमान करता है वह अपने आत्मा को पतित करता है।

वृक्षो मे भी जो वृक्ष नम्र रहता है, वह अच्छा समझा जाता है और जो अकडा रहता है वह ठूठ कहलाता है। नम्र वृक्ष मे फल भी रसीले और मीठे

लगते हैं, जबकि अकडे रहने वाले वृक्ष के फल कटुक और खराब होते हैं। उदाहरणार्थ, आम और एरण्ड को देखो। आम नम्र होता है तो उसके फल मधुर और सुन्दर होते हैं। एरण्ड अकडा रहता है तो उसके फल कटुक होते हैं। इस प्रकार जहा नम्रता होती है, वहा अन्यान्य गुण भी आ जाते है। कहावत भी है– 'जो नमता है वह परमात्मा को गमता है।' अर्थात् जो नम्रता धारण करता है, वह परमात्मा का भी प्रिय बन सकता है।

इसलिए तुम अपने जीवन मे नम्रता को स्थान दो। नम्रता स्वार्थ की पूर्ति करने के लिए भी धारण की जाती है। मगर स्वार्थ की पूर्ति के लिए धारण की गई नम्रता मे और अभिमान के त्याग से आने वाली नम्रता मे बहुत अन्तर है। यहा जिस नम्रता की बात चल रही है, वह अभिमान का त्याग करके उत्पन्न करनी है। अभिमान करने से आत्मगौरव की भी रक्षा नही हो सकती। आत्मगौरव की रक्षा तो अभिमान त्यागने से ही होती है। इसके अतिरिक्त अभिमान त्यागने से तथा जीवन मे निरभिमानता तथा नम्रता को स्थान देने से मानजन्य कर्म भी नही बधते और मान के कारण पहले बधे हुए कर्मों की निर्जरा हो जाती है। अतएव अभिमान त्यागने का प्रयत्न करो और नम्रता धारण करो। ऐसा करने मे ही मनुष्यजन्म की सार्थकता और सफलता है।



# उनहत्तरवां बोल

## माया–विजय

जीवन को निष्कपट बनाने के लिए कषाय का त्याग करना आवश्यक है। क्रोध, मान, माया और लोभ, ये चार कषाय है। इन चारो कषायो से आत्मा का पतन होता है। आत्मा का उत्थान करने के लिए चारो कषायो पर विजय प्राप्त करना आवश्यक है। क्रोध पर विजय प्राप्त करने से जीव को क्षमागुण की प्राप्ति होती है और मान को जीतने से नम्रता–गुण की। क्रोधविजय और मानविजय से होने वाले लाभो पर पहले विस्तृत विवेचन किया जा चुका है। अब गौतम स्वामी यह प्रश्न करते है कि माया को जीतने से जीव को क्या लाभ होता है?

### मूलपाठ

**प्रश्न– माया विजएण भंते! जीवे किं जणयइ?**

**उत्तर– माया विजएण अज्जव जणयइ, मायावेयणिज्जं कम्म ण बधइ, पुव्वबद्धं च णिज्जरेइ।।69।।**

### शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! माया को जीतने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है?

उत्तर– गोतम! माया को जीतने से जीव को आर्जव (सरलता) की प्राप्ति होती है ओर माया से वेदे जाने वाले कर्मो का बन्ध नही होता और पहले बधे हुए कर्मो की निर्जरा होती है।

### व्याख्यान

जो माया को जीतता है। वही सरलता रख सकता है और जो सरलता रखता है वही माया को जीत सकता है। भावो की वक्रता ही माया कहलाती है शास्त्र मे कहा है–

मायी मिच्छादिट्ठी, अमायी सम्मादिट्ठी।

अर्थात् कपट ही मिथ्यात्व है और सरलता ही सम्यक्त्व है। यही बात ध्यान मे रखकर माया का त्याग करना चाहिए। माया का त्याग करने से ही आत्मा मे सरलता आयेगी और जब सरलता आएगी— माया न रह जाएगी— तब आत्मा का कल्याण होने मे देरी नही लगेगी।

ससार मे प्राय अनेक लोग जान—बूझकर मायाजाल मे फसते हैं। जो मायाचार करना जानता है, उसे आज 'पोलिटिकल' जैसा सुन्दर विशेषण लगाया जाता है। मगर शास्त्र मे मायाचारी मनुष्य की निन्दा की ही गई है। मायाचारी अपनी माया से भले ही दूसरो को ठगता हो, पर उसकी आत्मा तो भलीभाति जानती ही है कि मै कपट का सेवन कर रहा हू। कोई अपने छल—बल से किसी अपढ आदमी को पाच और पाच ग्यारह कहकर भले ही ठग ले, मगर वह स्वय तो जानता है कि पाच और पाच दस होते है। मैं तो कपट करके ही ग्यारह मनवा रहा हू। इस प्रकार अपना ही आत्मा कपट की निन्दा करता है। आज तो वही चतुर समझा जाता है जो दूसरो को ठगने मे चतुर हो। वकील वही होशियार गिना जाता है, जो झूठे को सच्चा और सच्चे को झूठा साबित कर सकता हो।

सुना है, एक होशियार वकील भोजन करने बैठा था। इतने मे उसका एक मुवक्किल आया और उसने पचास हजार रुपये के नोट वकील के सामने रख दिये। वकील ने अपनी चतुराई का गर्व प्रकट करते हुए अपनी पत्नी की ओर निगाह फेरी। मगर पत्नी मुह के आगे हाथ लगाकर रुदन कर रही थी। वकील ने रोने का कारण पूछा। कहा— 'क्यो, अपने घर मे किस बात की कमी है? देखो, आज ही पचास हजार रुपये आये हे। मे कितना होशियार हू ओर मेरी कितनी ज्यादा कमाई हे, यह सब जानते बूझते भी तुम रो रही हो?

वकील की पत्नी ने कहा— में तुम्हे देखकर रो रही हू।

वकील—क्यो? मैंने कोई बुरा काम किया हे?

वकील पत्नी— आपने सच्चे को झूठा ओर झूठे को सच्चा बनाया हे। यह क्या कम खराब काम हे? आप पचास हजार पाकर फूले नही समाते, मगर जिसके एक लाख डूब गये ओर एक लाख घर से देने पडे, उसके दु ख का क्या पार होगा? मुझे नही मालूम था कि आप इस प्रकार पाप का पेसा पाकर आनन्द मान रहे ह।

वकील— हमारा धन्धा ही ऐसा हे। ऐसा न करे तो काम केसे चले?

पद्धति तभी लाभदायक हो सकती है जब कपट का त्याग करके सत्यता और सरलता को जीवन मे स्थान दिया जाय। सत्यता और सरलता रखना ही सुमति है तथा कूड–कपट और माया–ममता रखना ही कुमति है। अगर हम सुमति चाहते है तो कपट का त्याग करना अनिवार्य है।

जो लोग सत्यता और सरलता का महत्त्व समझते हैं, वे मस्तक पर अनेक सकट आ पडने पर भी सत्यता और सरलता का परित्याग नही करते। शास्त्र मे इस बात के ज्वलन्त उदाहरण मौजूद हैं कि सत्यता और सरलता के द्वारा किस प्रकार आत्मा का कल्याण किया जा सकता है। उन उदाहरणो मे से अनेक उदाहरण तुम्हे सुनाये भी गये हैं। फिर भी तुम इस ओर उपेक्षा ही धारण किये हो, यह उचित नही। सत्यता और सरलता की उपेक्षा करने का परिणाम आखिर बुरा ही आता है। रावण ने साधु का वेश पहनकर कपटपूर्वक सीता का हरण किया और राम की मर्यादा का उल्लघन किया था। मगर जब उसका कपट खुल गया तो कितना भीषण परिणाम आया? कपट प्रकट होने पर दुष्परिणाम होता ही है। अतएव कपट का त्याग करके सरल–सत्य व्यवहार करो। इससे अन्त मे तुम्हारा भला ही होगा। अजना मे कपट होता और सरलता न होती तो अन्तत वह प्रकट हुए बिना न रहता। मगर उसमे सरलता थी और साथ ही सत्यता थी, अतएव वह यही विचारती थी कि आखिर तो **'सत्यमेव जयते नानृतम्'** अर्थात् विजय सत्य की ही होती है, झूठ की नही।

श्री भगवतीसूत्र मे भगवान् से गौतम स्वामी ने प्रश्न किया है–

प्रश्न– से णूण भते! अथिर पलोट्टइ, थिर न पलोट्टइ?

उत्तर– हता, गोयमा!

अर्थात् हे भगवान्! अस्थिर पलटता हे और स्थिर नही पलटता हे। यह बात सच है? भगवान् उत्तर देते हे–हा गोतम! यह सच हे।

यही वात सत्य के विषय मे समझनी चाहिए, क्योकि सत्य भी स्थिर और शाश्वत है। सत्य सदा साथ ही रहता है। अतएव सत्य को जीवन मे स्थान दो। सत्य को अपनाना भगवान् को अपनाना हे।

कहते हैं एक बार कबीर ने चलती चक्की देखी और उसमें से गेहू का आटा निकलते देखा। यह देखकर उन्होंने कहा–

**चलती चक्की देखकर, दिया कबीरा रोय।**
**दो पाटन के बीच में, साबित बचा न कोय।।**

कबीर चलती चक्की देखकर रो पडे और कहने लगे– इस पृथ्वी और आकाशरूपी विश्वव्यापी चक्की के दो पाटो मे से कोई भी जीव नही बच सका। सभी को मरना पडा है। कबीर का यह कथन पास मे खडे एक मनुष्य ने सुना और वह बोला–

**चक्की चले तो चलन दे, पीसपीस मैदा होय।**
**कीले से लाग्यो रहे, बाल न बाकां होय।।**

अर्थात् चक्की चलती है और गेहू का आटा हो रहा है तो होने दो। अगर परमात्मा या सत्यरूपी कील को पकडे रहोगे तो तुम्हारा बाल भी बाका नही हो सकता। कहा भी है–

**परिवतने हि ससारे, मृत को वा न जायते।**

अर्थात् इस परिवर्तनशील ससार मे जो उत्पन्न होता है वह अवश्य मरता है।

परन्तु जो सत्य की कीली को पकड रखता है, उसका कुछ भी नही बिगडता है। उसकी रक्षा अवश्य होती है। अतएव परमात्मा रूपी कीले को पकडे रहो तो तुम्हारी रक्षा होगी। परमात्मा के सान्निध्य मे आना ही योग है। कहा भी है–सयोगो योग इत्युक्त । अर्थात् परमात्मा के साथ जीवात्मा का सयोग होना ही योग कहलाता है। आत्मा और परमात्मा के बीच एकता स्थापित करने के लिए ही अष्टविध योग की क्रिया की जाती है। तुमसे कुछ अधिक नही हो सकता तो सत्य का अवश्य पालन करो। सत्याचरण करना भी आत्मा और परमात्मा के बीच एकता स्थापित करने का साधन है। तुम चाहे जैसी दु खमय अवस्था मे होओ, अगर तुम परमात्मा रूपी जीवन से जीवित हो तो तुम्हारे आत्मा का कल्याण हुए बिना नही रह सकता।



# सत्तरवां बोल

## लोभ–विजय

परमात्मा का सच्चा नाम–सकीर्तन करने के लिए कषाय का त्यागना आवश्यक है। जब तक हृदय मे कषाय–भावना है तब तक परमात्मा की सच्ची प्रार्थना नही हो सकती। कषाय का त्याग करना अर्थात् क्रोध, मान, माया और लोभ को जीतना। कषाय को जीतने से आत्मा को बहुत लाभ होता है। क्रोधविजय, मानविजय और मायाविजय से होने वाले लाभो पर पहले विस्तृत विवेचन किया जा चुका है। अब लोभ को जीतने से जीव को क्या लाभ होता है? इस विषय मे गौतम स्वामी, भगवान् महावीर से प्रश्न करते है–

**मूलपाठ**

**प्रश्न– लोह विजएण! भते? जीवे कि जणयइ?**

**उत्तर– लोहविजएण सतोस जणयइ। लोह वेयणिज्जं कम्म ण बधइ, पुव्वबद्धं च णिज्जरेइ।।70।।**

**शब्दार्थ**

प्रश्न– भगवन्! लोभ को जीतने से जीव को क्या लाभ होता हे?

उत्तर– लोभ को जीतने से आत्मा सन्तोष प्राप्त करता है, लोभ–वेदनीय कर्मो का बध नही करता और पहले बधे कर्मो की निर्जरा करता है।

**व्याख्यान**

अवगुणो मे लोभ सबसे बडा अवगुण है। लोभ से लोकिक हानि भी होती हे और लोकोत्तर हानि भी होती हे। लोभ का कही थोभ (विश्राम) नही होता। इसी कारण लोभ को वेतरणी नदी की उपमा दी गई हे। लोभ–तृष्णा केसी हे? इस विषय मे एक कवि ने कहा हे –

आशानाम नदी मनोरथजला तृष्णातरगाकुला,
रागग्राहवती वितकगहना धैर्य–द्रुमध्वसिनी।
मोहावर्त्त सुदुस्तरऽतिगहना प्रोत्तुचिन्ता तटी,
तस्या पारगता विशुमनसो नन्दति योगीश्वरा ।।

इस श्लोक मे कवि कहता है कि आशा– नदी वैतरणी नदी के समान है। तृष्णा, लोभ, आशा, ये सब पर्यायवाची शब्द है। जो लोग इस तृष्णा नदी के पवाह मे फस जाते है, उनके हृदय मे ऐसे अनेक सस्कार उत्पन्न होते है, जिनके कारण दु ख भोगने पडते है और ससार मे परिभ्रमण करना पडता है।

आशारूपी नदी मे मनोरथरूपी जल भरा है। नदी के पानी का तो अन्त आ सकता है, परन्तु मनोरथ का अन्त नहीं आ सकता। श्री उत्तराध्ययनसूत्र मे कहा है– दो मासा सोने की इच्छा रखने वाले की करोडो की सम्पत्ति से भी आशा– तृष्णा शान्त नही हुई। इस प्रकार आशा– तृष्णा रूपी नदी के मनोरथ रूपी जल से बाहर निकलना बडा कठिन है। बडी–बडी नदियो को पार करने मे तो बहुत–से लोग समर्थ हुए होगे, पर आशा नदी को पार करने मे कोई विरले ही समर्थ हो पाते हैं। साधारण लोग इस नदी को पार नही कर सकते।

आशा–नदी मे मनोरथरूपी जो पानी भरा हुआ है, उसमे तृष्णा की तरगे उठती हैं। जैसे नदी मे मगरमच्छ होते हैं, उसी प्रकार आशा नदी मे भी द्वेषरूपी मगरमच्छ होते हैं। आपस मे ही एक–दूसरे को वे खा जाते है। वे यह विचार नही करते कि जैसे मैं दूसरे को खा जाता हू या खा जाना चाहता हू वैसे ही दूसरा कोई मुझे भी खा जायेगा। इसी प्रकार ससार मे पडे लोग राग–द्वेष के वश होकर एक–दूसरे पर आक्रमण करना चाहते हैं। वे यह नही विचारते कि जिस प्रकार हम दूसरे पर आक्रमण करना चाहते है, उसी प्रकार दूसरे हमारे ऊपर भी आक्रमण करेगे।

नदी मे जब पूर आता है, तब किनारे के छोटे–छोटे पौधे भी बह जाते है। आशा–नदी भी अपने किनारे पर उगे हुए धैर्य आदि गुणरूपी पौधो को बहा ले जाती है। नदी मे भवर पडते हैं और उनमे बडे–बडे आदमी भी डूब जाते है, उसी प्रकार आशा–नदी मे भी मोहरूपी भवर पडते हैं, जिनमे बडे–बडे सद्गुण डूब मरते हैं। आशा–नदी के दोनो और चिन्तारूपी दो किनारे है। अन्य नदियो को तो नौका आदि द्वारा पार किया जा सकता है, लेकिन आशा–नदी को पार करना अत्यन्त कठिन है। इस दुस्तर नदी को कोई शुद्ध मन वाला योगीश्वर ही पारकर सकता है।

नाव मे बैठकर कोई भी दुस्तर नदी पार की जा सकती है, बल्कि ऐसी अवस्था मे नदी एक क्रीडास्थली बन जाती है। इसी प्रकार जो लोग शुद्ध भावना के साथ परमात्मा की शरण ग्रहण करते है। उनके लिए यह ससार भी क्रीडाधाम बन जाता है। परमात्मा के शरण मे जाने पर यह दु खमय ससार भी सुखमय बन जाता है। अतएव अगर दु खमय ससार को सुखमय बनाना चाहते हो, तो परमात्मा का तथा परमात्म–प्ररूपित धर्म की शरण स्वीकार करो।

कहने का आशय यह कि आत्मा को आशा–नदी पार करनी चाहिये। अगर तुम आत्मा को आशा–नदी के परले पार पहुचाना चाहते हो, तो परमात्मा के शरण मे जाओ और कुछ भी न बन पडे तो परमात्मा का नाम–कीर्तन ही करो। शास्त्र मे कहा है–

**एको वि णमुक्करो जिणवरवसहस्स वद्धमाणस्स।**
**संसार–सागराओ तारेइ, नरं वा नारि वा।।**

परमात्मा को किया गया एक भी नमस्कार जब आत्मा को ससार–समुद्र से पार करा देता है तो फिर एक नदी को पार करा देना कोनसी बडी बात है? अत ससार–समुद्र को पार करने के लिये परमात्मा के शरण मे जाना चाहिये। परमात्मा के शरण मे जाने से आत्मा का कल्याण अवश्य होता है।

आज केवल कहने का जमाना नही रहा। अब कार्य कर दिखाने का समय आ गया है। इसलिए तुम सुनने या कहने मे ही न रहो, वरन् आत्मा का कल्याण करने वाले कार्यो मे लगो। पूज्य श्रीलालजी महाराज कहा करते थे– अपना शरीर नष्ट करने के लिए तो एक सूई की आवश्यकता रहती है, परन्तु दूसरो का शरीर नष्ट करने के लिए तलवार, बन्दूक आदि बडे शस्त्रो की जरूरत पडती हे। इसी प्रकार जब दूसरो को उपदेश देना हो तो हेतु– दृष्टान्त आदि की आवश्यकता रहती है, परन्तु जब अपनी ही आत्मा का कल्याण करना हो तो अधिक कहने की आवश्यकता नही रहती, सिर्फ आत्मा को सरल बनाकर आत्मा का कल्याण करने वाले अनुष्ठान करने की ही आवश्यकता होती हे।

यहा एक प्रश्न उपस्थित होता हे कि जब परमात्मा का नाम–सकीर्तन करने से ही आत्मा का कल्याण हो सकता हे, तो फिर लोभ को जीतने के विषय मे भगवान् से क्यो प्रश्न किया गया हे? इस प्रश्न का उत्तर यह हे कि

लोभ को जीतने से ही परमात्मा के नाम का सच्चा सकीर्तन हो सकता है। लोभ मे पडे हुए लोग परमात्मा का सकीर्तन करते–करते दूसरे प्रलोभनो मे फस जाते हैं और तुच्छ वस्तु के लिये महान् वस्तु का त्याग कर देते हैं। जैसे मूर्ख मनुष्य थोडे–से लाभ के बदले कीमती वस्तु का त्याग कर देते हैं, उसी प्रकार बहुत से लोग नौ निदानो मे से किसी प्रकार के निदान द्वारा अपनी धर्मक्रिया बेच डालते हैं। जब लोभ जीत लिया जायेगा तो इस प्रकार की भूल नही होगी। लोभ विजयी पुरूष महान् परिश्रम से प्राप्त वस्तु व्यर्थ नष्ट नही करेगा।

कल्पना कीजिये, किसी को खान खोदते समय एक कीमती हीरा मिला। अब दूसरा आदमी उससे कहता है– 'यह हीरा मुझे दे दो, मैं तुम्हे पाच सेर मिठाई देता हू।' हीरे वाले पुरुष को भूख भी लगी है। फिर भी क्या वह मिठाई के बदले हीरा दे देगा? इसका उत्तर नकार मे ही मिलेगा। वह यही सोचेगा कि मेरा हीरा कीमती है। मैं मामूली कीमत की मिठाई के बदले अपना मूल्यवान हीरा कैसे दे दू? अगर वह हीरे की कीमत समझता हुआ भी मिठाई के बदले मे दे देता है तो उसे मूर्ख ही कहना होगा। इसी प्रकार नाम–सकीर्तन रूपी रत्न को तुच्छ वस्तु के बदले मे दे देना मूर्खता ही है। जो लोग नाम–सकीर्तन को कीमती समझकर ससार के किसी भी पदार्थ से साथ उसकी अदल–बदल नही करते, वे ही उसका महान् फल प्राप्त कर सकते हैं। पर यह महान् फल तभी प्राप्त हो सकता है जब लोभ पर विजय प्राप्त करली जाये। इस प्रकार लोभ को जीते बिना परमात्मा के नाम सकीर्तन का यथेष्ट लाभ प्राप्त नही हो सकता।

अगर कोई सौ रुपया देकर तुम्हे भगवान् महावीर को गाली देने के लिये कहे तो क्या तुम भगवान् को गाली दोगे? नही, भले ही तुम्हे रुपयो की आवश्यकता है, फिर भी तुम भगवान् को गाली नही दोगे। ऐसा करने का कारण यही है कि तुमने भगवान् के लिये सौ रुपये का लोभ त्याग दिया है। जैसे तुमने सौ रूपये का लोभ छोड रखा है, उसी प्रकार कोई हजार का लोभ छोडने वाला भी मिल सकता है। इसी प्रकार जो महान् लोभ त्याग देता है, वही नाम–सकीर्तन का लाभ प्राप्त कर सकता है। इसके विपरीत जो लोभ नही तजता वह तुच्छ वस्तु के बदले मे नाम–सकीर्तन के महालाभ से वचित

हो जाता है। अरणक श्रावक को देव ने कुण्डल की दो जोडिया दी थीं, लेकिन अरणक ने उन्हे अपने पास नही रखा, क्योकि उसके परिग्रह की मर्यादा से बाहर थी। अगर अरणक ने लोभ न जीता होता, तो क्या वह मर्यादा मे स्थिर रह सकता था? जो व्यक्ति अपनी वस्तु को अनमोल मानकर पुद्गल के मोह मे नही पडता है, वही अपनी वस्तु की रक्षा कर सकता है। इसी प्रकार परमात्मा के नाम–सकीर्तन के फल की रक्षा भी वही कर सकता है जो नाम–सकीर्तन के बदले मे ससार की कोई भी वस्तु नही चाहता।

तुम मे से कोई कह सकता है कि हम परमात्मा के नाम सकीर्तन के बदले मे सासारिक पदार्थो की इच्छा करते ही कहा हैं? ऐसा कहने वाले को यही उत्तर दिया जा सकता है कि अनेक लोग हमारे पास आते और कहते हैं– मुझे अमुक काम के लिये जाना है, अत मागलिक सुनना चाहता हू। हालाकि साधु को किसी भी समय मागलिक सुनाने मे कोई बाधा नही है, फिर भी देखना चाहिए कि सुनने वाले की भावना क्या है? वह तो मागलिक सुनकर अपने सासारिक कार्य की सफलता ही चाहता है। पर इस तरह सासारिक पदार्थो के प्रति ममता रखकर मागलिक सुनना तो परमात्मा के नाम–सकीर्तन को सासारिक पदार्थो के बदले मे बेचने के समान है। इसलिये आत्मा को निर्मल रखना चाहिये और सासारिक पदार्थो के प्रति उत्पन्न होने वाली इच्छा को दबा रखना चाहिये। हम लोगो को आत्मकल्याण का यह सुयोग प्राप्त हुआ है। इस सुयोग को वृथा न जाने देकर परमात्मा का नाम–सकीर्तन करके आत्महित साध लेना चाहिये। परमात्मा के नाम–सकीर्तन का महत्त्व कुछ कम नही हे। शास्त्र मे कहा है–

**तहा रूवाण अरिहताण भगवंताण णाम गोय सवणयाए वि महाफल।**

अर्थात् तथारूप अरिहन्त भगवान् के नाम, गोत्र का श्रवण करने से भी महान् फल प्राप्त होता है। इस महान् फल की प्राप्ति सरलतापूर्वक हो सकती है, पर लोग परमात्मा का नाम–सकीर्तन न करके फिजूल कामो मे समय का दुरुपयोग करते हैं। लोग रेल मे बैठकर एक जगह से दूसरी जगह जाते हैं। उस समय रेल मे कोई खास काम नही रहता। फिर भी लोग क्या परमात्मा का स्मरण करने मे वह समय लगाते हे? उस समय मे परमात्मा का नाम–स्मरण किया जाये तो क्या हानि हो सकती है? ऐसा न करने का कारण

नाम–स्मरण के प्रति उनकी लापरवाही है। मै तुम सबको परमात्मा का नाम–स्मरण करने का उपदेश देता हू। परन्तु जब तक तुम्हारी आत्मा मे जागृति न आये तब तक सिर्फ मेरा उपदेश क्या असर कर सकता है? जमीन मे बीजारोपण करने पर वर्षा हो जाये तो बीज उग सकता है। अगर बीजारोपण ही न किया हो तो वर्षा होने पर भी उससे क्या लाभ है? अतएव मुझे तुमसे यही कहना है कि अपने अन्तरात्मा मे पररमात्मा का नाम–कीर्तन करने की जागृति उत्पन्न करो। लोभ का त्याग करके परमात्मा का नाम–सकीर्तन करने से आत्मा का कल्याण हुए बिना नही रहेगा।



# एकहत्तरवां बोल

## राग–द्वेष–मिथ्यादर्शन–विजय

आत्मा को स्वतन्त्र बनाने के उद्देश्य से ही शास्त्र मे सम्यक्त्व के विषय मे पराक्रम करने के लिए कहा गया है। सम्यक्त्व मे पुरुषार्थ करना ही सच्चा पुरुषार्थ है।

पराक्रम, शक्ति, सामर्थ्य या पुरुषार्थ तो प्रत्येक जीवात्मा मे विद्यमान है, मगर उसका उपयोग भिन्न–भिन्न रूपो मे हो रहा है। जो पुरुष शस्त्र का प्रयोग दूसरे पर न करके अपने ही ऊपर करता है, उसकी गणना मूर्खों मे की जाती है। इसी प्रकार ससार से तिरने के जो साधन प्राप्त हुए हैं, उन साधनो से ससार मे डूबने वाला जीव बालजीव कहलाता है।

जब यह बालभाव मिटता है तो साथ ही दृष्टि मे भी परिवर्तन होता है। इस परिवर्तित दृष्टि को जैन–दर्शन सम्यग्दृष्टि कहता हे। इस दृष्टि को प्राप्त करने के पश्चात् जो पुरुषार्थ होता है, वही सच्चा पुरुषार्थ हे।

जीवन का सच्चा पुरुषार्थ प्रकट करने के लिये शास्त्रकारो ने सम्यक्त्व–पराक्रम नामक उनतीसवे अध्ययन मे 73 उपाय बतलाये हैं, इनमे से सत्तर उपायो पर विस्तार के साथ विवेचन किया जा चुका हे। सडसठवे से सत्तरवे बोल तक कषाय का त्याग करने के लिये कहा गया हे। राग, द्वेष ओर मिथ्यात्व का त्याग किये बिना कषाय का त्याग नही हो सकता। इसलिये गौतम स्वामी, भगवान् महावीर से राग–द्वेष मिथ्यात्व के त्याग के सम्बन्ध मे प्रश्न करते हैं –

### मूलपाठ

**प्रश्न– पिज्जदोस मिच्छादंसण विजएणं भंते! जीवे किं जणयइ?**

उत्तर– पिज्जदोस मिच्छादसण विजएण णाणदसण चरित्ताराहणयाए अब्भुट्ठेइ, अट्ठविहस्स कम्मस्स कम्मगंठि विमोयणयाए तप्पढमयाए जहाणु पुव्वीए अट्ठवीसइ विह मोहणिज्ज कम्म उग्घाएइ, पचविह णाणावरणिज्जं, णवविहं दसणावरणिज्ज, पंचविह अन्तराइयं एए तिण्णि वि कम्मंसे जुगवं खवेइ। तओ पच्छा अणुत्तरं अणतं कसिण पडिपुण्ण णिरावरण वितिमिरं विसुद्ध लोगालोगप्पमाव केवलवरणाणदसण समुप्पादेइ। जाव सजोगी हवइ ताव इरियावहियं कम्मं निबधइ सुहफरिस दुसमयठिइय तंजहा पढमसमए बद्धं, बिइयसमए वेइय तइय समये णिज्जिण्णं, त बद्धं पुट्ठ उदीरिय वेइय णिज्जिण्णं सेयाले य अकम्म यावि भवइ।।71।।

## शब्दार्थ

प्रश्न– भगवन्! राग–द्वेष तथा मिथ्यादर्शन पर विजय प्राप्त करने से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर– हे गौतम! राग–द्वेष तथा मिथ्यादर्शन को जीतने से, सर्वप्रथम तो जीव ज्ञान, दर्शन और चारित्र की आराधना मे उद्यमी बनता है, फिर आठ प्रकार के कर्मो की गाठ से मुक्त होने के लिए क्रमपूर्वक अट्ठाईस प्रकार के मोहनीय कर्मो का क्षय करता है। उसके अनन्तर पाच प्रकार के ज्ञानावरण कर्म, नौ प्रकार के दर्शनावरण कर्म और पाच प्रकार के अन्तराय कर्म का एक साथ क्षय करता है। तत्पश्चात् श्रेष्ठ, सम्पूर्ण, आवरणरहित, अन्धकाररहित, विशुद्ध और लोक–अलोक मे प्रकाशक केवलज्ञान और केवलदर्शन प्राप्त करता है, केवलज्ञानी और केवलदर्शनी होने के बाद जब तक सयोगी होता है। तब तक ईर्यापथिक कर्म बधता है। उस कर्म का स्पर्श सिर्फ दो समय की स्थिति वाला और सुखकर होता है। वह कर्म पहले समय मे बधता है दूसरे समय मे वेदन किया जाता है और तीसरे समय मे नष्ट हो जाता है। परिणामत वह कर्म अकर्म रूप हो जाता है।

## व्याख्यान

शास्त्र मे कहा है– **रागो य दोसो य बीय कम्मबीय'** अर्थात् राग और द्वेष– यह दोनो कर्मबीज हैं। ससार से मुक्त होने के लिए इस कर्मबीज को दग्ध कर देना आवश्यक है। द्वेष को जीतना जितना कठिन है, उसकी अपेक्षा राग को जीतना और अधिक कठिन है। ज्ञान, दर्शन और चारित्र की आराधना करने मे राग, द्वेष तथा मिथ्यात्व, ये तीनो बाधक है। यहा राग–द्वेष

और मिथ्यात्व को एक साथ बतलाकर उनका कार्य–कारण सम्बन्ध प्रकट किया गया है।

बाह्य दृष्टि से राग–द्वेष को जीत लेने से ही यह नही कहा जा सकता है कि वास्तव मे राग–द्वेष जीत लिए गये हैं। जब सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्र की आराधना हो, तभी समझना चाहिए कि राग–द्वेष पर विजय हो चुकी है। अगर इस रत्नत्रय की भलीभाति आराधना नही होती, तो समझना चाहिए कि राग, द्वेष और मिथ्यात्व को लोकदिखाऊ ही जीता है, वास्तविक रूप से नही।

जिस काम को करने मे कोई कष्ट नही होता, लोग उसे करने के लिए तैयार हो जाते है। मगर कष्टकारी कार्य करने के लिये लोग तैयार नही होते। जैसे एकेन्द्रिय जीव की रक्षा करना भी शास्त्रसम्मत है, किन्तु एकेन्द्रिय जीव की रक्षा करने के लिए जितना पुरुषार्थ करना पडता है। उसकी अपेक्षा बहुत ज्यादा पुरुषार्थ पचेन्द्रिय जीवो की रक्षा के लिए करना पडता है और पचेन्द्रियो मे भी पशुओ की अपेक्षा मनुष्य की रक्षा करने मे सबसे ज्यादा श्रम करना पडता है। जीवत्व की दृष्टि से तो एकेन्द्रिय भी जीव हैं और पचेन्द्रिय भी जीव है, परन्तु पचेन्द्रिय को और उसमे भी मनुष्य की रक्षा करने मे राग–द्वेष को अधिक मात्रा मे जीतना पडता है। इसलिए समस्त प्राणियो मे सबसे पहले मनुष्य रक्षा का पात्र है। परन्तु आज तो उलटी गगा बह रही है। आज लोग एकेन्द्रिय जीव की रक्षा करने के लिए तो तैयार हो जाते हैं, लेकिन पचेन्द्रिय और मनुष्य की रक्षा करने मे उपेक्षा बतलाते है। एक बकरे को छुडाकर पीजरापोल मे भेज देना सरल है, इस कारण उसकी रक्षा करने के लिए लोग तैयार हो जाते है, मगर मनुष्य की रक्षा करने का अवसर आने पर विचार मे पड जाते हैं। बकरे को पीजरापोल मे भेजकर लोग अपनी जिम्मेवारी से छूट जाते हैं लेकिन विचार करो कि राग–द्वेष को अधिक कहा जीतना पडता हे? बकरे की रक्षा करने मे अधिक राग–द्वेष जीतना पडता हे या मनुष्य की रक्षा करने मे? कदाचित् लोग मनुष्य के प्रति दया दिखलाते भी हैं तो पैसा, आधा पैसा देकर अपने उत्तरदायित्व से मुक्त हो जाते हैं। वे यह नही सोचते कि मनुष्य के प्रति हमारी गहरी जिम्मेदारी हे। वास्तव मे मनुष्य की दया किस प्रकार की जा सकती है ओर मनुष्य की दया करने की हमारे ऊपर कितनी जिम्मेवारी है यह बात स्पष्ट करने के लिए एक सुना हुआ उदाहरण इस प्रकार ह –

कहते है, अमेरीका मे दो मित्र गिरजाघर जा रहे थे। इस गिरजाघर के बाहर कुछ लूले–लगडे भिखारी पडे थे। एक लगडे को देखकर एक मित्र को दया आई। दया तो दोनो के हृदय मे उत्पन्न हुई थी, मगर एक ने अपनी दया सफल करने के लिए जेब से कुछ पैसे निकालकर भिखारी को दे दिये। यह देखकर दूसरे ने कहा– तुमने इस लगडे भिखारी पर दया तो की, किन्तु यह तो भिखारी का भिखारी ही रहा! हृदय मे दया उत्पन्न होने पर भी और पैसे देने पर भी भिखारी का भिखारीपन तो मिटा नही!

सुनते हैं, मुम्बई, कलकाता आदि बडे शहरो मे लोग प्राय अन्धो को पैसा देते है, आख वालो को बहुत कम देते हैं। अतएव अनेक भिखारी अपने बालको की आखे इसलिए फोड डालते हैं कि वे अन्धे हो जाएगे तो उन्हे ज्यादा पैसे मिलेगे।

दूसरे मित्र ने पैसे देने वाले से कहा– अगर हमारे अन्त करण मे उस भिखारी के प्रति सचमुच अनुकम्पा हो तो हमे सिर्फ कुछ पैसे देकर ही छुटकारा नही पा लेना चाहिए, वरन् उसका भिखारीपन दूर करने का प्रयत्न करना चाहिए। भिखारी पर दया करके तुमने पैसे का, ममत्व का त्याग किया है, सो तो ठीक है, मगर तुमने सच्ची दया का परिचय नही दिया।

पहले मित्र को इस प्रकार कहकर दूसरा मित्र उस लगडे भिखारी को अपने घर ले गया और बनावटी पैर लगाकर उसे इस योग्य बना दिया कि वह चलने–फिरने मे समर्थ हो गया। इसके बाद उसे कोई काम सिखलाकर ऐसा बना दिया कि उसे भीख न मागनी पडे।

इस घटना पर विचार करो। सोचो कि दोनो मे से किसकी अनुकम्पा अच्छी और ऊची है? इस प्रश्न का यही निश्चित उत्तर मिलेगा कि जिसने राग–द्वेष को जीतने का विशेष पुरुषार्थ किया है, उसी की दया उच्च है। शास्त्र की दृष्टि से एकेन्द्रिय या पचेन्द्रिय प्राणी मे जीवात्मा की अपेक्षा से कोई भेद नही है। परन्तु जितनी दया बडे प्राणियो पर की जाएगी, उतना अधिक राग–द्वेष जीतना पडेगा।

कहने का आशय यह है कि लोग राग–द्वेष को जीतने की बात तो करते है मगर सम्यग्ज्ञान दर्शन और चारित्र की आराधना होने पर ही माना जा सकता है कि राग–द्वेष पर विजय प्राप्त की गई। ऊपर से राग–द्वेष को जीतने की बात करना और भीतर–भीतर क्रोध या राग–द्वेष से जलना, राग–द्वेष जीतने का चिह्न नही है। आत्मा भीतर से भी शात हो और बाहर से भी शात हो तभी राग–द्वेष पर विजय पाना कहा जा सकता है।

एक आदमी ने तीन आदमियो को गाली दी। गाली सुनकर एक ने सोचा– मैं यही नही जानता कि गाली किसे कहते हैं? गाली देने वाला मुझे गाली नही, किन्तु उपदेश दे रहा है। वह मुझे लुच्चा कह रहा है, अगर मुझ मे लुच्चापन है तो मुझे उसका त्याग कर देना चाहिए और सचमुच मुझ मे लुच्चापन है, और यह आदमी उसकी निन्दा करता है तो क्या बुरा करता है? इस प्रकार विचार करके पहला मनुष्य शात रहा। उसके हृदय मे लेशमात्र भी द्वेष उत्पन्न नही हुआ।

दूसरे आदमी ने कहा– यह मुझे गालिया दे रहा है। यह कहकर उसने गाली देने वाले को दण्ड दिया।

तीसरे आदमी को गालिया असह्य मालूम हुई। पर उसने सोचा– गाली देने वाला बलवान् है और मैं निर्बल हू, अगर मैं उसे कुछ कहूगा तो वह मुझे मार देगा।

इन तीन तरह के मनुष्यो मे से तुम किसे अच्छा और किसे बुरा कहोगे? इस प्रश्न के उत्तर मे यह कहा जायेगा कि पहले मनुष्य ने पूरी तरह अहिसा का पालन किया और गाली के विषय मे राग–द्वेष जीत लिया है। जब कि तीसरे आदमी ने अहिसा का सिर्फ ढोग ही किया है। उसमे वास्तविक अहिसा नही है। उसने दिखावटी तौर पर क्रोध को जीता है, दरअसल नही। उसके दिल मे क्रोध है, बदला लेने की भावना है, पर अशक्ति के कारण ही वह चुप रहा है। इस प्रकार की अहिसा या क्षमा तमोगुणी है। पहले मनुष्य ने जिस अहिसा का परिचय दिया, वह अहिसा सतोगुणी हे।

हृदय मे राग–द्वेष उत्पन्न न होना, अपूर्व शाति रहना सतोगुणी क्षमा हे। हृदय मे जब सतोगुणी क्षमा रहती है, तभी सम्यग्ज्ञान दर्शन और चारित्र के पर्याय उत्पन्न होते हैं। अतएव अगर तुम सिद्धान्त के अनुसार राग–द्वेष को जीतना चाहते हो तो बाहरी तोर पर ही राग–द्वेष को जीतने मे मत लगे रहो। पर भीतर से ही उन्हे जीतने का प्रयत्न करो। भीतर और बाहर से आत्मा को जीतोगे तो तुम्हारी आत्मा का अवश्य कल्याण होगा।

कर्म का बन्धन एक महाबन्धन हे। जब तक जीवात्मा कर्मबन्धन से बद्ध हे, तब तक उसे सच्चे सुख की प्राप्ति नही हो सकती। शाश्वत सुख प्राप्त करने के लिए आत्मा को कर्मबन्धन से मुक्त होना चाहिए। बन्धन मे दु ख और मुक्ति मे सुख हे।

कर्मबन्धन के कारण ही प्राणी अनेक प्रकार की सासारिक दु ख परम्पराए सहन करते हैं। प्राणी जिस सुख–दु ख का अनुभव करते हें, उसका मुख्य कारण शुभ–अशुभ कर्म हे।

कर्म अर्थात् मानसिक, वाचिक और कायिक शुभाशुभ व्यापार है और उनसे बद्ध होने वाले कार्मण वर्गणा के पुद्गल। प्राणी मन, वचन और काय से जो शुभ या अशुभ प्रवृत्तिया करते है और इन प्रवृत्तियो के अनुसार ही शुभ–अशुभ फल रूप मे सुख–दु ख उन्हे प्राप्त होता है।

ससार मे कोई गरीब, कोई अमीर, कोई दु खी, कोई सुखी, कोई राजा तो कोई रक है। इस विचित्रता का मुख्य कारण कर्म है। जीवात्मा मानसिक और वाचिक तथा कायिक कर्मदण्ड से ही दण्डित होता है और फलत जुदी–जुदी योनियो मे भ्रमण करता है।

कर्म का बडा–भारी दण्ड, ससार के जजाल मे से मुक्त न होने देना है। ससार मे रहकर अनेक प्रकार की आधि, व्याधि, उपाधि, जन्म, जरा, मरण आदि की वेदनाओ वाली अवस्थाए प्राप्त करना और दुस्सह दु ख भुगतते रहना ही कर्म का महान् दण्ड है।

यह कर्म–दण्ड प्रत्येक प्राणी को सहन करना ही पडता है। कर्म के इस अपराध का दण्ड समभाव से सहन किये बिना कोई भी प्राणी सिद्ध, बुद्ध और मुक्त नही हो सकता। शास्त्रकार तो स्पष्ट शब्दो मे कहते है–

**कडाण कम्माण ण मोक्ख अत्थि।**

अर्थात् किये कर्मों को भोगे बिना छुटकारा नही मिलता।

कर्मबन्धन के कारण ही जीवात्मा नरकगति, तिर्यंचगति, मनुष्यगति और देवगति– इन चार गतियो मे तथा चौबीस दण्डको मे और चौरासी लाख जीव–योनियो मे भ्रमण करता है और शुभाशुभ कर्मानुसार सुख–दु ख का कडुवा–मीठा अनुभव करता है।

इन कर्मबन्धनो का मूल कारण तो राग और द्वेष ही हैं। अगर राग और द्वेष रूपी इन दो कर्मबीजो को निर्मूल कर दिया जाये तो जीवात्मा कर्मबन्धनो से मुक्त हो सकता है। शास्त्रकार फिर कहते है–

**रागो य दोसो य बिय कम्मबीयं।**

अर्थात् राग और द्वेष, ये दोनो कर्मो के बीज हैं।

राग और द्वेष को दूर करने के लिए शास्त्रकारो ने कर्मबन्धन के कारणो को दूर करना आवश्यक बतलाया है। मुख्य रूप से कर्मबधनो के पाच कारण है– (1) मिथ्यात्व, (2) अविरति (3) प्रमाद, (4) कषाय और (5) योग।

मिथ्यात्व अर्थात् यथार्थ वस्तु मे श्रद्धा का अभाव या अयथार्थ वस्तु मे श्रद्धा होना। अविरति अर्थात् दोषो से विरत न होना। प्रमाद अर्थात् मद, विषय कषाय निद्रा विकथा आदि। कषाय अर्थात् राग–द्वेष। योग अर्थात्

मन, वचन और काय द्वारा की जाने वाली प्रवृत्ति। इन पाच कारणो से जीवात्मा कर्म–परमाणुओ को ग्रहण करते हैं। अतएव इन कर्मबन्धन के कारणो को दूर करना उचित है।

राग और द्वेष का स्वरूप पहले बतलाया जा चुका है। किसी भी वस्तु का स्वरूप समझ लेने के बाद ही उसे स्वीकार किया जाता है या त्यागा जाता है।

राग और द्वेष कर्म के बीज हैं और कर्म–बीज दुखोत्पत्ति का कारण है। यह बात हम जान गये हैं तो अब यह विचारना चाहिए कि राग और द्वेष किस प्रकार दूर किये जा सकते हैं और उन्हे दूर करने से क्या लाभ होता है?

राग–द्वेष तथा मिथ्यादर्शन को जीतने से जीवात्मा को क्या लाभ होता है, यही प्रश्न गौतम स्वामी ने भगवान् महावीर से किया है।

भगवान् ने इस प्रश्न का उत्तर देते हुए कर्मग्रन्थि भेदने का तथा शाश्वत सुख पाने का मार्ग बतलाया है। राग, द्वेष और मिथ्यादर्शन पर विजय प्राप्त कर ले तो उसमे विद्यमान अनन्त शक्ति–सामर्थ्य प्रगट हो जाता है। जीवात्मा मे अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तचारित्र, अनन्तवीर्य आदि विद्यमान हैं, किन्तु कर्म के आवरण के कारण आत्मा की शक्तिया तिरोहित हो रही है।

प्रश्न किया जाता है कि अमूर्त आत्मा मूर्त कर्मो को किस प्रकार ग्रहण करता है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि जैसे दीपक बत्ती के द्वारा तेल को ग्रहण करके अपनी उष्णता से उसे ज्वाला के रूप मे परिणत करता है, उसी प्रकार जीवात्मा कषाय सम्बन्धी विकारो द्वारा कर्मरूप परिणत होने योग्य परमाणुओ को ग्रहण करता हे ओर उनके कर्मरूप परिणमन मे निमित्त बनता है। आत्मा के प्रदेशो के साथ इन कर्म–परमाणुओ का सम्बन्ध होना ही कर्मबन्ध कहलाता है।

यद्यपि आत्मा स्वभावत अमूर्त हे तथापि अनादिकाल से कर्म से सबद्ध है। अतएव मूर्त सरीखा होकर वह कर्मवर्गणा के परमाणुओ को ग्रहण करता हे। वह कर्मबन्ध आठ प्रकार का हे। वह इस प्रकार हे–

(1) ज्ञानावरणीय कर्म– विशेष बोधरूप ज्ञान को आच्छादित करने वाला कर्म।
(2) दर्शनावरणीय कर्म– वस्तु के सामान्य बोधरूप दर्शन को ढकने वाला कर्म।
(3) वेदनीय कर्म– सुख और दु ख का अनुभव कराने वाले कर्म।
(4) मोहनीय कर्म– श्रद्धा ओर चारित्र का नाश करने वाला कर्म।
(5) आयुष्य कर्म– चारगतियो मे भ्रमण कराने वाला कर्म।
(6) नाम कर्म– गति, शरीर आकृति वर्ण आदि निश्चित करने वाला कर्म।

जिस वृक्ष की जड सूख जाती है, पानी सीचने पर भी वह [illegible]
सकता, विकसित नही हो सकता। इसी प्रकार कर्मोत्पत्ति का मूल [illegible]
मोहनीय कर्म के नष्ट हो जाने पर अन्य कर्म उत्पन्न नही होते।

आठ कर्मों मे चार घाती हैं और चार अघाती हैं। घाती कर्म आत्मा के मूल गुणो का घात करते हैं, अतएव उन्हे सर्वप्रथम जीतना आवश्यक है। मोहनीय, ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय, ये चार कर्म घाती हैं। ज्यो–ज्यो इन कर्मों को आत्मा जीतता है, त्यो–त्यो उसके गुणो का विकास होता जाता है। कर्मों के विनाश के साथ आध्यात्मिक विकास होता रहता है। कर्मों का जब सम्पूर्ण क्षय हो जाता है तभी परमपद– मोक्ष की प्राप्ति होती है। जब तक थोडा–सा भी योग अर्थात् मानसिक, वाचिक या कायिक व्यापार जारी रहता है, तब तक पूर्ण आध्यात्मिक विकास नही हो पाता। चौदहवे गुणस्थान मे अयोगीपन होता है। बारहवे और तेरहवे गुणस्थान मे योग मौजूद रहता है। घाती कर्मों के क्षय के साथ ही केवलज्ञान और केवलदर्शन का आविर्भाव होता है। इस अवस्था मे भी योग की विद्यमानता के कारण ऐर्यापथिकजन्य कर्म का आस्रव होता है। मगर वह कर्म प्रथम समय मे बधता है, दूसरे समय मे ही वेदन हो जाता है। तीसरे समय मे तो उसकी निर्जरा होती है।

जो वीतराग और वीतद्वेष है, वह शोकरहित है। जैसे कमल की पखुडी जल मे रहती हुई भी जल से लिप्त नहीं होती उसी प्रकार वीतराग ससार मे रहते हुए भी सासारिक दु खप्रवाह से लिप्त नही होते। शब्दादि

इन्द्रियो के विषय कैसे भी क्यो न हो, उनके मन को लेशमात्र भी न भेद सकते हैं और न ही विकृत कर सकते हैं।

जिस प्रकार जले हुए बीज से अकुर उत्पन्न नहीं होते, उसी प्रकार नष्ट हुए कर्मबीजो से भवरूपी अकुर उत्पन्न नही होता।

वीतराग और वीतद्वेष पुरुष किस प्रकार कर्मो का नाश करते हैं, यह बतलाते हुए शास्त्र मे कहा गया है कि–

अपने राग–द्वेष तथा मोहरूप सकल्पो का स्वरूप विचारने मे उद्यत उन वीतराग पुरुषो को क्रमश समता प्राप्त होती है। फिर विषयो का सकल्प हट जाने पर उनकी काम–गुणो की तृष्णा भी निवृत्त हो जाती है।

इस प्रकार वीतराग होकर कृतकृत्य हुए उन पुरुषो के ज्ञान–दर्शन को आच्छादित करने वाले तथा अन्य अन्तराय कर्म क्षण–भर मे क्षीण हो जाते हैं और तब वे सर्वज्ञ तथा सर्वदर्शी बन जाते है।



# बहत्तरवां–तेहत्तरवां बोल

## शैलशी तथा निष्कर्मता

वीतराग पुरुष किस प्रकार मुक्त दशा प्राप्त करते हैं, इस विषय मे भगवान् महावीर ने फरमाया है कि–

**मूलपाठ**

**अह आउयं पालइत्ता अन्तो मुहुत्तद्धाव सेसाए जोग निरोहं करेमाणे सुहुम किरियं अप्पडिवाइ सुक्कझाणं झायमाणे तप्पढमयाए मणजोगं णिरुभइ, मण जोग णिरुभित्ता वइजोगं णिरुंभइ, वइ जोगं णिरुंभित्ता कायजोग णिरुमइ, कायजोगं णिरुभित्ता आणापाणणिरोहं करेइ आणापाण णिरोह करेइत्ता ईसि पंचहस्सक्खरुच्चारणद्धाए य णं अणगारे समुच्छिण्णकिरिय अणियट्टि सुक्कज्झाणं झियायमाणे वेयणिज्जं आउय णाम गोय च एए चतारि कम्मंसे जुगवं खवेइ।।72।।**

**तओ ओरालिय तेयकम्माइं च सव्वाहि विप्पजहणाहि विप्पजहित्ता उज्जुसेढिपत्ते अफुसमाणगई उड्ढं एग समएणं अविग्गहेणं तत्थ गंता सागारोवउत्ते सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ परिणिव्वायइ सव्व दुक्खाणं अन्त करेइ।।73।।**

**शब्दार्थ**

(वीतराग पुरुष) आयु पूर्ण करने मे जब अन्तमुर्हुर्त जितना समय शेष रहता है तब योग का निरोध करते हैं और अप्रतिपाती शुक्लध्यान धर कर सबसे पहले मनोयोग का निरोध करते है, तदनन्तर क्रमश वचनयोग और काययोग को रोकते हैं, फिर श्वासोच्छ्वास का निरोध कर देते हैं। तत्पश्चात् जितने समय मे पाच लघु अक्षर बोले जाते हैं, उतने समय की स्थिति भोगकर तथा शुक्लध्यान के समुच्छिन्नक्रिया नामक चौथे पाये का ध्यान करके वेदनीय कर्म आयुकर्म नामकर्म और गोत्रकर्म– इन शेष रहे हुए चार अघाती कर्मों का एक ही साथ क्षय कर डालते है।।72।।

उसके बाद औदारिक, तैजस और कार्मण शरीरो का त्याग करके, सरलश्रेणी प्राप्त करके ऊर्ध्व अफुसमान (सीधी) गति करते हैं और साकार उपयोग से युक्त होकर सिद्ध बुद्ध तथा मुक्त हुए दु ख रहित परिनिर्वाण को प्राप्त होते है।।73।।

**व्याख्यान**

एकहत्तरवे बोल के साथ बहत्तरवे और तेहत्तरवे बोल का घनिष्ट सम्बन्ध है, अत इन अन्तिम दोनो बोलो को एक ही साथ किया जाता है।

71वे बोल से 73वे बोल मे राग–द्वेष तथा मिथ्यादर्शन के त्यागने से जीव को क्या लाभ होता है, इस विषय मे विशेष विचार किया गया है।

ससार का मूल कारण कर्म है और कर्म का मूल कारण राग–द्वेष है, अतएव राग–द्वेष को निर्मूल कर देने से ससार–भ्रमण का अन्त होता है और मोक्ष की प्राप्ति होती है।

इस प्रकार राग–द्वेष तथा मिथ्यादर्शन को जीतने से परम्परा से तो मोक्ष की प्राप्ति होती है, परन्तु आरम्भ मे ही तेरहवा गुणस्थान प्राप्त होता है। तेरहवा गुणस्थान मोक्ष–महल की अन्तिम सीढी है। वहा पहुचने के बाद अवश्य ही मोक्ष प्राप्त हो जाता है।

बारहवे और तेरहवे गुणस्थान का वर्णन लगभग समान है, क्योकि दोनो गुणस्थान क्षायिक भाव के हैं। मोह का क्षय होने पर ही बारहवे गुणस्थान की प्राप्ति होती है। अतएव आत्मा का वहा से पतन नहीं होता, किन्तु तेरहवे, चौदहवे गुणस्थान पर आरूढ होकर आखिर मोक्ष प्राप्त करता ही है। इसलिये राग–द्वेष जीत लेने के बाद क्या करना चाहिए? इस सम्बन्ध मे कोई प्रश्न नहीं किया गया है, क्योकि रागादि को जीतने वाला मोक्ष प्राप्त करता ही है और इसी कारण यही अन्तिम प्रश्न है।

राग–द्वेष पर सम्पूर्ण विजय प्राप्त करने से केवलज्ञान प्राप्त होता है, फिर तेरहवे गुणस्थान की जघन्य या उत्कृष्ट जितनी स्थिति होती हे, उसमे से अन्तमुर्हूर्त आयु शेष रहने पर वे वीतराग पुरुष योग का निरोध करते है। सबसे पहले अप्रतिपाती शुक्लध्यान का तीसरा चरण धारण करके पहले–पहल मनोयोग का निरोध करते है। मन सज्ञी पचेन्द्रिय को होता है। इस मनोयोग मे जघन्य लोग समझना चाहिये। मनोयोग के असख्यात भेद करके प्रत्येक समय मे प्रत्येक भेद का निरोध करते हैं और असख्यात् समयो मे सम्पूर्ण मनोयोग का निशेध हो जाता हे। वचन योग मे भी जघन्य योग समझना चाहिये। इसी प्रकार जघन्य काययोग के असख्यात भेद करके असख्यात समय मे उसका पूर्ण निरोध करते हैं। इसके पश्चात् पाच लघु अक्षरो के उच्चारण मे जितना समय लगता हे, उतने समय की स्थिति भोग कर

समुच्छिन्न क्रिया नामक शुक्लध्यान के चतुर्थ भेद का आलम्बन ले करके शेष रहे हुए वेदनीयकर्म, आयुकर्म, नामकर्म और गोत्र का क्षय करते हैं।

मोहनीय कर्म का क्षय होने से तीन घाती कर्म तो नष्ट हो जाते हैं पर चार अघाती कर्म बाकी रह जाते हैं। इन चारो का एक साथ क्षय करके औदारिक, तैजस और कार्मण शरीर का त्याग करके, सरलश्रेणी प्राप्त होकर 'अफुसमानगति' से जाते हैं। अर्थात् सिद्ध भगवान् टेढी गति नहीं करते, सीधी गति करते है। 'अफुसमानगति' का अर्थ यह नहीं है कि वे आकाश के प्रदेशो का स्पर्श नही करते। टेढी–मेढी गति न करके सीधी गति करना ही इसका अर्थ है।

टेढी–तिरछी गति कर्म के निमित्त से होती है। वीतराग पुरुष जब मुक्तदशा प्राप्त करते हैं, तब उनके सभी कर्म नष्ट हो चुके होते हैं। अतएव वे सीधी और साकार उपयोगपूर्वक गति करते हैं।

उपयोग के दो प्रकार हैं– साकार उपयोग और निराकार उपयोग। साकार उपयोग ज्ञान का होता है और निराकार उपयोग दर्शन का होता है। कुछ आचार्य ज्ञान और दर्शन का उपयोग एक ही साथ होना कहते हैं, परन्तु शास्त्र के पाठ से स्पष्ट सिद्ध होता है कि दोनो उपयोग एक साथ प्रयुक्त नहीं होते। सिद्ध होने वाले आत्मा ज्ञानोपयोग से सिद्ध होते हैं। ज्ञान और दर्शन के उपयोग का समय एक ही नही हो सकता। दोनो का उपयोग भिन्न–भिन्न समय मे होता है। अतएव ज्ञानोपयोग मे ही सिद्ध होते हैं।

साकार उपयोग मे सीधी गति करके मुक्तात्मा सिद्ध, बुद्ध और मुक्त होकर परिपूर्ण अवस्था प्राप्त करके निरावरण धर्म प्राप्त करते हैं।

प्रश्न किया जा सकता है कि आत्मा यदि अकर्मा अर्थात् कर्मरहित बन गया है, तो फिर गति किस प्रकार कर सकता है? अगर आत्मा गति करता है तो गति का कारण अवश्य होना चाहिये अर्थात् कर्म होने चाहिये।

इस प्रश्न का उत्तर यह है कि गति करना तो आत्मा का स्वभाव है। अपने स्वभाव से आत्मा सीधी गति करता है, टेढी–तिरछी गति कर्म के कारण होती है। मुक्तात्मा सीधी गति करता है और ऐसा करना आत्मा का स्वभाव है।

उदाहरणार्थ, दीपक की शिखा हमेशा ऊपर ही जाती है, क्योकि यही उसका स्वभाव है। दीपक की शिखा को नीचे की ओर करना हो तो दूसरे प्रयोग से ही सम्भव है। इसी प्रकार आत्मा स्वभाव से सीधी गति करता है और कर्म के निमित्त से टेढी–तिरछी गति होती है।

लेप वाला तूबा लेप हटते ही ऊपर की ओर आता है। जब तक उस पर लेप चढा रहता है, तब तक वह पानी मे डूबा रहता है। इसी प्रकार आत्मा

जब तक कर्मयुक्त रहता है, तब तक टेढी गति करता है। जब कर्मरहित हो जाता है, तो सीधी गति करता है। कहने का आशय यह है कि आत्मा मे गति करने का स्वभाव है। आत्मा स्वभावत ऊर्ध्वगमन ही करता है। अतएव आत्मा कर्मरहित होने पर भी सीधी गति करता है।

अद्वैतवादी लोग सब जीवो मे एक ही आत्मा होना कहते हैं, परन्तु उनका यह कथन युक्तिसगत प्रतीत नही होता। अगर आत्मा एक ही हो तो एक आत्मा के सिद्ध होने पर समस्त जीवात्माओ को सिद्ध होना मानना पडेगा। इसी प्रकार एक के मुक्त होने पर सभी का मुक्त होना मानना पडेगा। पर वास्तव मे ऐसा नही होता। सब मे एक ही आत्मा है, यह कथन पूर्वोक्त कारणो से तथा अन्य अनेक कारणो से युक्तियुक्त नहीं जान पडता। अतएव सबका आत्मा अलग–अलग है। यही मानना उचित है।

शास्त्रकार ने राग–द्वेष और मिथ्यात्व पर विजय प्राप्त करने का फल परम्परा से सिद्ध गति प्राप्त होना बतलाया है। जो अवस्था सिद्ध भगवान् ने प्राप्त की है, वही अवस्था प्राप्त करने का हमारा भी प्रयास होना चाहिये। सिद्धिगति प्राप्त करने का दृष्टिबिन्दु सामने रखकर सतत अभ्यास किया जाये तो सहज ही वह प्राप्त हो सकती है। जिन महापुरुषो ने यह अवस्था प्राप्त की है, उन्होने भी अभ्यास करते–करते ही प्राप्त की है। जो महापुरुष सिद्ध अवस्था प्राप्त करने का अभ्यास कर रहे हैं, जिन्होने राग–द्वेष पर विजय प्राप्त करली है और जो देह मे रहते हुए भी विदेह की भाति रहते हैं, उन महापुरुषो द्वारा बतलाये मार्ग पर चलने से अपन भी वह अवस्था प्राप्त कर सकते है। हा, उस मार्ग पर चलने का पुरुषार्थ करना अपना काम है। पुरुषार्थ करते रहने से जब सिद्ध गति प्राप्त हो जाती है, तब कोई भी काम करना शेष नही रहता।

मार्गदर्शक मार्ग प्रदर्शित कर देता है, मगर उस मार्ग पर चलने का काम तो प्रवासी को ही करना पडता हे। केवलज्ञानी महापुरुषो ने मोक्ष का मार्ग हमे बतलाया है। उस पर चलने का पुरुषार्थ हमे ही करना पडेगा। पुरुषार्थ किये बिना सिद्धि नही मिल सकती।

भगवान् महावीर का सिद्धान्त ही उत्थान, बल, वीर्य, पुरुषार्थ और पराक्रम का है। श्री उपासकदशागसूत्र के सकडालपुत्र के अध्ययन मे इसी सिद्धान्त का महत्त्व प्रदर्शित किया गया हे। गोशालक का मत यह है कि उत्थान आदि कुछ भी नही हैं, जो होनहार हे वही होता हे। इस मत के विरुद्ध भगवान् का सिद्धान्त यह है कि उत्थान, बल, वीर्य, पुरुषाकर तथा पराक्रम आदि द्वारा आत्मा सिद्ध होता हे। सक्षेप मे, भगवान् महावीर पुरुषार्थवादी थे और गोशालक नियतिवादी था।

एक बार भगवान् महावीर ने सकडालपुत्र से कहा– आत्मा [illegible] बल, वीर्य, पुरुषाकार तथा पराक्रम से सिद्ध होता है। इस कथन के [illegible] सकडालपुत्र ने कहा कि उत्थान आदि द्वारा आत्मा सिद्ध नहीं होता [illegible] वाला हो तो हो जाता है।

सकडालपुत्र पहले गोशालक का श्रावक था। इस कारण [illegible] गोशालक के मत का समर्थन किया। एक दिन सकडालपुत्र ने अपनी दु[illegible] मे से मिट्टी के बर्तन बाहर निकाले और धूप मे सुखा दिये। तब [illegible] महावीर ने उससे कहा– हे सकडाल! ये मिट्टी के बर्तन किस तरह बने हैं?

सकडालपुत्र ने बर्तनो के बनने का क्रम बतलाते हुए कहा– जगल से मिट्टी लाया। फिर उसमे दूसरी चीजो का मिश्रण करके मिट्टी का पि[illegible] बनाया। उसे चाक पर चढाया। और तब बर्तन बनाये हैं।

भगवान् ने कहा– ये बर्तन उत्थान आदि से ही बने हैं न?

सकडाल– नही, होनहार ही होता है।

भगवान्– अगर कोई तुम्हारे बर्तनो को फोड डाले तो?

सकडाल– मेरे बर्तन फोडने वाले को मै बिना मारे नही छोडूगा। मैं उसके हाथ–पैर तोड दूगा।

भगवान्–सकडाल! तुम उसे इतना दण्ड क्यो दोगे? तुम्हारे हिसाब से तो होनहार ही होता है, फिर तुम दण्ड क्यो दोगे? तुम्हे अपने मन्तव्य के अनुसार तो यही मानना चाहिये कि लकडी के सयोग से बर्तन फूटने वाले थे सो फूट गए।

भगवान् का यह कथन सुनकर सकडालपुत्र विचार मे पड गया। इतने मे ही भगवान् ने उसके सामने दूसरा उदाहरण उपस्थित करते हुए कहा– हे सकडालपुत्र! कल्पना करो, तुम्हारी पत्नी सिगार करके बाहर निकली और कोई पुरुष उस पर बलात्कार करना चाहता है, तो तुम क्या करोगे?

सकडालपुत्र ने कहा– मैं ऐसे दुष्ट पुरुष के नाक–कान काट लूगा, यहा तक कि उसे प्राणदण्ड देने का भी प्रयत्न करूगा।

भगवान्– हे सकडालपुत्र! तुम्हारे मत के अनुसार तो होनहार ही होता है। फिर तुम्हे उस दुष्ट पुरुष को दण्ड नही देना चाहिये।

भगवान् की युक्तिसगत वाणी सुनकर सकडालपुत्र को बोध हो गया। उसने भगवान् से कहा– 'भगवन्! मैं धर्म श्रवण करना चाहता हू।' भगवान् ने उसे धर्म का श्रवण कराया। भगवान् की धर्मवाणी सुनकर वह बारह व्रतधारी श्रावक बन गया। जब तक सकडालपुत्र धर्मतत्त्व को समझा [illegible] था तब तक उसमे मताग्रह था। जब उसे वास्तविक धर्मतत्त्व का बोध

हुआ तो उसने नियतिवाद का त्याग करके पुरुषार्थवाद का सत्य धर्म स्वीकार किया। सकडालपुत्र कुम्भार था, फिर भी भगवान् ने उसे श्रावक बनाया। क्या ऐसा करना ठीक था? उन्होने कुम्भार को श्रावक बनाकर ससार के सामने आदर्श उपस्थित किया कि कोई भी किसी भी वर्ण या जाति का क्यो न हो, मुझे किसी भी प्रकार का पक्ष नहीं है। मैं सबका कल्याण चाहता हू। भगवान् के इस कथन पर तुम भी थोडा विचार करो।

गोशालक ने सुना कि सकडालपुत्र ने मेरा मत त्याग दिया है। उसे फिर अपने मत का अनुयायी बनाने के लिये गोशालक उसके पास पहुचा। गोशालक ने विचार किया– सकडालपुत्र तो महावीर भगवान् का पक्का श्रावक बन गया है। तब उसने भगवान् की प्रशसा करना आरम्भ किया।

गोशालक ने सकडालपुत्र से कहा– 'क्या यहा महामाहण, महायान, महानिर्यामिक महागोप तथा महासार्थवाह आये थे?'

सकडालपुत्र ने गोशालक से इन विशेषणो का अर्थ पूछा। गोशालक ने अर्थ समझाया। तब सकडालपुत्र ने कहा– तुमने मेरे गुरु की प्रशसा की है, इस कारण मेरी दुकान मे ठहरो और पाट आदि जो चाहिये सो लेलो। यह सब मैं तुम्हे गुरु मानकर नही देता हू, वरन् अपने गुरु भगवान् महावीर की प्रशसा करने के कारण दे रहा हू।

कहने का आशय यह है कि भगवान् महावीर का सिद्धान्त उत्थान, बल, वीर्य, पुरुषाकार तथा पराक्रम का है। 'जो होनहार है, सो होगा' यह नियतिवाद गोशालक का मत है। हम भगवान् महावीर के उपासक हैं, अतएव सिद्धगति प्राप्त करने के लिये हमे पुरुषार्थ करना चाहिये।

भगवान् महावीर का सिद्धान्त भवितव्यता– नियतिवाद का एकान्त निषेध भी नहीं करता। भगवान् के सिद्धान्त का मन्तव्य यह हे कि भाग्य के भरोसे बैठकर पुरुषार्थ मत छोडो। पुरुषार्थ करते रहो। पुरुषार्थ करने पर भी जो होना होगा सो होगा। मगर होनहार के भरोसे पुरुषार्थ त्याग देना उचित नही है। पुरुषार्थ के बिना कार्य की सिद्धि नही होती। पुरुषार्थ बिना ही सिद्धगति प्राप्त हो सकती तो शास्त्र की या धर्मोपदेश की क्या आवश्यकता थी? जो कार्य आप ही हो जाये उसके लिये श्रम करने का उपदेश क्यो दिया जाये? वास्तव मे प्रत्येक कार्य पुरुषार्थ के अधीन हे, अतएव पुरुषार्थ करते रहना चाहिये।



# उपसंहार

सम्यक्त्वपराक्रम नामक 29 वा अध्ययन समाप्त हो रहा है। इस अध्ययन की समाप्ति करते हुए कहा गया है–

**मूलपाठ**

**एस खलु सम्मत्त परक्कमस्स अज्झयणस्स अट्ठे समणेण भगवया महावीरेणं आघविए, पण्णविए, परूविए, दसिए, णिदंसिए उवदसिए।।74।। त्ति वेमि। इअ सम्मत्तपरक्कमे अज्झयणे समत्ते।**

**शब्दार्थ**

इस सम्यक्त्व–पराक्रम नामक अध्ययन का अर्थ श्रमण भगवान् महावीर ने सामान्य मे विशेष और विशेष मे सामान्य निरूपण करने हेतु, फल आदि के द्वारा प्रकाशित किया है, उसका स्वरूप बतलाया है, उपदेश दिया है, दृष्टान्त आदि द्वारा समझाया है।

इस सूत्रपाठ के साथ ही यह अध्ययन समाप्त होता है। इस अध्ययन मे सम्यक्त्व के विषय मे पराक्रम करने को कहा गया है। यह बतलाया गया है कि सम्यक्त्वपूर्वक किये गये पराक्रम का फल क्या होता है? समकित अर्थात् सच्ची श्रद्धा होने पर ही सब पराक्रम सार्थक होते हैं। जैसे एक का अक हो तो ही शून्य का महत्त्व होता है– अकेले शून्य का नही। इसी प्रकार समकितपूर्वक किया गया पराक्रम ही मुक्ति के लिये सार्थक होता है। कहा भी है–

**एका से शून्य दस गुनी, एका–विन सब शून्य।**
**जा घर एका पाइये, बाकां भारी पुण्य।।**

अर्थात् एक (1) अक पर शून्य (0) हो तो वह एक को दस बनाता है पर अक के बिना अकेले शून्य का कोई महत्त्व नहीं है। इसी प्रकार मोक्ष

प्राप्ति के लिये किये गये पराक्रमो का मूल्य तभी है जब वह पराक्रम सम्यक्त्वपूर्वक हो। समकित के अभाव मे सभी पराक्रम व्यर्थ हैं।

एक का अक होने पर भी इस बात का खास तौर पर ध्यान रखना पडता है कि शून्य उसके आगे लगाया जाये या पीछे। इसी प्रकार सम्यक्त्व होने पर भी इस बात का विचार करना आवश्यक है कि पराक्रम किस प्रकार किया जाये? इस अध्ययन मे यही विचार किया गया है कि सम्यक्त्व मे किस प्रकार पराक्रम करना चाहिए। श्रमण भगवान् महावीर ने अर्थरूप से यह अध्ययन फरमाया है और गणधरो ने सूत्ररूप मे इसे ग्रथित किया है। इसमे जो–कुछ भी कहा गया है वह सम्यक्त्व मे पराक्रम करने के लिये ही। सम्यक्त्व प्राप्त करने के बाद किस प्रकार पराक्रम किया जाये, जिससे सरलतापूर्वक मोक्ष प्राप्त हो सके, यही अध्ययन का प्रतिपाद्य विषय है।

प्रत्येक धर्मक्रिया का मूल सम्यक्त्व है। अन्य क्रियाए उसकी शाखाए हैं। मूल के अभाव मे शाखाए नही हो सकती। साथ ही मूल सूख जाने पर शाखाए भी सूख जाती हैं। अतएव मूल का सुरक्षित होना आवश्यक है।

सम्यक्त्व का सामान्य अर्थ है– श्रद्धा। धर्मक्रिया करने के लिए सर्वप्रथम श्रद्धा होना आवश्यक है। श्रद्धा होने पर ही धर्मक्रिया सफल होती है। इसलिए शास्त्र मे कहा है–

**सद्धा परमदुल्लहा**

अर्थात् श्रद्धा अत्यन्त दुर्लभ है। ससार मे अनेक वस्तुए दुर्लभ मानी जाती हैं, परन्तु शास्त्रकारो ने मुख्य रूप से चार वस्तुए दुर्लभ बतलाते हुए कहा है–

**चत्तारि परमगाणि दुल्लहाणीह जतुणो।**
**माणुसत्तं सुई सद्धा, सजमम्मि य वीरियं।।**

अर्थात् ससार मे प्राणियो को इन चार वस्तुओ की प्राप्ति परम दुर्लभ है– (1)मनुष्यत्व, (2) धर्मश्रवण, (3) धर्मश्रद्धा और (4) सयम मे पराक्रम।

ससार मे सम्पत्ति पाना, सत्ता पाना आदि दुर्लभ माना जाता है परन्तु शास्त्रकार फरमाते हैं कि यह दुर्लभ मानी जाने वाली वस्तुए तो सुलभ हो सकती हैं, परन्तु मनुष्य–देह मिल जाना और फिर उसमे मनुष्यत्व प्रकट होना, सत्यधर्म का श्रवण, सत्यधर्म के प्रति श्रद्धा और सयम मे पराक्रम होना, ये चार वस्तुए तो अत्यन्त ही दुर्लभ हें।

सद्धर्म पर जब सच्ची श्रद्धा उत्पन्न होती हे, तो धर्म के लिये आत्मसमर्पण करने की भावना का उद्भव होता हे। जिस कार्य पर श्रद्धा

उत्पन्न हो जाती है वह भले ही कठिन हो, फिर भी उसे सम्पन्न किया जा
है। इसके विपरीत जिस पर श्रद्धा नही होती, वह कार्य सरल होने पर भी कठ
मालूम होता है। अतएव जो कार्य करना हो, उसके प्रति दृढ श्रद्धा होना
अत्यावश्यक है। श्रद्धापूर्ण कार्य के लिये किसी की पेरणा की भी आवश्यक
नही रहती। उदाहरणार्थ, पुत्र का विवाह करने के लिये कौन पेरणा करता है?
पुत्र के विवाह सम्बन्धी कार्यो मे कठिनाई पेश आती है, परन्तु उस कार्य मे
श्रद्धा होने से दूसरे की प्रेरणा के बिना ही वह कठिन कार्य सरलतापूर्वक किया
जाता है। जब व्यवहार मे श्रद्धा की आवश्यकता है तो धर्म मे श्रद्धा की
आवश्यकता क्यो न होगी? व्यावहारिक कार्य भी श्रद्धा के अभाव मे सम्पन्न
नही होते तो मोक्ष सम्बन्धी कार्य बिना श्रद्धा के किस प्रकार सम्पन्न हो सकते
हैं? अतएव भगवान् का कथन ध्यान मे रखकर सम्यक्त्वपूर्वक मोक्ष के लिये
पराक्रम करना चाहिये। अगर हम पूर्ण रूप से भगवान् की वाणी को अभी
आचरण मे नही ला सकते हो, तो भी शक्ति के अनुसार तो उसे स्वीकार करना
ही चाहिये। भगवान् की सम्पूर्ण वाणी तो गणधर भी नही धारण कर सकते।
वे भी भगवद्-वाणी का कुछ अग ही ग्रहण कर पाते हैं। ऐसी स्थिति मे हमारे
लिये तो यह सम्भव ही कैसे हो सकता है? अत भगवान् की वाणी पर हमे
यथाशक्ति अमल करना चाहिये। हम अधिक न कर सके तो कम से कम उस
वाणी पर श्रद्धा तो रख ही सकते हैं। आचरण समान न होने पर भी श्रद्धा तो
चौथे गुणस्थान और तेरहवे गुणस्थान वाले के समान ही हो सकती है। पक्षी
अपनी चोच मे समुद्र नही भर सकते, मगर उस पर श्रद्धा तो सभी पक्षी रख
सकते हैं। इसी प्रकार अगर तुम भगवद्-वाणी का यथावत् पालन नही कर
सकते तो उस पर श्रद्धा रक्खो और जितनी बन सके, उतना पालन करो।

प्रश्न किया जा सकता है कि हमे किस धर्म पर श्रद्धा रखनी चाहिये?
आप जो कहते हैं, वही दूसरे लोग भी कहते हैं। ऐसी दशा मे किस धर्म पर
श्रद्धा रखनी चाहिये। इस प्रश्न का उत्तर यह है कि पाठशालाए अलग-अलग
होने पर भी कुछ बाते ऐसी होती हैं, जो प्रत्येक पाठशाला मे एक समान मानी
जाती है। उदाहरण के लिये- पाच और पाच दस होते हैं, यह बात प्रत्येक
पाठशाला मे समान रूप से सिखलाई जाती है। अन्य बातो मे मतभेद हो
सकता है मगर इसमे किसी प्रकार का मतभेद सम्भव नही है। इसी प्रकार
वीतराग भगवान् के कहे हुए कुछ तत्त्व ऐसे हैं, जो सबको समान रूप से
मान्य है। उनके विषय मे किसी का मतभेद नही है। दूसरे जो सिद्धान्त हैं,
उनकी अन्य मतो के सिद्धान्तो से तुलना करके देखो और विवेक-बुद्धि द्वारा

उन पर विचार करो। तुम्हे स्पष्ट ज्ञान हो जायेगा कि वीतराग भगवान् का कथन ही यथार्थ है। वीतराग भगवान् के कथन पर ही श्रद्धा रखनी चाहिये। इसके अतिरिक्त अन्य मतो मे भी अगर कोई अच्छी बात है, तो वह भी अपने लिये ग्राह्य है। दूसरो के नय की उत्थापना न करके अपने नय की स्थापना करना ही स्याद्वाद कहलाता है। स्याद्वाद सातो नयो को स्वीकार करता है। वह सातो का सग्रह करके यथार्थ वस्तुस्वरूप को प्रकाशित करता है। स्याद्वाद किसी नय का निषेध नही करता। इससे विपरीत अन्य लोग कोई एक बात पकड बैठते हैं और दुराग्रह करते हैं। जैन दर्शन किसी बात का दुराग्रह नही करता। वह सबकी दृष्टि का यथोचित् समन्वय करके पदार्थ का निरूपण करता है। अन्य मत जब पदार्थ का निरूपण एक ही दृष्टि से करते हैं, तब भी जैन दर्शन को सभी दृष्टिया मान्य हैं। यह बात समझने के लिये एक उदाहरण लीजिये। इससे जैन धर्म की विशालता और मौलिकता का पता चलेगा।

किसी गाव मे एक हाथी आया। उसे देखने के लिये गाव के लोग जमा हो गये। उस गाव मे कुछ अन्धे भी रहते थे। वे भी हाथी देखने चले। रास्ते मे किसी ने उनसे कहा— तुम्हारे आखे नही हैं, हाथी कैसे देख सकोगे? अन्धो ने कहा— हम हाथ फेर कर हाथी देख लेगे।

अन्धे हाथी के पास पहुचे और हाथ फेर कर उसे देखने लगे। एक अन्धे के हाथ मे हाथी का दात आया वह कहने लगा— मैं समझ गया, हाथी कैसा होता है? हाथी मूसल जैसा होता है।

दूसरे अन्धे के हाथ मे हाथी की सूड आई। वह पहले अन्धे से कहने लगा। तेरा कहना गलत है। हाथी मूसल जैसा नही, कोट की बाह सरीखा होता है।

तीसरे अन्धे के हाथ मे हाथी का पेर आया। उसने कहा— तुम झूठे हो। हाथी खम्भा सरीखा हे।

चोथे के हाथ मे हाथी का पेट लगा। वह बोला— तुम तीनो झूठ कहते हो हाथी तो कोठी सरीखा होता हे।

पाचवे अन्धे के हाथ मे हाथी के कान आये। वह बोला— तुम सभी झूठे हो। हाथी तो सूप (छाजला) सरीखा हे।

इस प्रकार ओर भी अधे एक—दूसरे को झूठा कहने लगे ओर आपस मे झगडने लगे। इतने मे वहा आख एक वाला मनुष्य आ पहुचा। आख वाले ने उन अधो से कहा— तुम लोग आपस मे लडते क्यो हो? तुम सब एक—एक

उतना ही अधिक वाद–विवाद कर सकेगा और वाद–विवाद करते–करते जीवन ही समाप्त हो सकता है। अतएव वाद–विवाद मे न पडकर भगवान् के निर्दिष्ट मार्ग पर चलने मे ही सम्यक्त्वपूर्वक पराक्रम करना चाहिये।

निस्पृह होकर अपने आत्मा की तराजू पर भगवान् की वाणी तोलोगे तो भगवान् के वचन की सत्यता प्रतीत हुए बिना नही रहेगी। आत्मा स्वय ही सत्य–असत्य तोलने के लिये तराजू है। अगर आत्मा कुटिलता का त्याग करके सरलता धारण करे तो अवश्य ही यह निर्णय करने मे समर्थ बन सकता है कि सत्य क्या है और असत्य क्या है? आत्मा वास्तव मे सिद्ध के समान है, मगर इस समय मोह मे पडा है। इस मोह को हटा देना ही सिद्ध के समान बनने का उपाय है। आत्मा का कल्याण आत्मा के पास ही है। यह बात ध्यान मे रखकर सम्यक्त्व के विषय मे पराक्रम करो। इससे अवश्य ही स्व पर का कल्याण होगा।

महावीर भगवान् ने केवलज्ञान प्राप्त करके जिस धर्म की प्ररूपणा की है और जिसका वर्णन इस अध्ययन मे किया गया है, उसका परिपूर्ण विवेचन तो कोई पूर्ण पुरुष ही कर सकता है। साधारण व्यक्ति के बूते का यह काम नही है। फिर भी आकाश का पार न पाने पर भी पक्षी अपनी शक्ति के अनुसार आकाश मे उडते ही हे। मै आकाश का पार नही पा सकता', यह सोचकर पक्षी आकाश मे उडना नही छोड देता। इसी प्रकार यहा अपनी शक्ति और मति के अनुसार सम्यक्त्व–पराक्रम अध्ययन का विवेचन किया गया है। अगर सूत्र का विवेचन पूरी तरह तुम्हारी समझ मे न आया हो तो भी जितना समझो, उतना ही जीवन मे उतारो। इससे तुम्हारा कल्याण होगा।

सर्वप्रथम वीतराग देव निर्ग्रन्थ गुरु ओर केवलिप्ररूपित धर्म पर श्रद्धा करो। यही कल्याण का मार्ग हे।



# श्री जवाहर विद्यापीठ, भीनासर

## – एक परिचय –

स्थानकवासी जैन परम्परा मे आचार्यश्री जवाहरलालजी म सा एक महान् क्रातिकारी सत हुए है। आषाढ शुक्ला अष्टमी, सवत् 2000 को भीनासर मे सेठ हमीरमलजी बाठिया स्थानकवासी जैन पौषधशाला मे उन्होने सथारापूर्वक अपनी देह का त्याग किया। उनकी महाप्रयाण यात्रा के बाद चतुर्विध सघ की एक श्रद्धाजलि सभा आयोजित की गई जिसमे उनके अनन्य भक्त भीनासर के सेठ श्री चम्पालालजी बाठिया ने उनकी स्मृति मे भीनासर मे ज्ञान–दर्शन–चारित्र की आराधना हेतु एक जीवन्त स्मारक बनाने की अपील की। तदनन्तर दिनाक 29 4 1944 को श्री जवाहर विद्यापीठ के रूप मे इस स्मारक ने मूर्त रूप लिया।

शिक्षा, ज्ञान एव सेवा की त्रिवेणी प्रवाहित करते हुए सस्था ने अपने छह दशक पूर्ण कर लिए है। आचार्यश्री जवाहरलालजी म सा के व्याख्यानो से सकलित, सम्पादित ग्रथो को 'श्री जवाहर किरणावली' के नाम से प्रकाशित किया जा रहा है। वर्तमान मे इसकी 32 किरणो का प्रकाशन सस्था द्वारा किया जा रहा है। इसमे गुफित आचार्यश्री की वाणी को जन–जन तक पहुचाने का यह कीर्तिमानीय कार्य है। आज गौरवान्वित है गगाशहर–भीनासर की पुण्यभूमि जिसे दादागुरु का धाम बनने का सुअवसर मिला और ज्योतिर्धर आचार्यश्री जवाहरलालजी म सा की कालजयी वाणी जन–जन तक पहुच सकी।

सस्था द्वारा एक पुस्तकालय का सचालन किया जाता है, जिसमे लगभग 5000 पुस्तके एव लगभग 400 हस्तलिखित ग्रथ है। इसी से सम्बद्ध वाचनालय मे दैनिक, साप्ताहिक, पाक्षिक, मासिक– कुल 30 पत्र–पत्रिकाए उपलब्ध करवाई जाती है। प्रतिदिन करीब 50–60 पाठक इससे लाभान्वित होते हैं। ज्ञान–प्रसार के क्षेत्र मे पुस्तकालय–वाचनालय की सेवा अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है और क्षेत्र मे प्रतिष्ठित है।

महिलाओ को स्वावलम्बी बनाने हेतु सस्था द्वारा सिलाई, बुनाई, कढाई प्रशिक्षण केन्द्र का सचालन किया जाता है, जिसमे योग्य अध्यापिकाओ द्वारा महिलाओ व छात्राओ को सिलाई, बुनाई, कढाई व पेन्टिग कार्य का प्रशिक्षण दिया जाता है। इससे वे अपने गृहस्थी के कार्यों मे योगदान दे सकती हैं और आवश्यकता पडने पर इस कार्य के सहारे जीवन मे स्वावलम्बी भी बन सकती हैं।

सस्था के सस्थापक स्वर्गीय सेठ श्री चम्पालालजी बाठिया की जन्म–जयन्ती पर प्रत्येक वर्ष उनकी स्मृति मे एक व्याख्यानमाला का आयोजन किया जाता है जिसमे उच्च कोटि के विद्वानो को बुलाकर प्रत्येक वर्ष अलग–अलग धार्मिक, सामाजिक विषयो पर प्रवचन आयोजित किए जाते है।

उपरोक्त के अलावा प्रदीपकुमारजी रामपुरिया स्मृति पुरस्कार के अन्तर्गत भी प्रतिवर्ष स्नातकस्तरीय कला, विज्ञान एव वाणिज्य सकाय मे बीकानेर विश्वविद्यालय मे प्रथम व द्वितीय स्थान प्राप्त करने वाले विद्यार्थियो को नकद राशि, प्रशस्ति–पत्र एव प्रतीक–चिह्न देकर सम्मानित किया जाता है एव स्नातकोत्तर शिक्षा मे बीकानेर विश्वविद्यालय मे सर्वाधिक अक प्राप्त करने वाले एक विद्यार्थी को विशेष योग्यता पुरस्कार के रूप मे प्रशस्ति–पत्र एव प्रतीक–चिह्न देकर सम्मानित किया जाता है।

विद्यापीठ द्वारा ठण्डे, मीठे जल की प्याऊ का सचालन किया जाता है। जनसाधारण के लिए इसकी उपयोगिता स्वयसिद्ध है। इस प्रकार अपने बहुआयामी कार्यों से श्री जवाहर विद्यापीठ निरन्तर प्रगति–पथ पर अग्रसर है।